'सावरकर' शब्द साहस, शौर्य, पराक्रम और राष्ट्रभक्ति का पर्याय है। क्रांतिकारी इतिहास के स्वर्णिम पृष्ठों पर अंकित स्वातंत्र्यवीर सावरकर का समूचा व्यक्तित्व अप्रतिम गुणों से संपन्न था। मातृभूमि की स्वतंत्रता के लिए प्राण हथेली पर रखकर जूझनेवाले महान् क्रांतिकारी; जातिभेद, अस्पृश्यता व अंधश्रद्धा जैसी सामाजिक बुराइयों को समूल नष्ट करने का आग्रह करनेवाले महान् द्रष्टा; 'गीता' के कर्मयोग सिद्धांत को अपने जीवन में आचरित करनेवाले अद्भुत कर्मचोगी; अनादि-अनंत परमात्मा का प्राणमय प्रस्फुरण स्वयं के अंदर सदैव अनुभव करते हुए अंदमान जेल की यातनाओं को धैर्यपूर्वक सहनेवाले महान् दार्शनिक, अपने तेजस्वी विचारों से सहस्रों श्रोताओं को झकझोर देने और उन्हें सम्मोहित करनेवाले अद्भुत वक्ता तथा कविता, उपन्यास, कहानी, चरित्र, आत्मकथा, इतिहास, निबंध आदि विभिन्न विधाओं में उच्च कोटि के साहित्य की रचना करनेवाले प्रतिभाशाली साहित्यकार थे स्वातंत्र्यवीर विनायक दामोदर सावरकर।

स्वतंत्रता-संग्राम एवं समाज-सुधार जैसे क्षेत्रों में महत्त्वपूर्ण कार्य करनेवाला व्यक्ति उच्च कोटि का साहित्यकार भी हो, यह अपवाद है—और इस अपवाद के प्रत्यक्ष प्रमाण हैं वीर सावरकर।

भारतीय वाङ्मय में उनके साहित्य का अत्यंत महत्त्वपूर्ण स्थान है; किंतु वह अधिकांश मराठी में उपलब्ध होने के कारण इस महान् साहित्यकार के अप्रतिम योगदान के बारे में अन्य भारतीय भाषाओं के पाठक अधिक परिचित नहीं हैं।

वीर सावरकर के चिर प्रतीक्षित समग्र साहित्य का प्रकाशन हिंदी जगत् के लिए गौरव की बात है।

# सावरकर समग्र

स्वातंत्र्यवीर

विनायक दामोदर सावरकर



प्रभात प्रकाशन, दिल्ली

आभार • स्वातंत्र्यवीर सावरकर राष्ट्रीय स्मारक
२५२ स्वातंत्र्यवीर सावरकर मार्ग
शिवाजी उद्यान, दादर, मुंबई-२८



प्रकाशक • **प्रभात प्रकाशन**
४/१९ आसफ अली रोड
नई दिल्ली-११०००२
संस्करण • २००४

मूल्य • पाँच सौ रुपए प्रति खंड
पाँच हजार रुपए (दस खंडों का सैट)
मुद्रक • गिर्राज प्रिंटर्स, दिल्ली

**SAVARKAR SAMAGRA** (Complete Works of Vinayak Damodar Savarkar)
Published by Prabhat Prakashan, 4/19 Asaf Ali Road, New Delhi-2

| | | |
|---|---|---|
| Vol. V | Rs. 500.00 | ISBN 81-7315-325-6 |
| Set of Ten Vols. | Rs. 5000.00 | ISBN 81-7315-331-0 |

# विनायक दामोदर सावरकर : संक्षिप्त जीवन परिचय

श्री विनायक दामोदर सावरकर भारतीय स्वाधीनता-संग्राम के एक तेजस्वी तथा अग्रणी नक्षत्र थे। 'वीर सावरकर' शब्द साहस, वीरता, देशभक्ति का पर्यायवाची बन गया है। 'वीर सावरकर' शब्द के स्मरण करते ही अनुपम त्याग, अदम्य साहस, महान् वीरता, एक उत्कट देशभक्ति से ओतप्रोत इतिहास के स्वर्णिम पृष्ठ हमारे सामने साकार होकर खुल पड़ते हैं।

वीर सावरकर न केवल स्वाधीनता-संग्राम के एक तेजस्वी सेनानी थे अपितु वह एक महान् क्रांतिकारी, चिंतक, सिद्धहस्त लेखक, कवि, ओजस्वी वक्ता तथा दूरदर्शी राजनेता भी थे। वह एक ऐसे इतिहासकार भी थे जिन्होंने हिंदू राष्ट्र की विजय के इतिहास को प्रामाणिक ढंग से लिपिबद्ध किया तो '१८५७ के प्रथम स्वातंत्र्य समर' का सनसनीखेज व खोजपूर्ण इतिहास लिखकर ब्रिटिश शासन को हिला डाला था।

इस महान् क्रांतिपुंज का जन्म महाराष्ट्र के नासिक जिले के ग्राम भगूर में चितपावन वशीय ब्राह्मण श्री दामोदर सावरकर के घर २८ मई, १८८३ को हुआ था। गाँव के स्कूल में ही पाँचवीं तक पढ़ने के बाद विनायक आगे पढ़ने के लिए नासिक चले गए।

लोकमान्य तिलक द्वारा संचालित 'केसरी' पत्र की उन दिनों भारी धूम थी। 'केसरी' में प्रकाशित लेखों को पढ़कर विनायक के हृदय में राष्ट्रभक्ति की भावनाएँ हिलोरें लेने लगीं। लेखों, संपादकीयों व कविताओं को पढ़कर उन्होंने जाना कि भारत को दासता के चंगुल में रखकर अंग्रेज किस प्रकार भारत का शोषण कर रहे हैं। वीर सावरकर ने कविताएँ तथा लेख लिखने शुरू कर दिए। उनकी रचनाएँ मराठी पत्रों में नियमित रूप से प्रकाशित होने लगीं। 'काल' के संपादक श्री परांजपे ने अपने पत्र में सावरकर की कुछ रचनाएँ प्रकाशित कीं, जिन्होंने तहलका मचा दिया।

सन् १९०५ में सावरकर बी.ए. के छात्र थे। उन्होंने एक लेख में विदेशी वस्तुओं के बहिष्कार का आह्वान किया। इसके बाद उन्होंने अपने साथियों के साथ मिलकर विदेशी वस्त्रों की होली जलाने का कार्यक्रम बनाया। लोकमान्य तिलक इस कार्य के लिए आशीर्वाद देने उपस्थित हुए।

सावरकर की योजना थी कि किसी प्रकार विदेश जाकर बम आदि बनाने सीखे जाएँ तथा शस्त्रास्त्र प्राप्त किए जाएँ। तभी श्री श्यामजी कृष्ण वर्मा ने सावरकर को छात्रवृत्ति देने की घोषणा कर दी। ९ जून, १९०६ को सावरकर इंग्लैंड के लिए रवाना हो गए। वह लंदन में 'इंडिया हाउस' में ठहरे। उन्होंने वहाँ पहुँचते ही अपनी विचारधारा के भारतीय युवकों को एकत्रित करना शुरू कर दिया। उन्होंने 'फ्री इंडिया सोसाइटी' की स्थापना की।

सावरकर 'इंडिया हाउस' में रहते हुए लेख व कविताएँ लिखते रहे। वह गुप्त रूप से बम बनाने की विधि का अध्ययन व प्रयोग भी करते रहे। उन्होंने इटली के महान् देशभक्त मैझिनी का जीवन-चरित्र लिखा। उसका मराठी अनुवाद भारत में छपा तो एक बार तो तहलका ही मच गया था।

१९०७ में सावरकर ने अंग्रेजों के गढ़ लंदन में १८५७ की अर्द्धशती मनाने का व्यापक कार्यक्रम बनाया। १० मई, १९०७ को 'इंडिया हाउस' में सन् १८५७ की क्रांति की स्वर्ण जयंती का आयोजन किया गया। भवन को तोरण-द्वारों से सजाया गया। मंच पर मंगल पांडे, लक्ष्मीबाई, वीर कुँवरसिंह, तात्या टोपे, बहादुरशाह जफर, नानाजी पेशवा आदि भारतीय शहीदों के चित्र थे। भारतीय युवक सीने व बाँहों पर शहीदों के चित्रों के बिल्ले लगाए हुए थे। उनपर अंकित था —'१८५७ के वीर अमर रहें'। इस समारोह में कई सौ भारतीयों ने भाग लेकर १८५७ के स्वाधीनता-संग्राम के शहीदों को श्रद्धांजलि अर्पित की। राष्ट्रीय गान के बाद वीर सावरकर का ओजस्वी भाषण हुआ, जिसमें उन्होंने सप्रमाण सिद्ध किया कि १८५७ में 'गदर' नहीं अपितु भारत की स्वाधीनता का प्रथम महान् संग्राम हुआ था।

सावरकर ने १९०७ में '१८५७ का प्रथम स्वातंत्र्य समर' ग्रंथ लिखना शुरू किया। इंडिया हाउस के पुस्तकालय में बैठकर वह विभिन्न दस्तावेजों व ग्रंथों का अध्ययन करने लगे। उन्होंने लगभग डेढ़ हजार ग्रंथों के गहन अध्ययन के बाद इसे लिखना शुरू किया।

ग्रंथ की पांडुलिपि किसी प्रकार गुप्त रूप से भारत पहुँचा दी गई। महाराष्ट्र में इसे प्रकाशित करने की योजना बनाई गई। 'स्वराज्य' पत्र के संपादक ने इसे प्रकाशित करने का निर्णय लिया; किंतु पुलिस ने प्रेस पर छापा मारकर योजना में बाधा डाल दी। ग्रंथ की पांडुलिपि गुप्त रूप से पेरिस भेज दी गई। वहाँ इसे प्रकाशित कराने का प्रयास किया गया; किंतु ब्रिटिश गुप्तचर वहाँ भी पहुँच गए और ग्रंथ को प्रकाशित न होने दिया गया। ग्रंथ के प्रकाशित होने से पूर्व ही उसपर प्रतिबंध लगा दिया गया। अंततः १९०९ में ग्रंथ फ्रांस से प्रकाशित हो ही गया।

ब्रिटिश सरकार तीनों सावरकर बंधुओं को 'राजद्रोही' व खतरनाक घोषित कर चुकी थी। सावरकर इंग्लैंड से पेरिस चले गए। पेरिस में उन्हें अपने साथी याद आते। वह सोचते कि उनके संकट में रहते उनका यहाँ सुरक्षित रहना उचित नहीं है।

अंततः वह इंग्लैंड के लिए रवाना हो गए।

१३ मार्च, १९१० को लंदन के रेलवे स्टेशन पर पहुँचते ही सावरकर को बंदी बना लिया गया और ब्रिक्स्टन जेल में बंद कर दिया गया। उनपर लंदन की अदालत में मुकदमा शुरू हुआ। न्यायाधीश ने २२ मई को निर्णय दिया कि क्योंकि सावरकर पर भारत में भी कई मुकदमे हैं, अतः उन्हें भारत ले जाकर वहीं मुकदमा चलाया जाए। अंततः २९ जून को सावरकर को भारत भेजने का आदेश जारी कर दिया गया।

१ जुलाई, १९०९ को 'मोरिया' जलयान से सावरकर को कड़े पहरे में भारत रवाना किया गया। ब्रिटिश सरकार को भनक लग गई थी कि सावरकर को रास्ते में छुड़ाने का प्रयास किया जा सकता है। अतः सुरक्षा प्रबंध बहुत कड़े किए गए। ८ जुलाई को जलयान मार्सेल बंदरगाह के निकट पहुँचने ही वाला था कि सावरकर शौच जाने के बहाने पाखाने में जा घुसे। फुरती के साथ उछलकर वह पोर्ट हॉल तक पहुँचे और समुद्र में कूद पड़े।

अधिकारियों को जैसे ही उनके समुद्र में कूद जाने की भनक लगी कि अंग्रेज अफसरों के छक्के छूट गए। उन्होंने समुद्र की लहरें चीरकर तैरते हुए सावरकर पर गोलियों की बौछार शुरू कर दी। सावरकर सागर की छाती चीरते हुए फ्रांस के तट की ओर बढ़ने लगे। कुछ ही देर में वह तट तक पहुँचने में सफल हो गए किंतु उन्हें पुनः बंदी बना लिया गया।

१५ सितंबर, १९१० को सावरकर पर मुकदमा शुरू हुआ। सावरकर ने स्पष्ट कहा कि भारत के न्यायालय से उन्हें न्याय की किंचित् भी आशा नहीं है, अतः वह अपना बयान देना व्यर्थ समझते हैं।

२३ दिसंबर को अदालत ने उन्हें ब्रिटिश सरकार के विरुद्ध षड्यंत्र रचने, बम बनाने तथा रिवॉल्वर आदि शस्त्रास्त्र भारत भेजने आदि आरोपों में आजन्म कारावास की सजा सुना दी। उनकी तमाम संपत्ति भी जब्त कर ली गई।

२३ जनवरी, १९११ को उनके विरुद्ध दूसरे मामले की सुनवाई शुरू हुई। ३० जनवरी को पुनः आजन्म कारावास की सजा सुना दी गई। इस प्रकार सावरकर को दो आजन्म कारावासों का दंड दे दिया गया। सावरकर को जब अंग्रेज न्यायाधीश ने दो आजन्म कारावासों का दंड सुनाया तो उन्होंने हँसते हुए कहा, 'मुझे बहुत प्रसन्नता है कि ईसाई (ब्रिटिश) सरकार ने मुझे दो जीवनों का कारावास दंड देकर पुनर्जन्म के हिंदू सिद्धांत को मान लिया है।'

कुछ माह बाद महाराजा नामक जलयान से सावरकर को अंदमान भेज दिया गया। अंदमान में उन्हें अमानवीय यातनाएँ दी जाती थीं। कोल्हू में बैल की जगह जोतकर तेल पिरवाया जाता था, मूँज कुटवाई जाती थी। राजनीतिक बंदियों पर वहाँ किस प्रकार अमानवीय अत्याचार ढाए जाते थे, इसका रोमांचकारी वर्णन सावरकरजी ने अपनी पुस्तक मेरा आजीवन कारावास में किया है।

सावरकरजी ने अंदमान में कारावास के दौरान अनुभव किया कि मुसलमान वॉर्डर हिंदू बंदियों को यातनाएँ देकर उनका धर्म-परिवर्तन करने का कुचक्र रचते हैं। उन्होंने इस अन्यायपूर्ण धर्म-परिवर्तन का डटकर विरोध किया तथा बलात् मुसलिम बनाए गए अनेक बंदियों को हिंदू धर्म में दीक्षित करने में सफलता प्राप्त की। उन्होंने अंदमान की कालकोठरी में कविताएँ लिखीं। 'कमला', 'गोमांतक' तथा 'विरहोच्छ्वास' जैसी रचनाएँ उन्होंने जेल की यातनाओं से हुई अनुभूति के वातावरण में ही लिखी थीं। उन्होंने 'मृत्यु' को संबोधित करते हुए जो कविता लिखी वह अत्यंत मार्मिक व देशभक्ति से पूर्ण थी।

सावरकरजी ने अंदमान कारागार में होनेवाले अमानवीय अत्याचारों की सूचना किसी प्रकार भारत के समाचारपत्रों में प्रकाशित कराने में सफलता प्राप्त कर ली। इससे पूरे देश में इन अत्याचारों के विरोध में प्रबल आवाज उठी। अंत में दस वर्ष बाद १९२१ में सावरकरजी को बंबई लाकर नजरबंद रखने का निर्णय किया गया। उन्हें महाराष्ट्र के रत्नागिरी स्थान में नजरबंदी में रखने के आदेश हुए।

'हिंदुत्व', 'हिंदू पदपादशाही', 'उ:श्राप', 'उत्तरक्रिया', 'संन्यस्त खड्ग' आदि ग्रंथ उन्होंने रत्नागिरी में ही लिखे।

१० मई, १९३७ को सावरकरजी की नजरबंदी रद्द की गई।

नजरबंदी से मुक्त होते ही साघरकरजी का भव्य स्वागत किया गया। अनेक नेताओं ने उन्हें कांग्रेस में शामिल करने का प्रयास किया; किंतु उन्होंने स्पष्ट कह दिया, 'कांग्रेस की मुसलिम तुष्टीकरण की नीति पर मेरे तीव्र मतभेद हैं। मैं हिंदू महासभा का ही नेतृत्व करूँगा।'

३० दिसंबर, १९३७ को अहमदाबाद में आयोजित अखिल भारतीय हिंदू महासभा के अधिवेशन में सावरकरजी सर्वसम्मति से अध्यक्ष चुने गए। उन्होंने 'हिंदू' की सर्वश्रेष्ठ व मान्य परिभाषा की। हिंदू महासभा के मंच से सावरकरजी ने 'राजनीति का हिंदूकरण और हिंदू सैनिकीकरण' का नारा दिया। उन्होंने हिंदू युवकों को अधिक-से-अधिक संख्या में सेना में भरती होने की प्रेरणा दी। उन्होंने तर्क दिया, 'भारतीय सेना के हिंदू सैनिकों पर ही इस देश की रक्षा का भार आएगा, अत: उन्हें आधुनिकतम सैन्य विज्ञान की शिक्षा दी जानी जरूरी है।'

२६ फरवरी, १९६६ को भारतीय इतिहास के इस अलौकिक महापुरुष ने इस संसार से विदा ले ली। अपनी अंतिम वसीयत में भी उन्होंने हिंदू संगठन व सैनिकीकरण के महत्त्व, शुद्धि की आवश्यकता पर प्रकाश डाला। भारत को पुन: अखंड बनाए जाने की उनकी आकांक्षा रही।

ऐसे वीर पुरुष का व्यक्तित्व और कृतित्व आज भी हमारे लिए पथ-प्रदर्शक का काम करने में सक्षम है।

—शिवकुमार गोयल



डॉ. मुंजे के साथ वीर सावरकर



वीर सावरकर के साथ स्वर सम्राज्ञी लता मंगेशकर

# सावरकर समग्र

**प्रथम खंड**

पूर्व पीठिका, भगूर, नाशिक
शत्रु के शिविर में
लंदन से लिखे पत्र

**द्वितीय खंड**

मेरा आजीवन कारावास
अंदमान की कालकोठरी से
गांधी वध निवेदन
आत्महत्या या आत्मार्पण
अंतिम इच्छा पत्र

**तृतीय खंड**

काला पानी
मुझे उससे क्या ? अर्थात् मोपला कांड
अंधश्रद्धा निर्मूलक कथाएँ

**चतुर्थ खंड**

उःशाप
बोधिवृक्ष
संन्यस्त खड्ग
उत्तरक्रिया
प्राचीन अर्वाचीन महिला
गरमागरम चिवड़ा
गांधी गोंधल

**पंचम खंड**

१८५७ का स्वातंत्र्य समर
रणदुंदुभि
तेजस्वी तारे

**षष्टम खंड**

छह स्वर्णिम पृष्ठ
हिंदू पदपादशाही

**सप्तम खंड**

जातिभंजक निबंध
सामाजिक भाषण
विज्ञाननिष्ठ निबंध

**अष्टम खंड**

मैझिनी चरित्र
विदेश में भारतीय स्वतंत्रता संग्राम
क्षकिरणे
ऐतिहासिक निवेदन
अभिनव भारत संबंधी भाषण

**नवम खंड**

हिंदुत्व हिंदुत्व का प्राण
नेपाली आंदोलन
लिपि सुधार आंदोलन
हिंदू राष्ट्रदर्शन

**दशम खंड**

कविताएँ
भाषा-शुद्धि लेख
विविध लेख

*अनुवाद :*

प्रो. निशिकांत मिरजकर, डॉ. ललिता मिरजकर,
डॉ. हेमा जावडेकर, श्री वामन राव पाठक, श्री काशीनाथ जोशी,
श्री शरद दामोदर महाजन, श्री माधव साठे, सौ. कुसुम तांबे,
सौ. सुनीता कुट्टी, सौ. प्रणोति उपासने

*संपादन :*

प्रो. निशिकांत मिरजकर, डॉ. श्याम बहादुर वर्मा,
श्री रामेश्वर मिश्र 'पंकज', श्री जगदीश उपासने,
श्री काशीनाथ जोशी, श्री धृतिवर्धन गुप्त, श्री अशोक कौशिक

*मार्गदर्शन :*

श्री त्रिलोकीनाथ चतुर्वेदी, डॉ. हरींद्र श्रीवास्तव,
श्री शिवकुमार गोयल

# अनुक्रम

प्रकरण–१

# स्वधर्म और स्वराज्य

धर्मासाठी मरावे, मरोनि अवघ्यांसी मारावें।
मारिता मारिता घ्यावें, राज्य आपुलें॥

*—स्वामी रामदास*

अर्थात्—

धर्म हेतु मरें, मरते हुए सारों को मारें;
मारते-मारते जीतें, राज्य अपना।

कोई छोटा सा घर बनाना हो तो भी इतनी मजबूत नींव तो बनाई ही जाती है कि वह उसका भार सह सके। नींव मजबूत और घर का भार सँभालने योग्य न हो तो उस नींव पर निर्मित मकान ताश के तंबू से अधिक भव्य या विशाल कभी भी नहीं माना जा सकता, यह बात अशिक्षित-गँवार भी जानता है। परंतु किसी सामान्य मनुष्य को भी ज्ञात यह व्यवहार-ज्ञान भुलाकर जब कोई लेखक प्रचंड क्रांति का इतिहास लिखते हुए इस तरह की बात करे कि उस क्रांति के भव्य और विशाल भवन का भार सहन कर सकनेवाली वह नींव कौन सी थी कि या फिर वह प्रचंड क्रांति मंदिर किसी घास के तिनके पर निर्मित था—तो या तो वह पागल होता है या फिर क्षुद्र प्राणी। वह इन दोनों विशेषणों में से किसी एक का भी पात्र हो तो इतिहास लेखन के पवित्र कार्य के लिए वह पूरी तरह अयोग्य है।

बड़ी-बड़ी धर्म क्रांतियों या राज्य क्रांतियों के सतही स्वरूप में विहित असंबद्धता या असमानता की निरंतरता उन क्रांतियों के मूल तत्त्व को समझे बिना कभी भी समझ में नहीं आ सकती। अनेक चक्र और अनेक लौह मार्गोंवाला कोई विशाल संयंत्र प्रचंड शक्ति से काम करता हो तो वह शक्ति किस यंत्र-शास्त्रीय

नियम से उत्पन्न की गई है, यह पूर्ण रीति से समझे बिना, देखनेवालों को आश्चर्य मिश्रित विस्मय होगा। उसे ज्ञान से प्राप्त समझ या बूझ कभी नहीं कहा जा सकता। फ्रांस की राज्य क्रांति या हॉलैंड की धर्मक्रांति जैसी अद्‌भुत घटनाएँ जब पाठकों एवं लेखकों को अपनी भव्यता से चकित करती हैं तब उनकी उस भव्यता में हक्का-बक्का होकर पाठक की दृष्टि और लेखक की लेखनी भी उसके मूल शक्ति स्रोत को देखने-दरसाने की हिम्मत नहीं कर पाती। परंतु उस मूल शक्ति को जाने बिना उस क्रांति का वास्तविक रहस्य कभी भी समझ में नहीं आता, अत: इतिहास शास्त्र में वर्णन से अधिक मूल स्रोत को दरसाना ही अधिक महत्त्वपूर्ण माना गया है।

यह मूल स्रोत दरसाते हुए बहुत बार इतिहास-लेखक और एक चूक करते हैं। प्रत्येक कार्य में कुछ प्रत्यक्ष, कुछ अप्रत्यक्ष, कुछ विशिष्ट और कुछ सामान्य, कुछ आकस्मिक और कुछ प्रधान कारण निहित होते हैं और उनका वर्गीकरण करने में ही इतिहास-लेखक का वास्तविक कौशल होता है। परंतु कुछ इतिहासकार यहाँ भ्रमित होकर इस वर्गीकरण में आकस्मिक कारणों को प्रधान कारण का स्वरूप दे देते हैं। किसी घर को आग लगने पर उस आग को लगानेवाले व्यक्ति को छोड़ उसके हाथ की माचिस की तीली पर सारा आरोप लादनेवाले मूर्ख न्यायाधीश की तरह वह इतिहासकार भी हास्यास्पद हो जाता है। आकस्मिक कारण को ही प्रधान कारण मानकर किसी ऐतिहासिक घटना का इतिहास लिखने से उस घटना का वास्तविक महत्त्व कभी भी समझ में नहीं आता, उलटे वह अद्‌भुत एवं क्रांतिकारी घटना न कुछ कारणों से घटित हुई देखकर उस घटक और उसमें सम्मिलित व्यक्तियों के लिए तुच्छ भावना उत्पन्न होने लगती है। इसलिए ऐतिहासिक घटनाओं का और विशेषकर क्रांतिकारी घटनाओं का इतिहास लिखते समय उसका केवल वर्णन लिखने से उसकी समुचित कल्पना प्रस्तुत करना संभव नहीं होता या उसका उद्‌गम उसके निमित्त कारण तक ही खोजकर लौट आने से भी उसका यथार्थ स्वरूप ज्ञात नहीं होता। अत: जिसे सत्य, पक्षपात रहित और मर्मस्पर्शी इतिहास लिखना हो, उसे उस घटना और उस क्रांति की ज्वाला की नींव के कारणों का, उसके मूल में क्या तत्त्व थे, उसके प्रधान कारण क्या थे, इन सबका पर्यालोचन अवश्य करना चाहिए।

**'हर क्रांति की नींव में कोई-न-कोई तत्त्व होना ही चाहिए'—इटली के प्रख्यात दार्शनिक और देशभक्त मैजिनी ने कार्लाइल लिखित फ्रांसीसी राज्य क्रांति की एक पुस्तक पर टीकात्मक लेख में ऐसा कहा है। क्रांति अथवा इतिहास में मनुष्य जाति के जीवन की उठा-पटक होती है। जिसके लिए लाखों जूझते हैं, राजसिंहासन जिस कारण डगमगाते हैं, स्थापित मुकुट लुढ़कते हैं, अजन्मे मुकुट**

सिर चढ़ते हैं, स्थापित मूर्ति भंग होकर नई मूर्ति की स्थापना भी जिसके कारण होती है, और प्रचंड समूह को लगने लगता है कि इसके आगे रक्त बहाना तो कुछ भी नहीं, ऐसे किसी विक्षोभक तत्त्व के सिवाय किसी अन्य क्षुद्र व क्षणिक नींव पर क्रांति के भव्य भवन का निर्माण असंभव है। पर क्रांति की नींव का यह तत्त्व जिस प्रमाण में पवित्र या अपवित्र हाता है उसी प्रमाण में उस क्रांति के कार्यकर्ता-व्यक्ति के स्वरूप और कृत्य भी पवित्र या अपवित्र होते हैं। हेतु से जैसे कृत्य की परीक्षा सामान्य व्यवहार में की जाती है उसी तरह इतिहास में भी व्यक्ति या राष्ट्र के हेतु से उसके कृत्य का स्वरूप निश्चित होता है। यह कसौटी यदि छोड़ दें तो एक व्यक्ति द्वारा दूसरे को मारना या किसी एक सेना द्वारा दूसरी सेना को मारने में कोई भेद नहीं रहेगा। साम्राज्य के लिए सिकंदर की चढ़ाई और इटली की स्वतंत्रता के लिए गैरीबाल्डी द्वारा की गई चढ़ाइयाँ दोनों समान मूल्य की मानी जाएँगी। इन भिन्न घटनाओं का यथोचित परीक्षण करने के लिए जैसे उनका हेतु समझ लेना आवश्यक है उसी तरह हर क्रांति का यथोचित विवेचन करने के लिए उसका हेतु क्या था, अंतर्निहित इच्छा क्या थी, किस तत्त्व दर्शन से उसका उद्भव हुआ था, यह सब जानना आवश्यक है।

सारांश यह कि ऐतिहासिक क्रांति के इतिहासकार को उस क्रांति में असंबद्ध दिखाई देनेवाले प्रसंगों को या उनकी अद्भुतता को देखकर विस्मित होकर वहीं बैठ नहीं जाना चाहिए अपितु उसके उद्गम की खोज करते जाना चाहिए। इतना ही नहीं अपितु उस खोज में असंगत एवं आकस्मिक रूप से निकल आई शाखा को छोड़कर मूल तत्त्व तक की खोज करनी चाहिए और फिर उस मूल तत्त्व की दूरबीन लेकर उस क्रांति के विस्तीर्ण प्रदेश का निरीक्षण करना चाहिए। इस तरह प्रारंभ किए जाने पर अनेक असंबद्ध घटनाओं में पूर्ण संबद्धता दिखने लगती है, वक्र रेखा सरल रेखा प्रतीत होती है और सरल रेखा वक्र लगने लगती है। अंधकार में प्रकाश दिखने लगता है और प्रकाश में अँधेरा दिखाई देता है। नीचता में उच्चता और उच्चता में नीचता दृष्टिगोचर होती है, विद्रूपता में सुरूपता और सुरूपता में विद्रूपता मिलती है और अपेक्षित या अनपेक्षित रीति से परंतु स्पष्ट स्वरूप में वह क्रांति इतिहास के सामने आती है।

परंतु हिंदुस्थान में सन् १८५७ में घटित प्रचंड राज्य क्रांति का इतिहास उपरोक्त शास्त्रीय पद्धति से किसी भी स्वदेशी या विदेशी ग्रंथकार ने नहीं लिखा। कुछ अंग्रेज लेखकों ने उसका वर्णन करने के सिवाय कुछ प्रयास ही नहीं किया। परंतु अधिकतर लेखकों द्वारा यह प्रयास दुष्टतापूर्ण बुद्धि से और पक्षपातपूर्वक किए जाने के कारण उनकी दूषित दृष्टि को उस क्रांतियुद्ध के मूल तत्त्व दिखाई नहीं दिए

या दिखाई देते हुए भी उन्होंने उनकी अनदेखी की।

सन् १८५७ जैसी प्रचंड क्रांति बिना हेतु के घटित होना संभव है क्या? पेशावर से कलकत्ता तक जो आँधी चली उसका हेतु इसके सिवाय और क्या हो सकता है कि उसे अपनी सामर्थ्य भर कुछ खास चीजों को नष्ट कर देना है। दिल्ली पर डाले गए घेरे, कानपुर में हुए कत्ल, साम्राज्य के ऊँचे उठे ध्वज और उस ध्वज की छाया में लड़ते-लड़ते रणतीर्थ में शूरों द्वारा लगाई गई छलाँगें जैसी उदात्त एवं स्फूर्तिजनक घटनाएँ किसी एक अति उदात्त एवं स्फूर्तिजनक हेतु के बिना संभव थीं क्या? कोई हर हफ्ते लगनेवाला बाजार भी अकारण नहीं लगता। फिर जिस बाजार का आयोजन करने की तैयारी वर्षों से चल रही थी, जिसकी दुकानें पेशावर से कलकत्ता तक के हर सिंहासन पर सजनेवाली थीं, जिसमें राज्य और साम्राज्य का लेन-देन चल रहा था और जहाँ रक्त और मांस के सिक्कों के सिवाय और किसी सिक्के की पूछ नहीं की—वह बाजार क्या यूँ ही लगा और यूँ ही उठ गया? ऐसा नहीं हो सकता। ज्ञात होना बहुत कठिन है इसलिए नहीं अपितु वह ज्ञात हुआ, यह मानना अपने हित में न होने के कारण इस मुद्दे की ओर अंग्रेज इतिहासकारों ने दुर्लक्ष्य किया है। परंतु इस दुर्लक्ष्य से भी अधिक उलझानेवाली और सन् १८५७ के क्रांतियुद्ध के स्वरूप को सर्वाधिक भ्रष्ट करनेवाली दूसरी युक्ति या चूक विजातीय एवं उनकी झूल ओढ़नेवाले स्वजातीय इतिहासकरों ने जो की है, वह यह है कि इस सन् १८५७ के प्रलय का कारण दूसरा कुछ नहीं, मुट्ठी भर लालची लोगों द्वारा उठाई गई कारतूसों की अफवाह है। अंग्रेज इतिहासकार और अंग्रेजों की कृपा पर पले-बढ़े एक देसी ग्रंथकार कहते हैं—कारतूसों में गाय और सूअर की चरबी लगाई जाती है, केवल इतना सुनकर ही मूर्ख लोग भड़क गए। सुनी हुई बात सच है या झूठ, इसकी खोज किसीने नहीं की। एक ने कहा इसलिए दूसरे ने कहा और दूसरा बिगड़ गया इसलिए तीसरा बिगड़ गया, ऐसी अंधपरंपरा चली जिससे अविवेकी मूर्खों का समाज जमा हुआ और विद्रोह हो गया।

कारतूसों की बात पर लोगों ने अंधपरंपरा से विश्वास किया या क्या हुआ, इसका निर्णय आगे यथास्थान किया जाएगा। परंतु ये सच्चे या झूठे विश्वास विद्रोह की जड़ें थीं, यह विचार उत्पन्न करने का कैसा सुदीर्घ प्रयास चल रहा था यह इससे स्पष्ट होता है। सन् १८५७ जैसी प्रचंड क्रांति ऐसे कारणों से उत्पन्न होगी, यह कहनेवाले मंद या कुटिल बुद्धि के लोगों को क्रांति एक अविवेकी मूर्खों का समाज लगता है; लेकिन इसमें कोई आश्चर्य नहीं कि यदि सन् १८५७ की क्रांति मुख्यत: कारतूसों के कारण ही प्रदीप्त हुई तो उसमें नाना साहब, दिल्ली का बादशाह, झाँसी की रानी या रोहिलखंड का खान बहादुर कैसे सम्मिलित

हुए? इनको अंग्रेजी सेना में नौकरी करनी नहीं थी या घर बैठे भी वह फौजी कारतूस तो तोड़ने ही होंगे, ऐसा आदेश भी किसीने उन्हें नहीं दिया था। यदि यह विद्रोह केवल या मुख्य रूप से कारतूसों की चरबी से ही हुआ था तो हिंदुस्थान के अंग्रेज गवर्नर जनरल द्वारा उसे उपयोग में न लाने का आदेश देते ही उसे तुरंत ठंडा हो जाना चाहिए था। पर सिपाही अपने हाथ से अपने कारतूस बना लें, ऐसी अनुमति मिलने पर भी उसका उपयोग न कर या सेना की नौकरी छोड़ सारी किटकिट से परे न हटकर, सेना के सिपाहियों ने ही नहीं बल्कि सेना से जिनका दूर का भी संबंध नहीं था ऐसे लाखों लोगों ने, राजा-महाराजाओं ने, अपने प्राण रणभूमि पर क्यों अर्पित किए? फौजी और सामान्य जन, राजा और रंक, हिंदू और मुसलमान इन सबको एक साथ आवेशित करनेवाली बातें क्षुद्र नहीं होतीं, उसके मूल में होते हैं तात्त्विक कारण।

कारतूसों का डर ही विद्रोह का प्रमुख कारण है—इस कथन में जितनी अयथार्थता है उतनी ही इस तर्क में भी कि उस विद्रोह का उद्‌गम केवल अयोध्या का राज छीनने में था। अवध के राज्य के हित-अहित से जिनका कुछ भी संबंध नहीं था ऐसे कितने ही लोग इस भयंकर क्रांति में सिर हाथ पर लिये लड़ रहे थे। फिर उस लड़ाई से उनका क्या हेतु था? स्वयं अयोध्या का नवाब तो कलकत्ता के किले में बंद था और उसकी प्रजा अंग्रेज इतिहासकारों के कथनानुसार नवाब के शासन से बेहद नाखुश थी। फिर पंजाब से बंगाल तक केवल राजा या लश्कर के लोग ही नहीं अपितु हर असल हिंदू व्यक्ति अपनी शमशीर ताने क्यों खड़ा था? सन् १८५७ की क्रांति पर लिखा एक लेख किसी हिंदू ने उसी समय इंग्लैंड में प्रकाशित कराया था। उसमें वह हिंदू कहता है—"जिन्होंने अवध के नवाब को जन्म से भी कभी नहीं देखा था और न आगे देखने की संभावना थी, ऐसे कितने ही सरल और दयालु लोग अपनी-अपनी झोंपड़ियों में नवाब पर आ पड़े दुःखों को कहते जार-जार रोते थे, इसकी कल्पना आपको नहीं है। और ऐसे आँसू बह जाने के बाद, जैसे स्वयं पर ही क्रूर प्रहार हो रहे हों, ऐसा मानकर वाजिद अलीशाह के अपमान का बदला लेने की प्रतिज्ञा कितने सिपाही प्रतिदिन कर रहे थे, यह भी आपको ज्ञात नहीं…"[१]

---

१. यह लेख इंडिया ऑफिस के ग्रंथालय में है। यह लेख अनेक दृष्टि से बहुत महत्त्वपूर्ण है। इस लेख में से निम्न उद्धरण दिए बगैर रहा नहीं जाता—
"Your (Englishmen's) conduct has all along been mean and pettifogging. You accuse our ancient moghul rulers of despotism. They were despotic to some extent; but on the whole, they knew how to govern an empire—you know how to keep a shop. They had a large mind; you have an ingenious and a crafty one. They could conceive of grand projects. Despite their faults, they were loved by a grand people

इन सिपाहियों को उससे सहानुभूति क्यों होने लगी और जिन्होंने नवाब को जन्म से नहीं देखा था उनकी आँखें और कंठ क्यों भर आए? अत: अयोध्या का राज्य हड़पने से विद्रोह नहीं उपजा अपितु इन राज्यों को हड़पने में जिस तत्त्व का हनन हो रहा था उसके कारण विद्रोह उपजा। कारतूसों का डर या अयोध्या का राज्य हड़पना गौण और आकस्मिक कारण थे। इन्हीं को प्रधान कारण मानने से सन् १८५७ की क्रांति का वास्तविक स्वरूप कभी भी ज्ञात नहीं हो पाएगा।

इन निमित्त कारणों को ही मूल कारण मान लें तो उसका अर्थ यह होगा कि यदि ये विशिष्ट कारण घटित न हुए होते तो उनका कार्य भी घटित न हुआ होता। यदि कारतूसों का डर न होता या अयोध्या का अधिग्रहण न किया गया होता तो सन् १८५७ की क्रांति घटित न होती। परंतु इस प्रकार के विचार से अधिक भ्रामक और मूर्खतापूर्ण अन्य कोई मान्यता मिलना असंभव है। कारण, उस डर के मूल में छिपा तत्त्व यदि किसी और घटना द्वारा प्रकट हो जाता तो भी यह क्रांतियुद्ध होता ही, भले ही अयोध्या का राज्य हड़पा न गया होता, क्योंकि उस राज्य को हड़पने के मूल में छिपा तत्त्व किसी दूसरे राज्य को हड़पने में प्रकट हो जाता। फ्रांस देश की राज्य क्रांति का प्रधान कारण जैसे अनाज के बढ़े हुए मूल्य या बास्तील या राजा का पेरिस छोड़कर जाना या दावतों का रंग नहीं था वैसे ही उपरोक्त आकस्मिक एवं विशिष्ट घटनाएँ इस प्रचंड क्रांति के प्रधान कारण न होकर केवल निमित्तभूत कारण हैं। जैसे सीता-हरण रामायण का केवल निमित्त है और मुख्य या प्रधान कारण उसके मूल में छिपे तत्त्व ही हैं।

वे तत्त्व कौन से थे? हजारों शूरों की तलवारों को उनकी म्यानों से खींचकर रणांगण में चमचमानेवाले वे तत्त्व कौन से थे? निस्तेज हुए मुकुटों को सतेज करनेवाले और टूटे पड़े ध्वजों को फिर से खड़ा करनेवाले वे तत्त्व कौन से थे जिनपर हजारों व्यक्तियों ने अपने उष्ण रक्त का अभिषेक करना वर्षानुवर्ष अखंड प्रेम से चालू रखा है, ऐसे तत्त्व कौन से थे? मौलवी जिनका उपदेश करते थे, ब्राह्मण जिन्हें विजयी भव: कहकर आशीर्वाद देते थे, दिल्ली की मसजिद से और काशी के मंदिरों से जिनकी यश:प्राप्ति के लिए परमेश्वर की ओर दिव्य प्रार्थनाएँ

---

like us. They settled in the country and tried to improve it. Your servants come here only to make money and go home as soon as they have satisfied themselves on that score. Indeed, in as much as we have come to know you, we have learnt to dispise you. With increasing knowledge we have known that the Anglo-Saxon race is selfish and hypocritical in the extreme and always unprincipled in matters of gain!"

यह लेख करीब २५ पृष्ठों का है और दि. १३.१०.१८५७ को प्रकाशित हुआ है।

भेजी जाती थीं, जिनकी सहायता के लिए श्रीमंत हनुमानजी ने स्वयं कानपुर के रण-मैदान पर हुंकार भरी और जिनके लिए झाँसी की महालक्ष्मी ने शुंभ-निशुंभ के रक्त से भीगी अपनी पुराण-प्रसिद्ध तलवार फिर से चलाई, ऐसे वे तत्त्व कौन से थे?

सन् १८५७ की क्रांति के प्रधान कारण, जो दिव्य तत्त्व थे वे थे स्वधर्म व स्वराज्य। अपने प्राणप्रिय धर्म पर भयंकर, विघातक एवं कपटपूर्ण हमला हुआ है, यह यथार्थ दिखते ही स्वधर्म रक्षणार्थ जो 'दीन-दीन' की गर्जना शुरू हुई उस गर्जना में और अपनी प्रकृतिदत्त स्वतंत्रता के कपटपूर्वक छीने जाने पर और अपने पैरों में पड़ी राजनीतिक गुलामी की जंजीरें देखते ही स्वराज्य प्राप्त करने की पवित्र इच्छा उत्पन्न होने के कारण इस दास्य शृंखला पर जो प्रचंड आघात किए गए उन्हीं में इस क्रांतियुद्ध की जड़ें हैं। स्वधर्म प्रीति एवं स्वराज्य प्रीति के तत्त्व हिंदुस्थान के इतिहास में जितनी स्पष्टता से एवं उदात्तता से दिखते हैं उससे अधिक वे किस इतिहास में मिलनेवाले हैं? विदेशी और स्वार्थी इतिहासकारों ने इस दिव्य हिंद का चित्र चाहे कितने ही गंदे रंगों से भरा हो, फिर भी जब तक हमारे इतिहास के पृष्ठों पर से चित्तौड़ का नाम पोंछा हुआ नहीं है, सिंहगढ़ का नाम मिटा नहीं है, प्रताप आदि का नाम मिटा नहीं है या गुरु गोविंदसिंह का नाम पोंछा नहीं गया है, तब तक ये स्वधर्म और स्वराज्य के तत्त्व हिंदुस्थान के रक्त-मांस में जमे रहेंगे। उनपर क्षण भर गुलामी के भ्रम के बादल चाहे आएँ—सूर्य पर भी बादल आते हैं—परंतु वह क्षण समाप्त होते-न-होते उस तप्त सूर्य की उष्णता से वे पिघल जाएँगे, इसमें शंका नहीं।

स्वराज्य के लिए हिंदुस्थान ने कौन सा प्रयास नहीं किया और स्वधर्म के लिए हिंदुस्थान ने कौन सी दिव्यता अंगीकार नहीं की।...''सूरा सो पचाजिए जो लढ़े दीन के हेत। पुरजा-पुरजा कट मरे तबहु न छोड़े खेत।'' (गुरु गोविंदसिंह) इस रीति से स्वधर्म के लिए रण-मैदान में टुकड़े-टुकड़े हो जाने पर भी जो हटते नहीं—वीरों की ऐसी घटनाओं से भारतभूमि का संपूर्ण इतिहास भरा हुआ है।

इस परंपरागत एवं दिव्य तत्त्व का संचार होने के लिए सन् १८५७ के वर्ष में जितने कारण घटित हुए उतने पहले कुछेक बार ही घटित हुए थे। इन विशिष्ट घटनाओं से हिंद भूमि के शरीर में किंचित् प्रस्फुरण हुआ, इन मनोवृत्तियों को विलक्षण चेतना मिली और स्वधर्म एवं स्वराज्य के लिए लोकशक्तियाँ सज्जित होने लगीं। दिल्ली के बादशाह द्वारा स्वराज्य स्थापना के लिए जारी घोषणापत्र में वे कहते हैं—''हिंदवासियो, यदि हमसब मन में ठान लें तो शत्रु को क्षण भर में धूल चटा सकते हैं और अपने प्राणप्रिय धर्म एवं प्राणप्रिय देश को पूरी तरह भयमुक्त कर

सकते हैं।''[१]

इस वाक्य में उल्लिखित दिव्य तत्त्वों के लिए जो क्रांति होती है, अपने प्राणप्रिय धर्म को एवं अपने प्राणप्रिय देश को बंधनमुक्त करने के लिए जो क्रांतियुद्ध होता है उस क्रांतियुद्ध से अधिक पवित्र विश्व में दूसरा क्या मिलनेवाला है? स्वदेश रक्षा, स्वराज्य संस्थापन एवं स्वधर्म परित्राण के लिए दिल्ली के सिंहासन से प्रार्थित इस स्पष्ट दिव्य एवं स्फूर्तिजनक मंत्र में ही सन् १८५७ की क्रांति का बीज है। बरेली में मुद्रित कर प्रकाशित किए हुए, अयोध्या के नवाब द्वारा निकाले गए दूसरे एक आज्ञापत्र में वे कहते हैं—''हिंदुस्थान के सारे हिंदुओ और मुसलमानो, उठो! स्वदेश बंधुओ, परमेश्वर की दी हुई सौगात में सबसे श्रेष्ठ सौगात स्वराज्य (Sovereign) ही है। यह ईश्वरीय सौगात जिसने हमसे छल से छीन ली है उस अत्याचारी राक्षस को वह बहुत दिन पचेगी क्या? यह ईश्वरीय इच्छा के विरुद्ध किया गया कृत्य क्या जय प्राप्त करेगा? नहीं, नहीं। अंग्रेजों ने इतने जुल्म ढाए हैं कि उनके पाप के घड़े पहले ही लबालब भरे हुए हैं। और उसमें हमारे पवित्र धर्म का नाश करने की कुबुद्धि और समा गई है। अब आप अभी भी शांति से बैठे रहेंगे क्या? आप शांति से बैठें, यह परमेश्वर की इच्छा नहीं है। क्योंकि सारे हिंदुओं और मुसलमानों के हृदय में उसी की इच्छा उत्पन्न हुई है—परमेश्वर की इच्छा—और आपके पराक्रम से जल्दी ही उनका ऐसा सर्वनाश हो जाएगा कि अपने हिंदुस्थान में उनका छिलका, टुकड़ा भी नहीं रहेगा। छोटे-बड़े के सारे भेदभाव भुलाकर इस सेना में सब ओर समता का राज हो। क्योंकि पवित्र धर्मयुद्ध में जो वीर स्वधर्म के लिए अपनी तलवार म्यान के बाहर निकालते हैं वे सब समान योग्यता के होते हैं। वे भाई-भाई हैं। उनमें किसी तरह का भेद नहीं है। इसलिए फिर से एक बार मैं सारे हिंदू बंधुओं का आह्वान करता हूँ—उठो और इस परम ईश्वरीय और दिव्य कर्तव्य के लिए रण-मैदान में कूद पड़ो।''[२]

ये तत्त्वरत्न देखकर जिसे इस क्रांतियुद्ध की ओजस्विता भासित नहीं होगी उसे या तो मंदबुद्धि या दुर्बुधि होना चाहिए। ईश्वर प्रदत्त अधिकारों के लिए लड़ना मुनष्य मात्र का कर्तव्य है और स्वधर्म एवं स्वराज्य के लिए लड़ने को ही उस समय के भारतीय शूरों ने अपने शस्त्र निकाले थे, यह सिद्ध करने के लिए इससे सबल

---

१. लेकी द्वारा लिखित—'फिक्शन एक्सपोस्ड'।

२. लेकी कृत—'फिक्शन एक्सपोस्ड' में वर्णित यह घोषणापत्र उस क्रांतियुद्ध के समय लोक वृत्ति किस तरह चेत गई थी—यह दरसाने को बहुत उपयोगी है। इसका काफी कुछ अंश आगे भी दिया जाएगा।

साक्ष्य और क्या दिया जा सकता है! भिन्न-भिन्न स्थानों और भिन्न-भिन्न कालों में निकाले गए ये घोषणापत्र इस क्रांतियुद्ध की मीमांसा करने के लिए एक अक्षर भी और अधिक लिखने की आवश्यकता शेष नहीं रहने देते। ये घोषणापत्र ऐरे-गैरे द्वारा निकाले हुए नहीं हैं—सबके आदरणीय एवं सर्वाधिकारी सिंहासन के शासनपत्र हैं। उस समय की क्षुब्ध मनोवृत्ति की उष्ण उसाँसें हैं। संकोच या भय के कारण जब वास्तविक मनोवृत्ति दबाए रखने की कोई आवश्यकता नहीं होती, ऐसे रण-प्रसंग के समय ये हृदय से निकले स्पष्ट बोल हैं। इस युद्ध में जो भी शमशीर निकालते हैं वे सब समान योग्यता के हैं। धर्मयुद्ध में उठी यह वीर गर्जना 'स्वधर्म एवं स्वराज्य' दोनों तत्त्वों का उच्चारण एवं जयघोष करती है।

पर क्या ये दोनों ही तत्त्व (स्वराज्य-स्वधर्म) परस्पर विरुद्ध या भिन्न समझे जाते थे? स्वधर्म एवं स्वराज्य का एक-दूसरे से किसी भी अर्थ में संबंध नहीं है, ऐसी कम-से-कम प्राचीन लोगों की धारणा कभी नहीं थी। मैजिनी के कथनानुसार, स्वर्ग और पृथ्वी को किसी एक बाँस के बीच में बाँधकर अलग नहीं किया गया है, ये दोनों तो एक ही वस्तु के दो छोर हैं। ऐसी ही प्राचीन जनों की पूर्वा पर यथार्थ एवं परिपक्व धारणा है। हमारी स्वधर्म की कल्पना स्वराज्य से भिन्न नहीं है। ये दोनों साध्य नाते से संलग्न हैं। स्वधर्म के बिना स्वराज्य तुच्छ है और स्वराज्य के बिना स्वधर्म बलहीन है। स्वराज्य नामक ऐहिक सामर्थ्य की तलवार स्वधर्म नामक पारलौकिक साध्य के लिए हमेशा बाहर निकली रहनी चाहिए। यह प्राचीन जनों के मन का रुझान इतिहास में पग-पग पर दिखेगा। प्राचीन काल में हुई क्रांतियों को धार्मिक स्वरूप क्यों मिलता है, या यह कहें कि धार्मिक पवित्रता के या धर्म संलग्नता के सिवाय प्रचंड क्रांति का होना—यह बात प्राचीन इतिहास में बिलकुल भी क्यों ज्ञात नहीं है, इसका बीज भी धर्म के इस विश्व व्यापक स्वरूप में ही है। हिंदुस्थान के इतिहास में आज तक अखंड रूप से व्यक्त होते आए स्वराज्य एवं स्वधर्म के साधन और साध्य तत्त्व इस सन् १८५७ के क्रांतियुद्ध में भी व्यक्त हुए, इसमें कुछ भी आश्चर्य नहीं है। दिल्ली के बादशाह द्वारा पहले-पहल निकाले गए घोषणापत्र का उल्लेख पहले किया गया है। उसके बाद जब दिल्ली को अंग्रेजी सेनाओं ने घेर लिया और युद्ध घमासान हो गया तब बादशाह ने हिंदुओं के लिए दूसरा घोषणापत्र जारी किया। उसमें वे कहते हैं—"जमी राजगान वो रोसाए हिंद पर वाझे होके तुम बेहामा उजूः नेकी और फय्याजी में मुश्तईर उद्दईर हो...खुदावंत ने तुमको ये मर्तबए आली और मुल्क और दौलत और हुकूमत इसी वास्ते बख्शी है कि तुम उन लोगों को, जो तुम्हारे मजहब में दखलंदाजी करें, गारद करो..." (हमें ईश्वर ने संपत्ति, देश, अधिकार किसलिए दिए हैं? ये सभी केवल व्यक्ति से

संबंधित सुख-भोग के लिए न होकर स्वधर्म संरक्षण के पवित्र हेतु के लिए हैं।)

परंतु इस पवित्र एवं अंतिम हेतु के ये साधन कहाँ हैं? पहले दिए हुए घोषणापत्र के अनुसार परमेश्वर की सब सौगातों में अत्यंत श्रेष्ठ स्वराज्य की सौगात कहाँ है? दौलत कहाँ है? मुल्क कहाँ है? हुकूमत कहाँ है? गुलामी के प्लेग में यह सारी दैविक स्वतंत्रता मृतप्राय हो गई है। गुलामी का प्लेग किस तरह संहार कर रहा है, यह दिखाने के लिए उपरोक्त घोषणापत्र में नागपुर का, अयोध्या का, झाँसी का स्वराज्य, सब कैसे धूल में मिला दिए गए, इसका मार्मिक वर्णन करने के बाद ऐसी चेतावनी दी गई है कि इस तरह धर्म रक्षण के साधन गँवाने पर तुम परमेश्वर के दरबार में अपराधी और धर्मद्रोही माने जाओगे।

...ईश्वर की आज्ञा है कि स्वराज्य प्राप्त करो। क्योंकि स्वधर्म रक्षण का वह मूल साधन है। जो स्वराज्य को प्राप्त नहीं करता, जो गुलामी में तटस्थ रहता है वह अधर्मी एवं धर्मद्रोही है। इसलिए स्वधर्म के लिए उठो और स्वराज्य प्राप्त करो।

'स्वधर्म के लिए उठो और स्वराज्य प्राप्त करो'—इस तत्त्व ने हिंदुस्थान के इतिहास में कितने दैवी चमत्कार किए हैं? श्री समर्थ रामदास ने महाराष्ट्र को ढाई सौ वर्ष पहले यही दीक्षा दी थी—''धर्मासाठी मरावें। मरोनि अवघ्यांसि मारावें। मारिता मारिता घ्यावें। राज्य आपुलें।''

धर्म हेतु मरें, मरते हुए सारों को मारें;
मारते-मारते जीतें, राज्य अपना।

सन् १८५७ के क्रांतियुद्ध का यही तात्त्विक कारण है। इस क्रांतियुद्ध का यही मन:शास्त्र है। जिस दूरबीन से उस युद्ध का स्पष्ट एवं सत्य स्वरूप दिखेगा, ऐसी खरी दूरबीन अर्थात्...धर्म हेतु मरें, मरते हुए सारों को मारें, मारते-मारते जीतें राज्य अपना।

इस दूरबीन से उस क्रांति की ओर देखें तो कितना अलग दृश्य दिखने लगता है! स्वधर्म एवं स्वराज्य—इन दो पवित्र कारणों से जो क्रांतियुद्ध लड़ा गया उसकी पवित्रता पराजय से भंग नहीं होती। गुरु गोविंदसिंह के प्रयास तादृश रीति से विफल रहे, इस कारण उसका दिव्यत्व कम नहीं होता। या सन् १८४८ में इटली में राज्य क्रांति की जो विशाल लहर उठी उसमें उस क्रांति के नेताओं की संपूर्ण पराजय हुई, इस कारण उनके हेतु का पुण्य क्षीण नहीं होता।

जस्टिन मैकार्थी ने कहा है—''वस्तुस्थिति यह है कि भारतीय प्रायद्वीप के संपूर्ण उत्तरी एवं उत्तरी-पश्चिमी प्रदेशों में ब्रिटिश सत्ता के विरुद्ध देशीय जातियों ने विद्रोह कर दिया था। केवल सिपाहियों ने ही विद्रोह नहीं किया, इसे कोरी सैनिक क्रांति का ही नाम नहीं दिया जा सकता। यह तो भारत पर आंग्ल सत्ता के

विरुद्ध सैनिक कठिनाइयों, राष्ट्रीय घृणा और धार्मिक कट्टरता का संयुक्त उभार था। इसमें देशी राजाओं और सैनिकों ने भी भाग लिया। मुसलमान और हिंदुओं ने अपने शताब्दियों के धार्मिक विरोध को भुलाकर ईसाइयों के विरुद्ध हाथ मिलाए थे। घृणा और चिंता ने इस महान् विद्रोही आंदोलन को प्रोत्साहित किया था। चरबीवाले कारतूसों के विवाद ने तो केवल चिनगारी दहकाई और उस चिनगारी ने सभी ज्वलनशील पदार्थों में आग भड़का दी। यदि इस चिनगारी से अग्नि प्रज्वलित न होती तो किसी अन्य माध्यम से भी यही कार्य संपन्न हो जाता।...मेरठ के सिपाहियों ने क्षण भर में ही एक नेता पा लिया, उन्हें एक ध्वज भी मिल गया और उद्देश्य भी और यह व्रिदोह एक क्रांतियुद्ध में परिणत हो गया। जब वे प्रात:कालीन सूर्य की रश्मियों से जगमगाती यमुना के तट पर पहुँचे तो उन्होंने अनजाने में ही इतिहास की एक निर्णायक घड़ी को प्राप्त कर लिया तथा सैनिक विद्रोह को एक राष्ट्रीय धर्मयुद्ध में परिणत कर दिया।''[१]

चार्ल्स बाल लिखते हैं—''आगे चलकर धारा किनारों को तोड़कर बह निकली और उसने भारत की सैनिक वसुंधरा को आप्लावित कर दिया। उस समय तो यही आशा की जाती थी कि ये धाराएँ संपूर्ण यूरोपीय तत्त्वों को विनष्ट कर निगल जाएँगी। जिस समय विद्रोह की यह धारा पुन: मर्यादित होगी और अपने आपको सीमाओं में आबद्ध कर लेती तो राष्ट्रभक्त भारत अपने विदेशी शासकों से अपने आपको स्वतंत्र कर लेगा तथा वह देशी राजाओं के स्वतंत्र राज्यदंड के सम्मुख नतमस्तक होगा। अब यह और भी अधिक महत्त्वपूर्ण रूप ग्रहण कर चुका था। यह विद्रोह उस संपूर्ण जनता के विद्रोह का रूप धारण कर चुका था जो काल्पनिक गलतियों से क्षुब्ध होकर भड़क उठी थी और घृणा और कट्टरता के भ्रम में आबद्ध हो चुकी थी।''[२]

'कंप्लीट हिस्ट्री ऑफ दि ग्रेट सेपॉय वार' शीर्षक की अपनी पुस्तक में ह्वाइट लिखते हैं—''यदि मैं अवधवासियों के द्वारा प्रदर्शित साहस की प्रशंसा नहीं करूँगा तो एक इतिहासकार का पावन दायित्त्व न निभा पाऊँगा। नैतिक दृष्टि से अवध के तालुकेदारों की एक महान् भूल यह थी कि उन्होंने हत्यारे विद्रोहियों से हाथ मिलाया। किंतु इसके लिए भी उन्हें सद्उद्देश्य से प्रेरित निष्ठावान देशभक्तों के रूप में मान्यता दी जा सकती है, क्योंकि वे अपनी मातृभूमि और सम्राट् के लिए संग्राम कर रहे थे। स्वराज्य और स्वधर्म के लिए संघर्षरत हुए थे।''

□

१. 'हिस्ट्री ऑफ अवर ओन टाइम', खंड ३।

२. 'इंडियन म्युटिनी', खंड १, पृष्ठ ६४४।

प्रकरण–२

# कारण परंपरा

स्वधर्म एवं स्वराज्य—इन दो देवताओं का अधिष्ठान रखकर सन् १८५७ में प्रारंभ हुए इस रण-यज्ञ का संकल्प कब लिया गया? अंग्रेज इतिहासकारों के अनुसार इस रण-यज्ञ का संकल्प डलहौजी साहब के कार्यकाल में लिया गया था। उनकी यह धारणा भ्रमपूर्ण है। जिस क्षण हिंदुस्थान के तट पर परतंत्रता ने पहला कदम रखा तभी। बेचारा डलहौजी! उसने अधिक बुरा किया ही क्या? हिंदुस्थान की जन्मजात स्वतंत्रता का हरण कर उसके बदले गुलामी और स्वधर्म के स्थान पर ईसाइयत लादने का पातकी विचार जब पहले-पहल अंग्रेज व्यापारियों के मन में आया, तभी से हिंद भूमि के हृदय में क्रांति चेतना का संचार हुआ है। सन् १८५७ के क्रांतियुद्ध का कारण अंग्रेजों के 'अच्छे शासन' या 'बुरे शासन' में न होकर केवल 'शासन' में है। अच्छा या बुरा का प्रश्न गौण है, मुख्य प्रश्न 'शासन' है। जिस देश को हिमालय ने उत्तर और समुद्र देवता ने 'दक्षिण' की ओर से सुरक्षित किया हुआ है उस निसर्गतः बलिष्ठ एवं निसर्गप्रिय हिंदुस्थान पर अंग्रेजों की सत्ता चलने देना है या नहीं यह मुख्य प्रश्न सन् १८५७ के समर-पट पर हल किया जा रहा था, यह यदि सत्य है तो फिर इस समर की मूल उत्पत्ति तभी ही हुई होगी जब यह प्रश्न पहले-पहल सामने आया होगा।

मैजिनी कहता है—''स्वतंत्रता प्रत्येक का प्रकृतिप्रदत्त अधिकार है और इसलिए इस पवित्र अधिकार का अपहरण करने की इच्छा के अत्याचार को मिटाना भी प्रत्येक का प्रकृतिप्रदत्त कर्तव्य है। व्यक्ति की, राष्ट्र की एवं मनुष्य जाति की प्रगति के लिए उसमें चैतन्य चाहिए। परंतु जहाँ स्वतंत्रता नहीं होती वहाँ चैतन्य रहना संभव नहीं। जो लोगों की स्वतंत्रता छीन लेता है वह लोगों की प्रगति का विरोध कर पर पीड़न का अक्षम्य पाप करता है। इतना ही नहीं अपितु अनजाने सारी

मानव जाति का अर्थात् अपनी ही गरदन पर कुल्हाड़ी मारकर आत्महत्या के भयंकर पाप का भी भागीदार हो जाता है। यह पाप करके आज तक किसका उद्धार हुआ है? ये गुलामी की बेड़ियाँ परमेश्वर की इच्छा के विरुद्ध अपने मानवी बंधुओं के पैरों में जकड़कर आज तक किस पक्ष की विजय हुई है? स्वतंत्रता और गुलामी के झगड़े में अंतिम जय स्वतंत्रता की ही होती है।''[१]

सीले कहता है—''अंग्रेजों का हिंदुस्थान से संबंध प्रकृति से मजाक है। इन दो देशों में किसी तरह का प्राकृतिक बंधन नहीं है। उनका रक्त भिन्न है।''[२] पर यह सब भूलकर जिस वर्ष क्लाइव ने स्वार्थ और अन्याय का साम्राज्य स्थापित करने के लिए प्लासी के मैदान पर रक्त-मांस की नींव रखी उस सन् १६५७ के ही वर्ष इस क्रांतियुद्ध का संकल्प लिया गया।

इस स्व-स्वातंत्र्य-संपादन-संकल्प को अन्य किसी भी बात से अधिक अंग्रेजों की ही जंगी सहायता मिली है। उन्होंने इस क्रांतियुद्ध के बीज कहाँ-कहाँ नहीं बोए? हेस्टिंग्स ने काशी, रोहिलखंड और बंगाल में वे बीज बोए तो वेलेजली ने मैसूर, आसई, पुणे, सतारा एवं उत्तर हिंदुस्थान की उपजाऊ भूमि में उसकी बुआई की। इस बुआई में उन्हें कुछ भी कष्ट नहीं हुए, ऐसा नहीं है। तलवार और तोपों से हिंदुस्थान की भूमि जोतनी पड़ी। क्योंकि अन्य किन्हीं ऐरे-गैरे हलों को श्री वर्धन के परकोटे, शनिवार के बाड़े, सह्याद्री के टीले, आगरा के बुर्ज और दिल्ली के भारी सिंहासन दाद न देते। इस पथरीली भूमि पर हल चलाकर उन्हें इकसार करने के बाद बीच में बचे-खुचे छोटे-बड़े ढेलों को भी फोड़ा गया। वचन भंग, अविश्वास, घात, जुल्म आदि छोटे-बड़े हथौड़ों से छोटे-छोटे रियासतदार समाप्त किए गए। सेना में नेटिव सिपाहियों का अपमान होने लगा। उनपर उन्मत्त फिरंगी अधिकारियों के हाथों कोड़ों की मार पड़ने लगी। उनके पराक्रम से नए प्रदेश मिलने पर मराठे या निजाम की ओर से उन्हें जागीरें मिलती थीं। परंतु कंपनी की ओर से मिलती केवल मीठी-मीठी गप्पें।[३] जिनकी तलवारों ने अंग्रेजों के लिए सारा

---

१. 'मानव के कर्तव्य'।

२. 'इंग्लैंड का विस्तार', पृष्ठ २१४।

३. ''यदि उसे (देशी सैनिक) को अपना संपूर्ण जीवन अपनी पूर्ण क्षमता का प्रदर्शन करते हुए सेना में लगाना पड़ता था तो जो सर्वाधिक सम्मान उसे प्राप्त हो पाता था—वह थी सूबेदारी। एक अंग्रेज सार्जेंट भी अपने से उच्च पद पर नियुक्त देशी अधिकारियों पर हुकुम चलाता था। परेड में भी अंग्रेज अधिकारी भूल करते थे तथा आदेश देते समय गलत शब्दों का प्रयोग करते थे; किंतु इसका संपूर्ण दोष सिपाहियों पर डालकर वे उनकी निंदा और भर्त्सना किया करते। इतना ही नहीं,

हिंदुस्थान जीता था, उन सिपाहियों से इतना क्रूर व्यवहार किया जाता कि जनरल ऑर्थर वेलेजली घायल हुए सिपाहियों का उपचार करने के स्थान पर उन्हें तोप से उड़ा देता। इस तरह हिंदुस्थान के कोने-कोने में भयंकर क्रांतियुद्ध के बीज अंग्रेज लगातार बोते आ रहे थे और उनके इन प्रयासों को सफलता जल्दी ही प्राप्त होगी, ऐसे चिह्न प्रादुर्भूत होने में अधिक देर नहीं लगी।

## डलहौजी

जिस दिन स्पेन ने नीदरलैंड की भूमि पर परमेश्वर की इच्छा के विरुद्ध अपनी गुलामी लादी, उसी दिन यह निश्चित हो गया था कि नीदरलैंड और स्पेन के मध्य हजारों लड़ाइयों से भरा हुआ क्रांतियुद्ध होगा। वह कब, कहाँ और कैसे होगा केवल इन गौण बातों का निर्णय आल्वा नामक स्पेन के गवर्नर ने किया। जिस क्षण ऑस्ट्रिया ने इटली के पैरों में गुलामी की बेड़ियाँ डालीं, उसी दिन अनेक पराजयों परंतु अंतिम जय से घटित होनेवाला प्रचंड क्रांतियुद्ध निश्चित हो गया था। केवल शेष रहा तिथि निर्णय, वह मैटरनिख के जुल्मों से हो गया। उसी तरह जिस समय आंग्ल भूमि हिंद भूमि पर दासता लादने के लिए किसी राक्षस की तरह दौड़कर आई उसी दिन अंग्रेजों और हिंदुओं का जो भयंकर, क्रूर और घमासान युद्ध होना है यह तय हो गया, केवल उसका आरंभ कब हो यह डलहौजी ने तय कर दिया। डलहौजी के शासनकाल में हुए अमानुषी अन्याय कुछ सीमा तक नरम भी हुए होते तो भी उसके कारण अंतिम रणसंग्राम टल नहीं सकता था, क्योंकि प्रत्येक देश स्वतंत्र रहे, यही प्राकृतिक दर्शनशास्त्र का अबाधित रहनेवाला अंतिम सिद्धांत है। इस प्रकृति-हेतु के विरुद्ध कोई राष्ट्र किसी दूसरे राष्ट्र के पैरों में बलपूर्वक गुलामी की बेड़ियाँ, फिर भले ही वह सोने से मढ़ी क्यों न हों, डाल दे तो काल के घन प्रहार के नीचे उनके टुकड़े होना निश्चित है। तथापि जहाँ-जहाँ गुलामी होती है

---

जो देशी अधिकारी सेना में सेवा करते-करते वृद्ध हो गए थे उन्हें भी यूरोपियन खुलेआम अपशब्द कहते थे।"देशी शासकों की सेनाओं के समान उन्हें यात्रा को पूर्ण करने के लिए हाथी और पालकियाँ प्राप्त नहीं होती थीं, फिर चाहे उन्हें कितनी भी लंबी यात्रा क्यों न करनी पड़े। वे कहते थे—निजाम और मराठी सरदारों के सिपाही भी हमारे सूबेदारों और जमादारों से अच्छा जीवन व्यतीत करते थे। अंग्रेज अधिकारी देश की सुंदरतम महिलाओं के जनानखानों में भी प्रविष्ट हो सकते थे।"और इस सबकी पराकाष्ठा तो तब हो गई थी जबकि जनरल ऑर्थर वेल्जली ने अपने घायल सैनिकों को निर्ममता सहित गोलियों से उड़ा देने का आदेश दे दिया था।"

—के कृत—'इंडियन म्युटिनी', खंड १, पृष्ठ १६०-६१

वहाँ-वहाँ अत्याचार होना स्वाभाविक है और जहाँ-जहाँ फिरंगी शासन है वहाँ-वहाँ डलहौजी आने ही चाहिए, क्योंकि बिना अत्याचार के जिस तरह गुलामी असंभव है उसी तरह बिना डलहौजी फिरंगी राज्य असंभव बात है।

विदेशियों पर अपना अन्यायमूलक शासन चलाना जहाँ सर्वसम्मत हो, वहाँ अपने शासन में जो सर्वाधिक क्रूर होगा उसे ही श्रेष्ठ माना जाएगा अर्थात् जो जितना ही अन्यायी है और उसे उस अन्याय् का कमाल दिखाने के सिवाय अपना श्रेष्ठत्व बनाए रखने की दूसरी कोई युक्ति नहीं बचती। इस तरह अन्याय और अधमता में जहाँ खुली स्पर्धा शुरू होती है वहाँ डलहौजी ही पैदा होंगे। अनीति मूलक साम्राज्य जहाँ-जहाँ बढ़े वहाँ-वहाँ ऐसे डलहौजियों के जंगल ही शेष रहे।

पर इन सब डलहौजियों को पीछे छोड़ देनेवाला एक आंग्ल डलहौजी सन् १८४८ में हिंदुस्थान आया। डलहौजी को अंग्रेजी इतिहासकार 'साम्राज्य का प्रणेता' कहते हैं—इस बात से अलग डलहौजी के अधम और नीच कर्मों के लिए अन्य किसी साक्ष्य की आवश्यकता ही नहीं है। सौ वर्ष तक चलाई गई अंग्रेजी अनीति का मूर्त परिणाम, स्वभाव से जिद्दी, जो मैं कहूँ वही होगा, इस टेक पर रहनेवाला, साम्राज्य की चटक और उसका घमंड जिसके रक्त-मांस में घुला हुआ था, ऐसा धूर्त न भी हो पर दुस्साहसी राजनीतिज्ञ, हिंदुस्थान की भूमि को सपाट करने के लिए इस भूमि पर उतरा।

डाकुओं के मुख्य नायक की दृष्टि में जिसके घर में संपत्ति भरी हुई है पहले उधर जाना स्वाभाविक है। ऐसा संपत्ति भरा घर दिखते ही वह उस घर पर, चाहे जिस रीति संभव से हो, डाका डालने की योजना बनाने में जुट जाता है। इस जल्दी में न्याय-अन्याय का विचार पूरी तरह अस्वाभाविक, असंभव और घातक होता है। जब न्याय-अन्याय का विचार शुरू हो जाता है तो उसी समय डाकूगिरी समाप्त हो जाती है। ऐसी ही वस्तुस्थिति होने से अंग्रेजों के हिंदुस्थान पर डाले गए भयंकर डाकों[१] में अंग्रेजों के शासन में उस शासन को स्थिरता देनेवाले और उस डकैती को बढ़ानेवाले उनके कृत्य न्यायसंगत थे या अन्यायी, यह निश्चित करने के लिए

---

१. मॉलकम लेविन कहता है—"...Grasping everything that could render life desirable, we have desired to the people of the country all that could raise them in society, all that could elevate them as men...we have delivered up their pagoda-property to confiscation; we have branded them in our official records as 'heathens.' We have seized the possessions of their native princes and confiscated the estates of the nobles; We have unsettled the country by exactions and collected the revenue by means neighbour's purse for what it contains.

घिस-घिस करना इतिहास की व्यर्थ खींचतान करना है। संधिपत्र, वचन, दोस्ती आदि शब्दों का डाकेजनी के शास्त्र में स्थान नहीं होता, इतना ध्यान में रखा जाए तो फिर इतिहास बहुत सी असंगतियों से बच जाएगा। फिर वॉरेन हेस्टिंग्स ने नंदकुमार को न्याय से मारा या अन्याय से और उस वॉरेन हेस्टिंग्स को अंग्रेजों ने निरपराध मानकर क्यों छोड़ दिया, यह तय करने के लिए कागजों के ढेर खराब करने की आवश्यकता नहीं होगी। अज्ञानी लोग अपने भोले स्वभाव के अनुसार संधिपत्रों की सूचियाँ लेकर, उनकी तिथियाँ देकर, धर्मशास्त्र के वचन देकर, तर्कों के ताने-बाने रच या पिछली परंपराओं के आधार देकर, अपने घर पर आक्रमण करने के लिए आए डाकुओं में परावृत्ति या सहानुभूति उत्पन्न करने का भ्रमपूर्ण प्रयास भले ही करें, परंतु धूर्त लोग इन निष्फल, बाँझ प्रयासों पर हँसे बिना नहीं रहेंगे। डाकुओं पर लागू ये सारी बातें डलहौजी की डकैतियों पर तो विशेष रूप से लागू होती हैं, अत: उसके शासनकाल में घटित कृत्यों में न्याय-अन्याय निश्चित करने का प्रयास करना मूर्खता है। हिंदुस्थान की भूमि समतल करके उसपर तांडव करने डलहौजी आया था, इतना ध्यान में रखा जाए तो काफी होगा। जिसका अंतिम उद्‌देश्य प्राकृतिक रूप से सुंदर हिंद भूमि को अपनी दासी बनाना था, ऐसे दुर्योधन के लिए न्याय कैसा और अन्याय कैसा? इस पाप वासना को तृप्त करने के लिए जो भी साधन मिलें वे सारे वह उपयोग में लाता ही।

इन साधनों में से पहला साधन था पंजाब से हुई लड़ाई। डलहौजी के पैरों का स्पर्श हिंदुस्थान के किनारे से होते ही उसे तुरंत यह ध्यान में आया कि पंजाब में जब तक रणजीतसिंह है तब तक अपनी पाप वासना पूरी करना इंग्लैंड के लिए बहुत भारी होगा। यह देखकर उसका दृढ़ निश्चय बना कि उस पंजाबी सिंह को किसी तरह गुलामी के जाल में फँसाना ही चाहिए। यद्यपि चिलियनवाला के द्वार से बाहर आकर उस पंजाबी सिंह ने एक भयंकर आघात अपने शत्रु की छाती पर किया, लेकिन गुजरात के पिछले द्वार से शत्रु अंदर घुसा और सिंह-गुफा जल्दी ही सिंह का पिंजड़ा बन गई। रणजीतसिंह की पटरानी चंदकुँवर लंदन में घुटकर मरीं और रणजीतसिंह का पुत्र दिलीप सिंह दूसरे के दरवाजे टुकड़े जोड़ता पड़ा रहा।[१]

---

१. रणजीतसिंह के साम्राज्य के उत्तराधिकारी दिलीपसिंह की दुर्दशा सुनकर किसीको भी दया आएगी। किंतु 'निष्पक्ष' के ने लिखा है—''दिलीपसिंह के लिए यह एक सुखद परिवर्तन था कि अपने जीवन के १२वें वर्ष में ही वह गवर्नर जनरल का आश्रित हो गया और उसे बंगाल की सेना के एक सहायक कर्मचारी की देखरेख में रखा गया, जो इस कार्य के लिए उपयुक्त व्यक्ति था, जिसके निर्देशन में सिख राजकुमार का विकास एक भद्र ईसाई, एक अंग्रेज दरबारी के रूप में हुआ।''

अब हिमालय से कन्याकुमारी तक तो सारा हिंदुस्थान लाल हो गया, परंतु अभी भी सिंधु नदी से इरावती (नदी) तक जैसा चाहिए था वैसा लाल नहीं हुआ था। फिर देर क्यों? ब्रह्मदेश में एक शांति मिशन भेजा कि फतह हुई। केवल वह शांतिमिशन शांति का इतने प्रेम से आलिंगन करे कि उसकी पसलियाँ चूर-चूर हो जाएँ। यह अति प्यारा कार्य भी अंत में संपन्न हो गया और ब्रह्मदेश लाल रंग में रँग गया। अब सिंधु नदी से इरावती तक और हिमालय से रामेश्वरम तक सारा हिंदुस्थान सचमुच लाल हो गया! पर जल्दी ही रक्तरंजित नहीं होगा, यह कैसे कहें?

पंजाब और ब्रह्मदेश अंग्रेजों ने जीते अर्थात् क्या किया, उसकी कल्पना केवल नामों से नहीं हो सकती। अकेले पंजाब का अर्थ था पचास हजार वर्ग मील का प्रदेश और चालीस लाख जनसंख्या। जिन पाँच नदियों के तट पर ऋषियों ने वेदमंत्र गाए, उनके द्वारा सिंचित यह प्रदेश—पंजाब। यही प्रदेश लेने अलेक्जेंडर आया और इसी प्रदेश को बचाने के लिए पोरस लड़ा। इसी प्रदेश को लेकर रावण की भी महत्त्वाकांक्षा पूरी हो गई होती। परंतु डलहौजी को पंजाब और ब्रह्मदेश जैसे विस्तृत प्रदेश लेकर भी कोई संतोष न हुआ। हिंदुस्थान की सरहद तो अवश्य बढ़ी, परंतु अब भी अंदर पूर्व बादशाहों के कुछ मजार शेष थे, अत: उन्हें भी उखाड़कर सर्वत्र सपाट मैदान करने की उसने प्रतिज्ञा की। पुरानी बादशाही के ये मजार स्थान घेरे हुए थे; केवल इतना ही नहीं, इन पुराने मजारों में गड़े प्रेतों से ही भावी बादशाही के पुनर्जीवित होने की संभावना थी और यह संभावना डलहौजी को पूरी तरह समझ में आ गई थी। सतारा के मजार में हिंदू पदपादशाही गड़ी हुई थी और यीशु मसीह के पुनर्जीवन की तरह उन गाड़े हुए प्रेतो में से कदाचित् किसी भावी बादशाही का पुनर्जीवन होगा, यह डर यीशु के चरित्र पर विश्वास रखनेवाले डलहौजी को लगा हो तो कोई आश्चर्य नहीं। सन् १८४८ के अप्रैल माह में सतारा के अंतिम महाराज अप्पा साहब दिवंगत हुए। यह समाचार मिलते ही डलहौजी ने वह रियासत हथियाने का निश्चय किया। कारण यह कि राजा की जायज संतति नहीं थी। जायज संतति न होने से गँवार मजदूर की झोंपड़ी भी लावारिस नहीं हो जाती। वह उसके द्वारा नियुक्त दत्तक को या उसके निकट संबंधी को दे दी जाती है। पर सतारा? वह तो किसी गँवार की झोंपड़ी न होकर अंग्रेजों के बराबरी की 'दोस्त सरकार' थी।[१] सन्

---

१. सतारा की गद्दी पर सन् १८१९ में छत्रपति की पुनर्योजना करते हुए अंग्रेजी सरकार द्वारा किए गए समझौते की पहली धारा निम्नवत् थी—"अंग्रेज सरकार अपनी ओर से वह देश अथवा क्षेत्र, जिसको विशेष रूप से निर्दिष्ट किया गया है, सरकार अथवा महाराजाधिराज छत्रपति (सतारा-नरेश) को देने पर सहमत है। हिज हाइनेस महाराजा छत्रपति और उनके पुत्र और उत्तराधिकारी

पर इनमें से चुनिंदा कालखंडों पर छोटी, आकर्षक, संक्षिप्त पुस्तिकाएँ तो जल्द-से-जल्द छप ही जानी चाहिए। कुछ समय पहले 'धनुर्धारी' में इस तरह के छोटे, पर महत्त्वपूर्ण लेख लिखे जाते थे। स्वर्गीय वैद्यजी का 'रामचरित्र' या 'कृष्णचरित्र' अथवा श्री सरदेसाईजी की शिवाजी, संभाजी, बाजीराव की जीवनियाँ, अन्य देशप्रेमियों की संक्षिप्त जीवनियाँ, वसई का घेरा, श्रीहर्षचरित्र, चंद्रगुप्त, विक्रम की जीवनियाँ, चाणक्य के अमूल्य 'अर्थशास्त्र' का राज्य-स्थापना और राज्य प्रशासन के लिए लिखा गया लेख, चाणक्य के समय के समाज का मूर्तिमंत चित्र प्रस्तुत करनेवाले वर्णन, इस तरह की अद्यतन, पर संक्षिप्त ऐतिहासिक पुस्तकें छप जानी चाहिए। हिंदू संगठन के हर प्रचारक को ऐसी दिखने में छोटी, पर महत्त्व में बड़ी पुस्तकें पढ़नी चाहिए।

वेद पूर्वकाल और वेदकाल से लेकर आज तक जो-जो आर्य, अनार्य, यक्ष, राक्षस, भूत, पिशाच, शक, यवन, हूण आदि प्राचीन तथा अर्वाचीन, परकीय एवं स्वकीय जातियों की अति कुशलता से गढ़ा गया अटूट समन्वय और एकरसता अपने हिंदू राष्ट्र में दिखता है वह संसार के इतिहास में मानवी संगठन का एक विस्मयजनक उदाहरण है। भरतखंड की नाना छोटी-मोटी नद-नदियाँ सिंधुसागर से लेकर गंगासागर तक फैले हुए हिंद महासागर में जैसे मिल जाती हैं वैसे ही वैदिक काल से लेकर आधुनिक काल तक नाना जातियों, उपजातियों, धर्मग्रंथों, प्रांतों के इकट्ठा होते-होते, एक-दूसरे में घुलते-मिलते हमारे वैदिक पूर्वजों ने जो ध्येय बनाया था वह अंत में प्राप्त कर आज तक हमारे हिंदू राष्ट्र की विशाल संस्कृति में परिणत हो गए हैं। जिसकी भी पितृभू और पुण्यभूमि यह आसिंधु सिंधु भरतभूमि हो, वही हिंदू है। चाहे हमारे पूर्वज आर्य हों या अनार्य, गौड़ हों या भल, ब्राह्मण हों या शूद्र, वैदिक हों या अवैदिक, जैन हों या बौद्ध, कायस्थ हों या द्रविड़, शैव हों या वैष्णव, आज हमसब राष्ट्रीय अर्थ से 'हिंदू' हैं। हमारे इस एकत्रित जीवन की व्याख्या एक ही शब्द से की जा सकती है। वह अनन्य शब्द है 'हिंदू'।

अगस्त्य ऋषि की अंजुली में समाए हुए महासागर की तरह दो अक्षरों से बने शब्द 'हिंदू' में तीस करोड़ लोगों का राष्ट्र समाया हुआ है।

इतनी दीर्घ कालावधि में एक-दूसरे के संपर्क में आए अनेक घटकों के राष्ट्रभेद, जातिभेद, धर्मभेद, भाषाभेद, संस्कारभेद मिटाकर उन्हें हिंदू राष्ट्र में एकात्म करने का महत्त्वपूर्ण कार्य हमारे पूर्वजों ने किया। उसके लिए उन्होंने शस्त्र और शास्त्र दोनों साधनों का प्रयोग किया। केवल विग्रह से विजित और विजेता के आधार पर वे एकात्म न हुए होते। केवल संधियों से वे जुड़ न पाते। समझाने से वे समझते नहीं या केवल एक-दूसरे को नष्ट कर सबका विनाश कर कोई एक

अवशिष्ट न रहता। संधि-विग्रह, शस्त्र-शास्त्र, समर-समन्वय ऐसी दोहरी नीति से ही छोटी टोलियों के उपराष्ट्र और उपराष्ट्रों से महान् राष्ट्र बनते हैं। सबके जाने-पहचाने छोटे से ब्रिटेन का ही उदाहरण लें। आरंभ के ड्र्यूइडस, ब्रिटंस, एंजल्स, सैक्संस, नार्मंस आदि-आदि जातियों में लड़ाई-कलह, सुलह होते-होते अंत में इस भूभाग के तीन बड़े भाग शेष रहे। स्कॉटलैंड, इंग्लैंड और वेल्स। इनमें भी आज लड़ाई तो कल सुलह, कुछ धर्म के प्रेमबंध से तो कुछ राजनीतिक सिफारिश से, कुछ शरणागति से, कुछ लेन-देन जैसी दीर्घकालीन प्रक्रिया के बाद अंत में वह एक सबल राष्ट्र बना। उसमें भी धार्मिक, राजवंशीय, पक्ष-विपक्षीय आदि कारणों से कई बार लड़ाई हुई। अंत में आज बाह्य स्थितियों के दबाव के अंतर्गत एकराष्ट्रीयत्व की भावना का विकास, सबके राजनीतिक एवं अन्य हित संबंध और प्रभाव आदि केवल अपने राष्ट्रीय एकता के आधार पर ही टिके हैं, यह दृढ़ अनुभव होने से ब्रिटेन राष्ट्र के रूप में एकरूप, एकप्राण हो गया है। इसमें आयरलैंड को सम्मिलित करने का अत्यधिक प्रयास हुआ, पर वह अभी तक सफल न होने से ब्रिटेन अभी तक ग्रेट-ब्रिटेन नहीं बन पाया है। पर समन्वय की यह प्रक्रिया अभी भी जारी है। अगर ब्रिटेन जैसे केवल चार-पाँच करोड़ जनसंख्यावाले राष्ट्र की मूल कथा यह है तो भरतखंड जैसे विस्तीर्ण भूभाग में रहनेवाले तीस करोड़ लोगों के इस महान् 'हिंदू राष्ट्र' की एकरूपता की प्रक्रिया की कहानी राष्ट्रनिर्माण प्रक्रिया से अलग कैसे हो सकती है?

हिंदू राष्ट्र का इतिहास लिखते समय यही बाधा हर हिंदू संगठन के अभिमानी लेखक के सामने आ खड़ी होगी। पर हर इतिहास लेखक का आद्य कर्तव्य है कि वह अपना आद्य कर्तव्य पूरा करने में टाल-मटोल न करे। इतिहास पूरी तरह इति-ह-आस ऐसा ही लिखे। वर्तमान पर उसका क्या परिणाम होगा इसकी चिंता इतिहास लिखते समय वह न करे।

हर एक कालखंड की ऐतिहासिकता की कसौटी पर खरी उतरी सत्य जानकारी को उसी तरह लिख देना चाहिए। राष्ट्र एकता की प्रक्रिया करते-कराते उपर लिखी हुई जो अपरिहार्य प्रक्रिया है उसमें से अन्य किसी भी राष्ट्र की तरह ही हिंदू राष्ट्र को भी जाना अपरिहार्य ही था। हमारे राष्ट्र पर अनेक परकीयों ने आक्रमण किए। हमें उनसे कई शतकों तक लड़ना पड़ा। कभी-कभी आंतरिक लड़ाइयाँ भी होती रहीं। कभी धार्मिक मतभेदों ने भी उग्र स्वरूप धारण किया। जिस तरह हम हिंदू राष्ट्र के बड़े-बड़े सम्राटों के वैभवशाली राजकार्य का या हजारों गौरवशाली घटनाओं का गर्व से यथातथ्य वर्णन करते हैं, उसी तरह हमारे इतिहासकारों को अवांछनीय घटनाओं का भी सच्चाई से वर्णन करना चाहिए। उदाहरणार्थ,

इतिहासकार अपने को भले ही आर्यवंशीय समझता हो, उसे पहले के अनार्यों के साथ लड़े गए युद्धों या बड़े-बड़े अनार्य राजाओं, तत्त्वज्ञों और वीरों का यथावत् वर्णन करना ही चाहिए; क्योंकि आज हम आर्य या अनार्यों का पक्षपाती इतिहास न लिखकर 'हिंदू राष्ट्र' का इतिहास लिख रहे हैं। और इस हिंदुत्व में पहले के सारे आर्य-अनार्य आदि वंश और उनकी कुल-कथाएँ सम्मिलित हैं, एकजीव हो गई हैं। कोई इतिहासकार वैदिक धर्म का अभिमानी हो सकता है, पर इसीसे वह वैदिक धार्मियों और अवैदिक बौद्धों या जैनधर्मियों के विग्रह का वर्णन करते समय वैदिक धर्मियों का पक्षपाती न हो, न ही उन विग्रहों की बात भी छिपाए। कभी-कभी बौद्धों ने परराष्ट्रों को भारत पर आक्रमण करने के लिए बुलाया। कभी ऐसे आक्रमणों में विदेशियों का साथ दे स्वदेश स्वातंत्र्य गँवाने का राष्ट्रद्रोह भी किया। बौद्ध धर्म के भारत से पूरी तरह उखड़ने के कारणों में धार्मिक मतभेदों से कहीं अधिक, बौद्ध अनुयायियों में पनपी यह स्वराष्ट्रद्रोही वृत्ति ही अधिक कारण हुई। आखिर ब्राह्मण, क्षत्रिय आदि ने बौद्धधमिर्यों का नाश कर विदेशियों के साम्राज्यों को मिटा डाला और इस तरह स्वदेश स्वतंत्र हुआ। इसके विपरीत हमारे इन्हीं बौद्ध, जैन प्रभृति देशबांधवों ने हमारे 'हिंदू राष्ट्र' के प्राचीन वैभव, पराक्रम, तत्त्वज्ञान, साहित्य आदि की वृद्धि में अमूल्य योगदान दिया। अहिंसक जैनों ने रणांगन में शत्रुओं से सशस्त्र युद्ध किए और अपने राज्य स्थापित किए और प्रतिकार के लिए हिंसा करना, न्याय रक्षण के लिए शस्त्र धारण करना पाप नहीं बल्कि पुण्य है—यह दिखाकर उन्होंने अहिंसा की उचित मर्यादा का प्रतिपादन किया। वैदिक और अवैदिक दोनों एक ही आर्यकुल के, एक ही रक्तबीज के अंकुर थे। भगवान् बुद्ध और भगवान् महावीर दोनों ही क्षत्रिय कुल में जनमे थे। कभी वैदिक-वैदिकों में विग्रह हुआ, कभी अवैदिक-वैदिकों में तो कभी अवैदिक-अवैदिकों में। जैनों में भी आपसी मतभेद, कलह होते थे। शैव-वैष्णव दोनों ही वैदिक हैं, पर कभी-कभी इनमें भी अच्छा-खासा विवाद और भिड़ंत होती थी।

यही बात हमारे इतिहास के सामाजिक, राजनीतिक, साहित्यिक और आर्थिक क्षेत्रों पर भी लागू होती है। स्वाभिमानी लेखक गौरव के इतिहास को स्वाभाविक उत्साह से यथावत् लिखता है, पर अपने इतिहास के दोषास्पद, आंतरिक कलहों और पराजय के वृत्तांतों को लिखते समय उसे उन्हें छोड़ देने, टालने या सत्य-असत्य की मिलावट करने का मोह होता है। पर हिंदू संगठनकर्ता इतिहासकार हर काल की वस्तुस्थिति को यथावत् लिखें। इतिहास के सत्य स्वरूप को छिपानेवाले एक हास्यास्पद प्रयास का उदाहरण देखना ही हो तो गांधीजी के विक्षिप्त दिग्दर्शन के अनुसरण में कुछ कांग्रेसी लोगों ने जो पोथी लिखी है उसे देखना चाहिए। उसमें

औरंगजेब, अलाउद्दीन जैसे सैकड़ों मुसलमान सत्ताधीशों द्वारा हिंदुओं पर किए गए अत्याचारों का या उनकी धर्मांध क्रूरता का उल्लेख भी नहीं है। उस पोथी में मुसलमानी धर्म, सत्ता, सभ्यता कितनी निष्कलंक, न्यायशील और महान् थी तथा हिंदुओं से मुसलमान नवाब, शाह और बादशाह कितनी अच्छी तरह से पेश आते थे, यह दिखाने का मूर्खतापूर्ण प्रयास किया गया है। हिंदू और मुसलमान इन दो धर्मों और राष्ट्रों में एक प्राणांतक एवं शतकव्यापी भयंकर युद्ध हो रहा था और आखिर हिंदुओं ने मुसलमानी साम्राज्य को चकनाचूर कर दिया, इस सत्य का नाम-निर्देश भी नहीं है।

पर क्या इस तरह का झूठा इतिहास लिखने से हिंदू-मुसलमानों का वैर नष्ट होगा? जब तक ऐसे इतिहास को पढ़नेवाले हिंदू पाठकों को रोज समाचारपत्र खोलते ही मालाबार के दंगे या पाकिस्तान परिषद् की खबर पढ़नी पड़ती है, जब तक मुसलमान कबीले सीमा प्रदेश में रहनेवाले हिंदुओं के घर उजाड़ रहे हैं, जला रहे हैं तब तक बिहारशरीफ जैसे दंगों को उकसानेवाले मुसलमानों को हिंदू संगठन के फुरतीले लोग जरूर डराएँगे, धमकाएँगे; भाग्यनगर (हैदराबाद) पर हिंदुत्वनिष्ठ स्वयंसेवक धावा बोलेंगे ही। पर मान लीजिए कि हिंदू समाज की संगठित शक्ति के कारण या अन्य कारणों से यदि मुसलमान यह सोचने लगे कि हम अल्पसंख्य होने से अल्पशक्ति हैं, इसलिए हमें इस देश के उदारमना हिंदू बांधवों के साथ भाईचारे से रहना चाहिए तो क्या मराठा सैन्य दल यह सोचकर उनपर बार-बार हमले करेंगे कि भूतकाल में कभी एक बार हिंदू-मुसलमानों की लड़ाई हुई थी? नहीं, कभी नहीं। सुलह होते ही महीने भर की अवधि में महायुद्ध भी समाप्त होते हैं और उस युद्ध में उलझे राष्ट्रों में शांतिपूर्ण व्यवहार शुरू होता है। आज रूस जर्मनी का मित्र है तो कल शत्रु। राष्ट्रों में संधि-विग्रह इसलिए नहीं होते कि इतिहास की पुनरावृत्ति करने में किसीको मजा आता है। आज के व्यवहार चलते हैं, आज की स्थिति में राष्ट्र के लिए क्या अनुकूल है, क्या प्रतिकूल है, इसका विचार कर। आज स्कॉटलैंड, इंग्लैंड, वेल्स—इन प्रदेशों को मिलाकर ब्रिटेन एक अटूट एकरूप राष्ट्र है। पर इसी कारण वहाँ के किसी ग्रंथालय या पाठशाला में, स्वतंत्रता के लिए लड़े हुए उनके आपसी युद्ध, धर्मयुद्ध, वाक्युद्धों का सविस्तार वर्णन देनेवाले इतिहास का बहिष्कार नहीं किया जाता, उन्हें जला नहीं डाला जाता या उनके बारे में पढ़कर, पाठशाला खतम होते ही पाठशाला से बाहर आनेवाले इंग्लिश, स्कॉच या वेल्स छात्र एक-दूसरे के सिर नहीं फोड़ने लगते। इसका कारण यह है कि इतिहास पढ़ाते समय उन्हें यह भी सिखाया जाता है कि इतिहास को पढ़ा कैसे जाए, उसका व्यवहार में कैसे उपयोग किया जाए और अपनी उन्नति के लिए उसका तात्पर्य कैसे निकाला जाए।

इसीलिए आपसी युद्धों के सत्य वृत्तांत पढ़ने के बाद भी आज का अटूट ब्रिटिश अपना राष्ट्रगीत ब्रिटेन के झंडे तले खड़े होकर एक स्वर से गाते हैं—'Rule Britania! Britania rules the waves! Britains never shall be slaves!'

जो लोग यह समझते हैं कि इतिहास को इसलिए नहीं लिखा जाना चाहिए क्योंकि पिछली पीढ़ियों के वैर की सच्चाई समझने से इस पीढ़ी के लोग भी एक-दूसरे के वैरी बन जाएँगे तो वे नासमझ हैं। उनकी मोटी समझ में यह बात नहीं आती कि कागज पर लिखे इतिहास को हम फाड़ भी डालें, पर वह पत्थरों पर भी खुदा होता है और उन पत्थरों को चूर-चूर करने पर भी इतिहास का सत्य अटूट ही रहता है। वह रचा-बसा रहता है भाषा में, मुहावरों में, रीति-रिवाजों में। वह जातीय स्मृति के कोश में जीता-जागता रहता है। वह विराजता है आकाश में उठे स्तूपों पर, जहाँ तक मूर्तिभंजकों के हाथ नहीं पहुँचते। या किसी भूगर्भ की गहराई में, मोहेंजो-दड़ो जैसे पाताल मंदिर में। ये ग्रंथालय सहस्राधिक वर्षों तक अभंग रहते हैं।

सत्य को यथासंभव गले लगाकर कुशल इतिहासकार को इतिहास, विशेषत: हमारे हिंदू राष्ट्र के इतिहास को ऐसे कालखंडों में विभाजित करना चाहिए जिससे कि पाठक सहजता से समझ सकें कि क्रमश: हमारी हिंदू जाति का संगठन, उसकी व्यापकता, गौरव और प्रभाव बढ़ता ही गया है। यह पाठक की समझ में सहज आ जाए। हमारे हिंदू राष्ट्र का इतिहास है ही ऐसा कि हर बड़े बाह्य या आंतरिक संकट में से हमारा हिंदू राष्ट्र ग्रहणमुक्त सूर्य की तरह जब-तब अधिक तेजस्वी होकर बाहर आया है। हर बार वह संख्याबल, गुणबल, पराक्रम, वैभव में अधिक शक्तिशाली, विशाल और सतेज होकर निखरा है।

कुशलता से विभाजित इन कालखंडों के अंत में उस काल में अन्य देशों की क्या स्थिति थी इसका भी दिशानिर्देश किया जाए। इससे तुलनात्मक दृष्टि से हिंदू राष्ट्र की श्रेष्ठता को समझा जा सकता है। जिन हूणों ने पूरे यूरोप को जीत लिया, रोमन साम्राज्य को धूल में मिलाया उन्हें आखिर नेस्तनाबूद किया हिंदू राष्ट्र ने। हिंदू राष्ट्र ने उन्हें नर्मदा के नीचे दक्षिण में आने ही नहीं दिया। वे पूरे भारतवर्ष को देख तक न सके। यही बात मुसलमानों की है। उन्होंने अरब, सीरिया, ईरान, इराक, अफ्रीका, मुगल, तातार, तुर्क सभी को मुसलमान बना दिया, पर सात शतक जूझते रहने पर भी हिंदुस्थान हिंदुस्थान ही रहा। उनके विषैले आक्रमण की लहर को आखिर रोका, समाप्त किया तो हिंदू राष्ट्र ने ही। उनके राज्य को समाप्त कर अपना स्वत्व सुरक्षित रखा हिंदू राष्ट्र ने ही। अन्य प्राचीन राष्ट्रों ने मुसलमान आक्रमणों से क्षत-विक्षत होकर दम तोड़ दिया। वे सब मुसलमान हो गए। खाल्डियन, बेबिलोनियन, ग्रीक, रोमनों से लेकर मुसलमान आदि राष्ट्रों के संक्षिप्त इतिहास देकर हर कालखंड

के समारोप में इस तरह की तुलना दी जाए।

आसिंधुसिंधु भरतखंड में फैलने के बाद और भरतखंड को एक राष्ट्र में परिणत करते समय हमारे हिंदू राष्ट्र की वैदिक और अवैदिक दोनों शाखाओं ने बहुत बड़े पैमाने पर धार्मिक दिग्विजय की। हमारे बुद्ध, जैन, शैव, वैष्णवादि हिंदू प्रचारकों ने हमारी हिंदू संस्कृति का ध्वज साइबेरिया, चीन, थाइलैंड से मैक्सिको तक फहराया। धार्मिक दिग्विजयों की तरह हिंदू राष्ट्र ने हिंदू महासागर पार कर राजनीतिक दिग्विजय भी प्राप्त की। उन्हें भी हिंदू राष्ट्र के इतिहास के उन कालखंडों में एकत्र बताया जाना चाहिए। कलिंग, आंध्र, पांड्य आदि राजवंशों ने अपने हिंदू राज्य थाइलैंड से इंडो-चायना (हिंद-चीन) और फिलिपाइंस तक प्रस्थापित किए। कश्मीर के ललितादित्य आदि राजाओं ने तातारों को दंड देने के लिए तातरी पर आक्रमण किए थे। राजपूतों ने बल्ख-बुखारा तक हमले किए थे। नेपाल ने तिब्बत को पराजित किया था। हमारा व्यापारिक नौकायन अरब, इजिप्ट से लेकर अफ्रीका के केप ऑफ गुड होप तक होता रहता था। अरब, अफ्रीका में बड़े-बड़े हिंदू राज्य थे। हिंदू राष्ट्र के इतिहास में कालक्रम के अनुसार बृहत्तर भारत का यह इतिहास भी दिया जाना चाहिए।

हमारे करोड़ों हिंदू बांधवों को हिंदू राष्ट्र के हिंदुस्थान के बाहर की इन धार्मिक एवं राजनीतिक दिग्विजयों और साम्राज्यों की जानकारी नहीं है। सामान्य जनता को कुछ पौराणिक कथाएँ मालूम हैं, पर उनमें छिपा ऐतिहासिक सत्य उन्हें मालूम नहीं। प्रचारकों के लिए इस बृहत्तर भारत के इतिहास पर आधारित छोटी-छोटी और रोचक पुस्तकें लिखी जानी चाहिए। हर हिंदू युवा को थाइलैंड का हिंदू राज्य, चीन-जापान में बौद्धधर्म का प्रसार आदि पर पुस्तकें उपलब्ध होनी चाहिए।

## इतिहास को कैसे पढ़ा जाए?

आज की स्थिति में हिंदू संगठन की दृष्टि से हिंदू राष्ट्र का सही इतिहास कैसे लिखा जाए—यह बताने से कहीं अधिक महत्त्वपूर्ण है यह बताना कि इसे कैसे पढ़ा जाए? हिंदू राष्ट्र का इतिहास हाथ में उठाते ही पाठक के मन में यह भावना जाग्रत होनी चाहिए कि यह मेरे अखिल हिंदू जाति का इतिहास है। यह इतिहास न केवल ब्राह्मणों का है, न केवल जैनों का, न लिंगायतों का, न आर्यों का, न द्रविड़ों का, न बंगाल का, न गुजरात का। पूर्व में वर्णित वह इतिहास आज इन सबके व्यक्तित्वों में विलीन हो गया है। वह सारे प्राचीन-अर्वाचीन घटकों से बना संघटित, एकरूप 'हिंदू राष्ट्र' का इतिहास है। इसके गुण-दोष, मान-अपमान अब हम हिंदू मात्र की सामाजिक संपत्ति हैं। पहले प्रांत-प्रांत के अलग-अलग राज्य थे, पर अब

उन सबसे मिलकर एक अनन्य, एकमेव राष्ट्र बना है जिसका नाम है हिंदुस्थान। अखंड हिंदुस्थान। यह एक अविभाज्य देश है। यह हम सबकी पितृभू और पुण्यभू है। सिखों का अमृतसर, वैदिकों की काशी, बौद्धों की गया, हमसब हिंदुओं के समंवित और एक समान तीर्थ हैं। हमारे भूतकालीन भिन्न-भिन्न उपराष्ट्रों की जाति-गोत्र एवं पंथों का आसिंधुसिंधु व्याप्त फैलाव व्यक्त होता है एक 'हिंदू' शब्द में। हमारे भूतकालीन छोटे-मोटे उपराष्ट्रों और राज्यों का केवल एकीकरण नहीं, एकजीवीकरण होकर यह 'हिंदू राष्ट्र' प्रकट हुआ है।

मन में यह सामाजिक भावना प्रदीप्त कर ही हिंदू राष्ट्र का यह वास्तविक इतिहास पढ़ना चाहिए। वैसे ही यह बात भी हमेशा स्मरण रखनी चाहिए कि यह इतिहास है। भूतकाल में जो-जो घटा है उसे इसमें यथावत् और यथाप्रमाण लिखा गया है। आज क्या होना चाहिए इसका उत्तर भूतकाल नहीं देगा। उसे तो हमें वर्तमान में ढूँढ़ना चाहिए। अतीत में भी हमारे पुरखों ने विभिन्न परिस्थितियों में जो सही लगा वही किया। आज की धार्मिक, सामाजिक एवं राजनीतिक स्थिति भिन्न हो तो धार्मिक, सामाजिक या राजनीतिक प्रश्नों में हिंदू राष्ट्र के हित के लिए जो अनुकूल हो, वही आचरण हमें करना चाहिए। विगत कालखंड में हमारे आपस में कुछ धर्म-कलह हुए होंगे। जैनों ने बौद्धों के साथ और ब्राह्मणों ने क्षत्रियों के साथ वाक्कलह या युद्ध किए होंगे या कभी ब्राह्मण-क्षत्रिय शक्तियाँ एक होकर वैदिक मत बनकर अवैदिकों से लड़ी होंगी। उस समय उत्तर सम्राट् श्रीहर्ष और दक्षिण सम्राट् पुलकेशिन ने एक-दूसरे पर आक्रमण किया होगा, पर इसीसे कोई भी भूतकाल के गड़े मुरदे आज उखाड़ना नहीं चाहेगा। आज अन्याय और अवास्तव लगनेवाली रूढ़ियाँ और जाति-धर्म उन अतीत के कालखंडों में अति आवश्यक या अपरिहार्य तथा उपकारक भी हुए होंगे। पर क्या इसीसे उन रूढ़ियों और जाति-धर्मों का पालन आज भी करना चाहिए? हिंदू राष्ट्र के एकीकरण और प्रकटीकरण की महान् प्रक्रिया हमारे पूर्वजों ने सैकड़ों वर्षों से जारी रखी थी। हिंदू राष्ट्र के संगठन के लिए हमारी पुरानी अस्पृश्यता, जन्माधिष्ठित जातिभेद आदि रूढ़ियाँ हानिकारक हैं इसलिए हमें उनमें उचित परिवर्तन करना चाहिए। जिस कालखंड में कुछ धार्मिक तथा अधिकतर राजनीतिक और राष्ट्रीय कारणों से बौद्धधर्म और वैदिक धर्म में लड़ाइयाँ हुईं, उनमें आखिर बौद्धों की पराजय हुई। इस तरह बौद्धों के कारण भारतवर्ष पर जो राष्ट्रीय संकट आनेवाला था, वह दूर हुआ। इसके बाद के कालखंड में हिंदू राष्ट्र की समन्वय प्रक्रिया में, उसी भगवान् बुद्ध को भगवान् विष्णु का दसवाँ अवतार मानकर सम्मानित किया गया। इसीलिए हिंदू संगठनकर्ता को हिंदू राष्ट्र का वह इतिहास समन्वय की दृष्टि से पढ़ना चाहिए। वर्तमान काल का चश्मा

लगाकर वह भूतकाल की आलोचना न करे। जिस कालखंड में जो विशिष्ट घटना घटी थी, उस कालखंड में समाज रचना भिन्न थी, स्थिति भिन्न थी। अतः उसका निरीक्षण उस काल की परिस्थिति के प्रकाश में ही किया जाए। उन समाज-रचनाओं या घटनाओं के अच्छे-बुरे या अपरिहार्य होने न होने तथा उनके मूल्यमापन की कसौटी होनी चाहिए तत्कालीन परिस्थिति, न कि आज की परिस्थिति। इसी तरह आज की स्थिति को देखते हुए आज क्या करना चाहिए और क्या नहीं, इसे तय करना चाहिए। यह चेतावनी हर हिंदू संगठनकर्ता इतिहासकार को अपने ग्रंथ के समापन पर उपयुक्त विधि से देनी चाहिए। किसी धर्मपंथ में पहले संघर्ष हुए होंगे या किसी उपजाति के किन्हीं लोगों या गुटों ने उस काल की परिस्थिति में कभी निंद्य विचार प्रणाली को अपनाया होगा। इसीसे उस पूरी उपजाति या पंथ को निंदनीय समझना सर्वथा प्रशंसा के अयोग्य है। आज की स्थिति में जो निंद्य या देशघातक हो उसीको और सिर्फ उसीको त्याज्य समझना चाहिए। आज जो देशहितकारक है वही आचरणीय है। भूतकालीन ऐतिहासिक घटनाओं का उल्लेख करते समय भी इसका ध्यान अवश्य रखना चाहिए कि अपने कलह का कोयला हम कम-से-कम घिसें और उन्हीं घटनाओं का अधिक उल्लेख हो जिससे हमारा हिंदू संगठन का कार्य मजबूत हो; हिंदुओं की परस्पर प्रीति, सहयोग और एकराष्ट्रीयता की भावना में वृद्धि होती हो। इसी तरह जो हम सबके लिए गौरवास्पद हो ऐसी राष्ट्रोपकारक बातों का ही आज के लेखों में उल्लेख हो। अपरिहार्य परिस्थिति में ही हमारे भूतकालीन कलहों का उल्लेख हो और वह भी इस तरह से कि किसीका मन न दुखे। पुनरुक्ति का दोष स्वीकारते हुए भी यह स्पष्ट किया जाए कि गतकाल की उस घटना का उल्लेख इसीलिए किया गया है कि वह गलती हमारे हाथों से फिर से न हो। आज हमसब हिंदू हैं और हिंदू राष्ट्र में विलीन हुए हैं और उन सारे विघटनकारी वादों को हमने फिर कभी न दोहराने के लिए पीछे छोड़ दिया है।

□

# शिव छत्रपति की जयजयकार

रथस्यैकं चक्रं भुजगयमिताः सप्त तुरगाः।
निरालंबो मार्गश्चरणहितः सारथिरपि॥
रविर्यात्येवान्तं प्रतिदिनमपारस्य नभसः।
क्रियासिद्धिः सत्त्वे भवति महतां नोपकरणे॥

छत्रपति शिवाजी महाराज का जन्म ऐसी स्थिति में हुआ था कि उन्होंने जो कार्य प्रत्यक्ष किए सामान्य मानव उसकी कल्पनां भी नहीं कर सकता था। उपर्युक्त श्लोक में निहित 'क्रियासिद्धिः सत्त्वे भवति महतां नोपकरणे' जैसे सनातन सिद्धांत को सिद्ध करने के लिए कवि ने सूर्य, मदन आदि तीन महान् तत्त्वों के उदाहरण देकर तीन श्लोकों में समस्या पूर्ति की है। इस कवि के समय़ अगर शिवाजी महाराज या उनकी जीवनी अस्तित्व में होती तो उपर्युक्त सूर्य का उदाहरण और तत्सदृश मदन आदि के तीन उदाहरणों के बदले वह एक शिव छत्रपति का ही उदाहरण देता; शिव छत्रपति का काम इतना कठिन था। आज तक के विश्व इतिहास में सामान्य बुद्धि और सामान्य शक्ति को असंभव लगनेवाले कुछ अपूर्व कार्य अलौकिक मानवों ने कर दिखाए हैं। श्री शिव छत्रपति का कार्य वैसी ही अलौकिक कोटि में आता है। आज तक कई लोग यह सोचते हैं कि शिवाजी का स्वराज्य स्थापना का काम इतना अधिक कठिन न था। विनाश के कगार पर खड़े बीजापुरकरों और उनकी अंदर से खोखली सत्ता से जूझकर शिवाजी ने सह्याद्रि के एक कोने में एक छोटा सा राज्य स्थापित किया था। पर इसमें कौन सी बड़ी बात थी कि जिसके लिए उनकी इतनी अधिक प्रशंसा की जाए!

पर इस तरह की टीका-टिप्पणी करनेवाले लोग पहले तो इतिहास की कोई जानकारी नहीं रखते या फिर किसी स्वार्थ के कारण ही वे इस तरह की बातें लिखते या दूसरों को सिखाते हैं। इसलिए जो लोग शिवाजी महाराज का सही इतिहास

जानना चाहते हों, उन्हें चाहिए कि वे इस अंधपरंपरा और दूसरों पर विश्वास करने की बुद्धि को छोड़कर श्री शिव छत्रपति की जीवनी और कार्य को अपनी स्वतंत्र बुद्धि से देखें और परखें। शिवाजी महाराज के कार्य की महानता की कल्पना सिर्फ दादोजी कोंडदेव और मालोजी तक की परंपरा को जानकर नहीं हो सकती। शिवाजी महाराज के कार्यों का सही आकलन केवल भोंसले कुल का इतिहास जानकर नहीं हो सकता। वह कार्य और उसका महत्त्व जानने के लिए पहले हिंदू जाति और हिंदुस्थान ने दाहिर से लेकर पृथ्वीराज तक परकीय आक्रमणों का प्रतिकार करने का प्रयास किस तरह किया और पृथ्वीराज के पतन के बाद हिंदुत्व की रक्षा के लिए अलग-अलग स्थानों पर किस तरह अनंत लड़ाइयाँ लड़ीं उसका इतिहास भी देखना पड़ेगा। मुसलमानों का पहला आक्रमण ईसवी सन् की सातवीं-आठवीं सदी में सिंध देश पर हुआ था। तब से लेकर बारहवीं सदी के अंत तक अर्थात् लगभग छह सौ साल तक मध्य एशिया और ईरान-अफगानिस्तान के मुसलमानों ने कुछ धर्मांधता से, कुछ राज्य लोभ से, कुछ लूटपाट या केवल पेट भरने के लिए हिंदुस्थान पर एक के बाद एक कई हमले किए। इन सब हमलों का अंतिम लक्ष्य था हिंदुस्थान की हिंदू सत्ता को नामशेष कर वहाँ यवनों का चाँद चमकाना। लगातार छह सौ वर्षों तक हिंदुओं ने मुसलमानों से लोहा लिया। आखिर छह सौ सालों के इन स्वरक्षक युद्धों के अंतिम परिणाम के रूप में सन् ११९३ में हिंदुस्थान की सार्वभौम मानी गई दिल्ली की सत्ता भी नामशेष हुई। हजारों सालों से अखंड स्वातंत्र्य, अखंड स्वराज्य और अखंड सुख का उपभोग करनेवाले और उन्हींके अतिरेक से विघटित, आलसी और सुखलोलुप हुई हिंदू जाति के लिए यवनों का यह आक्रमण प्राण संकट ही था। सन् ११९३ में पृथ्वीराज पराजित हुआ और उसके बाद केवल एक सौ वर्षों के भीतर.पूरा उत्तर हिंदुस्थान यवनमय हो गया और कुछ एक अपवादों को छोड़, काल तक को ललकारनेवाले सारे-के-सारे राजपूत सूरमाओं के राज्य ताश के पत्तों की तरह यवन सत्ता के सामने ढह गए। इसके सौ साल बाद ही विंध्य पर्वत के नीचे, दक्षिण हिंदुस्थान में यादवों का प्रबल राज्य चुटकी भर में मटियामेट हो गया। इसके कुछ ही साल पश्चात् इसलाम के तूफानी वेग से बढ़ते घोड़ों ने रामेश्वरम् तक की उड़ान भरी। यह वह समय था जब यह प्राचीन हिंदू संस्कृति और हिंदू जाति के प्राण उखड़ने ही वाले थे। ऐसा ही समय बलाढ्य रोम एवं ऐसे ही अन्य वैभव-संपन्न राष्ट्रों पर भी आया था। विनाश के रथ के नीचे वे कुचले गए और धरती से उनका नामोनिशान तक उठ गया। बारहवीं सदी से हिंदू जाति इसी दुष्चक्र से गुजर रही थी। जैसे नियंत्रण खो देने के कारण गाड़ी ढलान से तीव्र गति से फिसलने लगती है वैसे ही हिंदू जाति मानो वैभव शिखर से फिसलती

हुई अंतिम विनाश के खुले मुँह में गिरने जा रही थी। सारे बड़े-बड़े हिंदू राज्य तो नामशेष हो ही गए थे। परंतु फिर भी कुछ काल तक हिंदू स्वातंत्र्य का दीप, विजयनगर के साम्राज्य के रूप में छोटे से क्षेत्र में ढाई सौ वर्षों तक प्रकाशित हो रहा था। वह भी तालकोट के रण में हिंदू जाति की दुर्भाग्य की आँधी में बुझ गया। तब से हिमालय से रामेश्वर तक और सिंधु नदी से ब्रह्मपुत्र तक पूरे हिंदुस्थान में परतंत्रता का, निराशा का, हताशा का गहरा अंधकार फैल गया और हिंदुस्थान उस घर की तरह उदास, डरावना और सूना लगने लगा जिसमें से अभी-अभी शव निकाला गया हो। काशी का विश्वेश्वर और अयोध्या का राम तक का स्थान भ्रष्ट होकर अपमानित हो गया था और टोडरमल की राजकार्य धुरंधर बुद्धि, राजा मानसिंह का अजेय शौर्य, तानसेन का स्वर्गीय गायन और पंडित जगन्नाथ की गाढ़ी विद्वत्ता तथा मनमोहक कविता अर्थात् हिंदुओं की सद्‌गुणमलिका परकीयों के पाँव की दासी बन गई थी। य:कश्चित् मनुष्य के दिल्ली की मुसलमानी गद्‌दी पर बैठकर 'दिल्लीश्वर' बनना ही प्रत्यक्ष जगदीश्वर लगने लगा था। इसीसे वह 'जगदीश्वर' को अपवित्र करने का साहस जुटाने लगा। और निर्लज्जता से जगदीश्वर के चरणों पर अपना मान, अपना सम्मान, अपना तन, अपना धन ही नहीं अपनी पत्नी तक को अर्पण करने की हीनवृत्ति उस समय के उत्तम गिने जानेवाले हिंदू समाज के श्रेष्ठ व्यक्तियों ने भी निर्लज्जता से स्वीकार की थी। संक्षेप में यह कह सकते हैं कि हिंदू जाति स्वाभिमानहीन, मृतप्राय हो गई थी।

हिंदुस्थान भर के भाग्यहीन हिंदुओं को हर क्षण यही पुकार सुनाई देने लगी कि 'धरती भ्रष्ट हुई, धर्म विनष्ट हुआ'। पर संतप्त हृदय की इस करुण पुकार को सुन धरती को, धर्म को बचाने की सामर्थ्य किसी भी हिंदू में न थी। इस समय के हिंदू युवकों को आकांक्षा थी तो केवल सरदार बनने की, सिपहसालार बनने की, यावनी सिंहासन को सलाम करने की। इधर हिंदुओं की हीन-दीन अवनति हो रही थी तो उधर मुसलमानों के ऐश्वर्य की, सत्ता और पराक्रम की कमान दिनोदिन तनती जा रही थी। उत्तर हिंदुस्थान में तो मुगल बादशाह की सत्ता अप्रतिहत रीति से स्वर्ग में इंद्र जैसी प्रबल हो ही गई थी, दक्षिण हिंदुस्थान में भी बहमनी राज्य का विस्तार हो गया था और वह पाँच प्रबल शाखाओं में फैल गया था।

आशा की किरण कहीं भी दिखाई नहीं दे रही थी। निराशा ने हिंदू लोगों के मन पर इतनी गहरी छाया डाली थी कि अहमदशाही और निजामशाही का सिंहासन अपने पराक्रम से जीतने पर भी शाहजी का मन उसपर बैठने को न हुआ। आखिर मुसलमानी बादशाह के एक छोटे से बच्चे को गोद में लेकर ही वे सिंहासन पर बैठ सके। हिंदू जाति आत्मवंचना, निराशा और अवनति की गर्त में फँसी हुई थी।

सत्रहवीं सदी भी इसी निराश, हताश स्थिति में प्रारंभ हुई और इसी समय शिवराय का जन्म हुआ। साधारण तो क्या, असाधारण दृष्टि को भी तब स्वराज्य की, हिंदवी राज्य की स्थापना मृगजल की तरह असंभव लगती थी। चारों ओर निराशा का ही वातावरण था। फिर भी कुमार अवस्था में ही शिवराय के मन में स्वराज्य स्थापना के, हिंदवी साम्राज्य के गगनगामी गंभीर विचार आए। उनकी महानता इसी बात में है। तेरहवें वर्ष की आयु में सामान्य बालक अँधेरे में अकेले जाने से भी कतराते हैं। ज्ञान का श्रीगणेश करने में भी असमर्थ होते हैं। इसी आयु में शिवाजी पारतंत्र्य के देशव्यापी गहन अंधकार का उच्छेद करने के लिए उसमें कूद पड़े और उन्होंने अपने साथियों को स्वतंत्रता प्राप्ति के दिव्य पाठ पढ़ाना शुरू किया। 'प्रतिपच्चंद्ररोव वर्धिष्णुर्विश्ववंदिता। शाहसूनो: शिवस्यैषा मुद्रा भद्राय राजते।' इस महान् महत्त्वाकांक्षा से जिनके जीवन का लक्ष्य तेरहवें वर्ष में ही निश्चित हुआ, वे शिवाजी महाराज निस्संदेह ही असामान्य, अलौकिक थे।

इसलिए शिवाजी के कार्य का मूल्यमापन उनके पिता शहाजी, दादा मालोजी की परंपरा देख या भोंसले कुल का इतिहास देखकर ही नहीं किया जा सकता। उससे भी पहले की हमारी अनेक सदियों की परंपरा और हिंदुओं के अनंत कुलों का इतिहास हमें उसके लिए जान लेना चाहिए। तभी शिवाजी की अद्‌भुतता हमारे ध्यान में आएगी। एक यह भ्रम भी फैलाया जाता है कि बीजापुर के बादशाह की बादशाहत तो खत्म ही होने को आई थी और ऐसी डाँवाँडोल स्थिति में शिवाजी ने 'अपनी गुंडई दिखाई तो उसमें क्या शूरता की?' पर यह सर्वथा असत्य विधान है। शिवाजी के समय बीजापुर की आदिलशाही जोरों पर थी। उसने पड़ोस की मुसलिम शाही के आधे से अधिक भाग को हड़प लिया था। शहाजी राजा के प्रताप से मिला कर्नाटक प्रांत भी आदिलशाह ने अपने राज्य में मिला लिया था। इस तरह बीजापुर की आदिलशाही अब 'न भूतो न भविष्यति' जैसे बहुत बड़े भूप्रदेश पर फैली हुई थी। उत्तर की मुगल बादशाहत के बाद सत्ता में आदिलशाह का नाम ही गिना जाता था। आदिलशाह के खजाने में कुबेर की संपत्ति इकट्ठा हो रही थी। कर्नाटक के संपन्न प्रांतों में धन और कनक इकट्ठा हो रहे थे। बीजापुर का चतुरंग दल रणदुल्ला खान, मुरार जगदेव, शहाजी राजा आदि रणकुशल सेनापतियों के मार्गदर्शन में दिग्विजय कर रहा था। दक्षिण हिंदुस्थान में अग्रपूजा का मान बीजापुर की सत्ता का ही था। और अगर शिवाजी का जन्म न होता तो अखिल हिंदुस्थान की अग्रपूजा का मान किसका है यह तय करने के लिए उत्तर के मुगल बादशाह और दक्षिण के बीजापुर बादशाह भयंकर युद्ध करते।

इस सिंहावलोकन से यह समझ में आता है कि शिवाजी की जीत का कारण

बीजापुर की सत्ता का कमजोर होना नहीं था। हाँ, यह जरूर कहा जा सकता है कि शिवाजी के कारण बीजापुर की सत्ता कमजोर हो गई। आगे चलकर शिवाजी के कारण कमजोर हुई आदिलशाही को औरंगजेब आसानी से हड़प सका। अगर आदिलशाही पहले से ही कमजोर होती तो वह निजामशाही के मलिक अंबर, लखूजी जाधव, शहाजी राजा जैसे प्रबल सरदारों के थपेड़ों से कभी की गिर जाती। अगर वह कमजोर होती तो शाहजहाँ के पहले हमले में ही वह मुगलों के कब्जे में आ जाती। पर जो कार्य निजामशाही, बिदर की बरीदशाही, उत्तर के शाहजहाँ से न हुआ—वह हाथ में लिया शिवाजी ने। किसके बलबूते पर? बीजापुर के कुबेर जैसे खजाने पर उसने हमला किया, तोरणा किला बनाते समय जमीन में गड़ी मोहरों से भरी एक छोटी सी गागर के सहारे। बीजापुर की चतुरंग सेना से लोहा लेनेवाले, वनों में रहनेवाले कृश, भूख से पीड़ित मावलों के पथक। रणदुल्ला खान और मुरार जगदेव जैसे मुरब्बी राजनीतिज्ञों से उसने बातें कीं बीस से भी कम आयुवाले अनुभवी तानाजी, मोरो पंत आदि युवकों की सलाह से। यह द्वंद्व क्या असमान नहीं था? फिर भी शिवाजी ने इस द्वंद्व में विजय पाई। क्या यह प्रशंसा के योग्य नहीं?

और इस असमान द्वंद्व में ही शिवाजी का सारा धैर्य, शौर्य समाप्त नहीं हुआ। जहाँ वह एक हाथ से प्रतापगढ़, पन्हाला और पावनखिंड दर्रे में बीजापुर के यावनी राज्य की दाढ़ी खींच रहा था वहीं दूसरे हाथ से वह निडरता से बीजापुरवालों की पूर्वपीढ़ियाँ जिसे 'जगदीश्वर' समझती थीं, उस दिल्लीश्वर की दाढ़ी भी खींच रहा था। जिस दिल्लीश्वर के भौंह के एक इशारे मात्र से दुर्बल हिंदू राजाओं के मुकुट स्थान भ्रष्ट हो लुढ़क जाते थे और जिसके कोप के भय से जयसिंह जैसे शूरवीर राजपूत काँपने लगते थे, वह अखिल हिंदुओं का भय विषय बना मुगल बादशाह शिवाजी के भय से चिंताक्रांत हो जाता था।

पर क्या शिवाजी महाराज केवल इस पराक्रम से ही महान् हो गए थे? अगर वे सिर्फ पराक्रमी होते तो उनका इतना आदर न होता। क्योंकि उस समय ऐसे कई पराक्रमी हिंदू यावनी 'सेवा' में पापड़ बेल रहे थे। उनका तो किसीने आदर नहीं किया। केवल पराक्रम ही मृत राष्ट्र में जान नहीं भर सकता, स्वातंत्र्य नहीं ला सकता। पराक्रम को महान् बनाने के लिए किसी दिव्य ध्येय की और युद्ध कौशल की भी सहायता चाहिए।

शिवाजी ने मुसलमानों से लड़ने के लिए अपने लिए एक अनुकूल नई पद्धति खोज निकाली। मुसलमान आमने-सामने के तलवार युद्ध में बहुत निपुण थे। उनकी विशाल देह, पुष्ट शरीर और असीम शक्ति के सामने राजपूतों के अलावा बाकी सभी हिंदू जातियाँ बलहीन साबित हुई थीं। मुसलमानों की लंबी तलवार

आमने-सामनेवाले युद्ध में और अधिक प्राणघातक होती। तलवार के युद्ध में उनके सामने सिर्फ राजपूत ही बराबरी कर सके, पर बराबरी करने मात्र से शत्रु मरता नहीं। इसपर ध्यान देकर शिवाजी ने मुसलमानों की प्रबल तलवार और लंबी-चौड़ी देह की परिधि से बाहर रहकर उनपर अमोघ वार करनेवाले शस्त्र—भाले—पर अधिक जोर दिया। इससे तलवार की लंबाई से दूर रहकर अपने त्रिशूल से भाले को अचूकता से मारने में ठिगने मावलों की पैनी आँखें मुगल पठान के सीने पर आघात करने में समर्थ होने लगीं। और यवन सेना मराठों से भिड़ने के पहले ही भयभीत होने लगी। मावलों की यह मराठा भाला-फेंक केवल सह्याद्रि के गिरिशिखरों, पठारों और दर्रों में ही सफल नहीं हुई। लँगोटीधारी मावलों की यह क्षुद्र सेना बढ़ते-बढ़ते बड़े बाजीराव के समय गंगा के प्रचंड प्रवाह की तरह हिंदू पदपादशाही के चतुरंग दल की ऊँचाई तक जा पहुँची। उसने हिंदुओं का राज्य इस तरफ हिमालय की तराई और उस तरफ अटक तक फैला दिया। भाले की नोक पर मराठों का 'भगवा' अर्थात् केसरिया झंडा, सिधु नदी के रेतीले किनारे पर फहराया गया।

सैनिकों के गणवेश में भी शिवाजी महाराज ने समझदारी से काम लिया। यवनों के ऐश-आरामी, ढीले-ढाले चोले को हटाकर उन्होंने मावलों को छाती से चिपकनेवाली बंडी दी। इसी तरह ढीले-ढाले पाजामों की जगह उन्होंने मालवों को घुटने तक आनेवाला शरीर से सटा पाजामा दिया। शिवाजी ने मावलों की सेना को छोटी-छोटी टुकड़ियों में बाँटा। यवनों की सेना बहुत विशाल होती थी। उसका शिविर भी एक बड़ा नगर सा बन जाता था। यवनों की इस विशाल सेना की नाक में दम करने के लिए शिवाजी ने अपनी सेना को वायुवेग से झपट्टा मार रफू-चक्कर होने का तरीका सिखाया।

इस तरह दूरवेधक शस्त्र, सटा छोटा वेश, चपल सैन्य रचना आदि का उपयोग कर शिवाजी ने अपनी सेना को यवन सेना की तुलना में हर बात में अधिक शक्तिशाली, युद्धयोग्य बनाया। और फिर ऐसी चुस्त-दुरुस्त सेना के लिए उन्होंने खोज निकाली एक नई युद्धनीति—मराठों की प्रसिद्ध 'छापामार युद्ध पद्धति'। सहजता से उठाए जानेवाला शस्त्र—भाला, सटा छोटा वेश, वायुवेग से उड़नेवाले तेज टट्टू, इन सबसे लैस होकर शिवाजी की मुट्ठी भर सेना मुसलमानों की हजारों की सेना पर बिजली की तरह टूट पड़ती और बिजली की तरह ही उनका विनाश कर पलक झपकते ही कहीं गुप्त हो जाती। जिस तरह ज्वालामुखी पर छाई हरियाली पर अनजान यात्री विश्राम लेते हैं उसी तरह महाराष्ट्र की भूमि पर यवनों की सेना बिना किसी आशंका के विश्राम कर रही होती और अचानक ज्वालामुखी के विस्फोट की तरह आवाज उठती 'हर-हर महादेव' और फिर ज्वालामुखी के मुख

से बाहर आते लावा की तरह पहाड़ों की चोटियों जैसा दर्रों से बाहर आता मावलों का सैन्य। इससे पहले कि मुसलमान हाथ में शस्त्र लेते, मराठा सैनिक उन्हें मारकर, उन्हें लूटकर कहीं नौ दो ग्यारह हो जाते। इसके विपरीत जब भी उन्हें लगता कि मुसलमानी सैन्य पर हमला करना कठिन है, वे तुरंत पीछे हटते और गढ़-कोटों में, कंदराओं में छिप जाते। कभी-कभी मराठों के भाग जाने ही से मुसलमान अपने आपको विजयी समझते, थोड़े ढीले पड़ जाते। इसका लाभ उठाकर मराठा उनपर फिर एक बार छापा मारते और अपनी पराजय को विजय में बदल डालते। और मानो उन्हें मुँह चिढ़ाकर वे फिर से अपने सुरक्षित स्थानों में लौट जाते। शिवाजी महाराज की छापामार युद्ध पद्धति में उनकी अपूर्व सूझबूझ और अपूर्व युद्ध कौशल और अपूर्व ख्याति प्रकट हुई।

थलसेना के साथ-साथ उन्होंने अपनी नई शक्तिशाली नौ सेना भी तैयार की। इस तरफ अभी तक किसी भी मुसलमान सुलतान का ध्यान नहीं गया था। तब तक मुसलमान सत्ता का सबसे बड़ा नौका दल था मुगलों का, और उस नौका दल का सेनापति था जंजीरे का सिद्दी। इस सिद्दी ने मक्का-मदीने के यात्रियों के सुरक्षित आवागमन और व्यापार की सुरक्षा के अतिरिक्त अपने नौ-दल से और सैनिकी काम नहीं लिया था। इसीलिए यूरोपियन नौ सेना मुसलमानी नौ सेना से बिलकुल नहीं डरती थी। मुसलमानी नौ सेना का हाथ उनके राज्य बढ़ाने में कभी नहीं था। पर जिस कोंकण के किनारे पर मराठा राज्य की एक नाव नहीं चलती थी वहाँ दस-पंद्रह सालों के अंतराल में शिवाजी महाराज ने एक अत्यंत कुशल और साहसी नौका दल का निर्माण किया। इस सुसंचालित और वीर नौ-दल से यूरोपीय नौ-दल भी डरता था। और इसी कारण उनके समुद्री डाकुओं के कारनामे एकदम बंद से हो गए।

शिवाजी ने कोंकण किनारे का बारीकी से निरीक्षण किया और फिर अपनी जन्मजात दूरदर्शिता और कुशाग्रता से वहाँ मालवण, विजयदुर्ग जैसे अभेद्य जलदुर्ग बनाए जो जगह-जगह से आक्रमण कर समुद्र और भूमि दोनों की रक्षा करते। इसीलिए शिवाजी की नजर जंजीरे के किले पर भी थी। थोड़ी ही अवधि में वे इतने निपुण हो गए कि उन्होंने पुर्तगालियों और सिद्दी को नाकों चने चबवाए। खांदेरी-उंदेरी के कारण बंबई के अंग्रेज भी मानो बंदूक की नोक पर चुप रखे गए थे।

अब तक हमने शिवाजी का महत्त्व मापन एक वीर, बुद्धिमान और कल्पनाशील, साहसी सेनापति के नाते ही किया। पर इतने से ही शिवाजी का महत्त्व मापन समाप्त नहीं हुआ। वीरों में दुर्लभता से ही दिखाई देनेवाला राजनीतिक निपुणता का गुण भी उनमें कूट-कूटकर भरा था। शत्रु से लड़ते समय उसपर कब

हमला करना चाहिए, कब पीछे हटना चाहिए, उसकी अधिक-से-अधिक और अपनी कम-से-कम हानि कैसे करनी चाहिए, दिखावे के लिए नहीं बल्कि जितनी आवश्यक है उतनी ही वीरता कैसे दिखानी चाहिए यह सब जानने के लिए कूटनीतिज्ञता की आवश्यकता होती है, जो शिवाजी में प्रचुर मात्रा में थी। वे बड़े सतर्क रहा करते थे इसीलिए उन्होंने अफजल खान की कुटिलता को तुरंत जान लिया और जानते ही उच्च कोटि की वीरता दिखाकर उन्होंने उसका पेट फाड़ डाला। वहीं जब उदारमना राजपूत राजा जयसिंह मुसलमानों का पक्षधर होकर हिंदुओं को मारने आया तब शिवाजी ने अपने आत्मसम्मान को ताक पर रखा और बिना किसी सुरक्षा साधन के उसके पास जाकर, अपने आपको उसके हवाले किया। बीजापुर के बादशाह ने उनके पिता शहाजी राजे को धोखा देकर बंदी बनाया, दीवार में जिंदा गाड़ देने की धमकी दी, तब शिवाजी ने तत्काल दीन वाणी बोलकर मुगल सम्राट् शाहजहाँ के मन में करुणा उत्पन्न की। उनके अधीनस्थ राजा बन शिवाजी ने बीजापुर दरबार में मुगल सत्ता का वह डर पैदा किया कि बीजापुरवालों को उस दबाव के कारण शहाजी को बंधनमुक्त करना पड़ा। पर वे मुगलों के अधीन भी बहुत देर तक न रहे। अवसर मिलते ही उन्होंने फिर से बीजापुरवालों से सुलह कर ली और मुगलों को अपने प्रदेश से खदेड़ डाला। वे राजनीति के इन दाँव-पेचों के मँजे हुए खिलाड़ी थे।

आगरा की कैद से छुटकारा पाने के उनके उपाय में उनके अपार धैर्य और अकल्पनीय कल्पना शक्ति की झलक मिलती है। आज तक बंदीगृह से मुक्त होने के लिए बंदियों ने कई उपाय आजमाए हैं। कोई दीवार तोड़कर भाग जाता है तो कोई दीवार फाँद या सुरंग खोदकर। पर कपटी औरंगजेब के लौह शिकंजे से छूटने के लिए शिवाजी ने ऐसी अद्‌भुत युक्ति की कि इतिहास तक ने दाँतों तले अँगुली दबाई। ऐहिक शक्तियों की अधिकता से गर्वोन्मत्त औरंगजेब के दरबार में प्रवेश करना शेर की गुफा में जाना था। पर उस दरबार में जाने पर शिवाजी उसके वैभव से चकाचौंध नहीं हुए, उन्होंने अपना आत्मसम्मान नहीं भुलाया। जैसे ही उन्होंने देखा कि उनके मान-सम्मान की जान-बूझकर उपेक्षा की गई, उनकी आँखों में आत्मतेज उतर आया और वे उस नरसिंह की मूँछें खींचने को उद्यत हुए। ऐसा था उनका आत्मतेज और शौर्य! दक्षिण का अपना राज्य दूर छूटा था, उत्तर दिशा का प्रदेश परकीय था। जयसिंह के वचन का संरक्षण अधूरा रहा। रामसिंह कुछ नहीं कर सका। साथ में सैन्य था वह बहुत कम। मानो दरिया में खसखस। मराठा राज्य अनाथ हो गया। इन सब विपरीत परिस्थितियों में भी शिवाजी निराश नहीं हुए। स्थितप्रज्ञ योगी की तरह उन्होंने पूरी परिस्थिति का निरीक्षण किया। उस समय छोटे

संभाजी भी उनके साथ थे। उनके साथ वे जिस बुद्धिमानी से मिठाई के पिटारे में बैठकर औरंगजेब की कैद से भागे उसका जितना वर्णन करें, कम है। कैद से छूटने के बाद, दक्षिण में आने के लिए उन्होंने जो मार्ग निश्चित किया वह भी उन जैसे कुशाग्र आदमी का ही काम है। कोई भी सामान्य बुद्धि का आदमी, छुटकारा पाते ही सीधा अपने घर पहुँचता, पर शिवराय असामान्य थे। वे जानते थे कि औरंगजेब जैसे धूर्त आदमी को चकमा देने के लिए सेर को सवा सेर बनना पड़ेगा। इसीलिए उन्होंने औरंगजेब जो सोच भी नहीं सकता था, वही मार्ग अपनाया। औरंगजेब ने दक्षिण की राहें रोक रखी थीं। उसे लगा था कि शिवाजी शायद जोगी का वेश लेकर उत्तर में हिमालय की तरफ गए होंगे। छिप-छिपकर रहते होंगे। सो उसने उत्तर दिशा में भी कड़ा पहरा रखा था। पर उस धूर्त की आँखों में शिवाजी ने धूल झोंकी, पूर्व की तरफ जाकर। प्रयाग, गया होते हुए वे एकदम धूमकेतु की तरह जगन्नाथपुरी पहुँचे। फिर तेलंगाना से होकर कुतुबशाह के राज्य में घुसकर केवल नौ महीनों के अंतराल में वे रायगढ़ पहुँच गए।

अब तक हमने शिवाजी के शौर्य, कूटनीतिज्ञता, कल्पकता, साहस आदि अपूर्व गुण देखे। अब हम उनका संगठन कौशल देखेंगे। इस दृष्टि से भी वे महान् थे। उन्होंने स्वराज्य स्थापना के लिए अलग-अलग योग्यताओं के सुयोग्य युवकों को चुन लिया। उन्हींमें से उन्होंने तानाजी, येसाजी, बाजी, मोरो पंत, सेनापति हैबतराव, वीरवर प्रतापराव, गुजर आदि अनेक स्वातंत्र्य वीरों का निर्माण किया। उन्होंने हिंदुओं की जातियों-उपजातियों में से अनेक समर्थ लोगों को चुना। उन्होंने अपने स्वराज्य स्थापना के पावन कार्य में ब्राह्मण, गौड़, सारस्वत, मराठा, भंडारी, कायस्थों को ही नहीं बल्कि चमार, चांडाल आदि अछूत भाइयों को भी शामिल किया। उन्होंने हर एक को उसकी योग्यता के अनुसार मुंशीगिरी या सूबेदारी दी। उन्होंने सबको लौह चुंबक की तरह आकर्षित कर रखा था। सबपर आवश्यक नियंत्रण रखा था। उनकी देखरेख में तैयार हुए लोग राजाराम महाराज के समय और उनके बाद भी पच्चीस वर्ष तक चलनेवाले स्वातंत्र्य समर में काम आए।

१ मई, १९२७ के 'क्रॉनिकल' पत्र के शिवाजी अंक में प्रो. यदुनाथ सरकार ने एक लेख लिखा है। उसमें उन्होंने 'क्या शिवाजी ने राष्ट्र निर्माण किया?' प्रश्न का नकारात्मक जवाब दिया है। मनरो नामक इतिहासकार का कथन है कि शिवाजी द्वारा संस्थापित राज्य डेढ़ शतक के बाद नष्ट हुआ और सन् १८१८ में पेशवाओं के पराभव के बाद घर लौटती सेना को जनता ने संत्रस्त किया। उस एक व्यक्ति के कथन को सही मानकर प्रो. सरकार यह सिद्ध करना चाहते हैं कि शिवाजी राष्ट्र निर्माता थे ही नहीं। वाद-विवाद के लिए उपर्युक्त बातें मान भी लें तो उससे

आखिर सिद्ध क्या होता है? क्या शिवाजी द्वारा स्थापित राज्य इसीलिए राष्ट्र नहीं है क्योंकि वह जल्दी विनष्ट हुआ? शिवाजी के पश्चात् औरंगजेब से लगातार पच्चीस वर्ष तक मराठों ने स्वातंत्र्य युद्ध लड़ा जिसमें राजाराम के नेतृत्व में मराठों ने असीम लगन, साहस और अपूर्व राष्ट्रभक्ति दिखाई। अगर शिवाजी राष्ट्र का निर्माण न करते तो यह सब कतई नहीं दिखाई देता। राष्ट्रीय दृष्टि के कारण ही तो खंडो बल्लाल ने अपनी जागीर त्याग दी। अगर राष्ट्रीय दृष्टि न होती तो क्या संताजी घोरपड़े, धनाजी जाधव, परसोजी भोंसले, पानसंबल और अन्य सैकड़ों महाराष्ट्रवीर मुश्किलों का हँसते-हँसते सामना करते? स्वातंत्र्य संग्राम में लड़ते रहते? उसमें अपने प्राणों की आहुति देते? ये लोग थोड़ी सी गद्दारी दिखाते तो मुगल उन्हें सामान्य सैनिक से नाईक और नाईक से सरदार बना देते। पर इस वैभव को लात मारकर महाराष्ट्र के दो लाख वीर सैनिकों ने वन-वन की खाक छानते हुए अपनी पूरी जिंदगी अभावों में बिताई। अगर उनमें राष्ट्रप्रेम की भावना न होती तो क्या उनमें अभावों को झेलने की क्षमता आती? वैसे तो धनाजी और संताजी की आपस में बनती नहीं थी, पर जैसे ही मुसलमान सैनिक दिखाई देते आपसी वैर भूलकर वे एक हो जाते और मुसलमानों से दो-दो हाथ करते। क्या यह राष्ट्रीय वृत्ति का ही प्रभाव नहीं था? मनरो साहब जिस अंतिम पेशवा के दिनों की बात करते हैं उसके कोई दस साल आगे-पीछे की बात है। नाना फड़नवीस और महादजी शिंदे में सुलह हो गई थी। तब भाग्यनगर (हैदराबाद) के निजाम के दरबार में काम करनेवाले राष्ट्रभक्त वकील गोविंदपंत काले ने नाना को एक बहुत ही सटीक और देशभक्ति से ओत-प्रोत पत्र भेजा था। क्या मनरो साहब ने उसे पढ़ा है? उन्होंने न भी पढ़ा हो, श्री यदुनाथ सरकार ने तो पढ़ा ही होगा, पर उन्होंने तो मराठा इतिहास पढ़ा है पर्शियन ग्रंथों और मुगली उर्दू दफ्तरखाने से। इसीलिए मराठा इतिहास के बारे में उनकी दृष्टि पूर्वग्रह दूषित और अहंकार विमूढ़ है। मराठा इतिहास के मर्म से अनभिज्ञ श्री यदुनाथ, गोविंद कालेजी के इस पत्र पर ही केवल शांति से विचार क्यों करेंगे? उनके लिए मनरोवाक्य वेदवाक्य के समान है। पर यह भी सोचने की बात है कि शिवाजी द्वारा स्थापित हिंदवी साम्राज्य के लक्ष्य से प्रेरित होकर डेढ़ सौ साल तक लड़ना क्या कम महत्त्वपूर्ण बात है? डेढ़ सौ साल, कोई कम अवधि नहीं है। प्रिंस बिस्मार्क द्वारा संघटित जर्मन राष्ट्र डेढ़ सौ साल तो क्या एक सौ साल भी नहीं टिका। पिछले विश्वयुद्ध में ही उसका विभाजन भी हो गया। श्री यदुनाथजी की कसौटी के अनुसार बिस्मार्क का नाम भी राष्ट्रपिताओं की सूची से निकाला जाना चाहिए। किसीका भी राज्य क्या सदा के लिए टिकता है? और क्या इसीसे यह कहना ठीक है कि विश्व में एक भी राष्ट्र निर्माता नहीं हुआ? 'समर्थ' रामदास

स्वामी और शिवाजी ने ही महाराष्ट्र के व्यक्तित्व को खड़ा किया, एकप्राण किया, एकराष्ट्र बनाया।

या भूमंडळाचे ठायी। हिंदु ऐसा उरला नाही॥
मराठा तितुका मेलवावा। आपुला महाराष्ट्र धर्म वाढवावा॥
ये विषी न करतां तकवा। पूर्वज हाँसती॥

सह्याद्रि के शिखर से रामदास स्वामी ने मराठा भूमंडल को इकट्ठा होने के लिए पुकारा। शिवाजी ने प्रतिज्ञा की—हिंदवी राज्य स्थापना करने की। शिवाजी ने जयसिंह से भी यही कहा, "आप हिंदू, हम हिंदू, अपने राष्ट्र के लिए क्यों न लड़ें-मरें!" उन्होंने महाराष्ट्र के बिखरे रत्नों को चुनकर उनकी माला बनाई। मराठा सैन्य ने दिल्ली की ओर कूच किया। ये बातें रामदास-शिवाजी की पीढ़ी की हैं। उनकी इस प्रेरणा से ही मराठों की तीन पीढ़ियाँ लड़ती रहीं। बाजीराव ने दिल्ली के दरवाजे पर गर्जना की थी, "देखते क्या हैं? आज हिंदू पदपादशाही ही का सुनहरा दिवस है।" भाऊ साहब ने दिल्ली का तख्त तोड़ा। भीमथड़ी के घोड़ों ने सिंधु नदी का पानी पिया। अटक पर विजयी भगवा-केसरी झंडा फहरा। अर्वाचीन हिंदू इतिहास में क्या महाराष्ट्र के बाहर कोई ऐसा राष्ट्रीय उत्थान दिखाई दिया है? यही है राष्ट्र का निर्माण। शिवाजी ने यही किया। पर सर यदुनाथ इसे क्योंकर समझें? 'शूर मर्द की गाथा शूर मर्द ही गाए! कायरों का यह काम नहीं।'

प्राध्यापक महाशय ने हिंदू समाज के जाति-उपजातिवाद के अप्रस्तुत विषय को भी अपने लेख में घुसेड़ा। उनकी यह उद्दंडता देख मन दुःखी होता है। पर शिवाजी महाराज ने देशधर्म की दुहाई देकर हिंदू पदपादशाही के लिए सभी जाति-उपजातियों से पीढ़ी-दर-पीढ़ी पराक्रम कराया, त्याग कराया, काम कराया। क्या यह सब बिना राष्ट्रीय प्रेरणा के हो सकता था? और जाति-उपजातियों के भेद होते हुए भी शिवाजी ने यह काम किया, यही सिद्ध करता है कि शिवाजी राष्ट्र निर्माता थे।

शिवाजी ने केवल राजनीतिक दृष्टि से ही हमारे राष्ट्र का पुनरुज्जीवन नहीं किया। उन्होंने बदलती स्थिति के अनुसार सामाजिक रूढ़ियों को बदलने की सामाजिक उदारता भी दिखाई, अपनी परंपरा को अविकृत रखने की तत्परता दिखाई। यह देख, आज के सुधारक भी उसे सराहे बिना नहीं रह सकते। बजाजी निंबालकर जैसा खानदानी सरदार कुछ लालच और कुछ शारीरिक यंत्रणाओं की असहनीयता के कारण मुसलमान बना। ऐसे में हिंदू धर्म के वृद्धिशील, सर्वग्राही और सर्वपाचक स्वरूप का ध्यान कर शिवाजी ने उस शुद्धिकरण प्रथा का श्रीगणेश

किया जिसका नाम सुन आज भी कुछ अति बुद्धिमान चौंक उठते हैं। शिवाजी ने बजाजी निंबालकर को न केवल शुद्ध किया बल्कि उसके कुल में अपने कुल की कन्या ब्याहकर उसे हिंदू समाज में पुनः प्रतिष्ठित भी किया। इसी तरह नेताजी पालकर को भी शुद्ध कराकर महाराज ने पुनः हिंदू बना लिया। इस तरह उन्होंने हिंदू संगठन और शुद्धि इन दो संजीवनी बूटियों का हिंदू जाति के दृढ़ीकरण के लिए उपयोग किया था।

शिवाजी ने राजनीतिक और सामाजिक उत्थान को गति दी। इसी तरह राष्ट्र के प्राण, साहित्य को भी उन्होंने प्रोत्साहन दिया। उस समय उर्दू भाषा का, मराठी भाषा पर सर्वग्रास ग्रहण लग चुका था। शिवाजी ने भाषा शुद्धि का प्रयास किया। मराठी को संस्कृत का नवजीवन दिया। अगर यह न होता तो आज मराठी भाषा पूरी तरह विकृत होती। पर शिवाजी ने 'राज्य व्यवहार कोश' बनवाकर तथा मराठी से उर्दू शब्द हटाने की प्रवृत्ति को बढ़ावा देकर मराठी भाषा की अत्यधिक सेवा की। कवियों और साहित्यकारों को प्रोत्साहन देना भी उन्होंने राष्ट्रोद्धार का ही काम माना। उत्तर हिंदुस्थान के भूषण नाम के एक सुप्रसिद्ध राष्ट्रीय कवि को शिवाजी ने कुछ अवधि के लिए राज्याश्रय दिया था। उन्होंने उससे अपनी जीवनी भी लिखा ली थी। इसी तरह उन्होंने पंडित परमानंद, गागाभट्ट और अन्य संस्कृत पंडितों का स्वागत कर उन्हें यथायोग्य, यथान्याय आश्रय देकर गुणीजनों, विद्वानों और संस्कृत विद्या को प्रोत्साहन दिया था।

शिवराय यह जानते थे कि मानव उत्सवप्रिय हैं। इसलिए रायगढ़ की पुण्यभूमि पर सिंहासनारोहण का समारोह कर उन्होंने गत स्वातंत्र्य का पुनरुज्जीवन और हिंदू पदपादशाही का पुण्याहवाचन किया। हिंदुस्थान के नसीब में कई शतकों से हिंदू सिंहासनों का दरकना ही लिखा था। वे हिंदुओं के साथ परकीयों के मस्तकों पर राजमुकुट पहना रहे थे। छत्र-चँवर भी वे परकीयों के मस्तकों पर ही झल रहे थे। पाँच सौ सालों से हिंदू जाति इस दुर्भाग्य को झेल रही थी। आखिर शिवाजी ने यह विधि लिखित बदला। गागाभट्ट के हाथों स्वयं का विधियुक्त राज्याभिषेक कराकर उन्होंने हिंदू जाति के इतिहास में एक रोमहर्षक प्रसंग जोड़ दिया।

धन्य था वह दिन, जब पुराने शिवनेरी दुर्ग में जनमा, तोरणगढ़ पर पला-बढ़ा और यःकश्चित् लगनेवाला यह नटखट लड़का, अखिल हिंदू राज्य का स्वामी हो गया। हिंदू जाति के भाग्य ने फिर एक बार करवट बदली थी। 'हिंदू' शब्द जगत् में न केवल जीवित रहा बल्कि सम्मानित भी हुआ।

आज वही सार्थक दिन है। आज हिंदू पदपादशाही शिव छत्रपति का

राज्याभिषेक हो रहा है। आइए! पुण्य सरिताओ, अपने पवित्र जल से अपने-अपने पात्र भरकर रायगढ़ के राजमहल की तरफ आइए और इस हिंदू छत्रपति का राज्याभिषेक करिए। हे हिंदू महासागर, पश्चिम समुद्र और पूर्व समुद्र तुम्हारे दोनों बाहु हैं। हे हिंदू महासागर, अपने इन बाहुओं को उठाकर इस हिंदू पदपादशाही के चरणों पर अपने कोषागार के अशेष रत्न और मोतियों के उपहार अर्पण करो।

⋯उस ऐतिहासिक दिन को बीते अब तीन सौ साल हो गए। तीन सौ सालों के लंबे अंतराल के बाद यह हिंदुस्थान इस राष्ट्रवीर को अपनी कृतज्ञता अर्पण कर रहा है। हे शिवराय, मेरी भी कृतज्ञता स्वीकार कीजिए और बस इतना आशीर्वाद दीजिए कि वर्तमान में बलहीन बनी हिंदू जाति में फिर से वह प्रेरणा जग जाए। आपने तीन सौ साल पहले हिंदू राष्ट्र का, हिंदू धर्म और हिंदू जाति का पुनरुज्जीवन किया था। हममें भी वह प्रेरणा और सामर्थ्य भर दीजिए ताकि हम भी वैसा ही कुछ आज भी कर सकें।

□

# शिवाजी महाराज की यशस्वी राजनीति का एक सूत्र

कातर्यं केवला नीतिः शौर्यं श्वापदचेष्टितम्।
अतः सिद्धिं समेताभ्यामुभाभ्यामन्वियेष सः॥

महाराज बहुत छोटे थे। आठ-एक वर्ष के होंगे, न होंगे। शायद तभी से अपने धर्म और जाति की अवनति देखकर उनका दिल छटपटाता था। तभी से वे सोचते रहते थे कि इस अवनति के प्रतिकार के लिए वे क्या कर सकते हैं। तभी से वे मन-ही-मन प्रतिज्ञा करते होंगे कि 'अपने राष्ट्र और अपने धर्म के गौरव और सामर्थ्य के लिए मैं अपने प्राण भी त्याग दूँगा।' उनके छोटे से मस्तिष्क में 'हिंदवी स्वराज्य' के मनोहर सपने उभर आते, स्पष्ट होते और उनके प्रभाव से वे सपने उनके संग रहनेवाले बालकों, युवकों, बूढ़ों के मन को भी विद्युत् प्रवाह जैसा आंदोलित करते।

स्वदेश और स्वधर्म की स्वतंत्रता के लिए प्राणार्पण करने का निश्चय हो गया। पर स्वातंत्र्य के लिए प्राण दिए कैसे जाते हैं? सामने दिखाई देनेवाली पहली मुसलमानी दीवार पर सर फोड़कर? या राह चलते सबसे पहले दिखाई देनेवाले मुसलमानी राजद्वार के सामने धरना देकर या उपवास रखकर? बीजापुर के सुलतान या औरंगजेब के दरवाजे पर क्या यह कहकर अन्न-जल छोड़ना चाहिए कि मुझे अपनी स्वतंत्रता लौटा दो, मेरे राष्ट्र का राजमुकुट यहाँ लाओ, नहीं तो हमसब मावला, मराठा, ब्राह्मण तुम्हारे घर के सामने प्राण त्याग देंगे?

ये उपाय बहुतों ने आजमाए थे पहले। पर इससे मुगल बादशाहों के कानों पर जूँ तक नहीं रेंगी थी। ऐसी घटना दिल्ली में ही घटी थी। औरंगजेब ने हिंदुओं को धर्मभ्रष्ट करने तथा उनपर करों का कमरतोड़ बोझ डालने की पूरी कोशिश की।

इससे हिंदू लोग त्राहि-त्राहि कर उठे। तब सैकड़ों हिंदू नेता दिल्ली में इकट्ठा हुए। उन्होंने निश्चय किया कि वे औरंगजेब से अपनी सारी शिकायतें कहेंगे और तब तक उसके सामने से न हटेंगे जब तक उनकी शिकायतों का निपटारा न हो। उनका विचार था कि सारे ब्राह्मण औरंगजेब के दरवाजे के सामने धरना देकर कहेंगे कि 'हम आपकी प्रजा हैं। आप हमारे राजा हैं। आप न्याय करें या अपनी लातों और मुक्कों का प्रसाद दें।' उन्हें लगा था कि यह सुनकर बादशाह को उनपर दया आएगी। वह बादशाह को अपने आत्मबल से जीत लेंगे। यही सोचकर सहस्रों सरल हृदय हिंदू ब्राह्मणों के साथ दिल्ली के राजमहल के पास इकट्ठा होने लगे। शुक्रवार का दिन था। बादशाह औरंगजेब का मसजिद जाने का दिन। बादशाह की सवारी तैयार हो गई। उसकी सवारी के आगे खड़े थे हजारों अश्वारोही और उनके हाथों में थीं चमकती हुई तलवारें, भाले और बंदूकें। बीच में एक विशाल हाथी के हौदे पर खड़ा औरंगजेब, किसी दुर्दमनीय दानव जैसा लग रहा था। औरंगजेब का हाथी अभी कुछ ही दूर आगे बढ़ा था कि धरना देने आए सहस्रों हिंदू अचानक 'न्याय दीजिए, महाराज, न्याय दीजिए' चिल्लाते हुए हाथी के मार्ग में सो गए। भालेदार सिपाही उन्हें हटाने लगे। पर वे हटे नहीं। एक ही चिल्लाहट हुई कि 'जब तक हिंदुओं पर ढाए जानेवाले अत्याचार और अन्याय हटते नहीं, हम दूर नहीं हटेंगे।' एक क्षण के लिए औरंगजेब हौदे में उठ खड़ा हुआ। लोगों को लगा कि आखिर उनके नि:शस्त्र प्रतिकार की जीत हुई। पत्थर पिघल उठा। दया की बूँदों से क्रूरता की आग ठंडी हो गई। इतने में एक मुल्ला बोला, ''नमाज का वक्त हो गया। और थोड़ी देर रुकेंगे तो नमाज का वक्त टल जाएगा।'' सुनते ही औरंगजेब ने हुक्म दिया, ''हाथी को आगे बढ़ाओ।'' सहस्रों हिंदू कंठ कातरता से पुकार उठे, ''माई-बाप! पहले हमारी बात सुनें। फिर आगे बढ़ें।'' पर औरंगजेब चिल्लाया, ''उनको राह से हटाओ।'' रक्षकों ने कहा, ''वे हट नहीं रहे। मार्ग पर लेट गए हैं।''

''तो ठीक है। चलाओ हाथी उनपर से।'' यह औरंगजेब की आवाज थी।

फिर भी हिंदू राह में लेटे ही रहे। उन्हें विश्वास था कि चाहे जो हो, हम भूखे-प्यासों के आत्मबल के समुद्र को औरंगजेब पार नहीं कर सकता। लेकिन औरंगजेब की आज्ञा होते ही, 'अल्लाह हो अकबर' की गर्जना कर सारे हाथी, घोड़े, ऊँट, पैदल सैनिक उन हिंदुओं को कुचलते हुए आगे बढ़े। बादशाह की सवारी वहाँ से ऐसे गुजर गई जैसे मुलायम कालीन पर से जा रही हो। पूरा राजमार्ग हिंदुओं के रक्त-मांस से सन गया।

इस तरह के अनुभवों को देख-सुनकर एक गुसाईं सह्याद्रि की चोटी पर जा पहुँचा और उसने वहाँ से पुकार शुरू की, ''देशार्थ-धर्मार्थ-राष्ट्रार्थ प्राण देने का

मार्ग यह नहीं है। पुण्यात्मा, पापात्मा! दोनों में है अंतरात्मा! पर साधु, भोंदू, सीमा! छोड़ते ही नहीं। यह बड़ा मुश्किल काम! तीक्ष्ण बुद्धि का मर्म! बड़े अर्थ का संभ्रम! कैसे जाने, कौन पहचाने! घाघ के लिए घाघ! उद्धत के लिए उद्धत! उद्दंड को उद्दंड! नटखट को नटखट! धर्म के लिए मर मिटना। मरते हुए सबको मारना। सबको मार, अपना राज्य बनाना। ये धूर्तता के सारे काम, राजनीति का नियमित अभ्यास हो। काम में ढील कभी न हो!''

सह्याद्रि के शिखर से उठकर, कंदराओं में गूँजनेवाला यह गुसाईं का उपदेश, महाराज शिवाजी के मन में उतर गया। प्रसंग के अनुसार कभी शूरता से, कभी अक्लमंदी से, कभी जोर-जबरदस्ती से तो कभी नरमी से अपने लक्ष्य के प्रति, अपने अवतार कार्य की सिद्धि के लिए काम करने का उन्होंने पक्का निश्चय किया।

विषैला साँप, देशजननी को डसना चाहे! उसका सिर अचानक पकड़, या उसे ठग या मोहित कर, उसे कुचल डाल।

राजनीति का यह मुख्य सूत्र उन्होंने बचपन में सीखा, पर बड़े होने पर भी वे इसे भूले नहीं। वे अपने पिता के साथ बीजापुर आए थे। वहाँ भी उस धनी बादशाह की शान देख वे चकाचौंध नहीं हुए। उलटे उनके मन में क्रोधाग्नि की लपटें उठीं। उनके पाँव किसी लौह स्तंभ की तरह तन गए। बादशाह को कोर्निस करने के लिए वे झुकना नहीं चाहते थे। इसी तरह बीजापुर दरबार में एक गाय की हत्या देख, उन्होंने उस मुसलमान कसाई को ही काट डाला। अफजल खान के आलिंगन के लौह शिकंजे में फँसते ही उन्होंने असीम साहस से उस महाकाय दैत्य के पेट में बाघनख घुसेड़े और उसे धराशायी किया। आधी रात को शाहिस्ता खान के महल में घुस, हजारों सैनिकों के बीच सुरक्षित शाहिस्ता खान पर उन्होंने वार किया और फिर वहाँ से चुपचाप खिसक उन्होंने सिंहगढ़ की रक्षा की। ऐसे सूरमा शिवाजी को भी कोई कायर कह सकता है? रामदास स्वामी को भी उनके इस धैर्य, प्राणों की परवाह न करनेवाले साहस और गुस्से से डर लगा और उन्हें शिवाजी को चेताना पड़ा कि नेता का अभिमान से चेतकर अपने प्राणों की रक्षा न करना भी उचित नहीं। राजनीति यह नहीं कि अगुवा ही युद्ध में जाए। राजनीति वह कि जिसमें अनेक लोग अगुवाई करने आगे बढ़ें।

शिवाजी पराक्रम और साहस के सूर्य थे। लेकिन जब ये ही बातें उनके अंगीकृत राष्ट्र स्वातंत्र्य के विरुद्ध जाने लगतीं और स्वीकृत महान् कार्य के यश के लिए शौर्य की जगह होशियारी, शक्ति की जगह युक्ति और तेज की जगह नरमाई उपयुक्त रहती तब शिवाजी इस तरह झुक जाते कि क्षुद्र-से-क्षुद्र आदमी समझता कि शिवाजी से तो मैं ही बेहतर हूँ। इस कायर से तो मैं ही शूर हूँ।

जावली के विशाल डेरे में बीजापुर का पराक्रमी, तेजस्वी, राक्षस समान सेनापति अफजल खान बड़ी शान से बैठा हुआ था। उसकी विशाल सेना कई मीलों तक फैली हुई थी। उसका बाल भी बाँका होता तो सैकड़ों तोपें गरजने लगतीं। तब डर से काँपता सा, रूमाल से हाथ बाँध शिवाजी अफजल खान के आगे गिड़गिड़ाने लगा, ''मुझे हथियारों से डर लगता है। कृपा करके आप मुझसे अकेले ही मिलिए। मैं बीजापुर का अपराधी हूँ। उससे शर्मिंदा हूँ।'' किए हुए की सजा के रूप में अपना सिर अफजल खान के पैरों में रखनेवाला एक मामूली सा, ठिगना सा आदमी उस दिन अफजल खान के खेमे में घुसा। वह शिवाजी ही था। उस समय की उसकी मुद्रा, शब्द और व्यवहार को देखनेवाला यही समझता कि पूरी दुनिया में इससे कायर और कोई नहीं होगा।

रूमाल से हाथ बाँधे वह अफजल खान के सामने आया। अफजल खान ने आलिंगन के बहाने उसे बगल में दबाया। इतने में तलवार चमकी, पेट में बघनखे घुसे। अंकुश के कारण चिंघाड़कर नीचे गिरनेवाले हाथी की तरह बड़े वेग से वह विशाल देह जमीन पर आ गई। पट्टे से पट्टे, खंजरों से खंजर, तोपों से तोपें लड़ीं। खान मारा गया। खान की फौज मारी गई। तितर-बितर हुई। सिर काट, पेट फाड़, शिविर लूटकर शिवाजी शेर की तरह गढ़ चढ़ने लगे। उन्होंने देवी-देवताओं के अपमान का बदला लिया था। शत्रु के बारह हजार घोड़े उन्होंने बरामद किए। क्षणमात्र पहले कायर दीखनेवाले शिवाजी अब सबसे अधिक शूर, दीप्तिमान और साहसी हो गए। पहले मूर्ख लगनेवाले शिवाजी के चेहरे पर दिग्विजयी वीर की दीप्ति थी। वे पहले खेमे में सिर झुकाकर गए इसीलिए अब विजय रूपी हाथी के उन्नत हौदे पर सीना तानकर बैठ सके।

बाद में आया जयसिंह। फिर से अंतिम लक्ष्य को ध्यान रख उन्हें नम्रता का नाटक कर जयसिंह के साथ मैत्री समझौता करना पड़ा। बगावत की माफी माँग उन्होंने बादशाह की नौकरी भी कबूल कर ली। इस संधिपत्र के दौरान उन्हें बादशाह से जीते हुए तीन किले लौटाने पड़े। बादशाह को शरणागति का पत्र भी लिखना पड़ा। पत्र में शिवाजी ने लिखा था, ''मैं शिवाजी, आपका गुनहगार, अपराधी हूँ। मैं जान-मान और धन की रक्षा के लिए आपकी शरण में आया हूँ। भविष्य में आपकी चाकरी ईमानदारी से निभाने के लिए मैं सदैव तत्पर रहूँगा। आपकी आज्ञा का पालन करना मेरे लिए सम्मानस्पद होगा। आपसे बगावत करके मैं अपना सर्वस्व गँवाना नहीं चाहता। इसलिए मैं अब आपसे बगावत नहीं करूँगा। मेरे सभी अपराध माफ हों। मुझे प्राणदान मिले यही इस दासानुदास की विनती है।''

यदुनाथ सरकार ने शिवाजी का यह पत्र प्रकाशित किया। इसका उल्लेख

ऐतिहासिक दस्तावेजों में भी है। इस पत्र के मिलते ही धूर्त औरंगजेब ने शिवाजी को क्षमादान का पत्र, दरबारी पोशाक और दरबार में हाजिर होने का फरमान भेजा। इसकी खबर मिलते ही 'मुसलमानी धर्मरक्षक'—उस औरंगजेब का सम्मान करने छह मील पैदल गए। उन्होंने उसका प्रत्युत्तर भेजा—

"बादशाह की मुहर और पंजे से अलंकृत, आपकी कृपापूर्ण आज्ञा मिली। इस रूप में बादशाह ने मुझे प्राणदान दिया है। इस पापी दास के अपराध क्षमायोग्य न होते हुए भी बादशाह ने दया कर अंत:करण से उसे क्षमा किया। यह बादशाह के लिए गौरवास्पद बात है। आपकी आज्ञा के अनुसार बीजापुरवालों पर हमला कर तथा उस युद्ध में विशेष पराक्रम कर मैं अपने अपराध धो डालूँगा। इस तरह आपके अनंत उपकारों के प्रति अंशत: कृतज्ञता दिखाऊँगा।"

आगे चलकर इस मुसलमानी धर्मरक्षक ने 'गो-ब्राह्मण प्रतिपालक' छत्र स्थापित कर मुसलमानी धर्म का कितना रक्षण किया और औरंगजेब को दिए, 'आपकी नौकरी के प्रति ईमानदार रहूँगा' वचन का कितना पालन किया, ये सारी बातें इतिहास प्रसिद्ध हैं।

पर जिनकी नजर शिवाजी के भविष्य के कारनामे न देख सकी थी या जिनके क्षुद्र और कृतघ्न मन उस पुरुषसिंह के पिछले वीरतापूर्ण कारनामे, अपूर्ण साहस, उनके दीप्ततम तेज की दीप्ति और स्मृति भूल गए थे, ऐसे लोगों ने शिवाजी के विरोध में बोलना शुरू किया। जो अफजल खान की तरफ नजर उठाकर देख भी नहीं सकते थे, जिनके घुटने मुसलमानों को कोर्निस करते-करते घिस गए थे, जो बीजापुर और दिल्ली के मार्ग में गायों के कसाईखानों की ओर जाते समय, मुसलमानों के डर के कारण नाक को हाथ से बंद तक नहीं कर सकते थे, ऐसे कायर, देशशत्रु और नौकरानियों के नौकर होने की पात्रता रखनेवाले लोग नाक सिकोड़कर बोले, "छि: ! डर गया ! ऐसे पत्र लिखने की बजाय शिवाजी मर जाता तो अच्छा था !"

मूर्खो, अगर तुम समझते थे कि बीजापुर के मार्ग में गोवध होते देख, चिढ़कर जिसने बचपन में ही उस मुसलमान कसाई का शिरच्छेद किया, जिसने अफजल खान को मार डाला, शाहिस्ता खान को शासित किया, जो स्वामी रामदास का पट्ट शिष्य था, अखिल हिंदू राष्ट्र की मूर्तिमंत महत्त्वाकांक्षा था, अगर तुम मानते हो कि वह शिवाजी तुम जैसे गुलामी की नरक में जीते-जी मरनेवाले लाखों 'वीर्यशाली' मच्छरों से 'कायर' था तो तुम लोग ही इस धर्मयुद्ध में, स्वातंत्र्य युद्ध में उससे अधिक शूरता दिखाते ! शाहिस्ता को भगाकर, पाँचों शाहियों को सताकर शिवाजी ने यह पत्र लिखा तो इसीलिए कि बाद में उचित अवसर पर दक्षिण की इन पाँचों शाहियों को और मुगलों की प्रमुख मुसलमान सत्ता को मिट्टी में मिलाया जा

सके। तुम भी अगर शाहिस्ता को शासित करते, इन पाँचों मुसलमान सत्ताओं से लोहा लेते और फिर भी ऐसा एक भी पत्र नहीं लिखते, तब शायद कोई तुम्हारी इस बचकानी बातों का समर्थन करता। एक तरफ तो तुम कहते हो कि शिवाजी मर जाता तो अच्छा होता और दूसरी तरफ स्वदेश के लिए तुम अपने रक्त का एक बूँद भी नहीं दे सकते। इतना ही नहीं, देश के शत्रु की आजीवन सेवा करने में ही तुमने अपनी वीरता मानी। तुममें तो धर्मयुद्ध में भाग लेने की हिम्मत नहीं और अगर दूसरा कोई देशशत्रु पर वार करना चाहता है तो उस देशशत्रु की क्रोध भरी हुँकार सुन तुम मारे डर के घर के दरवाजे बंद कर, चूड़ियाँ पहन, चूल्हे के पास जा बैठते हो। ऐसे में तुम जैसे लोग शिवाजी की कायरता पर हँसें, तो हँसें अपनी बला से। इतिहास तो यही कहेगा कि ऐसे लाखों लोगों के हँसने से या उनके जीने-मरने से मेरा कोई सरोकार नहीं।

मुसलमानी धर्मरक्षक शिवाजी को बादशाह ने पत्र लिखा, ''बादशाह से मुलाकात कीजिए और उनकी कृपा प्राप्त कीजिए।'' शिवाजी महाराज ने खून का यह घूँट भी पी लिया। बादशाह से मिलने का निश्चय किया। वहाँ जाने पर औरंगजेब ने शिवाजी को अपने दरबार में पाँच हजारी मनसबदारों की कतार में खड़ा किया। जिस शिवाजी ने पूरे हिंदुस्थान पर अपना अधिकार जताया था उसका इससे बड़ा अपमान क्या हो सकता था? अंदर-ही-अंदर दबाया क्षत्रियतेज उफनकर बाहर आने लगा। शिवाजी का चेहरा गुस्से से तमतमाया, मारे क्रोध के शिवाजी कुछ बुदबुदाए। फिर भी उन्होंने क्रोध की तलवार को सहनशक्ति की म्यान में रखने की कोशिश की। वे उनके लिए दिए गए मकान की ओर चले गए। पर वह मकान ही बंदीगृह हो गया। शिवाजी पर सशक्त सिपाहियों के पहरे लगे। यह ऐसा समय था जब अपने अंगीकृत कार्य की तरफ जाने के लिए हिंदू स्वातंत्र्यश्री के भावी राजमंदिर में घुसने के लिए एक छोटा सा दरवाजा खुला था; उस दरवाजे से गरदन झुकाकर, शरीर सिमटकर, अभिमान को भुलाकर ही जाया जा सकता था। अब अगर शिवाजी कहते कि 'मैं गरदन को कभी नहीं झुकाऊँगा, जान भले ही जाए, मैं हिंदू स्वातंत्र्य के ध्वज को हाथ में उठाए, सीना तानकर ही जाऊँगा' तो उनका यह कृत्य प्रशंसनीय भले ही होता पर अभिनंदनीय कदापि न होता, इसीलिए शिवाजी महाराज ने उस छोटे से दरवाजे से हिंदू राज्यश्री मंदिर जाने का निश्चय किया। जो भी पहरेदार उनपर पहरा देता, उसीके वे स्तुतिपाठ गाते। किसीको बड़े-बड़े पिटारे भर-भरकर मिठाई भेजते तो मुसलमान सरदारों को संदेश भेजते कि 'मैं मुसलमानी धर्म का रक्षक हूँ। मैं बादशाह से कभी वैर नहीं करूँगा। मैं बादशाह का अपराधी हूँ।'...और एक दिन पिटारे के पेड़े, बरफी, मिठाई और अफीम खाकर धुत हुए

पहरेदारों को छकाकर महाराज नौ दो ग्यारह हो गए। उस दिन बहुत सारे पिटारे भेजे जा रहे थे। उनमें से एक पिटारे में ऊपर था भूसा, नीचे भी भूसा। ऊपर मिठाई, नीचे भूसा, मेवा और उनके बीच बदन सिकोड़कर बैठे थे शिवाजी महाराज। अगर उसी समय वे पहरेदार के हाथों पकड़े जाते तो उनकी यह स्थिति देख औरंगजेब ठहाके मारकर कहता, "बेशक यह बेशर्म एक पहाड़ी चूहा है। देखो, कैसे चूहे की माफिक छिपकर बैठा है।" पर उस समय चूहे की माफिक होना ही शौर्य था, उस समय सिंह गर्जना करना मूर्खता की परिसीमा होती।

कुछ महीनों के अंतराल में महाराज सुरक्षित रूप से रायगढ़ पहुँचे। और तब आई सिंह गर्जना की वेला। पहाड़ों से, दर्रों से तोपें गरज उठीं। महाराष्ट्र की यह सिंह गर्जना सुन औरंगजेब पहले जिसे तुच्छता से 'चूहा' कहता था, उसीको गुस्से से 'शैतान' कहने लगा।

थोड़े ही दिनों में महाराज ने रायगढ़ पर हिंदुओं के साम्राज्य की नींव डाली। रायगढ़ पर हिंदुओं का स्वातंत्र्य ध्वज फहरा उठा। गो--ब्राह्मणों के पालनकर्ता, श्रीछत्रपति शिवाजी महाराज सिंहासन पर आरूढ़ हुए। औरंगजेब की छाती पर मूँग दलकर उन्होंने हिंदू पदपादशाही की स्थापना की। जयसिंह को शरणागति का पत्र लिखना शिवाजी का राजनीतिक पैंतरा था। पर इस बात से अनजान लोग उनपर छि:-थू कर रहे थे। कह रहे थे, "छि:! शरण गया। उसने शत्रु के पाँव पकड़े।" पर शिवाजी ने शत्रु के पाँव पकड़े थे तो उन्हें खींचकर शत्रु को नीचे गिराने के लिए। इस एक पैंतरे का उपयोग कर शिवाजी ने वह कर दिखाया कि हरिद्वार से कन्याकुमारी तक की हिंदू जनता तालियाँ पीट-पीट गरजने लगी—गरज रही है—गरजती रहेगी—"शाबाश रे वीर! क्या दाँव मारा—शत्रु को धोबी पछाड़ दी।"

यह था शिवाजी का दुष्ट शत्रु के साथ व्यवहार। पर उनका सुष्टों के, साधुओं के साथ का व्यवहार कैसा था? रामदासजी कहते हैं, "आचारशील, विचारशील, न्यायशील, धर्मशील! सर्वज्ञ सुशील! सबका दु:ख-दर्द जाननेवाला राजा!" शिवाजी ऐसा राजा था जिसने इतनी मुश्किल से पाया राज्य, कागज के टुकड़े पर 'राम का' कहकर स्वामी रामदास की झोली में डाल दिया और स्वयं हिंदू धर्म के लिए फकीरी स्वीकार कर ली।

आदानं हि विसर्गाय सतां वारिमुचामिव।

अगर साध्य पवित्र हो तो उसके लिए दिखाई गई शूरता तथा नम्रता, रण तथा शरण दोनों ही पवित्र हैं। पवित्रतम साध्य की सिद्धि के लिए जो-जो साधन

अपरिहार्य तथा अंत में मनुष्य जाति के लिए लाभदायक हों, उनका उपयोग पवित्र ही है।

हिंदू धर्म का पुनरुज्जीवन कर, स्वराज्य प्राप्त करना अगर न्याय है, धर्म है, ईश्वरीय संपत्ति का वरदान है, तो उसकी सिद्धि के लिए मैं शेर के जबड़े में हाथ डाल उसके दाँत गिनने का दुष्कर शौर्य करूँगा। पर अगर कभी यह शौर्य हानिकारक हो तो मैं भयंकर कालसर्प पर जादू करनेवाली नम्रता की मंजुल बीन बजाने का काम भी बड़ी गंभीरता से करूँगा। इस लक्ष्य की पूर्ति के लिए, भगवत्कार्य के लिए, जनता के कल्याण के लिए कभी मैं 'बलि' को दुर्बल लगनेवाली वामनमूर्ति बनूँगा, जरासंध की नगरी में मैं महाद्वार से विजयवाद्य बजाते हुए जाने की मूर्खता कदापि नहीं करूँगा। कालयवन के सामने से मैं रफू-चक्कर हो जाऊँगा, मुचुकुंद की गुफा में छिप जाऊँगा, भीम की तरह रसोइया बनूँगा, पर अवसर हाथ आते ही मैं अचानक पलटकर, जिस क्रोध से श्रीराम रावण पर टूट पड़े थे, उसी क्रोध से शत्रु पर टूट पड़ूँगा। नरसिंह की तरह धीर-गंभीर रूप लूँगा। अभिमन्यु की तरह विजय की आशा न करते हुए व्यूह में घुसूँगा, फिर चाहे मारा ही क्यों न जाऊँ।

शिवाजी राजे की राजनीति का यह सूत्र था। इसीलिए औरंगजेब जैसे कपटी, बाप को बाप न माननेवाले मुसलमान बादशाह से टक्कर लेकर वे हिंदू पदपादशाही की स्थापना कर सके।

शिवाजी महाराज की यशस्वी राजनीति का मर्म था—

कातर्यं केवला नीतिः, शौर्यं श्वापदचेष्टितम्।
अतः सिद्धिं समेताभ्यामुभाभ्यामन्वियेष सः॥

इस नीतिसूत्र पर अमल कर शिवाजी स्वराज्य की स्थापना कर सके। शिवाजी शिवाजी बन सके।

□

# लानत है तुमपर!

मराठो, आज तीन सौ साल बाद, तुम लोगों ने मुझे, इस शिवाजी को, गाजे-बाजे के साथ, अपना जन्मदिन मनाने के लिए आमंत्रित किया। वह क्या मेरा इसी तरह अपमान करने के लिए। युद्ध, सेना, सैनिक, मोरचे, केसरिया ध्वज, ढोल-नगाड़े! वाह, क्या शोर मचा रखा है! सुनकर लगा था कि आप मुझे कोई बड़ा पराक्रम करने के लिए बुला रहे हैं। मैं सोच रहा था कि तीन सौ साल बाद ही सही, आप लोग मेरा खोया हुआ राज्य प्राप्त कर, उसे मेरे चरणों में अर्पित करना चाहते हैं। इसीलिए आप लोगों ने मुझे आमंत्रित किया होगा। ये रण-गर्जनाएँ और कोलाहल इसीलिए होगा।

पर देखता क्या हूँ! सारा नाटक था। नाट्यगृह में खेला जानेवाला नाटक भी इससे अधिक प्रभावशाली होगा। देख रहा था कि ये लोग गिरगिट पर बैठकर लड़ाई लड़ना चाहते हैं। काकपिंड खाकर भूख मिटाना चाहते हैं। नकली युद्ध खेल रहे हैं। इन शब्दवीरों ने स्वातंत्र्य, युद्ध, कूच, हमला आदि शब्दों की ही नहीं, शिवाजी के नाम की भी पूरी खिल्ली उड़ाई है। इसीमें शिवाजी नाम का भी अब किसीको डर नहीं रहा। तीस-पैंतीस साल पहले तक शिवाजी का नाम लेते ही मेरे शत्रु चौंक उठते थे, उन्हें लगता था कि शिवाजी नाम, रणदेवता का जाज्वल्य मंत्र है। वे समझते थे कि इस नाम का उच्चारण करने से, शिवाजी के चित्र का जुलूस निकालने से या उसकी जय-जयकार से महाराष्ट्र के वीरों में पराक्रम की वह उमंग उठेगी कि वे अपना खोया हुआ राज्य फिर से पाने के लिए तानाजी, बाजी की तरह जान हथेली पर लेकर लड़ेंगे। इसीलिए किसी भी कोने से इस नाम का उच्चारण सुनते ही मेरे शत्रु उबल उठते थे। डर जाते थे। उस वासुदेव बलवंत ने मेरे नाम का उच्चारण किया था। उस चापेकर ने मुझपर एक कविता रची थी। कितनी खलबली मची थी तब। मेरे नाम का उत्सव मनाना अपराध माना गया था। मेरा नाम लेना मना था। जैसे विष्णु के नाम से राक्षस बौखला उठते थे, वैसे ही मेरे नाम से भी मेरे शत्रु

बौखला उठते थे। पर हाय! तुम लोगों की अभागी जीभ मेरे नाम को छू गई और मेरे नाम का सारा जादू उतर गया। पत्थर पर चिनगारी का कोई असर नहीं होता। वैसे ही इस मृतप्राय महाराष्ट्र पर मेरे नाम का कोई असर नहीं हो रहा है। पहले शत्रु समझता था कि महाराष्ट्र बारूद का ढेर है, उसपर शिवाजी की स्मृति की चिनगारी गिरी नहीं कि विस्फोट हो जाएगा। पर अब वह जान गया है कि यह बारूद का ढेर नहीं बल्कि गंदे नाले की दलदल हो गई है। शिवाजी के नाम से यह जलेगी नहीं बल्कि वह स्मृति रूपी चिनगारी ही बुझ जाएगी। इसीलिए हे शब्दवीरो, अब वह तुम्हें मेरे नाम की जय-जयकार करने से मना नहीं करता। मेरे नाम से अब तुम लोगों के नामर्द मन में किसी तरह की कर्तृत्वशील चेतना उत्पन्न होने से रही। इसीसे मेरे नाम का डर जाता रहा है। विषैले दाँत निकालने के बाद बच्चे भी साँप से खेलने लगते हैं। मेरा शत्रु भी मेरे नाम से इसी तरह खेल रहा है। जिन्होंने मेरा राज्य छीन लिया, मेरे सिंहासन पर कब्जा किया, वे ही मेरी मूर्ति स्थापित करें, इससे बड़ा कोई अपमान हो सकता है मेरा? मेरे शत्रु मेरे महाराष्ट्र में, मेरे पुणे में मेरी मूर्ति स्थापित कर रहे हैं। यह तो मेरे अपमान की हद है। जिस प्रांत में मैंने शाहिस्ता खान पर छापा मारा, अफ़जल खान को चीर डाला, उसी प्रांत के मेरे प्रमुख शहर पुणे में मेरी मूर्ति स्थापित करने में मेरे शत्रु को जरा भी डर नहीं लगा। इस घटना से तुम लोग विद्रोह कर उठोगे, इसका उन्हें थोड़ा भी डर नहीं?

पत्थरदिलो, तुमने मुझ शिवाजी को भी एक पत्थर में बदल डाला है। राख में डाली गई आहुति निष्फल है; व्रतच्युत के मुँह में भैरवमंत्र भी निस्तेज, निष्प्रभ होता है। लाश के साथ बँधी तलवार भी उसीकी तरह निष्प्राण होती है। इसी तरह इस पुण्यक्षयी, क्षयग्रस्त पुणे में खड़ी मेरी मूर्ति भी एक पत्थर बनकर रह गई है। और रास्ता रोकती पत्थर की दीवार से चोर जितना डरता है, उससे भी कम वह डरता है मेरी पत्थर की मूर्ति से। क्योंकि तुम लोगों के कमजोर हाथ, लँगड़े पाँव और मृतप्राय मन मेरी पत्थर की मूर्ति का थोड़ा भी उपयोग नहीं करते।

फिर तुम लोगों ने मुझे बुलाया ही क्यों? मेरी इस तरह विडंबना करने? जिस प्रतापगढ़ पर मैंने अफजल खान का कटा हुआ सिर टाँगा, शत्रु के दस-बारह हजार घोड़ों को बरामद किया, उसी प्रतापगढ़ को दस-बारह पठान लूटें! मेरी कुल स्वामिनी की मूर्ति को झिंझोड़ डालें! और उस गढ़ के चारों ओर फैले हजारों मराठा सैनिक हाथ में चूड़ियाँ और बदन पर साड़ियाँ पहन विदेशी पुलिस के पैर पकड़ें, गिड़गिड़ाएँ! यह कहें कि 'हाय, केवल बारह पठानों ने हमें लूट लिया! हमारी देवी माँ को भ्रष्ट कर दिया!' छिः! छिः! मैं तो थूकता हूँ ऐसी दीन-हीन लाचार जिंदगी पर!

यहाँ प्रतापगढ़ में यह अवस्था? आपको यह तीन सौ वर्षों का शिवोत्सव देवी माँ के अपमान का बदला लेकर मनाना चाहिए। यही मेरे शूर-वीर मराठों के स्वाभिमान के अनुरूप होता। यह क्या कि आप जुन्नर आकर मेरे लिए लोरियाँ गा रहे हैं। मेरे प्रिय महाराष्ट्र का यह अपमान देख मेरे तन-बदन में आग लग गई है। वह आग आपकी लोरियाँ सुनकर शांत नहीं हो सकती। आपकी यह सौम्य प्रकृति मुझे प्रसन्न नहीं कर सकती। आपने किया है तो कौन सा पौरुषपूर्ण काम किया? वह जुन्नर किले पर आयोजित दौड़। अरे, मैंने उन हजारों वीर मराठाओं को इस महाराष्ट्र भूमि में देखा है, जिन्होंने मुलूख मैदान जैसी सैकड़ों आग उगलती तोपों के साए में जाकर, जान की बाजी लगाकर शत्रु के किलों को जीत लिया था। ऐसे में जिस किले में शस्त्रास्त्र के तौर पर एक गुलेल तक नहीं, वहाँ आयोजित आपकी यह प्रतीकात्मक दौड़, छोटे बच्चे की डगमगाती चाल नहीं तो और क्या है? इस तरह से उस किले को जीतना और जीतते ही अंग्रेजों के अधीन करना! वाह, क्या हिम्मत है, क्या चतुराई है!! इससे तो यही अच्छा था कि आप पाँवों में पायल पहन घुँघरू छनकाते, इधर से उधर और उधर से इधर नाचते-लचकते फिरते! किले से नीचे उतरते ही वह लड्डू, जलेबीवाला स्वादिष्ट भोजन और मेरे केसरिया ध्वज का जुलूस! और वे मुझपर स्तुति-सुमन बरसाते व्याख्यान! मेरे इतिहास के आधारभूत साहित्य का प्रकाशन! इन्हीं कुछ पराक्रमों की झलक आप लोगों ने दिखाई।

मेरे देशबंधुओ, मैं आप लोगों से बहुत प्यार करता हूँ। मैंने अपने हिंदुस्थान देश के लिए और हिंदू जाति के लिए कई बार प्राण जोखिम में डाला है। पूरा जीवन कष्टों का सामना किया है। इसीलिए आपकी गलती को दिखाने का, उसे सुधारने का मुझे पूरा अधिकार है। इसीलिए मैं स्पष्ट रूप से कहता हूँ कि मुझे तब तक अपने प्रति आपके प्रेम का अभिमान नहीं होगा जब तक आप मेरी मातृभूमि के उद्धार के लिए, हिंदू जाति के गौरव के लिए सच्चे दिल से प्रयत्न नहीं करेंगे। मेरे स्तुति स्तोत्र गाने की बजाय आप शत्रु को छठी का दूध याद दिलाइए। वही मुझे पसंद आएगा।

क्या आपने वह प्राप्त किया है, जो गँवाया था? जिस संकट के कंस ने आपको बंदीगृह में डाला, क्या उस संकट का आपने गला घोंटा? जिस पूतना ने आपको धोखा देकर मारने की कोशिश की, क्या उस पूतना के शरीर की आपने धज्जियाँ उड़ाईं? हमारी भूमाता के पैरों में अभी भी परवशता की बेड़ियाँ हैं, फिर आप केवल मेरी स्तुति में ही क्यों उलझ गए? यह स्तुति मुझे अपनी विडंबना लगती है, अपमान लगता है। क्योंकि जिस भारत में मैं—यह शिवाजी—पैदा हुआ वह भारत जिसके हाथ में है वह मुझसे मेरी जाति से श्रेष्ठ होगा ही। इसलिए आप मेरी

जितनी ही अधिक स्तुति करेंगे, उतना ही वह भारतविजेता श्रेष्ठ से श्रेष्ठतर होता जाएगा। मैं यही जानने के लिए आया हूँ कि आप लोगों ने भारतदेश की मुक्ति के लिए, जनता के लिए क्या-क्या किया है, और आप मेरे सामने प्रस्तुत करते हैं शिवकालीन इतिहास के संशोधनात्मक कागज-पत्र! शिवकालीन इतिहास तो मैं जानता हूँ। आपसे सैकड़ों गुना अधिक जानता हूँ। आप लोग मुझे यह बताइए कि वर्तमान सुधारने के लिए आप क्या करने वाले हैं? आप मुझे इस बारे में जानकारी दीजिए। क्या आप किसी भी काल का निर्माण नहीं कर रहे? जो अपने पौरुष से, अपने काल का शककर्ता नहीं हो सकता, वह मृतप्राय देश, वह मृतप्राय पीढ़ी पूर्वकाल की वीरगाथाएँ ही गाएगी। गरीबी में सड़ता अयोग्य व्यक्ति ही अपने करोड़पति परदादा के नाम का डंका बजाता है। आज के महाराष्ट्र की यही दुर्दशा है। हर कोई शिवकाल पर अपनी कलम आजमाना चाहता है। उपन्यास 'शिवकालीन', वीरगीत 'शिवकालीन', नाटक 'शिवकालीन', मूर्ति 'शिवकालीन', इतिहास 'शिवकालीन', अनुसंधान 'शिवकालीन'। मानो शिवकाल के अलावा दूसरे किसी काल को छूना मना है। मुझ शिवाजी को और मेरी शिवकालीन पीढ़ी को भी इस शिवकालीन स्मृति पर क्रोध आने लगा है। शिवकाल की इतनी अति हो गई है।

भगवान्, अब महाराष्ट्र मुझे और मेरे काल को बिसरा दे। यही मेरे महाराष्ट्र के हित में है। मेरे, गए-बीते शिवाजी के स्मरण में ही महाराष्ट्र इतना बेसुध हो गया है कि उसे अपनी सुध नहीं रही है। विगत शिवाजी ही उन्हें इतना अच्छा लगता है कि इसके बाद कोई दूसरा शिवाजी पैदा होना चाहिए, यह इच्छा ही उनके लिए असहनीय है। ये लोग मेरे तानाजी, बाजी और हमारे अन्य सच्चे-झूठे, छोटे-बड़े साथियों के साहसी कारनामों की, हमारी स्थिति से टक्कर लेकर उसे बदलने की पौरुषपूर्ण इच्छा की वाहवाही करते नहीं थकते। पर ऐसा ही छोटा-बड़ा साहस, ऐसी ही पौरुषपूर्ण इच्छा अगर उनमें से कोई करने लगता है तो ये ही लोग उसे सिरफिरा, अत्याचारी, अराजक, पागल की गाली देने लगते हैं। मुट्‌ठी भर होते हुए भी हमने बड़े शत्रुओं से लोहा लिया इसकी प्रशंसा करनेवाले वे लोग, उनमें से ही कुछ लोग भारतशत्रु से लोहा लेने के लिए तैयार हो जाते हैं तो उनका 'मुट्‌ठी भर लोग' कहकर मजाक उड़ाने लगते हैं। जो गुण शिवकालीन उपन्यासों में 'साहस' शब्द का सम्मान पाता है, वही वर्तमान काल के लिए 'सिरफिरापन' कहलाता है। वह अत्याचार करार दिया जाता है। इसके विपरीत सदहेतुक वृद्धों की साहसशून्य और दूसरों की टाँग खींचनेवाली बुद्धिमानी शिवकालीन वाङ्मय में दोष माना जाता है, पर इस पीढ़ी में वह 'बुद्धिमानी' का सम्मान पाती है। इतना ही क्यों? हमारे शिवकालीन और राजारामकालीन पीढ़ी के कुछ लोग जागीर या इनाम पाने के लिए

ही लड़ते थे, पर वर्तमान काल में तो लोग उन्हें भी देशभक्ति का गौरव और प्रशंसा देते हैं। वहीं इनकी पीढ़ी के कुछ लोग देश की स्वतंत्रता के लिए लड़ते समय फाँसी के अलावा अन्य किसी जागीर की इच्छा नहीं करते, पर इन जाज्वल्य देशवीरों को देशवीर कहलाने का भाग्य भी नसीब नहीं होता। आज के ये दोहरी नीतिवाले लोग इन सच्चे देशवीरों पर एक अक्षर लिखना भी असभ्यता मानते हैं। मैं अच्छी तरह से जानता हूँ कि यह सब उस इंडियन पीनल कोड का प्रभाव होगा और अगर उस कोड में मुझे याद करना दंडनीय अपराध माना जाता तो इस शिवकालीन काल को भी मारे डर के मुँह छिपाकर बैठना पड़ता। और हमें भी वासुदेव बलवंत की तरह अनादर का शिकार होना पड़ता। हाल ही में मैंने उस जाज्वल्य देशवीर की जीवनी देखी। उसमें न्यायमूर्ति महादेव गोविंद रानाडेजी का कई स्थानों पर सम्मानार्थ बहुवचन में उल्लेख हुआ है। उसमें सार्वजनिक काका का उल्लेख भी सम्मानपूर्वक हुआ है। वह उचित भी है। वे भी देशभक्त और त्यागी देशसेवक थे। पर वासुदेव बलवंत फड़के की जीवनी में ही उसे हर जगह तुच्छतादर्शक एकवचन से संबोधित किया गया है। देशभक्ति और देश-सेवा के लिए किए गए त्याग में फड़के उन्हींकी पीढ़ी में इतने निम्न स्तर के सिद्ध किए गए। कारण था तो केवल इतना ही कि उन्होंने देशहित के लिए अपने जीवन की बची हुई शाम अथवा वेतन का एक लक्षांश त्याग करने की सभ्यता न कर पूरा-का-पूरा जीवन और सर्वस्व देशप्रेम की वेदी पर अर्पित करने की असभ्यता की। इसीलिए कौड़ियों के दाम बिकनेवाले कलम बहादुरों ने भी उन्हें अनादरसूचक एकवचन से संबोधित किया। वासुदेव बलवंत के साहस को यश नहीं मिला। पर आदरसूचक बहुवचन का कारण सिर्फ यश ही हो तो मुझ शिवाजी का क्या हाल हो? अफजल खान के शिकंजे से मैं दैवयोग से छूट गया। मैं वहाँ मृत्यु के गाल में समाता तो मेरी स्तुति में गीत गानेवाली स्त्रियाँ मुझे परम मूर्ख का खिताब देतीं। कहतीं कि अकल के दुश्मन, मौत को गले लगाने अपने आप अफजुल्ला के खेमे में गया।

आप कहेंगे कि उजड़े हुए किले पर दौड़ आयोजित करना, मिष्टान्न भोजन करना और मेरे इतिहास के खोजपत्रों का मुझे भोग लगाना, इससे अधिक कुछ आप सद्य: स्थिति में नहीं कर सकते, इसपर मैं कहूँगा कि जब तक आपकी कायरता का प्रतिबिंब दिखानेवाली यह परिस्थिति है तब तक आप कम-से-कम मुझे आमंत्रित करने की मूर्खता तो मत ही कीजिए। आपका यह उत्सव उस भगोड़े दूसरे बाजीराव के योग्य है। उसमें किसी किले पर हमला करने की हिम्मत नहीं थी। शायद वह तुम्हारे इस छोटे बच्चों की तरह दौड़ने के कार्यक्रम से संतुष्ट होता। परकीयों के झंडे तले वही लड्डू का भोग स्वीकार कर सकता है। मुझे तो तभी बुलाइए जब

राज्यारोहण का शुभ दिन आए। सिंह को आमंत्रण देकर उसकी थाली में हरे घास का खाना रखने की मूर्खता तो न कीजिए। वह आतिथ्य रखिए किसी कायर के उत्सव के लिए। जरा सोचिए कि अगर मैं अपने से पहले हुए विजयनगर के हरिहर बुक्का के शतसांवत्सरिक उत्सव कर लड्डू खाता रहता अथवा उनकी जन्म तिथियों और मृत्यु तिथियों की सूचियाँ बनाने में ही कृतार्थता मानता तो हिंदू पदपादशाही कदापि स्थापित न करता। पूर्वजों के ऋण से कभी उऋण न होता। मैं भी रामायण सुनता था, पर दादा-दादी की तरह सिर्फ वही नहीं सुनता था अथवा मरे हुए रावण को ही हर वर्ष नाटकों या वीरगीतों के गान में नहीं मारता था। वरन् रामायण सुनते ही मेरी बाँहें फड़कने लगतीं और मैं अपने समय के जीवित रावण को मारने दौड़ता। मैंने अफजुल्ला को मारा। शाहिस्ता की अँगुलियाँ काटीं। मुसलमानों के पाँचों राज्यों को धूल में मिलाया। रामायण सुनकर मैंने राम की तरह पराक्रम किए। रावण के दस मुँहों पर झलकतीं बीस मूँछों में कितने बाल थे या हनुमान की छलाँग के समय धूल के कितने कण उड़े थे इसकी ऐतिहासिक खोज करने में ही मैंने रामायण वाचन की इतिश्री नहीं समझी। मेरे महाराष्ट्र की कोख से जनमी यह पीढ़ी इतनी पंगु और कायर है कि उसे सद्य: परिस्थिति भयावह लगती है। पर जैसे हनुमान ने जंबुमाली को रौंद डाला वैसे ही विपरीत परिस्थिति को पाँव तले दबाकर मैंने दस शतकों के राष्ट्रीय अवनति के भयानक समुद्र को पार किया। और पराधीनता की लंका को जलाकर राख किया।

अगर आप भी ऐसा कुछ करें तो मैं आपका सगा-संबंधी हूँ। गली-गली में मेरा उत्सव कर, मेरा गुणगान करनेवाले मरियल महाराष्ट्र से तो मुझे मेरे उत्सव न करनेवाले बंगाल और पंजाब ही अपने लगते हैं। क्योंकि मेरी हिंदू जाति के उद्धार के लिए, वे मेरे सैनिकों के योग्य कुछ साहस कर रहे हैं। मेरे हिंदू कुल के उद्धार के लिए जो भी संकटों का विनाश करता है वही मेरा पुत्र है। भले ही उसे मेरी सही जन्मतिथि मालूम न हो। पर जो मेरे घर की रक्षा के लिए कुछ नहीं करता, उलटे घर में चोर के रहते मुँह पर बुरका ओढ़कर, 'मेरे पिता, मेरे पिता' 'मेरा शिवाजी, मेरा शिवाजी!' की जपमाला जपता है, वह मेरा पुत्र नहीं बल्कि मेरे पेट से उपजा कृमि-कीटक है।

मैं आपसे पूछता हूँ कि मेरा राज्य कहाँ है? मेरा मुकुट कहाँ है? हमारे भारत के आकाश, भूमि और समुद्र पर किसका स्वामित्व है? किसी दूसरे का है तो क्यों? यह पराधीनता देख मेरा तन-मन जलने लगता है। क्या-क्या पूछूँ, क्या-क्या न पूछूँ? मेरे पूछे और न पूछे प्रश्नों के उत्तर दीजिए। बाहरी परिस्थिति बदल गई होगी। अब मशालों की जगह बिजली के दीये आए होंगे। कोई बात नहीं। उसीके

प्रकाश में नए मार्ग ढूँढ़िए। नई योजनाएँ बनाइए। मैंने भी राम के धनुष-बाण से युद्ध नहीं किए थे। साधन बदल दिए, पर अपने काल के रावण को आखिर मार ही दिया मैंने। आप लोग भी लड़ने के साधन बदलिए, लड़ने के तरीके बदलिए। कुछ भी कीजिए पर लड़ना तो न छोड़िए। जीत को हासिल कीजिए। पर जब तक आप लोग ऐसा नहीं कर सकते, मेरे प्रश्नों के उत्तर नहीं दे सकते, एक से अधिक शिवाजी उत्पन्न नहीं कर सकते, तब तक महाराष्ट्रियनो, आपको आपके शिवाजी की कसम, मेरे वीरगीत न गाइए। मेरा नाम स्वामित्व के अधिकार से न लीजिए। वीरगीतों को तो गाना चाहिए वीरों को, आप जैसे कायरों को नहीं।

आपको मेरा अनुकरण करना है, न कि अनुस्मरण!

*दिनांक ५ अप्रैल, १९३०*

□

# डॉ. आंबेडकर को उत्तर—विजयशील हिंदू राष्ट्र

"There is not a petty ṣtate in Rajasthan that has not its thermopolyae and scarcely a city that has not produced its Leonidas."

—*Todd's Rajasthan*

कर्नल टॉड ने राजस्थान के बारे में कहा था कि राजस्थान में एक भी ऐसा राज्य नहीं जहाँ कई थर्मापिली नहीं तथा वहाँ एक भी ऐसा नगर नहीं जहाँ कई लिओनिडास नहीं। पर यही विधान इस आसिंधुसिंधु फैले समूचे हिंदू राष्ट्र के बारे में भी किया जा सकता है।

पर इस ऐतिहासिक सत्य को अनदेखा कर आजकल डॉ. आंबेडकर हिंदू राष्ट्र पर वह कलंक लगा रहे हैं जो उसके शत्रु भी नहीं लगाते। अगर वे हिंदू राष्ट्र से अपना नाता तोड़ना चाहते हैं तो खुशी से तोड़ें। पर हम उस नाते को तोड़ना नहीं चाहते। बल्कि उसे ममता के रज्जू से और अधिक दृढ़ करना चाहते हैं। और इसके लिए हम यथाशक्ति प्रयत्न कर रहे हैं। पर हिंदू राष्ट्र इतना भी स्वाभिमानशून्य या बलहीन नहीं हुआ है कि हिंदू राष्ट्र पर उपकार करने के लिए कोई उसके झंडे तले आए, इसके लिए उसके पाँव पकड़े और दुर्भाग्य से ऐसा समय कभी आ भी जाए तो भी कोई मानधन हिंदू ऐसे पाखंडी की उदारता के सहारे जीने से लड़ते-लड़ते मर जाना बेहतर समझेगा।

## आंबेडकर का निर्लज्ज आक्षेप

डॉ. आंबेडकर ने पंजाब के जाति-पाँति विरोधी मंडल की परिषद् में दिए अध्यक्षीय भाषण में निम्नलिखित कठोर टिप्पणी की थी—

''हिंदुओं का जीवन केवल आज ही नहीं, हमेशा से ही लज्जास्पद रहा। अभी भी हिंदू इसलिए नहीं जी रहे कि उनमें पराक्रम है, बल्कि इसलिए कि दूसरों

से पैरों तले रौंदे जाने में उन्हें शरम नहीं आती। काल के प्रवाह में हम जिए जा रहे हैं, बचे रहे हैं, इसका हिंदू राष्ट्र को अभिमान है, पर वह अभिमान खोखला है। क्योंकि हिंदू समाज सदा ही दास्य जीवन जीता जा रहा है। वह अखंड शरणागति तथा पराभव का जीवन था। The Hindus' has been a life of continuous defeat. It is a mode of survival of which every Hindu will feel ashamed."

डॉ. आंबेडकर के उपर्युक्त आरोप सर्वथा असत्य हैं। यदि वे सत्य होते तो वे कितने ही कटु होते तो भी मैं उसके लिए दुःखी न होता। डॉ. महोदय ने आज ही अत्यंत अन्यायी और दुष्टतापूर्ण अस्पृश्यता रूढ़ि के विरोध में उसकी जो भर्त्सना की है या जन्मजात जातिभेद के घातक परिणामों के संबंध में जो ज्वालाग्राही टीका की है उतनी ही न्याय निष्ठुरता से हम उन दुष्टतापूर्ण रूढ़ियों का विरोध करते आ रहे हैं, उसके उच्छेद के लिए प्रयत्नशील हैं।

हमारे हिंदू राष्ट्र के शरीर में व्याप्त जातिभेद जैसे ही अन्य दोषों को राष्ट्रहित में ही पूरी निर्भयता से खोज निकालने में संकोच नहीं करते—ये बातें हम अपने ही मुँह से कहें ऐसा नहीं है। जिस राष्ट्र में अपने राष्ट्रीय दोषों का धिक्कार करने का साहस नहीं, उनका प्रतिकार करने की शक्ति नहीं, वह राष्ट्र निश्चित ही मृत्युपथ पर है ऐसा समझा जाए। पर हमें यह पूरा विश्वास है कि हमारे हिंदू राष्ट्र में वह साहस और शक्ति आज भी है। इसीलिए हम अपने दोष दिखाने से भी नहीं हिचकते। इसलिए केवल हमारे राष्ट्रीय दोषों की निंदा की जाने पर हमारी भावनाओं को चोट पहुँचने से हम आंबेडकर जैसे लोगों का विरोध करते हैं, यह बात कम-से-कम मेरे लिए कोई कह नहीं सकता। अर्थात् डॉ. आंबेडकर जो उपर्युक्त आरोपों में कहते हैं कि हिंदुओं का इतिहास अखंड शरणागति का इतिहास है, हिंदुओं का जीवन आरंभ से अंत तक दास्य जीवन है—The Hindus' has been a life of continuous defeat—वह अगर ऐतिहासिक सत्य होता तो इस लज्जास्पद आक्षेप को भी हम मान लेते।

लेकिन प्रश्न यह उठता है कि सच्चे स्वाभिमानी पुरुष का वर्तमान स्थिति में क्या कर्तव्य हो सकता है। यह कहना कि 'जिस हिंदू राष्ट्र में, हिंदू वंश में हम जनमे, पले-बढ़े उस राष्ट्र का उस हमारे राष्ट्र का पिछला इतिहास इस तरह अखंड शरणागति का है, हमारे पूर्वजों ने पराक्रम कभी किया ही नहीं, हमारे वंश में, कोई स्वाभिमानी पुरुष हुआ ही नहीं?' यह तो यही हुआ कि अपने ही पूर्वजों और पिता को धिक्कार कर, दूसरे के पिता को अपना कहने के लिए ललचाना। क्या यही कर्तव्य है हमारी पीढ़ी का? 'बाप को बाप न कहनेवाला' कुपुत्र अपने नामर्द पूर्वजों

से भी नामर्द है। जिसे अपने सारे-के-सारे पूर्वजों की 'अखंड शरणागति' का कलंक चुभता है, उस पुत्र का कर्तव्य होना चाहिए कि वह उस कलंक को धोने की प्रतिज्ञा कर कर्तव्य-रण में कूद पड़े, न कि बाप को बाप मानने से इनकार करे या किसी दूसरे के दत्तक चला जाय। अगर मेरे पूर्वजों से कुछ पाप होता है तो मुझे अपने पुरुषार्थ से उनका उद्धार करना चाहिए। अगर मुझे इस बात की शरम है कि मेरे वंश में किसीने पराक्रम नहीं किया तो मुझे चाहिए कि अपने वंश का मैं ही प्रथम पराक्रमी बनूँ और अपने कुल-शत्रुओं से अपने अनाम वंश का नाम सुनहरे अक्षरों में लिखाऊँ। जो यह कहकर हँसते हैं कि मेरे पूर्वजों ने कोई पराक्रम नहीं किया उनके दाँत मुझे खट्टे करने चाहिए। मेरी माँ में इतनी भी चेतना नहीं कि वह चूल्हा और दीया जलाए। घर में अँधेरा-ही-अँधेरा है और पेट में भूख की अग्नि। ऐसे में मैं उसे भूख और अँधेरे में सड़ने देकर उसके शत्रु की चापलूसी कर अपना पेट भरने लगूँ तो मैं तो एकदम अयोग्य पुत्र सिद्ध होऊँगा। होना तो यही चाहिए कि मैं अपने हृदय की माचिस को जलाकर उस निराशा के अंधकार को दूर करूँ। अपनी चेतना से अपनी माँ को सचेत करूँ, उसे प्रकाश दूँ, मान-सम्मान दूँ। ऐसा ही संकल्प और प्रयास स्वयं को मनुष्य कहलानेवाले को करना चाहिए।

Hindus' life has been a life of coutinuous defeat—यह बात यदि सच होती, हिंदू राष्ट्र का जीवन सचमुच ही पराभूत जीवन होता, तो बिना यह सत्य छिपाए या उससे निराश हुए, हम हिंदुओं की वर्तमान और अगली पीढ़ियों को प्रोत्साहित करते कि चलो, उस 'अखंड पराभव' का कलंक हम अपने पराक्रम से धो डालें। उसके लिए 'हतो वा प्राप्स्यसि स्वर्गं जित्वा वा भोक्ष्यसे महीम्'—इस महाभारतीय मार्ग का अनुसरण करें।

इससे यह बात स्पष्ट होती है कि हम आंबेडकर द्वारा बार-बार किए गए उपर्युक्त विधान का विरोध इसलिए नहीं कर रहे कि वह कड़वा है या उसमें हमारे राष्ट्र की हुई निंदा से हम दु:खी हैं, बल्कि इसलिए कि वह मूलत: झूठ और शरारत भरा है। डॉ. आंबेडकर जैसे विद्वान् जो हिंदू धर्म नीति पर, श्रुति-स्मृति और हिंदू संस्कृति पर अनेक बार विद्वत्तापूर्ण भाषण करते हैं, ग्रंथ लिखते हैं ऐसे विद्वान् और जिम्मेवार आदमी को अपने विधान कितने झूठ हैं यह समझने लायक हिंदू इतिहास का ज्ञान होगा ही या होना ही चाहिए। फिर भी वे जब हिंदू धर्म पर ऐसे बेबुनियाद, लांछनास्पद आरोप लगाते हैं, तब वे वाकई शरारत भरे हैं, यह कहना पड़ता है।

ममता के कारण अपने पूर्वजों की प्रशंसा के पुल बाँधना, मूर्खतापूर्ण भले ही हो पर वह मानवीयता के अनुरूप है। पर अपने पूर्वजों की सिर्फ निंदा करना या दूसरों द्वारा कुत्सितता के कारण की गई निंदा, बिना किसी प्रतिवाद के सुन लेना

मानवीयता के लिए लांछनास्पद है। आंबेडकर हिंदुत्व का संबंध, हिंदू राष्ट्र का नाता भले ही तोड़ देते, पर न्याय, ऐतिहासिक सत्य और नि:पक्षपाती वृत्ति के नाते ऐसी झूठ, खुराफात भरी बातें तो बार-बार न करते। वे यह कदापि न भूलें कि ऐसी झूठी निंदा से हिंदू राष्ट्र की सत्कीर्ति में कोई कमी नहीं आएगी। हाँ, ऐसे निंदकों की सत्कीर्ति में अवश्य कमी आएगी। पर यह भी सच है कि ऐसी कुत्सित और असत्य बातों का प्रतिवाद न करने से सहस्राधिक सामान्य लोग उन्हींको सच मानने लगेंगे और इससे राष्ट्रीय आत्मविश्वास में कमी आने लगेगी। इसीलिए ऐसे असत्य विधानों का विरोध करना और ऐतिहासिक कसौटी पर उन्हें झूठ साबित करना हमारा कर्तव्य हो जाता है। सत्य को जानने के लिए डॉ. आंबेडकर को भी इन ऐतिहासिक कसौटियों पर अपनी बातें परखनी चाहिए।

इस ऐतिहासिक जाँच-पड़ताल में हम छोटी-मोटी विवादास्पद घटनाओं को तूल न देते हुए, केवल परकीय इतिहासकारों को मान्य होनेवाली केवल अकाट्य और महत्त्वपूर्ण घटनाओं पर ही विचार करेंगे।

डॉ. आंबेडकर ने अपने उपर्युक्त लेख में, हिंदू राष्ट्र की किसी एक जाति, प्रांत, वर्ग या कालखंड के बारे में नहीं बल्कि समूचे हिंदू राष्ट्र के और उसके पूरे जीवनकाल पर स्पष्ट रूप से विधान किया है कि 'The Hindus' life has been a life of continuous defeat...' अब हम हिंदू राष्ट्र के समूचे इतिहास का ही विहंगावलोकन करते हैं—

## १. वैदिक और पौराणिक कालखंड

जो राष्ट्र आज आसिंधुसिंधु भारतवर्ष में फैलकर हिंदू नाम से प्रख्यात हुआ है, उसका मूल वैदिक काल के सप्तसिंधु नाम के प्रख्यात राष्ट्र में है। हमारे अत्यंत प्राचीन संस्कृत नाम सप्तसिंधु का ही प्राकृत रूप है 'हिंदू'। वैदिक काल के इस सप्तसिंधु राष्ट्र के वीरों के खड्ग और द्रष्टा ऋषियों की स्फूर्ति प्रज्वलित यज्ञाग्नि की ज्वालाओं की तरह ही देदीप्यमान और प्रबल थी। समकालीन शत्रुओं पर विजय प्राप्त करते उनके सैन्य, राज्य और संस्कृति सरस्वती से ब्रह्मावर्त और ब्रह्मावर्त से मगध, प्रयाग, काशी, मथुरा, द्वारका इस तरह पूर्व समुद्र से पश्चिम समुद्र तक अप्रतिहत रूप से विस्तार पाती रही। विंध्य और सह्य पर्वत पार कर वह दक्षिण समुद्र तक फैली। हिंदुओं ने अनादि घने अरण्यों को काटकर प्रदेश-के-प्रदेश बसाए। काटी हुई अरण्यभूमि पर खेती की। वहाँ नगर, महानगर बसाए। बीच राह आए विभिन्न जनपदों और विपक्षीय संस्कृतियों में से कुछ को उन्होंने अपने में समा लिया, कुछ को पचा लिया और कुछ को धूल में मिलाया। उन्होंने कई रावणों

के दसों सिर काटे, कई द्वेष्टाओं के हजारों बाहु तोड़े। कई बलियों और महाबलियों को पाताल लोक का रास्ता दिखाया। इतना ही नहीं, उन्होंने काव्य, शास्त्र, व्याकरण, कृषि, शिल्प, धर्मप्रयोग और तत्त्वज्ञान जैसे भौतिक और आत्मिक प्रगति में भी महनीय स्थान प्राप्त किया। इसके लिए किसी प्रमाण की आवश्यकता नहीं है। डॉ. आंबेडकर स्वयं ही इस निबंध में कहते हैं—"That the Hindu Religion was once a missionary religion must be admitted. It would not have spread over the face of India if it was not a missionary religion." हिंदू धर्म प्रचारशील धर्म था तभी तो वह पूरे भारतवर्ष में फैला। हिंदू राष्ट्र की धार्मिक दिग्विजय के बारे में डॉ. आंबेडकर का यह विधान वैदिक तथा पौराणिक कालखंड की सांस्कृतिक और राजनीतिक दिग्विजय के बारे में भी सही है। वैदिक सप्तसिंधुओं का राष्ट्र, पंचनद, वहाँ से ब्रह्मावर्त, ब्रह्मावर्त से आर्यावर्त और उससे भी नीचे दक्षिण में फैलता गया। 'उत्तरं यत्समुद्रस्य हिमाद्रेश्चैव दक्षिणं। तं वर्षं भारतं नाम भारती यत्र संतति:।' इस तरह जिस धर्म का पुरोहित और सेनानी इंद्र था वह हिंदू धर्म, पूरे भारतवर्ष में अपनी संस्कृति और साम्राज्य फैलाता गया और अगर ऐसे प्रभावशाली राष्ट्र को कोई Hindus' life has been a life of continuous defeat कहता है तो उसके ज्ञान की तारीफ ही करनी चाहिए या फिर उसके इस दुस्साहस की निंदा करनी चाहिए। हिंदुओं के दिग्विजयी वैदिक, रामायण, महाभारत काल का वर्णन ही करना हो तो इन्हीं शब्दों में हो सकता है कि In the Vedic and Puranic period the life of Hindus had ever been a life of one continuous triumph of invincible independence, astonishing progress and unchallengeable superiority.

और यह वैदिक और पौराणिक कालखंड भी सौ-दो सौ सालों का नहीं बल्कि हजारों वर्षों का था। इसी कालखंड के इजिप्शियन, बेबिलोनियन, खाल्डियन, असीरियन आदि समकालीन राष्ट्र अपना समूचा जीवनकार्य समाप्त कर समाप्त हो गए थे।

## २. ऐतिहासिक काल : प्राचीन खंड—ग्रीकों का आक्रमण और हिंदुओं द्वारा उनका पराभव

इतिहासकाल के प्रारंभ में ही इ.स. पूर्व ३२६वें वर्ष में सिकंदर ने हिंदुस्थान पर आक्रमण किया। उससे पहले वैदिक और पौराणिक काल में दैत्य-दानव, असुर-नाग, यक्ष-राक्षस आदि परकीय शत्रुओं से लोहा लेकर हिंदुओं ने उनकी मिट्टी पलीद की थी। उसके बाद शुरू हुआ ऐतिहासिक काल। इसके आरंभ में ही

उन्हें पूरे विश्व पर साम्राज्य स्थापित करने के इच्छुक बलाढ्य ग्रीकों से-सामना करना पड़ा।

ग्रीस देश से निकलकर सिकंदर ने सीरिया, ईरान आदि देशों को पादाक्रांत किया, पर उसकी दिग्विजय की ऊँची लहर हिंदुस्थान के हिमालय से टकराकर टूट गई। सिकंदर चाहता तो था भारत विजेता कहलाना, पर पंचनद पार करते ही उसे अपना यह विचार छोड़ना पड़ा। यह सच है कि उसने पौरस का पराभव किया पर इसके लिए उसे कड़ी लड़ाई लड़नी पड़ी। इसके बाद उसमें ग्रीक सेना को अगले हिंदू साम्राज्यों की सेनाओं से भिड़ाने की हिम्मत ही नहीं रही। सिकंदर की सेना ने व्यास नदी पार की पर इसके बाद उसने मगध सेना से लड़ने से साफ मना किया। इसके लिए विद्रोह किया और सिकंदर को मजबूरन वापस लौटना पड़ा। इस विद्रोह के और भी कई कारण थे, पर यह भी निश्चित है कि ग्रीक सेना को हिंदुस्थान और हिंदुस्थानी सेना ईरान और ईरानी सेना की तरह दुर्बल लगती तो वह बिना मगध तक आए कभी लौट न जाती। सिकंदर की घर लौटती सेना की रास्ते में बड़ी दुर्दशा हुई। हिंदुओं के छोटे-छोटे गणराज्यों ने उनका ऐसा बुरा हाल किया कि ग्रीक मैदान छोड़कर भाग निकले। उनमें भी क्षुद्रक और मालव के हिंदू गणराज्यों ने सिकंदर को इतना सताया कि ग्रीक इतिहासकार भी उनके शौर्य की प्रशंसा किए बिना नहीं रह सके। उस दिग्विजयी सिकंदर को एक बार हिंदू वीरों ने घेर-घारकर घायल भी कर दिया। हिंदुओं के खड्ग से बेहोश और रक्तरंजित हुए सिकंदर को उसके सैनिक किसी तरह मैदान से उठाकर ले गए वरना वह हिंदुस्थान से जीता-जागता वापस भी न जा पाता।

## सिकंदर दिग्विजयी तो था, पर भारतविजयी कदापि नहीं

पंचनद अर्थात् पंजाब के आगे सिकंदर एक कदम भी नहीं बढ़ा सका। दक्षिण समुद्र तक फैले हिंदू राष्ट्र संघ का वह बाल भी बाँका न कर सका। उसके हिंदुस्थान में आने का समाचार दक्षिण तक पहुँचता, इससे पहले ही वह सिंधु नदी पारकर अपने रास्ते वापस भी लौटा था। उसने अपने साम्राज्य में केवल पंजाब जोड़ लिया (ई.स.पू. ३२५) पर हिंदुओं ने ग्रीकों के अधिकारियों को भगाकर पंजाब भी जल्दी ही वापस ले लिया। (ई.स.पू. ३२२ से पहले) केवल चार वर्षों में तत्कालीन बलाढ्य शत्रु का पाँव हिंदुओं ने उखाड़ दिया।

कोई कहेगा कि हिंदुओं की यह विजय अप्रत्यक्ष विजय थी। उन्होंने यह विजय यावनी सेना से लड़कर प्रत्यक्ष रूप से नहीं पाई थी। पर इसका जवाब दिया जा सकता है। ई.स.पू. ३२२ के ग्रीकों के उपर्युक्त उच्छेद के बाद ही घटी इस घटना

से ग्रीकों जैसे बलाढ्य शत्रु का सामना करने के लिए, बदली हुई स्थिति में हमें कई पुरानी चीजें छोड़नी पड़ी थीं। ऐसे में चाणक्य की अलौकिक प्रतिभा और चंद्रगुप्त मौर्य के पराक्रम के मिले-जुले परिणाम के रूप में मगध में एक बहुत बड़ी राज्य क्रांति हुई। हिंदुओं ने ग्रीक साम्राज्य के सूत्र उनसे छीन लिये और पंजाब को हिंदू साम्राज्य में मिला लिया। यह देख सिकंदर के प्रबल सेनापति सेल्युकस ने यावनी सेना के साथ फिर एक बार ई.स.पू. ३०५ में पंचनद पर हमला किया। पर सम्राट् चंद्रगुप्त ने रणांगण में ग्रीकों के छक्के छुड़ाए। पराभूत सेल्युकस ने विजयी हिंदू राष्ट्र को पंचनद ही नहीं अफगानिस्तान और बलूचिस्तान भी दे दिया। इसके साथ-साथ उसने हिंदू सम्राट् चंद्रगुप्त को अपनी बेटी भी अर्पित की। तत्कालीन अति बलाढ्य ग्रीकों पर हिंदुओं ने इस तरह निर्विवाद विजय प्राप्त की। इस तरह बीस सालों के अंतराल में हिंदुओं ने ग्रीकों को बुरी तरह हराकर हिंदूकुश पर्वत पर हिंदू साम्राज्य का ध्वज स्थापित किया। यह भी सोचने की बात है कि अगले दो सौ सालों तक ग्रीकों की हिंदू राष्ट्र की तरफ आँख उठाकर देखने की भी हिम्मत नहीं हुई। सिकंदर ने एशिया खंड में कई देश जीते थे। उनमें से बहुतांश राष्ट्रों पर ग्रीकों का चिरकाल तक राज रहा। उनकी दिग्विजय को रोका तो सिर्फ हिंदुस्थान ने!

तत्कालीन विश्व के साम्राज्यों में चंद्रगुप्त, बिंबिसार, अशोकादि मौर्य सम्राटों का हिंदू साम्राज्य सर्वश्रेष्ठ और स्वतंत्र था या नहीं, यह चंद्रगुप्त की राजधानी में रहे ग्रीकों के राजदूत मेगास्थनीज से ही पूछा जा सकता है। उस 'देवानाम् प्रियः' अशोक के यशस्तंभों से भी यह पूछा जा सकता है। इन सबूतों को देखते हुए, हिंदुओं का जीवन हमेशा से शरणागति एवं अखंड पराभव का था, यह कोई महामूर्ख ही कह सकता है।

## मीनांदर से युद्ध

चंद्रगुप्त ने सेल्युकस को पराजित किया। इसके बाद लगभग डेढ़ सौ वर्ष, भारतवर्ष की सीमा पर धावा बोलने की हिम्मत किसीमें नहीं हुई। पर यह देखकर कि मौर्यवंश के बौद्ध राजा दुर्बल हो गए हैं, एशिया के ग्रीक राजाओं ने फिर एक बार हिंदुस्थान पर आक्रमण करने की योजना बनाई। इससे पहले नंदवंशीय सम्राटों के दुर्बल होने पर चाणक्य और चंद्रगुप्त ने नंदवंशीय सम्राट् को मारकर हिंदू साम्राज्य की सत्ता अपने हाथ में ली थी। इसी तरह इस समय भी वैदिक धर्म के निस्सीम अभिमानी, मगध के सेनापति पुष्यमित्र ने उस दुर्बल बौद्ध राजा बृहद्रथ को मारकर राज्य की बागडोर अपने हाथ में ले ली। इधर मगध में यह राज्य क्रांति हुई और उधर ई.स.पू. १८० में ग्रीक राजा मीनांदर सिंधु पार कर पंचनद में घुसा। ग्रीकों

ने जोरदार हमला कर साकेत ले लिया और मथुरा तक घुस आए। इतने में सम्राट् पुष्यमित्र ने वहाँ पहुँचकर ग्रीकों से लोहा लिया। एक के बाद एक ऐसी कई लड़ाइयाँ हुईं और हर बार हिंदू सैन्य ने ग्रीकों को मात दी। आखिर पुष्यमित्र ने मीनांदर को सिंधु नदी के पार खदेड़ दिया। इस विजय की घोषणा करने के लिए हिंदू सम्राट् पुष्यमित्र ने एक बहुत बड़े अश्वमेध यज्ञ का आयोजन कर यज्ञ के विजयाश्व को संचार के लिए भेज दिया। कुछ ग्रीक राजाओं ने उस अश्व को रोक लिया। पुष्यमित्र के पुत्र युवराज अग्निमित्र ने उन्हें भी पराजित किया। हिंदुओं के अप्रतिहत पराक्रम की देश-विदेश में घोषणा करते हुए विजयाश्व लौट आया। और तब सम्राट् पुष्यमित्र ने अपना अश्वमेध यज्ञ पूरा किया।

मीनांदर के आक्रमण के बारे में यह कहा जा सकता है कि वह उत्तर पश्चिम से लेकर केवल मथुरा प्रांत तक ही घुसपैठ कर सका। सिकंदर की तरह ही उसके आक्रमण दक्षिणोत्तर फैले विशाल भारतवर्ष पर कोई प्रभाव न डाल सके। हिंदुओं ने उसे भारतवर्ष के द्वार पर ही रोक पीछे खदेड़ दिया।

## शक और यूची से महायुद्ध

सम्राट् पुष्यमित्र की उपर्युक्त दिग्विजय के बाद लगभग सौ सालों तक हिंदू राष्ट्र को किसी अहिंदू राष्ट्र के आक्रमण का सामना नहीं करना पड़ा। इसके बाद शक और यूचियों के हमलों से पूरा एशिया हिल उठा। ईसवी सन् के पहले शतक में हुए इन हमलों में हिंदू राष्ट्र भी बुरी तरह हार गया और हिंदुओं के प्राचीन इतिहास की यह एक लांछनास्पद पराजय थी। ग्रीकों के आक्रामक सैन्यों के हिंदुस्थान में घुसते ही चंद्रगुप्त या पुष्यमित्र ने एकाध दशक में उन्हें सिंधु पार खदेड़ दिया। पर शक और यूचियों को इस तरह की शीघ्रता से नहीं भगाया जा सका। उलटे उन्होंने कश्मीर, पंजाब, सिंध, काठियावाड आदि प्रांतों में अपनी चिरस्थायी सत्ता स्थापित की। यह बड़ी लज्जा की बात है कि ये अहिंदू राजवंश उज्जैन जैसी हिंदू राजधानियों में लगभग दो-ढाई शतकों तक राज्य कर सके।

पर इस तरह की तात्कालिक पराजय और दो-चार प्रांतों के शत्रु के आधिपत्य में जाने से पूरे राष्ट्र का समूचा जीवन 'लगातार पराभव से भरा था' ऐसा कहना बिलकुल झूठ, निराधार और शरारत भरा है।

विष प्रयोग होने से बलिष्ठ भीमसेन भी मूर्च्छित होकर नदी के गहरे पानी में डूब गए। उस समय उन्हें कई नागों ने जकड़ लिया, कई मेढक उनके सिर पर नाचे; पर विष को पचाकर वे विष प्रयोग की बेहोशी से होश में आए। और उन्होंने दुःशासन की गरदन को मरोड़कर विष प्रयोग का बदला लिया। यही है भीम का

भीमत्व। पर इसे भूलकर और भीम की अल्पकालीन बेहोशी ही उसका पूरा जीवन थी, ऐसा सोचकर कोई कहने लगे कि 'जिंदगी भर दुबले भीमसेन के सिर पर मेढक नाचते रहे', तो यह तो सचमुच ही हास्यास्पद विधान हुआ।

शक-यूचियों के कारण भारत पर आई आपत्ति की भी यही बात है। शक-यूचियों का राज्य गुजरात तक फैला था। भारतीय उनका यशस्वी प्रतिकार न कर सके। पर इसी अवधि में नर्मदा के नीचे पहुँचे शकों का आंध्रीय सम्राटों ने अपनी पूरी शक्ति से मुकाबला किया। उन्होंने पहले शकों को नर्मदा के पार खदेड़ दिया और फिर आंध्रों के प्रबल सम्राट् गौतमी पुत्र विलियनकूर शालिवाहन ने शकों के हाथ से उत्तर के एक-एक करके सारे प्रांत छीन लिये। आखिर उन्हें पराजित कर शालिवाहन ने उनके राजा नहपान क्षहराट को मौत के घाट उतार दिया। इस हिंदू विजेता की माँ थी गौतमी। यह सुन कि उसके वीरपुत्र ने अहिंदुओं से पूरा बदला लिया, वह अत्यधिक हर्षित हुई थी। इस बात को कालीगुंफा के शिलालेख में अंकित किया गया है। इस प्रतापशाली गौतमी पुत्र ने ई.स. १०६ से १३० तक राज्य किया। उसके बाद उसके पुत्र ने राज्य की बागडोर सँभाली। यही था प्रख्यात शकों को पराजित करनेवाला पुलुगामी शालिवाहन। उसने उज्जैन के पराक्रमी राजा रुद्रदमन को भी पराजित किया।

ई.सन् ३२० के आसपास उत्तराखंड के हिंदू साम्राज्य के सूत्र वैदिक धर्म के अभिमानी गुप्त वंश के हाथ में आए। उसके पराक्रमी संस्थापक सम्राट् चंद्रगुप्त ने उत्तर के यूचियों और शकों को नाकों चने चबवाए। उसका पुत्र था सम्राट् समुद्रगुप्त। विदेशी इतिहासकारों ने भी उसे 'भारतीय नेपोलियन' की उपाधि दी है। हिंदुओं का शक-यूचियों से दो-तीन पीढ़ियों से युद्ध चल रहा था। सम्राट् समुद्रगुप्त ने पंचनद में घुसकर इस पीढ़ियों से चले आए युद्ध में एक के बाद एक विजय प्राप्त की। परकीयों को पूरी तरह पराजित किया। सम्राट् समुद्रगुप्त का पुत्र था चंद्रगुप्त द्वितीय, यही है विक्रमी विक्रमादित्य। कनिष्क से बलशाली हुई शक-यूचियों की सत्ता इसने नेस्तनाबूद की। चंद्रगुप्त का अंतिम शत्रु था रुद्रसिंह। हिंदू सेना ने रुद्रसिंह को पूरी तरह पराभूत किया। उसकी राजधानी उज्जैन पर भी आधिपत्य किया। अब फिर से हिंदू राष्ट्र की विजय-दुंदुभि सिंधु नदी से लेकर पूर्व, पश्चिम, दक्षिण समुद्रों तक निर्बाध रूप से बजने लगी।

सिंधु नदी से लेकर गंगा तक के भारतीय प्रदेश पर लगभग दो सौ सालों तक शक-यूचियों की परकीय सत्ता थी। उनके घमंड को हिंदू वंशियों ने रणभूमि में चकनाचूर कर दिया। पर इस सामरिक विजय से अधिक गौरवास्पद थी हिंदुओं की सांस्कृतिक विजय। हिंदुओं ने लाखों शक-यूचियों पर सांस्कृतिक विजय प्राप्त

की थी। वास्तव में शक-यूची जब हिंदुस्थान आए थे तब वे पूर्णतः परकीय थे। पर सन् १३० के आसपास कनिष्क ने बौद्ध धर्म और अन्य शक-यूचियों ने वैदिक धर्म को स्वीकार किया। सच तो यह है कि तभी हिंदुओं ने उनपर विजय प्राप्त की थी। एक शतक के अंदर-अंदर शक-यूचियों की राजधानियों और राज्यों पर हिंदू संस्कृति का ध्वज फहराने लगा। उनकी सहस्राधिक जनता और शताधिक राजपुरुषों ने, बड़े-बड़े राजवंशों ने वैदिक धर्म, भाषा, देश और वेश स्वीकार कर लिया। कइयों ने बौद्ध धर्म और भाषा को स्वीकार किया। हिंदू राष्ट्र ने न केवल उनके राज्य बल्कि उनका सत्व भी छीन लिया। अजगर अपने विशाल जबड़े में घुसनेवाले हिरण को जिंदा निगल लेता है और उसे पचा भी लेता है। इसी तरह हिंदू संस्कृति ने अपने मुँह में घुसे लाखों शक-यूचियों को अपनी प्रखर जठराग्नि में जलाकर पचा लिया। उन्हें हिंदू बना लिया। हमारे इस ई.स. ३०० से ४०० तक के पराक्रमी कालखंड को अंग्रेज इतिहासकार भी 'स्वर्ण युग' (Golden Age) कहते हैं। सौभाग्य से इसी समय चीन का प्रवासी फाहियान भारतवर्ष में आया। मेगास्थनीज की तरह उसने भी तत्कालीन हिंदू राष्ट्र के पराक्रम, सुस्थिति और वैभव का वर्णन लिख रखा है। वह वर्णन ही कुत्सित निंदा को बताएगा कि उस समय भी हिंदुओं का जीवन पराजय या शरणागति का नहीं था, बल्कि शत्रुओं को हरानेवाले पराक्रम, राष्ट्र स्वातंत्र्य और तत्कालीन विश्व के प्रबलतम साम्राज्य का था।

## हूणों का आक्रमण

ऐतिहासिक काल के इस प्राचीन भाग में हिंदू राष्ट्र का अंतिम राक्षसी शत्रु था—हूण। इसके बारे में भी इतना ही कहना पर्याप्त है कि इसकी स्थिति भी शक-यूचियों की तरह ही हुई। इन हूणों के झंझावाती प्रहारों ने यूरोप के साम्राज्य की कमर ही तोड़ दी थी। रूस से लेकर चीन तक इन्होंने उत्पात मचाया था। पर हिंदुस्थान में इनका हाल क्या हुआ? यहाँ वे शकों जितने भी पैर नहीं जमा सके। उत्पात तो इन्होंने हिंदुस्थान में भी किया। पर शीघ्र ही उसकी रोकथाम भी की गई। ई. सन् ५०० के लगभग उनके नेता तोरणमल ने पंजाब में घुसकर मालवा तक आक्रमण किया। सन् ५०२ में उसका पुत्र मिहिरकुल गद्दी पर आया। तुरंत ही हिंदू राजाओं का प्रबल संघ इकट्ठा हुआ। हिंदुओं के प्रतापी सेनापति यशोवर्धन ने रणांगन में हूणों के दाँत खट्टे किए। उन्हें पंजाब तक खदेड़ा और आखिरी घमासान युद्ध में मुलतान के पास कोरूर में उसे पूरी तरह पराजित किया। इस तरह रणाग्नि में हिंदुस्थान की हूण राजसत्ता भस्म हो गई। पीछे रहे सहस्राधिक हूणों को ब्राह्मणों ने बर्बरता से यज्ञ की अग्नि में भस्म कर दिया। उन्हें हिंदू बना दिया गया। Can

this be called a life of continuous surrender or submission? No! It is a life of virile triumph!

## हिंदुओं का जागतिक और सांस्कृतिक साम्राज्य

इस काल तक हिंदू राष्ट्र ने अपना राजनीतिक स्वातंत्र्य और राजनीतिक वर्चस्व आसिंधुसिंधु भरतखंड में स्थापित किया था। इतना ही नहीं उसने बड़ी-बड़ी नौ सेनाएँ और नौ साधन जुटाकर हिंदू महासागर के पार के देशों में अपना सांस्कृतिक और राजनीतिक साम्राज्य स्थापित किया था। वह साम्राज्य १००० ई. तक अबाधित रहा। हमारी पौराणिक और यूरोपीय द्वारा लिखी किंवदंतियों पर आधारित ग्रंथों में अस्पष्ट उल्लेख मिलते हैं कि बुद्धकाल से कई शतक पहले हिंदुओं ने मिस्र (इजिप्ट) से लेकर मैक्सिको तक अपना राजनीतिक साम्राज्य स्थापित किया था। पर इस लेख में हम उन अस्पष्ट उल्लेखों का आधार लेना नहीं चाहते। परकीय फ्रेंच और डच संशोधकों ने ताम्रपट, शिलालेख, उत्खनन आदि के आधार पर जो इतिहास लिखा है, उसमें यह निर्विवाद रूप से सिद्ध हुआ है कि आज जिन्हें मलाया, जावा, सुमात्रा, बाली, आनाम, हिंद-चीन (इंडो-चायना) कहते हैं, वहाँ ईसवी सन् के आरंभ से लेकर सन् १००० तक भारतीय राज्य था। वहाँ चीनी सम्राटों की सेना पर भारतीय सेना ने कई बार विजय प्राप्त की थी। वहाँ के नगरों, देशों, पर्वतों और नदियों के नाम भारतीयों ने रखे थे। वे संस्कृत नाम ही प्रचलित हुए और प्राय: वे ही नाम आज भी कायम हैं। मलय (आज का मलाया) साम्राज्य तीन-चार शतकों तक अत्यंत प्रबल माना जाता था। कोई हिंदू द्वेष्टा भी यह नहीं कह सकता कि 'अजी, वे तो भारतीय बुद्धपंथियों के राज्य थे।' क्योंकि वे सारे-के-सारे राज्य क्षत्रियादि वैदिक धर्माभिमानी राजाओं द्वारा स्थापित किए गए थे। बौद्ध भिक्षुओं की तरह शैव-वैष्णवादि विद्वान् भी भारतीय धर्म और संस्कृति का प्रचार कर रहे थे। इन आठ-नौ शतक चले हिंदुओं के विभिन्न राजवंशों के नाम ही देखिए। चंपा (अनाम से हिंद-चीन) राज्य में ३९० ई. में राजा भववर्मा नामक बलाढ्य राजा राज कर रहा था। उसके राज्य के विभागों के नाम थे—अमरावती, विजय और पांडुरंगपुर। भववर्मा वेदपारंगत था। आगे चलकर चीन के राजा ने चंपा राज्य पर जोरदार आक्रमण किया और चंपा राज्य के विनाश की नौबत आई। तब चंपा के हिंदू राजा रुद्रवर्मा ने नया भूदल और नौदल स्थापित कर चीनी सैन्य और सत्ता का पूरी तरह विनाश किया। यह बात है सन् ५२६ ई. की। इसी तरह इंद्रवर्मा, पुरुषोत्तम, श्रीहरिवर्मा आदि राजाओं के नाम ही यह बताते हैं कि वे वैदिक धर्माभिमानी क्षत्रिय राजा थे। कंबुज (कंबोडिया) का राज्य भी इसी तरह का हिंदू

राज्य था। स्याम के राजवंश में राम पहला, राम दूसरा इस तरह छह-सात राजा तो राम ही हुए थे। समाचारपत्र पढ़नेवाले पाठक यह जानते ही होंगे कि हाल ही में जिसने राज्य त्याग किया उस स्यामी राजा का नाम भी 'राम' ही था। बुद्ध की तरह ही इन सारे देशों में शिव और विष्णु के भी बड़े-बड़े मंदिर बनाए गए थे। इन मंदिरों में रामायण, महाभारत के पारायण और राम मंदिरों में उनकी कथाओं के लोकनाट्य होते थे। बौद्ध भिक्षु और वेदविद् ब्राह्मण इन दोनों को समान रूप से सम्मानित किया जाता था। राज्याभिषेक ब्राह्मणों के द्वारा वैदिक संस्कारों के अनुसार किया जाता था। हिंदुओं की उस बृहत्तर भारतीय राजनीतिक दिग्विजय में उनके द्वारा स्थापित ये राज्य कम-से-कम नौ सौ साल फलते-फूलते रहे। ये राज्य अधिकतर मलय, पांड्य, चेर, चोल, कलिंग और आंध्र हिंदू राजवंशों और कभी-कभी सर्वसाधारण हिंदू जनता से उभरे पराक्रमी पुरुषों द्वारा स्थापित किए गए थे। इस तरह के समुद्र में भारतीयों का अंतिम उल्लेखनीय आक्रमण था ब्रह्मदेश पर। पांड्य राजा ने एक प्रबल सिंधुदल लेकर ब्रह्मदेश पर आक्रमण किया था। ब्रह्मदेश जीतकर लौटते समय उसने अंदमान द्वीपपुंज भी हस्तगत किया और बाद में भारत आने पर उस विजय के स्मरण रूप में एक जयस्तंभ बनाया था। यह घटना ग्यारहवीं सदी की है।

## क्या परकीयों ने कभी हिंदुओं को पराजित किया था?

अगर आप पूछेंगे कि इतने सारे परकीयों ने हिंदुओं पर हमले किए, तब उन्हें कभी-न-कभी तात्कालिक विजय मिली ही होगी। अब हम आपसे पूछेंगे कि यूरोपियन ग्रंथकारों के अनुसार ग्रीस देश के शौर्य की सच्ची कसौटी कब हुई? तब जब पर्शियनों जैसे परकीय प्रबल शत्रुओं ने लगभग पूरे ग्रीस को जीत लिया था। फिर भी हतोत्साहित न होते हुए ग्रीकों ने उन्हें देश से खदेड़कर दम लिया। फिर इसी कसौटी पर टॉड के कथन के अनुसार ही जिस भारत में कदम-कदम पर थर्मापिली और लिओनिडास दिखे, उस भारत के पराक्रम को भी क्यों न कसा जाए? ग्रीस, रोम, इंग्लैंड, फ्रांस, जर्मनी, इटली, रशिया, चीन के जीवनकाल में भी परचक्र के दसों आक्रमण हुए, पारतंत्र्य के शतक भी आए। छोटे से ब्रिटेन की ही बात लीजिए। रोमंस, एंजल्स, सैक्संस, डेंस, नार्मंस आदि कितने परकीयों ने कितनी बार यह द्वीप जीता, वहाँ राज्य किया। क्या इसीसे आप यह कहने की हिम्मत करेंगे कि ब्रिटेन अथवा उन अन्य राष्ट्रों का जीवन भी 'life of continuous defeat' था? अखंड शरणागति था? उनके बारे में आप यह नहीं कह सकते। यह इसीलिए नहीं कि उनपर परकीय आक्रमण होने और उनकी राजधानियों के शत्रुओं द्वारा जीते जाने पर भी उन राष्ट्रों ने उन शत्रुओं को जीतकर स्वराष्ट्र स्वतंत्र रखा?

उसे हमेशा के लिए शत्रुओं के कब्जे में नहीं रखा। फिर इसी कसौटी पर जिस हिंदू राष्ट्र का प्राचीन इतिहास दस गुना खरा उतरता है, उसके बारे में 'The Hindus' life has ever been a life of continuous defeat' का निर्लज्ज विधान करना क्या मूर्खता और कुत्सितता नहीं?

यह भी ध्यान देने की बात है कि चाहे ग्रीक हो, यूची हो या शक, इनमें से कोई भी हमारे सीमा प्रांत को पार कर गंगा नदी या विंध्य पर्वत के दक्षिण में शायद ही जा सका।

हूणों को समाप्त करने के बाद, कश्मीर से नेपाल, द्वारका से कामरून तथा हिमालय से लंका तक फिर एक बार हिंदू साम्राज्य छा गया। जब हिंदुस्थान के दक्षिण में पुलकेशिन और उत्तर में श्रीहर्ष का सुयोग्य और समर्थ शासन था तब भारतवर्ष में प्रख्यात चीनी यात्री ह्वेनत्सांग आया था। उसका जगप्रसिद्ध यात्रा वर्णन भारत के समृद्ध हिंदू राज्यों के वैभव का आलेख है। सम्राट् श्रीहर्ष की मृत्यु ई.सन् ६४६ के लगभग हुई। हमारे ऐतिहासिक काल का प्राचीन खंड यहीं समाप्त होता है।

## ३. ऐतिहासिक काल : अर्वाचीन खंड

हिंदू राष्ट्र पर हुए सभी आक्रमणों में मुसलिम आक्रमण ही अति भयंकर और दीर्घकालीन था।

अकारण आत्मनिंदा की तरह ही अकारण आत्मस्तुति भी राष्ट्रघातक होती है। जिनमें पराजय का बदला लेने की हिम्मत नहीं, वे ही पराजय को मान्य करने से कतराते हैं।

कठिनतम संकटों से जूझकर, उन्हें जीतने की हिम्मत हिंदू राष्ट्र के रोम-रोम में भरी है और उसके दम पर हिंदू राष्ट्र ने अपनी पराजय का बदला बार-बार लिया है। हमारे युग व्यापी इतिहास पर आधारित इस लेख में यह बात निर्विवाद रूप से सिद्ध हुई है। इसीलिए मुसलिमों के भयंकर आक्रमण के दौरान पहले तीन-चार शतकों में हिंदुओं को पराभव-ही-पराभव सहना पड़ा यह सत्य स्पष्टतः न कहने का कायर प्रयास हम कदापि नहीं करेंगे। इस लेख का विषय इतिहास का वर्णन नहीं बल्कि उस इतिहास की संक्षिप्त समीक्षा करना है। इसीलिए हम एक वाक्य में यह स्पष्टतः कह देते हैं कि साधारणतः ईसवी सन् के हजारवें वर्ष से मुसलिम और हिंदुओं में बड़ी-बड़ी लड़ाइयाँ छिड़ीं। सन् १५०० तक ही इन लड़ाइयों में से नब्बे प्रतिशत लड़ाइयों में हिंदू सैन्य हारा। इसमें किसीको आनंद आता हो तो हम उसे उस आनंद से वंचित करना नहीं चाहते। हिंदू-मुसलिम महायुद्ध के पूर्वार्ध में

मुसलिमों ने अफगानिस्तान से लेकर कन्याकुमारी तक हिंदुओं से कड़ी टक्कर लेकर उन्हें पराजित किया, कई हिंदू राज्यों को जीतकर भरतखंड में 'हरा चाँद' फहराया। पर इस महायुद्ध के परार्ध में जब सह्याद्रि स्वतंत्रता की इच्छा की चिनगारी से धधक उठा तब हिंदुओं ने भी कदम-कदम पर मुसलिमों से टक्कर ली और उनकी सेना को हराया। अत: कह सकते हैं कि इस महायुद्ध में दोनों पक्ष तुल्यबल साबित हुए। साधारणत: ईसवी सन् १६०० से १७९३ तक जहाँ-जहाँ हिंदू सैन्य की मुसलमानी सैन्य से लड़ाई हुई वहाँ-वहाँ नब्बे प्रतिशत लड़ाइयों में हिंदुओं ने मुसलमानों को हराया। मराठों के सेनापतित्व में हिंदू सेना ने मुसलमानों की सभी पातशाहियाँ और नवाबी राज्य डुबो दिए। आखिर 'अटक' पर फहराते 'हरे चाँद' को धूल में मिलाकर हिंदुओं ने वहाँ अपना 'भगवा (केसरिया) ध्वज' फहराया।

भाऊ साहब पेशवा ने अकबर-औरंगजेब का बादशाही तख्त तोड़ डाला। आकाश में भाट-चारणों के जयघोष गूँजने लगे—

सात शतकों बाद आज पाँवों में सोने का कड़ा।
पहन सिंधु-जल पी रहा हिंदू विजय का घोड़ा॥१॥
श्री के आशीर्वाद से हिंदू वीरों ने हठ किया।
और आज हिंदवी जरी पटका अटक तक पहुँच गया॥२॥

यह भी ध्यान में रखना चाहिए कि हिंदुओं को मुसलमानों से यह सप्तशतकों का युद्ध करते समय 'फिरंगाण' (यूरोप) के इंग्लिश, डच, पुर्तगीज, फ्रेंच आदि राष्ट्रों से भी टक्कर लेनी पड़ रही थी। हिंदुओं का नेतृत्व विशेषत: महाराष्ट्र भूमि और समुद्र में परकीयों से लगातार लड़ रहा था। स्तुति पाठक गाते हैं—

पठान, मोगल, तुर्क, ईरानी, शिद्दी आदि।
पुर्तगीज, बलशाली फिरंगी अंग्रेजादिक गौरवर्णी॥१॥
ईरान से लेकर फिरंगण तक शत्रु गण फैला।
सिंधु से सेतुबंध तक रणभूमि भी फैली॥२॥
तीन खंडों के पुंडों की वह सेना डाली रौंद।
सिंधु से सेतुबंध तक घनघोर लड़ाई लड़ी॥३॥

उपर्युक्त कवित्त से यह स्पष्ट रूप से सिद्ध होता है कि इस कालखंड के अंत में हिंदुओं ने मुसलमानी सत्ता को नष्ट कर जगह-जगह अपने राज्य प्रस्थापित किए। लगभग काबुल नदी से लेकर कश्मीर, पंजाब, पटियाला तक सिख-राजपूत और जाटों के हिंदू राज्य थे। नेपाल में भी गुरखों का हिंदू राज्य था। दिल्ली से

तंजावूर तक और काठियावाड़ से उड़ीसा तक मराठों का हिंदू साम्राज्य था और नीचे भी मैसूर, त्रावणकोर में हिंदू राज्य था। सात शतक लड़ने के बाद सत्रहवीं सदी के आरंभ में हिंदुओं ने हिंदुस्थान से मुसलमानी राजसत्ता को नीचा दिखाया, उनसे राजसत्ता छीन ली।

पर आज? आज तो हिंदुस्थान अंग्रेजों के हाथ में है। पर यह तो आज की बात है। कल, परसों शायद भाग्य करवट बदले।

यहाँ, हिंदुओं की जीवनशैली विवाद का विषय बनी थी, इसके लिए हिंदू इतिहास के पिछले पाँच हजार वर्षों की झलक दिखाई गई है। हिंदू राष्ट्र पर ऐसी-ऐसी आपत्तियाँ आई थीं कि जिनके एक धक्के से बड़े-बड़े राष्ट्र नष्ट हो जाते। विश्व इतिहास में चीन का अपवाद मान लिया जाए तो अनेक आपत्तियों से जूझकर, कई बलाढ्य शत्रुओं को पादाक्रांत कर, शतकव्यापी महायुद्ध लड़कर भी पाँच-छह हजार सालों तक अपने अस्तित्व को अपने पराक्रम से अक्षुण्ण रखनेवाला, अपने स्वातंत्र्य को बार-बार स्थापित कर, अपने धर्म, अपनी संस्कृति, अपने स्वातंत्र्य को बार-बार स्थापित कर इन सबकी अंतिम अजेयता का प्रमाण सिर्फ एक हिंदू राष्ट्र ने ही दिखाया है। भयंकर जीवन-संग्राम से जूझते रहने और जीतते रहने से ही यह राष्ट्र हिंदू राष्ट्र के नाम से जाना जाता रहा है। प्रकृति का नियम है कि जो सर्वश्रेष्ठ है वही जीवन-संग्राम में टिकता है। इस नियम से हिंदू राष्ट्र अपने अन्य प्रतिपक्षियों से सर्वश्रेष्ठ सिद्ध हुआ है।

'In the struggle for existence, it proved fittest to survive.'

इसीलिए हिंदू राष्ट्र अभी भी जीवित है। हिंदू राष्ट्र का इतिहास पराजयशील नहीं बल्कि अन्य किसी भी राष्ट्र के इतिहास की तुलना में अधिक विजयशील है।

☐

# अटक पर हिंदू विजय का भगवा ध्वज

हिंदुओं के अर्वाचीन अर्थात् पिछले एक हजार सालों के इतिहास में ई.स. १७५८ के अप्रैल-मई का वह दिन हिंदूमात्र के लिए अत्यंत मंगलकारी, अभिमान से भरा और गौरवास्पद है जब घमंडी मुसलिम राजसत्ता के लौह पंजे से हिंदू साम्राज्य के एक-एक प्रांत को मुक्त करते हुए हिंदुओं की विजयी सेना ने अपना भगवा ध्वज 'अटक' पर फहराया।

आठवें शतक में जब दाहिर राजा का पराभव हुआ था तब से हिंदुओं के बुरे दिन शुरू हुए। अफगानिस्तान से लेकर बंगाल के अंतिम नगर तक और कश्मीर से लेकर रामेश्वर तक हिंदुओं को हारना-ही-हारना पड़ा। आखिर हिंदुओं की राजसत्ता मुसलमानों के हाथ चली गई। अगर हिंदू इस पराभव का बदला न ले सकते तो हिंदू जाति और हिंदू संस्कृति विश्व को मुँह दिखाने के योग्य ही न रहती। फिर विश्व यही सोचता कि हिंदू मूलतः ही दूसरों के दास होने के योग्य हैं। हिंदू संस्कृति मानव मात्र को कायर, निर्जीव, पालतू बनाती है। यही सोचा जाता कि जीवन-संग्राम में हिंदू मुसलमान, पुर्तगाली या अंग्रेजों के सामने टिकने के योग्य नहीं हैं, अतः प्रकृति की निर्दयता पर कार्यक्षम नियम के अनुसार राष्ट्रों के संघर्ष में हिंदू राष्ट्र को मर ही जाना चाहिए। मुसलमान मुल्ला और मौलवी हिंदुओं पर प्राप्त अखंड विजय की तरफ अँगुली उठाकर यह भी कहते कि 'देखिए, मुसलमानों के सामने हिंदू टिकते नहीं तो वह इसलिए नहीं कि उनमें एकता और सैन्य संगठन का अभाव है या उनमें आत्मघाती दुष्टतापूर्ण रूढ़ियाँ हैं, वे सीधे-सादे हैं, बल्कि इसलिए कि उनके स्वभाव में ही कुछ दोष है। हिंदुत्व के कारण ही वह मुसलमानों के सामने बलहीन हो जाता है। और वह जब तक हिंदू है, वह वैसा ही बलहीन, कायर रहेगा। हिंदू मूर्तिपूजक है, मुसलमान मूर्तिभंजक। हिंदू हार गया, मुसलमान जीत गया। इससे यही सिद्ध होता है कि मूर्तिपूजक हमेशा हारेगा और मूर्तिभंजक हमेशा जीतेगा। हिंदुओं का धर्म झूठा है, तत्त्वज्ञान व्यर्थ है और रक्त निस्सत्व,

बलहीन। इसलिए भगवान् ने ही उनसे मुँह मोड़ लिया है। वही उन्हें हरा रहा है। भगवान् अहिंदुओं को जिता रहा है, इसीसे सिद्ध होता है कि अहिंदुओं का धर्म सच्चा है, उनका तत्त्वज्ञान सच्चा है, उन्हींका रक्त जिंदा रहने के योग्य है।' मुल्ला-मौलवियों के इस तर्क से सैकड़ों हिंदू भी भ्रमित हो रहे थे। मुसलमानों की हर समर-विजय हिंदुओं के एक-एक राजमुकुट को चकनाचूर कर रही थी। इसके साथ-ही-साथ उनमें अपनी संस्कृति का अभिमान और आत्मविश्वास भी कम होता जा रहा था। उनकी हिंदुत्व के प्रति निष्ठा कम होती जा रही थी। यही स्थिति रहती तो अपने निर्लज्ज और निष्ठुर स्वभाव के अनुसार प्रकृति हिंदुओं के अकर्मण्य और दुर्बल राष्ट्र पर यह ठप्पा मार देती कि 'यह जीवन-संग्राम में मर जाने के योग्य है' और उसे मृत्यु के कराल मुँह में धकेल देती। और आज यह विश्व हिंदूहीन हो जाता। यह देश अपने आपको हिंदुओं का हिंदुस्थान नहीं बल्कि हिंदुओं का कब्रिस्तान कहलाता। कोई कुछ भी कहे पर यह तो त्रिकालाबाधित सत्य है कि जो मौका पड़ने पर लड़-झगड़ नहीं सकता, उसमें जीत नहीं सकता, वह दुनिया में जी नहीं सकता। यह प्रकृति का निष्ठुर नियम है। प्रकृति की तलवार का निष्ठुर नियम है कि जो संघर्ष में जीतता है वह जीवन में भी जीतता है। दुर्बल लोग पंगु इच्छाओं के गुलाब पुष्पों से उसे चाहे जितना ढकें, पर उस तलवार की जानलेवा धार और प्रकृति के वे 'red in tooth and claw' वाले रक्तीले बाघनख कुंद नहीं होते। वे झुठलाए नहीं जा सकते।

अगर हिंदुओं की यही सोच रहती कि 'आखिर न्याय की जीत होगी। जो भी होगा भगवान् की इच्छा से होगा। हम बस भजन करते रहें। बाकी जो होगा सो होगा।'—तो हिंदुओं की अकर्मण्य पीढ़ियाँ बढ़ जातीं। वे न केवल रणक्षेत्र में बल्कि जीवन के हर क्षेत्र में हारते। उनका वेदांत सचमुच ही उनके वेदों का अंत करता। वेदों को धनुर्वेद का आधार देनेवाले शिवाजी ई. १६२७ में न जन्म लेते तो वे वेद ही निराधार हो जाते।

पर हिंदुओं के सौभाग्य से शिवाजी ने जन्म लिया। ई.स. ७२७ से हिंदुओं के पराक्रम को संपूर्ण ग्रहण लगा था। वह नौ सौ वर्ष बना रहा। नौ सौ वर्षों तक पराभव रूपी राहु के पेट में रहकर भी हिंदुओं का पराक्रम नष्ट नहीं हुआ। सन् १६२७ में शिवाजी पैदा हुए। वह जन्मघटिका उस ग्रहण के मोक्षकाल का पहला विपल था। उस समय यह किसीके ध्यान में नहीं आया। इतिहास की उलटी दूरबीन से ही आज यह जाना जा सकता है। शिवाजी ने हिंदुओं के स्वतंत्र साम्राज्य की फिर से नींव डाली। वे रणक्षेत्र में उतरे तब उन्होंने 'अंतिम जीत सत्य की, न्याय की होगी।' इस दैववाद की माला नहीं पहनी थी। उन्होंने धारण किए थे प्रकृति के पैने,

निष्ठुर बाघनख—'रणक्षेत्र में जीतेगा वही जीवनक्षेत्र में जीतेगा-जिएगा।' उन्होंने जीवन-संग्राम के निष्ठुर बघनखों से ही घमंडी अफजल खान को चीर डाला। हिंदू पराक्रम ने विजय प्राप्त करने की प्रतिज्ञा की और केसरिया ध्वज के तले घनघोर युद्ध हुआ।

एक के बाद एक, कई लड़ाइयाँ हुईं। पहलेवाली लड़ाइयों में हिंदुओं की पराजय जितनी निश्चित थी उतनी ही अब अहिंदुओं की पराजय निश्चित हो गई। जहाँ पर मुसलमान मिले फिर चाहे वे मुगल हों, पठान हों, सैयद हों या शेख हों, वहीं पर हिंदुओं ने फिर वे चाहे राजपूत हों, बुंदेल हों, मराठा हों या सिख हों, उन्हें पराजित किया। हिंदुओं ने न केवल मुसलमानों से बल्कि अंग्रेज, पुर्तगीज, डच जैसे सभी अहिंदुओं से टक्कर लेकर उन्हें रणक्षेत्र में पराजित किया। शत्रुओं की हिंस्र, पर अखंडनीय कसौटी थी कि जो रणक्षेत्र में जीतता है वही जीवनक्षेत्र में जीने के योग्य है। इस कसौटी पर विजेता हिंदू पूरे उतरे, वे जीने के योग्य सिद्ध हुए। इसीलिए वे आज भी जी रहे हैं और भविष्यकाल में भी जीना चाहते हैं।

शिवाजी की जन्मघटिका, हिंदू पराक्रम सूर्य के सात सौ साल के संपूर्ण ग्रहण से मुक्ति का पहला विपल था। तब से लेकर धीरे-धीरे वह ग्रहण हटते-हटते जिस दिन हिंदू पदपादशाही का मराठी घोड़ा अब्दाली की सेना को पीटते, धकेलते, भगाते अटक पहुँचा, उस दिन वह ग्रहण पूरी तरह छूटा और हिंदुओं का प्रताप अपने सहस्रों किरणों से फिर से चमकने लगा। इसीलिए शिवाजी का जन्मदिन और मुसलमान आदि अहिंदू सत्ताओं को नामशेष कर, अटक तक फैले हिंदुस्थान में हिंदू राष्ट्र का वर्चस्व स्थापित करनेवाला अटक का यह विजय दिन दोनों ही हिंदू मात्र के लिए अभिमानास्पद हैं।

## जयंती और विजयंती

शिवाजी का जन्म-दिन और अटक का विजय-दिन इन दोनों में तुलना की जाए तो हम हिंदुओं के इतिहास में अटक का विजय-दिन अधिक तेज से चमकने वाला है। माधवाचार्य, हरिहर, बुक्का, श्रीशिवछत्रपति, राणाप्रताप, श्री गुरु गोविंदसिंह, छत्रसाल आदि अनेकानेक हिंदू वीरों के जन्मदिन का महत्त्व तत्कालीन पीढ़ी को उसी दिन नहीं ज्ञात हुआ था। उस दिन और भी कई बच्चे जनमे थे। उस दिन का महत्त्व उस समय के इतिहास को उलटे दूरबीन से देखने पर ज्ञात होता है और उस दिन के महत्त्व को जान लेने के बाद अब हम उन महापुरुषों की जयंतियाँ मनाने लगे। पर इन सब जयंतियों को यह सम्मान उस दिन के कारण मिला जिस दिन इन महावीरों के पराक्रम के कारण रामेश्वर से अटक तक फैले हिंदुओं के हिंदुस्थान पर

हिंदुओं की सत्ता कायम हुई। इस दिन कई शतकों तक चले आए महान् युद्ध में उन्हें पूर्ण विजय प्राप्त हुई। इस विजय से न केवल मित्रों की बल्कि शत्रुओं की आँखें तक चकाचौंध हुईं। जिस तरह प्रतिज्ञा से अधिक आश्वासन देनेवाला पूजनीय है उसकी पूर्ति, उसी तरह जयंती तिथि से अधिक पूजनीय है अटक की विजय-तिथि। जिस तरह बीजारोपण की उपयोगिता फलों से झुके हुए वृक्षों से या बुवाई की उपयोगिता फसल पकने के दिनों में है, उसी तरह वीर जन्मतिथि का उपयोगिता विजयंती-तिथि में है। 'अरावणमरामं वा जगदद्येति निश्चितः' की घोर प्रतिज्ञा के साथ आरंभ किए हुए युद्ध में जिस दिन राम ने रावण के दसों सिर काटे, वह राम-रावण युद्ध का विजय दिन था। इस विजय दिन के कारण ही राम का जन्मदिन सार्थक हुआ। इसी तरह सात पीढ़ियों के हिंदू पराजय का बदला लेनेवाले हिंदू वीरों की अटक विजय ने उन सात पीढ़ियों की पराक्रमी वीर पुरुषों की जन्मतिथियों को जयंतियों का वैभव अर्पण किया। इसीलिए अर्वाचीन हिंदू इतिहास के सभी गौरवास्पद दिनों और घटनाओं में अटक-विजय का दिन और वह घटना अत्यंत गौरवास्पद है; क्योंकि इसी दिन पूरे सात सौ वर्षों के बाद मुसलमानों के शिकंजे से हिंदुस्थान अधिक-से-अधिक विमुक्त हुआ। हिंदू पदपादशाही के मंदिर का सबसे ऊँचा कलश आसमान में उठा।

काबुल और दिल्ली की राजधानियाँ मुसलिम राजसत्ता की पटरानियाँ थीं। इन दोनों पर कब्जा कर मराठों ने पंजाब प्रांत को भी अटक तक मुक्त किया। आगे चलकर हमारे हिंदू और सिखों ने मुसलमानी राज्य को हमेशा के लिए हटा दिया। अटक के पार जाकर काबुल नदी पर भी हिंदुओं के ध्वज फहराए। पर उस समय इधर दिल्ली के दक्षिण का हिंदुस्थान एक नई विदेशी सत्ता—इंग्लैंड के चंगुल में फँस गया था। इसीलिए हिंदू सत्ता के अधिकाधिक विस्तार की दृष्टि से यह अटक दिवस ही सर्वश्रेष्ठ साबित होता है।

मोहम्मद कासिम सिंध पार कर ई.स. ७३२ में भारत आया। तब से लगभग एक हजार साल बीत गए थे। ऐसे में सन् १७५८ के अप्रैल-मई का वह सप्ताह, जब हिंदू वीरों के चौतरफा हमले से परास्त होकर अब्दाली के पठानों को सिंधु नदी के पार जाना पड़ा और हिंदू स्वातंत्र्य का 'जरीपटका ध्वज' अटक पर फहरा, हिंदू पराक्रम और हिंदू गौरव का परमोच्च शिखर है। उस विजय दिन पर हिंदू शक्ति जिस प्रखरता से चमक उठी, उतनी प्रखरता से वह आज तक फिर कभी न चमकी। पर अब वह उस दिन से भी अधिक तेजस्वी, ओजस्वी और यशस्वी होना चाहती है।

भविष्य में हमारी शक्ति बढ़े इसलिए वर्तमान काल के इस विषैले वातावरण

से निकलकर चलिए, एक सप्ताह हम भूतकाल के अत्यंत स्फूर्तिदायक वातावरण में बिताएँ। अर्वाचीन हिंदू विजय की स्मृति के अति उच्च, पूजनीय और पवित्र शिखर पर रहने से हममें शक्ति का संचय होगा, शक्ति और फुरती का संचार होगा।



सन् १७५८ अप्रैल-मई के उस विजय दिवस पर सेनापति रघुनाथराव पेशवा के सेनापतित्व में मराठों की सेना मुसलमानों को पछाड़ते हुए अटक तक पहुँची। इस दिन पर हिंदू मात्र को गर्व होना चाहिए क्योंकि यह हिंदू मात्र की विजय थी। हम महाराष्ट्रीय, बुंदेलखंडी, राजपूत, सिख सभी को हिंदू मानते हैं। हिंदुस्थान में हिंदू जगत् और अहिंदू जगत् में हुए अनेक शतकव्यापी महायुद्धों को हम संकलित हिंदू इतिहास के केवल पृष्ठ समझते हैं। उस अखिल हिंदू दृष्टि से ही हमें अटक-विजय का अत्यधिक गर्व है। क्योंकि उस दिन प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से हिंदुस्थान में पुनः हिंदू सत्ता स्थापित हुई थी।

ई. सन् १७६० में भारत कैसा था, इसका निरीक्षण आइए दक्षिण भारत में शुरू करें। यह देखिए त्रावणकोर का राज्य। यह हिंदू ही है। मैसूर राज्य भी उस समय तक हिंदुओं के ही हाथों में था। अर्काट-तंजावूर तक के छोटे-बड़े राज्य प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष मराठों के कब्जे में ही थे। इसके ऊपर थे कोंकण किनारे! पुर्तगालियों पर बड़ी विजय प्राप्त कर मराठों ने उन्हें गोवा तक हटाया था। इस तरह कोंकण अधिकांश हिंदू राज्य में ही समाविष्ट था। महाराष्ट्र, गुजरात, धार, इंदौर, ग्वालियर, बुंदेलखंड और इधर नीचे नागपुर से उड़ीसा तक के विस्तृत प्रदेश पर स्वतंत्र मराठों की हिंदू पदपादशाही की प्रत्यक्ष सत्ता थी। दक्षिण में मुसलमानों का केवल एक ही राज्य था, पर उसमें भी मराठों के चौथाई लगान और सरदेशमुखी जमींदारी के नाखून गहराई तक धँसे थे। और इस तरह वस्तुतः वह मराठों के आधिपत्य में ही था। उड़ीसा के बाद आता था बंगाल। बंगाल के नवाब ने इसी समय महाराष्ट्रीय हिंदू सत्ता को चौथाई के लाखों रुपयों का लगान देने का वचन देकर अपनी जान बचा ली थी। इस तरह राजपूताना तक के प्रदेश पर प्रत्यक्ष मराठों का हिंदू राज्य था। पंजाब तक का राजपूताना राजपूतों के हाथ में था। जाट भी हिंदू ही थे। दिल्ली तो मराठों के कब्जे में थी ही। इसके पार था नेपाल। वह भी हिंदू ही था। बचा था केवल अयोध्या का नवाब। उसे भी मराठों के चौथाई कर ने निजाम की तरह नरम कर रखा था। रामेश्वर से दिल्ली तक मुसलमानी सत्ता नाममात्र न बची थी। अब बचा था सिर्फ पंजाब।

मराठा सेना के आगे हारे हुए भारतीय मुसलमानों ने पंजाब की बची हुई मुसलमानी सत्ता को बचाने तथा हिंदुओं की बढ़ती शक्ति को नष्ट करने के लिए

बड़ा षड्यंत्र रचकर अब्दाली को हिंदुस्थान में बुलाया। सन् १७५६-५७ में हिंदुस्थान आते ही अब्दाली ने पंजाब पर कब्जा कर लिया और दिल्ली में प्रवेश किया। हिंदू तीर्थों और क्षेत्रों का विनाश करते हुए वह मथुरा तक आया, पर मराठों की बड़ी-बड़ी सेनाएँ दिल्ली की तरफ बढ़ते देख वह लौट पड़ा। वह अपने बेटे तैमूरशाह को दिल्ली के सिंहासन पर बैठाना चाहता था। पर तत्काल उसे पंजाब प्रांत की जिम्मेवारी सौंप वह वापस चला गया।

तभी मराठा सेना ने दिल्ली पर धावा बोला। सखाराम, भगवंत, गंगाधर, यशवंत आदि मराठा सेनानायकों ने दोआब में प्रवेश किया और रोहिलों तथा पठानों का पूरी तरह विनाश किया। विट्ठल शिवदेव ने दिल्ली पर हमला करके तथा अब्दाली को पीटकर उससे दिल्ली हथिया ली। हिंदुओं के कट्टर शत्रु नजीबुद्दौला को उसने जीवित पकड़ लिया और पंजाब पर भी आक्रमण किया। अब्दाली ने अब्दुल सैयद को सरहिंद में दस हजार पठानों के साथ रखा था। उन दस हजार पठानों को हराकर मराठों ने उनके सेनापति को पराजित कर उसे पकड़ लिया। मराठों के अप्रतिहार्य बल के सामने टिकना असंभव है यह देख, बादशाह बनने के स्वप्न देखनेवाला अब्दाली का पुत्र और प्रतिनिधि तैमूरशाह डर के मारे भागने लगा। विजय दुंदुभी के साथ मराठों ने लाहौर में प्रवेश किया। तत्काल मराठों ने मैदान छोड़कर भागती पठान सेना का पीछा किया। मराठों के हाथ तैमूर की युद्ध सामग्री आई। उसके सैकड़ों लोग मारे गए। मराठों ने उसका शिविर भी लूट लिया। पूरे हिंदुस्थान का बादशाह बनने की चाह रखनेवाला वह तैमूर और उसके पठान सैनिक जान बचाकर भाग खड़े हुए। वे सिंधु नदी के पार भागे। हिंदुओं के विजयी घोड़ों को अटक पर पहुँचने के बाद ही लगाम लगी। इस तरह मराठों के हाथ पंजाब और सिंध ये दो शेष रहे मुसलमानी सूबे भी आ गए।

अब त्रावणकोर से नेपाल तक का सारा हिंदुस्थान वास्तविक रूप से हिंदुओं के अधिकार में आ गया था। त्रावणकोर, मैसूर, महाराष्ट्र, विदर्भ, उड़ीसा, गुजरात, काठियावाड़, राजपूताना, इंदौर, ग्वालियर, नेपाल—यह विशाल प्रदेश हिंदुओं की सत्ता के अधीन था ही। निजाम, बंगाल का नवाब, अयोध्या का वजीर उन्हें चौथाई कर दे रहे थे। दिल्ली से पंजाब तक के प्रदेश पर महाराष्ट्रीय हिंदू सेनापति का सैनिक शासन था। इस तरह ई.स. ७३२ से लेकर आज सन् १९२८ तक हिंदुओं के हाथ में हिंदुस्थान का उतना विस्तृत प्रदेश कभी नहीं आया जितना अटक विजय के समय आया था। इसे स्पष्ट करने के लिए उस विजयी आक्रमण में लड़ते हिंदू सेनापति के एक-दो पत्र आज हम प्रकाशित कर रहे हैं। वे पत्र इस प्रकार थे—

## रघुनाथराव को अंताजी माणकेश्वर का पत्र

(हिंदुओं के सेनापति श्रीमंत रघुनाथराव ने लाहौर पर आक्रमण कर उसपर कब्जा कर लिया। वह समाचार प्राप्त करने के बाद अंताजी माणकेश्वर ने यह पत्र लिखा है। उसीको हम नीचे दे रहे हैं। इस पत्र से स्पष्ट होता है कि पृथ्वीराज के बाद एक बार फिर हिंदुओं का विजयी अश्व उस पवित्र पंचनदियों के पंजाब के प्रदेश में जब दौड़ाया गया था—यह पढ़कर तब हर हिंदू के हृदय को कितना अभिमान हुआ होगा—यह पाठक को ज्ञात होने पर उनका सीना भी गर्व से चौड़ा होगा।)

अंताजी माणकेश्वर लिखते हैं—''स्वामी ने सेवक पर कृपा कर भेजा हुआ पत्र (१८ अप्रैल, १७५८) प्राप्त किया। आपने लाहौर की विजय, शत्रु का विनाश और वहाँ का मुल्क प्राप्त किया, यह पूरा विवरण पढ़कर परमानंद हुआ। उसे पत्र में भलीभाँति प्रकट नहीं किया जा सकता। इस विजय से पूरे हिंदुस्थान में हमारी कीर्ति फैल गई। राजा-महाराजा, अमीर-उमराव और सूबेदारों में हमारा आतंक पैदा हो गया। स्वामी ने अब्दाली से नहीं, हिंदुस्थान ने मुसलमानों से बदला लिया है। इससे हमारे यश का शिखर और ऊँचा हो गया है। स्वामी के यश से सेवक को इतना अधिक आनंद मिला है कि उसका वर्णन नहीं हो सकता। वर्तमान मंत्रियों ने भी यह समाचार बड़े हर्ष से सुना। स्वामी अवतारी पुरुष हैं। कोई मनुष्य उनकी स्तुति कैसे कर सकता है ? स्वामी का शिविर लाहौर में है। मंत्रियों और पातशाह को लेकर बाद में आपसे मिलने आऊँगा।''



## राघो भरारी (रघुनाथराव पेशवे) का अटक से शनिवारवाडे (पुणे) भेजा हुआ पत्र

(हिंदुओं के सुप्रसिद्ध सेनानी श्रीमंत रघुनाथराव पेशवेजी ने हिंदू पदपादशाही की सीमा अटक तक बढ़ाई। उन्होंने श्रीमंत नाना साहब पेशवेजी को निम्नलिखित पत्र भेजा था। उस समय के मराठों के बाजुओं में अपार सामर्थ्य थी, हृदय में विश्वव्यापी महत्त्वाकांक्षा थी। आजकल के उनके कूपमंडूक वृत्ति के वंशज उनकी सामर्थ्य और महत्त्वाकांक्षा को ठीक से परख लें।)

दिनांक ४ मई, १७५८ को रघुनाथराव पेशवेजी को लिखते हैं—''लाहौर, मुलतान, कश्मीर आदि अटक से पहले पड़नेवाले सूबों का इंतजाम कर अपनी सत्ता वहाँ स्थिर करनी है। इसमें से कुछ काम हो गया है, कुछ जल्दी ही होगा। तैमूर, सुलतान और जहान खान पठान का पीछा कर हमने उनकी फौज को लूट लिया है।

किसी तरह गिरते-पड़ते अटक को पारकर वे पेशावर पहुँचे हैं। अब्दाली ने ईरान पर धावा बोला। पर ईरान के पातशाह ने उसकी फौज को लूट लिया। अब्दाली कंधार आया। ईरान की फौज पीछा करते हुए वहाँ तक पहुँची है। इन प्रांतों के सरदार और जमींदार जबरदस्त खान और मुकर्रब खान, अब्दाली की जबरदस्ती से उसके साथ हो गए थे, अब उससे पलटकर बदला ले रहे हैं। उनका पत्र आया है कि हम रफीक बनकर आपकी सेवा करेंगे, अब्दाली को नष्ट करेंगे। अब्दाली का धीरज छूट रहा है। सारांश यह कि अब्दाली का यहाँ पर भी ज्यादा जोर नहीं है। यहाँ ईरान का शाह उसके पीछे पड़ा है। वहाँ से हम भी उसे शह देंगे तो हमारी सरकार का अमल अटक के पार भी हो जाएगा। अब्दाली का भतीजा और उसकी दौलत का वारिस स्वामी के पास आया था। उसे आपने हमारे पास भेजा था। उसे अटक के पास कुछ भाग देकर बसाएँगे। उसे अटक के पार का काबुल-पेशावर का सूबा दे देंगे। सरहिंद में अब्दाली की फौज का सेनानी अब्दुल समंदर खान था। सरकार में उसका कोई मान नहीं है। उसे इस प्रांत की फौज तथा ईरानी, मुगल सिपाही देकर वहाँ भेजता हूँ। वे वहाँ पैरवी करेंगे। स्वामी के पुण्य प्रताप से अब्दाली पर हमला कर उसके दाँत खट्टे करेंगे। हमारा राज अटक पार तक फैलेगा। लाहौर प्रांत में रेणको अनाजी और रायजी सखदेव को तैनात किया है। गोपालराव गणेश ने संदेश भेजा है कि वे भी नहीं रहेंगे। हमें और मल्हार राव को ईरान के पातशाह के स्वदस्तूर कागज मिले हैं। उन्होंने लिखा था कि हम जल्द-से-जल्द कंधार आकर अब्दाली को पराभूत कर अटक को अपनी सीमा बना लें। पर हम आपके भेजे अब्दुल रहमत खान को काबुल का सूबा देने वाले हैं। उसे थोड़ी-बहुत सेना और युद्ध सामग्री भी दे देंगे। अटक पार के काबुल और कंधार के सूबे अकबर से लेकर आलमगीर तक हिंदुस्थान के कब्जे में हैं। उन्हें हम विदेशियों को क्यों दें? अतः हम अभी अब्दुल रहमत खान को यहाँ के सूबे देंगे। ईरान के शाह को इन सूबों की उतनी फिक्र नहीं होगी। वह ईरान पर अमल करेगा। हम कंधार तक अपना अमल कर उसे अभी मधुर सा जवाब भेजेंगे। जम्मू, कश्मीर वगैरह के सब वकील यहाँ आए हैं। अभी हमारा इरादा अटक के थोड़े पीछे के सूबे तक अमल करने का है। अटक के पार के सूबे तक का नहीं। उसके लिए भी लड़ेंगे, पर अभी जल्दी-जल्दी में जितना इलाका हमारे कब्जे में आएगा उसीपर संतोष करना पड़ेगा। अगले आक्रमण पर जो भी सरदार आएगा वह उसपर अपनी पकड़ कायम करेगा। इस इलाके से अमूमन दो करोड़ का लगान मिलेगा, पर यहाँ बड़े-बड़े जमींदार रहते हैं। पचीस लाख के इलाके से मुश्किल से एक-दो लाख लगान मिलेगा। अभी स्वामी की आज्ञा से पीछे हटने का इरादा है। इसलिए हमसे जो बनेगा वह हम करेंगे। अभी हमने लाहौर,

मुसलमान औरंगजेब को दिया है। अभी यहाँ का लगान किसी तरह सेना के खर्च के लिए ही पूरा पड़ेगा। दो-तीन साल के बाद लगान हाथ आएगा। स्वामी के प्रति प्रणाम।''

समस्त हिंदुओं को इस गौरव दिन की स्मृति अभिमान से मनानी चाहिए। महाराष्ट्रीय वीरों ने यह महान् युद्ध महाराष्ट्र के किसी प्रांतीय प्रश्न के लिए नहीं बल्कि हिंदू पदपादशाही के महान् ध्येय के लिए लड़ा था। दूसरी बात यह है कि मराठों को कुछ हिंदू राजाओं या हिंदू वीरों के साथ लड़ना पड़ा था, पर इन आपसी लड़ाइयों का इस राष्ट्रीय विजय से कोई संबंध नहीं। हिंदू इतिहास चाहे वह महाराष्ट्र का हो या बंगाल का, उसका सामष्टिक अवलोकन करके ही ऐसी महान् हिंदू विजय का रहस्य समझा जा सकता है, उसका महत्त्व जाना जा सकता है। मगध के राजा चंद्रगुप्त ने अपना साम्राज्य पंजाब से लेकर दक्षिण तक स्थापित किया। संकुचित प्रांतीय दृष्टि से वह पंजाब का शत्रु साबित होगा। चंद्रगुप्त की विजय का अभिनंदन करने की बजाय महाराष्ट्र को उसका द्वेष करना पड़ेगा। पर यह भयंकर राष्ट्रघाती गलती होगी। चंद्रगुप्त की दिग्विजय और अफगानिस्तान से दक्षिण तक के समूचे हिंदुस्थान का प्रबल संगठन करनेवाले उसके राष्ट्रीय साम्राज्य को राष्ट्रीय स्वातंत्र्य की दृष्टि से हम राष्ट्रीय गौरव समझते हैं। यही स्थिति विक्रम और श्रीहर्ष की है। कन्नौज के श्रीहर्ष और महाराष्ट्र-कर्नाटक के पुलकेशिन में युद्ध हुआ। पर आज हम इसकी तरफ राष्ट्रीय दृष्टिकोण से देख, दोनों को ही हिंदू वैभव के आधार स्तंभ मानते हैं। आज महाराष्ट्र श्रीहर्ष पर और कन्नौज पुलकेशिन पर गर्व करता है। पृथ्वीराज ने कई राजपूत राजाओं पर आक्रमण किए। गृह-कलह हुए पर यह घरेलू राजनीति थी। पृथ्वीराज ने अखिल हिंदू दृष्टि से मोहम्मद गोरी से आमरण युद्ध किया। जब तक जान में जान थी वह हिंदुओं के साम्राज्य के लिए लड़ा। जिन हिंदुओं से पृथ्वीराज ने गृह-कलह किए उन्हें भी वह हिंदूवीर के नाते पूजनीय है। और यही होना भी चाहिए। मराठा, सिख, राजपूत आदि हिंदुओं की सभी उपजातियों की यही बात है। जिस तरह अखिल हिंदू दृष्टि से महाराष्ट्र अशोक, चंद्रगुप्त, विक्रम, राणाप्रताप आदि महान् हिंदू वीरों की जय और पराजय को अपनी जय और पराजय मानता है, उसी तरह हिंदू पदपादशाही की स्थापना के लिए महाराष्ट्र के शिवाजी और अन्य वीरों ने जो अथक परिश्रम किए, बड़ी-बड़ी विजय प्राप्त कीं उनपर हम अखिल हिंदुस्थान के हिंदू मात्र को गर्व होना चाहिए। किसी भी हिंदू की महानता में हर हिंदू की अंशत: महानता है। इसी तरह कोई भी हिंदू स्वतंत्र होता है तो उसमें हर हिंदू अंशत: स्वतंत्र होता है।

अत: हिंदू संगठन की सामष्टिक चेतना से उदार, उत्स्फूर्त हुए हिंदू हृदयो,

यह अटक की विजय आप सबकी विजय है। आज उसको याद करो ताकि आपका आत्मविश्वास बढ़ जाए।

और हिंदू शत्रुओ, चाहे तुम किसी भी जाति-पाँति के, देश के हो, अगर तुम हिंदुओं को तुच्छ मानते हो, तो एक बार इस अटक की विजय तिथि की तरफ देखो। तुम्हारी मदांध हिंदूद्वेषी आँखें चौंधिया जाएँगी। जातिभेद, छुआछूत, आपसी वैमनस्य, अस्पृश्यता, धर्मांधता आदि का भारी घंटा गले में होते हुए भी यह हिंदू पराक्रम तुम्हारी बादशाहत और सलतनत को पैरों तले रौंदते हुए अपना विजयी अश्व अटक तक दौड़ा गया। और अब तो यह हिंदू पराक्रम समस्त राष्ट्रघाती रूढ़ियों को दूर फेंक रहा है। आज वह सिर्फ तलवार के बूते पर अपने अधिकार को प्राप्त करना चाहता है। उसकी राह में जो भी रोड़ा अटकाएगा वही उसकी ठोकर से दूर फेंक दिया जाएगा।

अगर तुम समझते हो कि हिंदू कायर है तो वह देखो, शत्रुओं के घमंड के शव पर लहराता हिंदुओं का केसरिया झंडा। देखो, वसई के पुर्तगीजों पर धावा बोलनेवाले चिमाजी अप्पा को। बादशाह की दाढ़ी खींच, उसे सिंहासन से उतारकर हिंदू राजा ने दिल्ली के सिंहासन पर अपना अधिकार जमाया। ये बातें वैदिक काल की नहीं हैं, ये कल ही की बातें हैं। हिंदुओं के सारे पूर्व वैरी अपने दुष्कृत्यों से ही बलहीन और हीन हो गए थे। अब हिंदू वीर तुम्हारे पीरों से नहीं डरेंगे। वे न पीर से डरेंगे, न पादरी से, न काले से डरेंगे, न गोरे से। वे राह में रोड़े अटकानेवालों को राह से हटाकर ही रहेंगे। अपने हिंदुस्थान के इंद्रप्रस्थ में वे इंद्र का राज्य स्थापित करके ही रहेंगे।

अटक विजय दिवस की स्मृति हिंदुओं से द्वेष करनेवालों के हृदय में दहशत पैदा करे! और हिंदू हृदय में उस दहशत को सार्थक करनेवाली भीम पराक्रम की जयशील स्फूर्ति जाग्रत हो!

□

# मुसलमानों की खिलाफत का उदय-अस्त और विनाश

मोहम्मद पैगंबर से पहले पूरे अरब में मूर्तिपूजक (शायद शैव पंथानुयायी) धर्म का प्रसार हो गया था। मोहम्मद के पिता, चाचा और उनकी कोरेश जाति भी उसी मूर्तिपूजक पंथ की अनुयायी थी। परंतु मोहम्मद ने अपना नया धर्मपंथ शुरू किया और उसमें मूर्तिपूजा का विरोध किया। इससे उसकी कोरेश जाति तथा अन्य अरब जातियों के मूर्तिपूजकों में असंतोष उत्पन्न हुआ। पुराणपंथी कोरेश आदि जातियों के लोगों ने मोहम्मद पर आरोप लगाया कि वह अपने आपको मूर्तिभंजक कहलाता है और अपने थोड़े से अनुयायियों के सहारे गुप्त रूप से छापे डालकर कोरेशों की मक्का की कुछ मूर्तियाँ तोड़ रहा है। मोहम्मद को पकड़ने के लिए सत्ताधीश सिपाही आ भी गए। पर तब मोहम्मद ने अपने बिछौने पर अपने चहेते शिष्य अली को अपना भेष देकर लिटाया और स्वयं खिड़की से कूदकर खिसक गया।

## 'हिजरी' अर्थात् पलायन संवत् का आरंभ

मोहम्मद कई कष्टों को झेलते हुए, छिपते-छिपाते मदीना आए। उनके इस पलायन के वर्ष से ही मोहम्मदी हिजरी संवत् अर्थात् 'पलायन संवत्' शुरू हो गया। क्योंकि इसी वर्ष मदीना में पहुँचते ही उन्होंने प्रत्यक्ष रूप से अपने धर्म का प्रचार शुरू किया। इतना ही नहीं, उन्होंने अपने मक्का के कुछ अनुयायियों और मदीना के सहायकों का एक अलग ही जत्था बनाकर उसका आधिपत्य अपने हाथ में लिया। इस तरह मक्का के 'मोहजरीन' अर्थात् पलायित और मदीना के 'अनासार' अर्थात् मित्र, सहायक की टोली के मोहम्मद पैगंबर अर्थात् राजा हो गए। इस नए जत्थे की धर्मसत्ता और राजसत्ता एक ही पुरुष 'मोहम्मद' के हाथ में

केंद्रित हुई। मदीना में मोहम्मद पैगंबर ने घोषणा की कि वे 'ईशप्रेषित पैगंबर' (दूत) हैं और उन्होंने अपने अनुयायियों का एक संघटित संस्थान बनाया। तब पुराने धर्म की मूर्तियाँ भी तोड़ी गईं।[१]

यह जानते ही मोहम्मद पैगंबर पर न केवल उनके कोरेश जाति के लोग बल्कि आसपास की अनेक अरब जातियों के लोग भी टूट पड़े। मोहम्मद पैगंबर और उनके अनुयायियों की इन पुराने धर्ममत के अनुयायियों के साथ हमेशा छोटी-मोटी लड़ाइयाँ होती थीं। इसलिए मोहम्मद पैगंबर अपने अनुयायियों के न केवल धर्माधिपति और राज्याधिपति बने, वे उनके सरसेनाधिपति भी हुए। जल्दी ही उन्होंने मक्का भी जीत लिया। फिर उन्होंने इर्दगिर्द के प्रदेशों में यह संदेश भेजा कि 'मेरा नया धर्म स्वीकारो या युद्ध के लिए तैयार हो जाओ।' यह देख कि एक साधारण सौदागर अचानक ही एक विजय का इच्छुक राज्यधुरंधर नेता हुआ है, प्रत्यक्ष पैगंबर के जीवित रहते उनके पैगंबरत्व को झूठा साबित करने और वे जिस सीढ़ी से इस साहसी वैभव तक चढ़े उसी सीढ़ी से चढ़ वही वैभव प्राप्त करने की आकांक्षावाले कम-से-कम और दो साहसी पुरुष अरब में उदय हुए। उन लोगों ने भी दावा किया कि वे ईश्वर के दूत, सच्चे पैगंबर हैं। इन दोनों को भी अनुयायी मिले। मोहम्मद के समकालीन प्रतिस्पर्धी पैगंबर थे अल् असवद और मोसिलेमा। इनमें से सच्चा पैगंबर अर्थात् भगवान् का दूत कौन था यह बताने के लिए शायद कार्य की अधिकता के कारण भगवान् स्वयं नहीं आए। ऐसे सवालों के हल, प्रत्यक्ष प्रमाण कभी नहीं निकाल सकते। अब पैगंबरत्व को सिद्ध करने के लिए स्पर्धी वीरों को तलवार के तर्क के अलावा और कोई तर्क न बचा। इसलिए कई युद्ध हुए और उनमें पैगंबर-पद पर अधिकार जतानेवाले तत्कालीन अन्य प्रतिस्पर्धी मर गए। आखिर मोहम्मद के अनुयायियों की तलवार विजयी हुई और 'जिसकी तलवार, उसका सत्य'—इस न्याय के आगे झुकनेवाले अरबों के झुंड-के-झुंड मोहम्मद की शरण में आने लगे। इतने में मोहम्मद पैगंबर चल बसे।

अब सवाल यह उठा कि उनके द्वारा स्थापित इस राज्य और धर्म का धुरंधर उत्तराधिकारी कौन बने? मोहम्मद ने अली नामक एक चहेते लड़के को अपना दत्तक पुत्र माना था। बाद में उन्होंने अपनी बेटी देकर उसे अपना दामाद भी बनाया।

---

१. The right honourable Justice Amir Khan, L.L.D. says in his book. 'The spirit of Islam' (p.p. 96)—"The idols of the nation were unrelentingly struck down. Sorrowfully, the idolators stood down and watched the downfall of the images they worshipped. Mohammed destroyed the ancient idols and abolished every pagan rite."

वे यह भी कहा करते थे कि उनका दामाद अली ही उनके बाद उनका उत्तराधिकारी बने। अत: मोहम्मद के अनुयायियों का एक पक्ष कहने लगा कि मोहम्मद पैगंबर की इच्छा अली को मुसलमानों का नेता बनाने की थी। पर मोहम्मद पैगंबर ने कई बार स्वयं ही अपने अबू बकर नामक वरिष्ठ शिष्य को प्रार्थना कराने की प्रमुखता का सम्मान दिया था। दूसरा पक्ष इसकी ओर इशारा करके कहता कि पैगंबर की यह कृति सिद्ध करती है कि अबू बकर ही पैगंबर के अनुयायियों का नेतृत्व करे। जब अली प्रभृति पैगंबर के पारिवारिक लोग मोहम्मद पैगंबर के अंतिम संस्कारों में लगे हुए थे तब इस दूसरे पक्ष ने जल्दी-जल्दी एक सभा बुलाई और उसमें मुसलमानी धर्मपंथ का नेतृत्व अबू बकर को अर्पित किया गया। इस बात को बरगलाना आसान नहीं, उचित भी नहीं, यह सोचकर आखिर अली ने उस बात को मंजूर किया। इस तरह पैगंबर का पहला प्रतिनिधि अर्थात् मुसलमानों का पहला खलीफा अबू बकर हुआ। यही है खिलाफत संस्था की शुरुआत है। इस समय अल्लाह (ईश्वर) पैगंबर (ईश्वरप्रेषित) और खलीफा (पैगंबर का प्रतिनिधि)—यह मुसलमान धर्म की अधिकार परंपरा स्थापित हुई। परंपरा से ही मोहम्मद पैगंबर में केंद्रित धर्माध्यक्षत्व, राज्याध्यक्षत्व और सेनाध्यक्षत्व की तीन तरह की सत्ता उसके प्रतिनिधि—खलीफा—को प्राप्त हुई। जिसमें यह तिहरी सत्ता चलाने की क्षमता थी वही खलीफा के अत्युच्च पद के लिए उपयुक्त था। मुसलमानों का पहला खलीफा अबू बकर इस कसौटी पर खरा उतरा। पर वह शीघ्र ही मर गया। मृत्यु से पहले उसने कह रखा था कि उसके बाद 'उमर' ही खलीफा हो इसलिए अबू बकर की मृत्यु के बाद ई.स. ६२४ में उमर, दूसरा खलीफा हुआ। अली को अपना हक फिर एक बार छोड़ना पड़ा। उमर बहुत पराक्रमी था। उसने तुरंत ही दूर-दूर तक मुसलमान धर्म और राज्य का प्रसार किया। पर आखिर अंदरूनी षड्यंत्र में फँसकर सन् ६४४ ई. में वह हत्यारे के हाथों मारा गया। मरते समय उसने खलीफा की नियुक्ति का अधिकार छह जनों के निर्वाचन मंडल को दिया। उस मंडल ने उस्मान नामक एक उमैयद जाति के आदमी को खलीफा पद के लिए चुना। इस तरह तीसरा खलीफा उमैयद जाति का उस्मान हुआ। यह पैगंबर के दामाद अली के कोरेश पक्ष को बुरा लगा। अरेबिया में वंश परंपरा से अनेक जातियाँ आपस में लड़ती रहती थीं। उनमें से एक थी पैगंबर और उसकी बेटी फातिमा के पति अली की कोरेश जाति। अपना खलीफा पद उमैयद जाति के उस्मान को मिले, यह भला कोरेश जाति कैसे सहती? सिर्फ खलीफा पद ही उमैयद जाति के उस्मान को मिलता तो भी कोरेश जाति कुछ हद तक सब्र करती, पर खलीफा होने के बाद उस्मान ने विशाल मुसलमानी राज्य के सभी अधिकार पदों पर उमैयद जाति के लोगों को ही नियुक्त करने की नीति अपनाई।

इस नीति पर अमल करने में उसके प्रबल सहायक थे मरयान और मोआबिया। इस त्रिकूट के जातीय जुल्म से तंग आकर अली के पक्ष ने विद्रोह कर दिया। खलीफा उस्मान अचानक ही मारा गया और आखिर अली के कोरेश पक्ष ने अली को खलीफा पद पर स्थापित किया। मुसलमानों का चौथा खलीफा है अली। इधर अली खलीफा हुआ और उधर सीरिया में उमैयद लोगों के प्रबल नेता मोआबिया ने बगावत शुरू की। इतना ही नहीं, मोहम्मद की चहेती छोटी पत्नी भी मोहम्मद के इस दत्तक पुत्र और दामाद के अर्थात् अली के विरोध में इस विद्रोह में शामिल हुई। मोआबिया की उमैयद जाति की विद्रोही सेना ने अली पर हमला किया। इस समय जीतने के लिए मोआबिया ने अनोखा तरीका अपनाया। उसने अपने भाले पर कुरान बाँधकर उसे ध्वज के तौर पर इस्तेमाल किया। कुरान को देखते ही अली के सैनिक बिदक गए। उस झंडे तले लड़नेवालों पर हमला करने से वे कतराने लगे और न चाहते हुए भी अली को मोआबिया से सुलह करनी पड़ी। तब यह बात मानी गई कि खलीफा सर्वसम्मति से चुना जाए। इस चुनाव के लिए पंच भी तय हुए। पंचों पर मोआबिया का प्रभाव था। अतः अली का चुनाव होना असंभव सा था। इस बीच अरब जातियों के ये कलह देखकर तंग आए कुछ मुसलमानों ने एक बहुत ही साहसी षड्यंत्र रचा। उन्होंने सोचा कि अली और मोआबिया की हत्या कर इस पक्षभेद की जड़ ही उखाड़ दी जाए, ताकि सभी मुसलमान इकट्ठा होकर निष्पक्ष भाव से सुयोग्य खलीफा को चुन सकें। इस हेतु से उन्होंने अली और मोआबिया की हत्या करनी चाही, पर इस कोशिश में सिर्फ अली ही मारा गया। मोआबिया हत्यारों के वार से बच निकला। अली की हत्या से उसका कोरेश पक्ष बौखला उठा।

अली और पैगंबर की बेटी फातिमा के दो पुत्र थे। उनके नाम थे हसन और हुसैन। हमारे यहाँ ताजिया निकालकर जिनकी हत्या का शोक हर वर्ष मुसलमान मनाते हैं, वे ये ही हसन और हुसैन हैं। अली के पक्ष ने हसन को खलीफा बनाया। मोआबिया के पक्ष ने इसे मंजूर न किया। बहुत बड़ा विद्रोह हुआ। आखिर मोआबिया की प्रबल शक्ति के आगे हसन को हार माननी पड़ी। उसे अपने खलीफा पद से त्यागपत्र देना पड़ा। इसके बाद दोनों पक्षों में समझौता हुआ कि पहले मोआबिया खलीफा होगा। पर मोआबिया के बाद खलीफा पद हुसैन को दिया जाए। इस तरह उमैयद और कोरेश जातियों में अल्पकाल के लिए ही सही पर सुलह हो गई। फिर एक बार खलीफा की नियुक्ति आम सहमति से हुई। यही है पाँचवाँ खलीफा— मोआबिया। यही है बगदाद के उमैयद खलीफाओं के वंश का संस्थापक। इसीने बगदाद को अपनी राजधानी बनाया। आगे चलकर यह उमैयद खलीफाओं का वंश बहुत शक्तिशाली और वैभवसंपन्न बना। पर उस वंश को स्थिर बनाने से पहले और

स्थिर बनाने के लिए ही मोआबिया को अनेक क्रूर कर्म करने पड़े। खिलाफत अपने ही वंश में रहे—इस स्वार्थी उद्देश्य से उसने सुलह होते ही पैगंबर के बड़े नवासे हसन पर विष प्रयोग कराया। पैगंबर के छोटे नवासे हुसैन को भी खलीफा पद से दूर रख, सुलहनामे को तोड़, मोआबिया ने अपने छोटे बेटे येसिड को खिलाफत का वारिस नामजद किया। इसके अनुसार मोआबिया की मृत्यु के तुरंत बाद सन् ६८० में येसिड खलीफा बना।

## छठवाँ खलीफा येसिड

यह खलीफा जितना प्रतापी था उतना ही विलासी। उसका कोई प्रबल प्रतिस्पर्धी नहीं था इसलिए उसकी वृत्ति हो गई थी—'मनःपूतं समाचरेत्।' पूरी मुसलिम दुनिया पर उसकी अबाध धार्मिक और राजनीतिक सत्ता थी। मुसलमानों का धर्माध्यक्ष होने के नाते वह हर शुक्रवार मसजिद में प्रार्थना का संचालन करता था। पर इसलाम धर्म में त्याज्य माने गए अनेक भोग-विलासों का वह खुलेआम उपभोग करता था। मद्यपान के कारण वह हमेशा नशे में धुत रहता। उसके इस धार्मिक स्वेच्छाचार के विरोध में कई मौलवी आवाज उठाते थे। उनका मखौल उड़ाने के लिए वह एक गधे को मौलवी का वेश पहनाकर, उसका जुलूस एक सजाए हुए गधे पर निकालता था। ('On a beautifully caparisoned donkey.' Amir Ali, page 83) मोआबिया ने करार भंग कर मोहम्मद पैगंबर के नवासे हुसैन को खलीफा पद से बेदखल कर दिया था। येसिड को हुसैन से घोर संग्राम करना पड़ा। आखिर करबला की प्रसिद्ध लड़ाई में येसिड की मुसलमानी सत्ता ने पैगंबर के इस नवासे को और उसके अनुयायियों को बड़ी क्रूरता से मारा। मोहम्मद पैगंबर के नवासे की कटी हुई गरदन येसिड के 'अब्दुल्ला' नामक सेनापति के सामने लाई गई। तब उसने छड़ी से मृत हुसैन के होंठों को अत्यंत क्रूरता से मारा (Amir, Ali page 86)। यह सोचकर कि इसी हुसैन के नन्हे होंठों को स्वयं पैगंबर ने चूमा था, शिया पंथियों का शोक बढ़ गया। पर येसिड की क्रोधाग्नि इसीसे शांत न हुई। हुसैन का पक्ष लेनेवाले मदीना नगर पर उसने हमला किया और मुसलमानों के उस खलीफा ने, धर्माध्यक्ष ने, उस मुसलमानों के पवित्र क्षेत्र को मिट्टी में मिला दिया। वहाँ की मसजिदों को तबेलों में बदल दिया। पर मनुष्य ही नहीं, भगवान् भी येसिड का बाल भी बाँका न कर सका। उलटे हर युद्ध में वह जीतता गया। अपने बाद अपने बेटे को खलीफा पद पर तैनात कर वह सन् ६८३ ई. में अल्लाह को प्यारा हुआ।

इस ओमेडिया खलीफाओं के अनुयायियों को 'सुन्नी' कहा जाता था। पर

मोहम्मद पैगंबर की बेटी फातिमा के बेटों, हसन और हुसैन के अनुयायी उन्हें 'खूनी' कहते थे। हुसैन की हत्या के बाद उसके अनुयायी 'सुन्नी' लोगों से सदा के लिए अलग हुए। उन्होंने 'सुन्नी' लोगों के खलीफा की तरह, उनके प्रतिस्पर्धी अली के वंश से 'इमाम' नियुक्त करना शुरू किया। इस समय से मुसलमानों में हमेशा के लिए दो पंथ निर्मित हुए। उनके नाम थे सुन्नी और शिया। सुन्नियों के प्रमुख का नाम था 'खलीफा' और शियाओं के प्रमुख का नाम था 'इमाम'। पूरी दुनिया के मुसलमानों की एकछत्र खिलाफत और सत्ता के इसके बाद टुकड़े-टुकड़े होने लगे।

## शिया पंथ के इमाम

ये निश्चित रूप से मोहम्मद की बेटी फातिमा के वंशज हैं। इसीलिए इन शियाओं के इमामों को फातिमाइड कहते हैं। यह हसन-हुसैन का वंश है। इनमें से कुछ इमाम सचमुच ही बड़े विद्वान्, संत और भगवद्भक्त थे। पर सुन्नियों के खलीफा अत्यधिक प्रबल थे। अतः इन इमामों को पीढ़ी-दर-पीढ़ी खलीफाओं के अत्याचारों को सहना पड़ा। खलीफाओं के अनुयायी शियाओं के इमामों को पाखंडी और पापी मानते थे। प्रार्थना के समय स्वयं खलीफा इन इमामों पर गालियों की बौछार करते और इन्हें समाप्त करने की अल्लाह से राष्ट्रीय रूप से विनती करते। शायद अल्लाह ने भी खलीफाओं की यह विनती सुनी, क्योंकि कुछ ही पीढ़ियों में इन इमामों का विनाश हुआ। कालांतर में, सन् ८७४ ई. के आसपास उनके आखिरी सत्ताधारी इमाम को उसके प्रतिस्पर्धी खलीफा ने बंदी बनाकर मार डाला। पीछे बचा तो बस उसका पाँच साल का एक बच्चा। वह मासूम बच्चा अनजाने में ही अपने बाप को पुकारता राह में चलता गया। फिर उस राह से एक काफिला गुजरा तो वह बच्चा उसमें शामिल हो गया। उस काफिले में मिलकर अपने बाप को खोजता हुआ वह बच्चा पता नहीं कहाँ चला गया। आगे उसका क्या हाल हुआ, यह भगवान् ही जानता है। उसके बाद वह फिर किसीको दिखाई नहीं दिया। यह करुण कहानी सुनकर शिया लोगों के दुःख का ओर-छोर न रहा। उस दुःख का शमन उन्होंने इस विश्वास के सहारे किया कि सुन्नी लोगों को छकाकर, भगवान् ही उनके बाल इमाम को कहीं ले गया है और उसने उसे कहीं सुरक्षित रखा है और उचित अवसर पर शिया लोगों को मुक्त करने वह जरूर आनेवाला है। यह घटना है सन् ७८४ के आसपास की। सैकड़ों सालों के बाद भी शियाओं का यह विश्वास अटल रहा। कभी-कभार कोई अफवाह फैलाता कि 'वह बच्चा वापस आ रहा है' और यह सुनते ही दूर-दूर से हजारों शिया लोग उस काफिले के मुख्य मार्ग पर इकट्ठा होते।

अपने उस बाल इमाम के लौटने की प्रतीक्षा शाम तक करते रहते। आस भरी शाम निराश रात में ढल जाती। और जब आँखें कुछ न देख पातीं तो वे शोक करते हुए वापस लौटते। आज भी लाखों शिया मुसलमानों का यह विश्वास है कि आज नहीं तो कल, वह बाल इमाम वापस लौटेगा और धरती पर शियाओं का धर्म और राज्य स्थापन करेगा। इसीलिए वे उसे 'मुताजार' (प्रतीक्षित) और 'फातम' (सत्) और 'आस्तिक' कहते हैं। शियाओं का अपने इमाम के प्रति यह करुण मनोहर वत्सल प्रेम देखकर कौन प्रभावित न होगा? अगर मुसलमान लोग हिंदुओं के ऐसे ही प्रेम भरे और भक्ति मनोहर विश्वासों और उनमें अंतर्निहित उदात्त मनोवृत्तियों का मजाक न उड़ाएँ और उन्हें मूर्ख, अंधविश्वासी कहना छोड़ दें, अपने आपको इन विश्वासों और भावों से अछूते होने का अहंकार छोड़ दें तो उनकी ऐसी निष्ठाओं का दूसरे भी मखौल नहीं उड़ाएँगे। उलटे मनुष्य स्वभाव की इस कोमल वृत्ति में छिपे वात्सल्य और भक्तिरस का आस्वाद लेकर उनके प्रति सदय रहेंगे।

## अन्योन्य प्रतिस्पर्धी खलीफा

शियाओं की 'इमामशाही' के दुर्दिनों में सुन्नियों की खिलाफत भी कम संकटग्रस्त न थी। पीछे बताया गया है कि बगदाद में उमैयद जाति के खलीफाओं की खिलाफत थी। उस उमैयद जाति में ही मखान और उसका बेटा अब्दुल मलिक, ये दो भयंकर प्रतिस्पर्धी पैदा हो गए। अपने आपको खलीफा कहलाकर वे दमास्कस में स्वतंत्र रूप से राज करने लगे। मक्का में भी अब्दुल्ला नामक एक आदमी अपने आपको तीसरा खलीफा कहलाता था। अब्दुल मलिक ने उसपर हमला किया। जैसे बगदाद के खलीफा येसिड के अनुयायियों ने मुसलमानी धर्मक्षेत्र मदीना की विडंबना की वैसे ही विडंबना अब दमास्कस खलीफा अब्दुल मलिक ने मुसलमानों के दूसरे धर्मक्षेत्र मक्का की की। उसने वहाँ की मसजिदों को तबेलों में परिवर्तित किया। पूरे नगर को लूट लिया। सैकड़ों मुसलमानों को मौत के घाट उतारा। इस तरह ये खलीफा अपने ही धर्मक्षेत्रों को तहस-नहस कर रहे थे। राज्यलोभ या वहशीपन को छूनेवाले अंधे धर्मप्रेम के कारण वे अपने ही धर्मबंधुओं को निष्ठुरता से काट डालते। अगर ये मुसलमान, पारसी या हिंदुओं के देवस्थानों की राक्षसी विडंबना करते हैं तो उसमें कोई आश्चर्य की बात नहीं। वहशी धार्मिकता और असहिष्णु क्रूरता के सबक वे अपने धर्म के आरंभ से ही सीखते आ रहे थे।

## दमास्कस के उमैयद खलीफा

उपर्युक्त अब्दुल मलिक के बाद दमास्कस का खलीफा 'वालिद' हुआ।

आपसी कलहों के बावजूद वे परधर्मीय लोगों पर लगातार आक्रमण कर रहे थे। उन्हें हराकर मुसलमानी धर्म और राज्य का वे प्रसार करते जा रहे थे। पारसियों के विस्तृत साम्राज्य को धूल में मिलाकर उन्होंने वहाँ के लोगों को मुसलमान बना लिया। उसके बाद वे सिंधु नदी को पार करने में लगे हुए थे। उधर दमास्कस के वालिद खलीफा के शासनकाल में, मुसलमान पूरे अफ्रीका भूखंड को पादाक्रांत कर, अटलांटिक महासागर तक पहुँच गए थे। कहते हैं कि अफ्रीका भूखंड का विजेता तारीक, आँधी-तूफान की तरह तेजी से आगे बढ़ रहा था। आखिर जब अचानक अटलांटिक महासागर ने उसकी राह रोक ली तो उसका घोड़ा पानी को चीरता हुआ आगे बढ़ता रहा। जब सागर की लहरें उसके गले तक पहुँच गईं तब सेनापति तारीक ने दुःखी मन से उसकी लगाम खींचते हुए कहा, ''हाय! इस समुंदर ने धोखा दिया। अगर यह आड़े न आता तो मेरा यह विजयी घोड़ा सामने बढ़ता जाता, डूबते सूरज तक पहुँच जाता और धरती के दूसरे छोर तक पहुँचकर ही दम लेता!'' और फिर उसने अपनी सेना का रुख उत्तर दिशा की तरफ मोड़ दिया। वह स्पेन का जलडमरूमध्य पार कर स्पेन में आ धमका। अरब विजेता तारीक जिस जगह स्पेन में आ धमका, उस स्थान को अभी भी 'जेवल-इ-तारीक' (जिब्राल्टर) अर्थात् तारीक का टीला कहते हैं।

अफ्रीका खंड पादाक्रांत करनेवाले मुसलमान सिर्फ उस प्रदेश को ही मुसलमानी राज्य में नहीं जोड़ते थे, वे तो वहाँ रहनेवाले लक्षाधिक लोगों को स्वेच्छा से या जुल्म-जबदरस्ती से इसलाम धर्म में शामिल कर लेते थे। वे यह भी मान लेते थे कि हराए हुए राज्य के स्त्री-पुरुषों का दास-दासी के रूप में मुसलमानी सैनिकों में बँटवारा करने का हक उन्हें पैगंबर ने ही दिया है। आखिर मोहम्मद ने भी तो यही किया था। अफ्रीका में तो कुछ राजाओं से खारिज ही ली जाती थी, आधी पैसों के रूप में और आधी स्त्रियों के रूप में। इन हजारों स्त्रियों का मुसलमानी सैनिकों में धन की तरह बँटवारा होता था। और इस तरह उस देश की नई पीढ़ी जन्म से ही मुसलमान धर्म में शामिल हो जाती थी। जिसके राज्यकाल में मुसलमानी लहर इस तरह स्पेन तक पहुँची वह दमास्कस का खलीफा वालिद सन् ७१५ ई. में मर गया।

वालिद के बाद दमास्कस और बगदाद के अधिकतर खलीफा पराक्रम से ज्यादा विलास और सनकीपन के लिए ही मशहूर हुए। एक खलीफा की इतिहास में मशहूर कहानी के अनुसार वह खलीफा शराबखोर था। जब पूरे मुसलमानी जगत् के प्रार्थनाचालक के रूप में वह उठ खड़ा होता तो मदहोशी के कारण उसे बार-बार नीचे देखना पड़ता। एक बार तो अत्यधिक शराब पीने के कारण वह ठीक से खड़ा भी न रह पाया। और जब उसे जबरदस्ती उठाकर खड़ा किया गया तब प्रार्थना के

मंत्र की जगह उसके मुँह से यह प्रार्थना निकली कि 'अल्लाह, मुझे थोड़ी और शराब दे!' और खलीफा दूसरे वालिद ने एक शुक्रवार को मारे उकताहट के अपने प्रार्थना संचालन के वस्त्र अपने हरम की एक सुंदर दासी को पहनाकर उसे ही प्रार्थनासभा में भेज दिया। उस दिन की प्रार्थना उसीके संचालन में हुई। मुसलमानों ने भी गुरुनिष्ठा का पालन कर उस सुंदरी द्वारा कही गई प्रार्थना को ही दोहराया (अमीर अली, पृष्ठ १९६)। जैसेकि इतिहास के अधिकतर राजवंशों का होता है, उमैयद खलीफाओं की भी लगातार अवनति होती गई।

अली के समय से मोहम्मद पैगंबर की कोरेश जाति से उमैयद जाति के लोगों ने खिलाफत हथियाई थी। कोरेश जाति ने उमैयद जाति की अवनति से फायदा उठाकर उस जाति से बदला लिया। पैगंबर के चाचा थे अब्बास। उनके वंश के अब्दुल अब्बास नामक साहसी आदमी ने अपनी कोरेश जाति को संगठित किया और दमास्कस के उमैयद जाति के आखिरी खलीफा इब्राहिम को पकड़ा और उसके मुँह में चूना ठूँसने जैसी शारीरिक यंत्रणाएँ देकर उसे मार डाला। उसने खलीफा के परिवार और अनुयायियों को भी इसी तरह क्रूरता से मार डाला। फिर बगदाद पर हमला कर वहाँ के उमैयद खलीफा का वंश भी उसने इसी तरह कुचल डाला। इसके बाद सन् ७४९ ई. में उसने अपने कोरेश जाति के अब्बासी वंश की धर्म और राज्यप्रमुख के रूप में स्थापना की।

## अब्बासी खलीफा

दमास्कस नगर को छोड़कर ये अब्बासी खलीफा अपनी राजधानी बगदाद ले आए। इन खलीफाओं ने सिंधु नदी से स्पेन तक फैले मुसलमान साम्राज्य की बागडोर सँभाली, उसे सँवारा। इस वंश में अब्दुल का पुत्र मंसूर, उसका पुत्र महादी और उसका नियुक्त किया हरून रशीद जैसे बलाढ्य और भाग्यशाली खलीफा हुए। अरेबियन नाइट्स के प्रसिद्ध खलीफा ये ही थे। पर बाद में इनकी शक्ति भी कम होती गई। उनके प्रतिस्पर्धी खलीफा अधिक शक्तिशाली होते गए। मुसलमानों में अनेक पंथ उत्पन्न होते गए और आपसी वैमनस्य का असाध्य रोग लग जाने से यह वंश इतना क्षीण और पतित होता गया कि इस वंश के खलीफाओं को अपनी सुरक्षा के लिए अरब जाति के किसी पक्ष या मनुष्य का यकीन न रहा। आपसी वैमनस्य के कारण किस जाति के अरब किसपर टूट पड़ेंगे, इसका नियम ही न रहा। वंश सुरक्षा की इस समस्या का उन्हें एक ही समाधान नजर आया। वह यह कि जो अरब भी नहीं थे और मुसलमान भी नहीं, ऐसे नवोदित और बाहरी तुर्कों का सैन्य अपनी सुरक्षा के लिए तैनात करना। तुर्कों ने तब तक मुसलमान धर्म को नहीं अपनाया था।

इसलिए खिलाफत के अरब वंश के तत्त्व से उन्हें कोई लेना-देना न था। मुसलमानों का जो भी पक्ष उन्हें पैसा देता, उसीकी ओर से वे किसी भी दूसरे पक्ष से लड़ते थे। इस तरह इन दुर्बल अरेबियन खलीफाओं का भाग्य अब तुर्की सरदारों के हाथ में था। जाहिर है कि खलीफा अब उनके हाथ की कठपुतली बना। खलीफा वालिद ने मरते समय कहा था कि 'मेरे बाद मेरा छोटा बेटा खलीफा बने।' पर वालिद के मरते ही इन गैर-मुसलिम सरदारों ने उसकी इच्छा को ताक पर रख दिया। उसका कारण सिर्फ यही बताया गया कि 'खलीफा का छोटा बेटा खलीफा होने योग्य नहीं है क्योंकि मोहम्मद पैगंबर के बाद के खलीफा, उसीका राजदंड, मुकुट और पहनावा इस्तेमाल करते आ रहे हैं। और वे सब खलीफा के इस बेटे के लिए काफी बड़े हैं।' (अमीर अली, पृष्ठ २८९)। उस उद्दंड तुर्क का यह अनजाने में किया हुआ विनोद कितना सही और मर्मभेदी था!

पर बाद के अनुभव से तुर्कों को अपना यह आक्षेप गलत लगा क्योंकि उन्होंने जान लिया कि मोहम्मद पैगंबर के समय से खलीफाओं के शरीर पर विराजनेवाला पहनावा छोटे बच्चों के ही नाप का है। अतः तुर्क सरदारों ने छोटे बच्चों को ही खलीफा बनाने का रिवाज अपनाया। खलीफाओं के बड़ी उमरवाले वंशजों को सत्ता से दूर रख, तुर्क सरदार उनके किसी छोटी उमर के वंशज को ही खलीफा पद पर प्रतिष्ठित करते। कारण स्पष्ट था। छोटे खलीफाओं के संरक्षक के नाते वे खलीफा पद के अधिकारों को प्राप्त कर सकें और खलीफाओं की सारी राजसत्ता का उपभोग वे परंपरागत पद्धति से कर सकें। आखिर तुर्कों को सत्तामद इतना चढ़ गया कि सन् ८६९ ई. में सेना की तनख्वाह न दे सकनेवाले मुताज नामक खलीफा को उन्होंने महल से बाहर घसीटा और उसे पदच्युत कर कारागार में डाला। फिर वहीं पर उन्होंने उसे मार भी डाला। कोरेश जाति के अब्बासी खलीफाओं का उनकी राजधानी में ही यह हाल था। उनके प्रतिस्पर्धी खलीफा भी उन्हें नोचने-खसोटने के लिए आतुर थे। उनमें भी स्पेन के उमैयद खलीफा सबसे अधिक प्रबल और संपन्न थे। जैसेकि पहले बताया गया है, दमास्कस और बगदाद के उमैयद खलीफाओं का कोरेश जाति के इन अब्बासी खलीफाओं ने कत्ल किया था। उस गहमागहमी में उमैयद खलीफाओं के वंश का अब्दुल रहमान नामक एक आदमी बड़े साहस से स्पेन की तरफ खिसक गया था। उसीने स्पेन में मुसलमानी विजय कायम कर सन् ९७९ ई. में अपनी उमैयद वंश की स्वतंत्र खिलाफत स्थापित की। इन स्पेन के उमैयद खलीफाओं के सामने पूरा यूरोप काँपता था। ये ही मुसलमानों का अर्धचंद्रयुक्त निशान फ्रांस की राजधानी तक फहरा आए। पर वहाँ जाने के बाद वहाँ पर मुसलमानों की इस अबाधित विजय लहर को ईसाइयों ने रोक लिया। चार्लेस

मार्टेल को ईसाई बड़े गर्व से Hammerer, घनाघाती कहते हैं। उसके वज्राघात के कारण मुसलमानी आक्रमण फ्रांस की भूमि पर चकनाचूर हो गया। इन स्पेन के खलीफाओं की सुंदर और वैभवशाली राजधानियाँ थीं—कार्दोवा और तालेडो नगरियाँ। यूरोप में जिनकी धाक दो सदी तक थी वे स्पेन के खलीफा आखिरी दिनों में इतने कमजोर हो गए कि अगर एक खलीफा स्पेन की किसी ईसाई रियासत से सहायता लेता तो उसका प्रतिस्पर्धी खलीफा दूसरे किसी ईसाई सरदार से सहायता लेता। आखिर सन् १४९८ ई. में स्पेन की एक ईसाई रियासत ने इन मुसलिम खलीफाओं के विरोध में विद्रोह का झंडा फहराया और बड़ी ही नाटकीयता से न केवल उनकी सत्ता को मिटाया बल्कि मुसलिम धर्म को भी स्पेन की भूमि से उखाड़ फेंका। उस ईसाई विजेता ने एक दिन निश्चित करके फरमान किया कि स्पेन के सभी मुसलमान या तो उस दिन से पहले ईसाई धर्म को स्वीकार करें या फिर स्पेन छोड़कर चले जाएँ। तब सहस्राधिक मुसलमानों ने ईसाई धर्म को स्वीकारा। बचे हुए मुसलमानों को स्पेन से बाहर निकाल दिया गया। और जिन मुसलमानों ने इसका प्रतिरोध किया उन्हें मौत के घाट उतार दिया गया। उस निश्चित दिन स्पेन इस तरह मुसलिम विहीन हो गया मानो वहाँ तीन सदियों तक मुसलमानों का प्रबल राज्य था ही नहीं।

जैसाकि पहले बताया गया है, इधर एशिया में सन् ८७४ ई. के बाद शिया इमामों की पूरी तरह हार हुई थी। फिर भी अपने आपको हसन-हुसैन की माँ और मोहम्मद पैगंबर की बेटी फातिमा का वंशज कहलानेवाले महादी नामक व्यक्ति ने बगदाद के अब्बासी खलीफाओं के विरोध में बगावत की और इजिप्ट में शियाओं की एक स्वतंत्र खिलाफत स्थापित की। तब से इजिप्ट में फातिमी वंश के खलीफा शासन करने लगे। इस वंश में भी कुछ प्रबल और महान् खलीफा हुए। पर बीच में जैसे बगदाद के खलीफाओं की सत्ता तुर्की सरदारों ने छीन ली वैसे ही इन इजिप्ट के खलीफाओं की सत्ता अन्य तुर्की सरदारों ने छीन ली। इससे पहले ही राज्यलोभ और अवसरवादिता के कारण कई तुर्की सरदारों और उनके अनुयायियों ने मुसलमानी धर्म को अपनाया था। उनमें से कुछ ने अपने आपको सुलतान की पदवी दे दी और वे स्वयं राजा बन बैठे और उनके हाथ की कठपुतली बने अल्प वयस्क खलीफा। अभी बगदाद, दमास्कस, इजिप्ट, स्पेन आदि स्वतंत्र राज्यों के सुलतान और खलीफा आपस में लड़ ही रहे थे कि अचानक मुसलमानों के ये सारे कमजोर राज्य तातारी देश से आए एक भयानक बवंडर में फँस गए। यह बवंडर था चंगेज खाँ का राक्षसी हमला। स्वयं चंगेज खाँ मुसलिम धर्म और राज्य का कट्टर द्वेषी था। अधिकतर एशिया और आधा यूरोप उसके वज्राघाती हमले में पिस गया था। उसने मुसलमानों की दमास्कस और बगदाद सलतनतों को मटियामेट कर डाला।

# तुर्की सुलतान

चंगेज के बवंडर के शांत हो जाने के पश्चात् यह देखा गया कि एशिया खंड के पूरे मुसलमानी जगत् में एक भी खलीफा नहीं बचा है। कुछ साल इसी तरह बिना खलीफा के ही गुजर गए। संयोग से इबिसियाड वंश का एक दूर का रिश्तेदार चंगेज खाँ के कत्ल अभियान में बच गया था। इजिप्ट का सुलतान बड़े प्रयास से उसे इजिप्ट में ले आया। मुसलमानों ने उसे खलीफा मान लिया और सन् १४६१ ई. में इस खुशी में एक बड़ा उत्सव भी मनाया गया। पर इसके बाद खलीफा एक नि:शक्त, निस्सहाय, निर्माल्यवत् धर्माचार्य ही बना रहा। वह सुलतान की राजसभा की शोभा और उनके ताल पर नाचनेवाला एक स्वाभिमानहीन पुतला हो गया। सोलहवीं सदी में तुर्की सुलतान सेलिम ने इजिप्ट पर कब्जा किया। तब से उसने खिलाफत के सर्वाधिकार खलीफा से छीन लिये। खलीफा का पद ही खारिज किया गया। तबसे तुर्किस्तान के सुलतान ही मुसलमानों के खलीफा माने जाने लगे।

# सुलतान पद और खिलाफत का संपूर्ण विनाश

सन् १९१४ के विश्वयुद्ध के बाद तुर्किस्तान में तरुण तुर्कों ने तुर्की गणराज्य स्थापित किया। तुर्की गणराज्य के पहले अध्यक्ष और सैन्याधीश थे कमाल पाशा। उन्होंने आखिरी सुलतान और खलीफा को पदच्युत किया और उन संस्थाओं को ही विसर्जित किया। उसकी विस्तृत जानकारी इस ग्रंथ के 'कमाल पाशा द्वारा तुर्किस्तान की अरब संस्कृति का उच्छेद' नामक २ और ३ लेखांक में है। जिज्ञासु उसे जरूर पढ़ें।

जो पाठक इस लेख का अंतरंग अधिक मर्मज्ञता से जान लेना चाहते हैं और मुसलमानों की धार्मिक और सांस्कृतिक अंत:कलह की वास्तविक रूपरेखा समझना चाहते हैं वे हमारे जाति उच्छेदक निबंधों में सम्मिलित 'मुसलिमों के पंथोपपंथों का परिचय' लेख जरूर पढ़ें।

□

# कमाल पाशा द्वारा तुर्किस्तान से अरब संस्कृति का उच्छेद

सन् १९१४ के जर्मन विश्वयुद्ध के बाद पूरे यूरोप और पूर्व एशिया में कई नए राष्ट्रों का उदय हुआ। कुछ नाम से तो पुराने रहे पर केंचुल उतारे साँप की तरह उन्होंने अपने जीर्ण बुढ़ापे को त्यागकर नए जीवन को अपनाया। ऐसे ही राष्ट्रों में से एक राष्ट्र है पूर्व तुर्किस्तान। उस राष्ट्र के उदय का इतिहास अभ्यसनीय है। तरुण तुर्कों के नेतृत्व और कर्तृत्व के कारण पूर्व तुर्किस्तान के तुर्कों का यह प्रबल राष्ट्र प्रगति की घुड़दौड़ में आज अचानक ही तेजी से आगे बढ़ रहा है। हमारे हिंदुस्थान की संक्रमणावस्था में उनका इतिहास भारतीय लोगों के लिए आज की स्थिति में विशेष रूप से बोधप्रद होगा। खासकर भारतीय मुसलमानों को इस विषय का महत्त्व अच्छी तरह से जान लेना होगा। क्योंकि भारतीय मुसलमानों का एक बहुत बड़ा हिस्सा अभी भी अरब संस्कृति को ही अपना अपरिवर्तनीय धर्म मानता है। इतना ही नहीं, अरब संस्कृति की भाषा, लिपि, कायदे-कानून आदि को वह हिंदू समाज पर थोप, समूचे भारत राष्ट्र को ही उस साँचे में ढाल लेना चाहता है। ऐसी स्थिति में यह जीर्ण संस्कृति अपनी प्रगति के मार्ग की बाधा है, ऐसा समझनेवाले तुर्कों के विचारों और अनुभव में कुछ तथ्य हो तो उसे जान-बूझकर न समझते हुए उस हानिकारक संस्कृति से चिपककर रहने का दुराग्रह करनेवाले भारतीय मुसलमान न केवल अपना बल्कि समूचे भारत राष्ट्र का अहित करेंगे। और यह मत भी किसी हिंदू या गैर मुसलिम समाज का नहीं बल्कि उस तुर्किस्तान का है जिसे आज भी बहुसंख्य भारतीय मुसलमान अरब संस्कृति अर्थात् मुसलमानी संस्कृति का पुरोध्वज, आधारस्तंभ, संरक्षक और सम्राट् समझते हैं। विश्वयुद्ध के बाद तुर्किस्तान ने खिलाफत को अपने राष्ट्र से उखाड़ फेंका। फिर भी बहुसंख्य भारतीय मुसलमान उसे पहले की तरह ही मुसलिम समाज का कट्टर अभिमानी समझते हैं। अगर वे तुर्किस्तान

में हाल ही में हुए आंदोलन की तरफ ध्यान देंगे तो समझ जाएँगे कि आधुनिक जगत् की प्रगति की स्पर्धा में अरब संस्कृति का टिकना बहुत मुश्किल है।

## अरब संस्कृति की पूर्वकालीन उपयुक्तता

आज की प्रगतिशील स्थिति में अरब संस्कृति भले ही पिछड़ी हुई लगे पर हमें यह कदापि नहीं भूलना चाहिए कि किसी समय दुनिया के बहुत बड़े मरणासन्न समाज में उस संस्कृति ने नवचेतना भर दी थी। उस समय उसने नवतत्त्व, नवधर्म, नवशिल्प आदि द्वारा मानव प्रगति में अमूल्य योगदान दिया था। हजार-बारह सौ साल पहले मोहम्मद पैगंबर ने अरब लोगों को मुसलिम धर्म की दीक्षा दी। इसीके साथ इस संस्कृति का सामाजिक योगदान आरंभ हुआ। मोहम्मद पैगंबर ने कुरान शरीफ की पहली आयत—पहला मंत्र—पढ़ा और म्यान से तलवार निकाली। उस दिन से लेकर अगले सौ-डेढ़ सौ सालों में उस संस्कृति में निहित आवेश और शक्ति ने स्पेन से लेकर सिंधु नदी तक अर्थात् आधी दुनिया का रूप बदल डाला। उसकी विजय के अप्रतिहत वेग को स्पेन का जलडमरूमध्य, ईरान की अग्नि, सिंधु की अटक-मर्यादा, चीन की दीवार या हिमालय के शिखर भी रोक न सके। इस संस्कृति ने अपने धर्म, भाषा, लिपि, शिल्प और शास्त्र की राजमुद्रा से एकाधिक भूखंड अंकित किए। उस काल की जीर्ण-शीर्ण संस्कृतियों से टक्कर लेनेवाली अरब संस्कृति में सिर्फ जीने के लिए ही नहीं बल्कि दुनिया को जीतने के लिए भी कुछ अधिक असामान्य श्रेष्ठत्व, कुछ नया जीवनतत्त्व निश्चित ही था और इसी कारण वह उन संस्कृतियों से अधिक समर्थ, अधिक योग्य सिद्ध हुई।

## संस्कृति की उन्नति की सीमाएँ

प्रकृति निरंतर विकासशील है। काल को कोई मुट्ठी में नहीं बाँध सकता। नई या सुधारित आवृत्ति निकालकर पुस्तक को दीमक से बचाया भी जा सकता है, पर अपरिवर्तनीय धर्मग्रंथ की, परिवर्तनशील कालरूपी दीमक से रक्षा करना देवदूत के भी बस की बात नहीं। क्योंकि कालरूपी दीमक उस अपरिवर्तनीय धर्मग्रंथ के सिर्फ पन्ने ही सफाचट नहीं करती, उसके अर्थ को भी लीलकर उस ग्रंथ को अर्थहीन और छिन्न-भिन्न कर देती है। इसलिए उसकी नई प्रति निरर्थक हो जाती है। अपरिवर्तनशील धर्मग्रंथ की सुधारित आवृत्ति निकालना तो असंभव ही है क्योंकि वह उस धर्म में निषिद्ध है। इस तरह अरब संस्कृति की अर्वाचीन यूरोपियन संस्कृति से मुठभेड़ होते ही उसकी दुर्दशा हो गई। अरब संस्कृति किसी भी अपरिवर्तनीय धर्मग्रंथ में जकड़ी संस्कृति की तरह एक स्वतंत्र, धार्मिक और स्थितिशील

संस्कृति है। पर अर्वाचीन संस्कृति स्थिति के साथ-साथ बदलनेवाली, समय के हाथों में हाथ डालकर दौड़नेवाली गतिशील संस्कृति है। यह सर्वथैव स्वतंत्र शास्त्रीय संस्कृति, वैज्ञानिक यंत्रयुग के अभ्युदय के बाद वाष्प, विद्युत् और रेडियो तरंगों की लगाम पकड़, ऊँचे आकाश में अग्निबाणों से चाँद पर आक्रमण करना चाहती है। जैसे ही अरब अर्थात् मुसलिम संस्कृति की यूरोपियन संस्कृति से टक्कर हुई वैसे ही अरब संस्कृति बलहीन हुई जैसे दस-पंद्रह सौ साल पहले आवेश भरी अरब संस्कृति के सामने तत्कालीन जीर्ण-शीर्ण निरुपयोगी संस्कृतियाँ हुई थीं।

## तरुण तुर्कों की बगावत

इस स्थिति को देखकर अपरिवर्तनीय संस्कृति की बेड़ियों को तोड़, यूरोपियन राष्ट्रों की वैज्ञानिक संस्कृति को अपनाने का साहस 'तरुण तुर्क' नामक संस्था ने किया। इस संस्था का उदय इस शतक के आरंभ में हुआ था। 'तरुण तुर्क' संस्था के अनवर पाशा, कमाल पाशा आदि नेताओं की शिक्षा जर्मनी, फ्रांस, इंग्लैंड आदि देशों में हुई थी। इसलिए उन्हें पूरा विश्वास था कि बिना यूरोप के राष्ट्रवाद, संविधान, विज्ञान, शासन, यांत्रिक, सैनिक और सामाजिक क्रांति को अपनाए और इस प्रक्रिया में रुकावट डालनेवाली पुरानी परंपरावादिता को छोड़े, तुर्किस्तान एक स्वतंत्र और बलशाली राष्ट्र नहीं बन सकता। आज तुर्किस्तान में अरब संस्कृति का उच्छेद करने के जो भगीरथ प्रयत्न हो रहे हैं उनके मूल में इन्हीं तरुण तुर्कों का प्रगतिवाद और दृढ़ प्रतिज्ञा है। तुर्क राष्ट्र के उत्थान के लिए जिस स्थिति में जो सुधार करने पड़ते उन्हें तरुण तुर्क तुरंत लागू करते, चाहे उसके लिए अपरिवर्तनीय धर्मग्रंथ का आधार मिले या न मिले। तरुण तुर्कों की इस सुधारवादी वृत्ति को अब पूरे तुर्किस्तान ने अपनाया है।

फिर भी हमें इस बात पर भी गौर करना चाहिए कि तुर्क अरब संस्कृति के विरोध में केवल इसलिए नहीं उठ खड़े हुए कि वह आज की परिस्थितियों से टक्कर लेने में असमर्थ है। इस राष्ट्र की सांस्कृतिक क्रांति के पीछे एक दूसरा भी ऐतिहासिक कारण है। तुर्किस्तान के राष्ट्रवादी पक्ष में अपनी जाति का अभिमान भी ठाठें मार रहा है। वह राष्ट्रप्रेमियों को उकसा रहा है कि अरब संस्कृति हमारी संस्कृति नहीं। इसीलिए अरब संस्कृति को अपने देश से निकाल बाहर फेंकने के लिए ही यह तुर्कों की सांस्कृतिक बगावत है। हजारों हिंदू भारतीय मुसलमान अभी भी कमाल पाशा को 'धर्मवीर', 'गाजी' मानते हैं। भारतीय मुसलमान सैकड़ों सालों से यह सुनते आ रहे थे कि तुर्कों का खलीफा और सुलतान ही मुसलिम धर्म का जगद्‌गुरु है, मुसलिम सत्ता का जागतिक सम्राट् है। वे अल्लाह से हमेशा उसकी

सुरक्षा की दुआ माँगते आ रहे थे। इसीलिए उन्हें यह सुनकर बड़ा ही आश्चर्य हो रहा है कि वे ही तुर्क, उसी मुसलिम संस्कृति को अरब संस्कृति और अरबी होने से परायी संस्कृति मानने लगे हैं। तुर्कों को आज की अरब संस्कृति पर इतना गुस्सा क्यों है, इसे पाठकों को समझाने के लिए, इस बगावत के पीछे छिपे इस दूसरे कारण पर अर्थात् तुर्क और अरबों का संपर्क क्यों और कैसे हुआ, और वह कैसे बढ़ता गया, इसपर प्रकाश डालना होगा।

## अरबी साम्राज्य में तुर्कों का प्रवेश

मोहम्मद पैगंबर ने अरबों में मुसलमानी धर्म का प्रचार किया। उसने अरब में मुसलमानी राज्य की स्थापना की। इससे उनके हाथ में धर्मदंड और राजदंड की दोहरी सत्ता केंद्रित हुई। मुसलिम जगत् के वे ही खलीफा थे, सुलतान थे। मुसलमानी जगत् के वे ही जगद्गुरु थे, जगत् सम्राट् थे। उनके बाद अबू बकर, उमर, उस्मान और अली—इन प्रथम चार सत्ताधारियों के हाथ में वही दोहरी सत्ता बनी रही। बाद में इन अधिकारों के लिए उमैयद और फातिमी वंशों में झगड़े हुए। परिणामतः मुसलमान जाति के दो टुकड़े हुए—सुन्नी और शिया। प्रथम उमैयद और बाद में अब्बास, मंसूर, महादी और हसन-अल-रशीद नामक बलाढ्य खलीफा हुए। ये ही अरेबियन नाइट्स के नायक थे। पर आगे चलकर सुन्नी-शियाओं और सुन्नी-सुन्नियों में राजसत्ता के लिए छीनाझपटी शुरू हुई। अब अरबी खलीफाओं को यह विश्वास ही नहीं रहा कि इस धार्मिक और वांशिक पक्षभेद की आँधी में बहकर उनका अरब सैन्य कब किसका पक्ष लेगा, कब किसपर टूट पड़ेगा। उन्हें डर था कि कहीं धर्म और वंशभेद के चक्कर में पड़कर उनके सैनिक, उन्हींका सर्वनाश न कर दें। अतः उन्हें यही उचित लगा कि उनकी सुरक्षा के लिए ऐसे गैर-मुसलिम सैनिकों को तैनात किया जाए जो सिर्फ वेतन के लिए काम करते हों। जिनको दूसरे किसी मुसलमानी धर्मपंथ या वंश से सरोकार न हो। लगभग इसी समय मुसलिम सत्ता की आँधी ने मध्य एशिया के तुर्किस्तान की सीमा छू ली थी। उन तुर्क-तातारों का कड़वा लड़ाकूपन देख, बगदाद के खलीफाओं ने उन्हींको अपनी सेना में भरती करने का सिलसिला अपनाया। धार्मिक मुद्दों पर लड़ने-झगड़नेवाले अपने मुसलिम अरबी सेना से खलीफा को यह गैर मुसलिम तुर्की सैन्य अधिक भरोसेमंद लगा। उन्हें ढंग की तनख्वाह देने पर वे सुन्नी या शिया—किसी भी मुसलिम वंश के लोगों की धज्जियाँ उड़ाने के लिए हमेशा तैयार रहते। इसलिए खलीफा अपने अत्यंत गोपनीय और विश्वसनीय कामों पर इन्हीं तुर्क-तातारों को तैनात करने लगा। सन् ८३३ ई. में अब्बासी खलीफा मुतासिम गद्दी पर आया और उसने अरब अधिकारियों

को काम से निकाल बड़े-बड़े अधिकार पदों पर इन गैर मुसलिम तुर्कों को तैनात करने की नीति अपनाई। खलीफाओं के राजमहल में भी तुर्की सरदारों के शस्त्रों का ही दबदबा था। अरब लोगों को इस बात का बड़ा दुःख था कि पराये और परधर्मीय तुर्क उनके अरब साम्राज्य पर हावी हो रहे हैं। पर उनके आपसी कलह इतने बढ़ गए थे कि तुर्कों की मनमानी उन्हें चुपचाप सहनी पड़ रही थी।

सन् ८६९ ई. में तो तुर्कों की मनमानी खलीफा के सिर चढ़कर बोलने लगी। जब बगदाद का खलीफा मुतासिम तुर्कों को उनकी तनख्वाह न दे पाया तब तुर्कों ने उसे गद्दी से घसीटकर रास्ते पर फेंक दिया। फिर कारागार में डाल उसे सता-सताकर मार डाला। तब से तुर्क न केवल खलीफा के देहरक्षक रहे, वे उसके चालक और अभिभावक भी हो गए। अपनी मरजी के मुताबिक वे किसीको भी खलीफा बनाते, किसीको भी खलीफा पद से उतार देते। यह स्थिति केवल बगदाद के अब्बासी वंश की ही नहीं थी। इजिप्ट के फातिमी शिया खलीफाओं की भी तुर्कों ने ऐसी ही दुर्गत बनाई थी। इजिप्ट के अरब राज्य में तलाई नामक एक बलाढ्य तुर्क सरदार था। वह तो अपने आपको 'खलीफाओं का कर्ता-धर्ता' कहता था। हमेशा अपना ही पक्ष खलीफाओं का अभिभावक बना रहे इसलिए उसने यह अलिखित नियम बनाया कि खलीफा अल्पवयस्क ही होना चाहिए। बड़ी उमर के औरस पुत्र को उसका न्यायोचित हक न देकर वह उस वंश के किसी दूर के रिश्तेदार के अल्पवयस्क लड़के को गद्दी पर ला बैठाता। इस तरह तुर्क भीतर-ही-भीतर अरब साम्राज्य को खोखला बना रहे थे। इसी समय किसी वज्रपात की तरह अरब साम्राज्य पर चंगेज खाँ का तूफानी हमला हुआ। इधर हम हिंदू 'खान' और मुसलमान 'जगज्जेता' की पदवी सुनते ही मन-ही-मन मान लेते हैं कि वह आदमी निश्चित ही मुसलमान होगा। हमने ऐसे कई अनाड़ी मुसलमान देखे हैं जो यह कहने पर कि 'सिकंदर खान' (अलेक्जेंडर) मुसलमान नहीं था, आपे से बाहर हो जाते हैं। वे सोचते हैं कि अगर वह मुसलमान नहीं होता तो खुदा उसे फतह कैसे देता? अरब लोगों की भी यही कल्पना था। मुसलमानों के इसी घमंड से चिढ़कर अमुसलिम चंगेज खाँ ने मुसलमानों को तहस-नहस कर डाला। उसने बगदाद की ईंट-से-ईंट बजाई। दमास्कस की नींव हिला डाली। उसने मसजिदों को मैदानों में तबदील किया। लाखों मुसलमानों को कत्ल कर उनकी लाशों के ढेर लगाए। चंगेज ने मुसलमानों पर वह कहर ढाया कि मुसलमान मान गए कि अल्लाह गैर मुसलिमों को भी फतह देता है। मुसलमान इतिहासकार अब भी चंगेज खाँ के आक्रमण को 'अल्लाह का शाप', 'अल्लाह का प्रकोप' कहते हैं। वस्तुतः अरब साम्राज्य का तभी अंत हुआ।

# तुर्की सुलतानों का उदय

पूरी दुनिया को तहस-नहस कर डालनेवाला चंगेज खाँ का तूफानी हमला शांत हुआ। मध्य एशिया खंड में फिर से थोड़ी शांति स्थापित हुई। पर तब तक खलीफा के वंश का नामोनिशान मिट गया था। आखिर इजिप्ट का प्रबलतर तुर्क सेनानी कहीं से उस वंश के एक आदमी को ढूँढ़ लाया। उसे धर्मदंड के अधिकार के लिए खलीफा बनाकर उसने खुलेआम राजदंड अपने हाथों में लिया। तब से तुर्क सुलतान हुए। तुर्क सम्राट् हुए और अरबों के हाथ में खिलाफत—केवल धर्मगुरुत्व के अधिकार रह गए। पर मुसलमानी धर्मशास्त्र का नियम है कि खलीफा वही हो सकता है जो स्वतंत्र हो, सत्ताधीश हो। आखिर मुसलमान जगत् इस बात के लिए भी अनुकूल होने लगा कि तुर्की सुलतान खलीफा भी हो। अंत में तुर्किस्तान के पराक्रमी सुलतान सलीम ने अरबों के हाथ से वह धर्मदंड भी छीन लिया। तब से तुर्क ही सुलतान और खलीफा भी हुए। तुर्कों ने अरबों के प्रख्यात धर्मक्षेत्र मक्का और मदीना पर भी कब्जा किया। अपनी सत्ता स्थापित करने के लिए तुर्कों को मुसलमानी धर्म और संस्कृति उपयोगी थी इसलिए तुर्की सुलतानों ने मुसलिम धर्म और अरब संस्कृति को अपनाया। पर जैसाकि इस लेख में पहले लिखा गया है, जैसे ही उन्हें पता चला कि अरब संस्कृति अर्वाचीन यूरोपियन संस्कृति से टक्कर नहीं ले सकती, उन्होंने तुरंत उसका त्याग कर दिया। वैसे भी वे सही माने में उसे महत्त्वपूर्ण मानते ही नहीं थे।

इस लेख में कमाल पाशा के नेतृत्व में तुर्किस्तान से अरब संस्कृति का उच्छेद क्यों हो रहा है, इसके दो प्रमुख कारण और उसकी ऐतिहासिक पृष्ठभूमि दी गई है। अब अगले लेख में, तुर्कों ने पिछले दस वर्षों में धर्म, भाषा, लिपि, कायदे-कानून, जनरीति, नीतितत्त्व आदि में किस तरह क्रांति की है, इसके बारे में जानकारी देने का विचार है।

तुर्क और अरबों में पहले से ही वैमनस्य था। इसलिए पहले से ही तुर्क अरब संस्कृति की गुलामी से चिढ़े हुए थे। अब उन्होंने अनुभव किया कि अपरिवर्तनीय धर्मग्रंथों में जकड़ी अरब संस्कृति, प्रगतिशील भविष्यकाल के लिए आवश्यक यूरोपियन वैज्ञानिक सुधारों का विरोध कर रही है। तुर्क भविष्य में प्रगतिशील होना चाहते थे, पर अरबी धार्मिक संस्कृति इसमें रोड़े अटकाती थी, इसलिए उन्होंने इस संस्कृति पर कड़ा हमला किया। पहले लेख में इसीका वर्णन है। अब इस लेख में इस हमले की झलक देने का इरादा है।[१]

---

१. 'केसरी', १ जून, १९३४।



जर्मन युद्ध के अंत में सन् १९१७ ई. में तुर्कों का पराभव हुआ। इसका पूरा लाभ उठाकर वारसा की संधि में यूरोपियन राष्ट्रों ने तुर्की साम्राज्य को आपस में बाँट लिया। इससे पहले कि तुर्की साम्राज्य पूरी तरह गतप्राण होता, कमाल पाशा ने अपने खड्ग की सूई से उसमें पराक्रम की संजीवनी भर दी। तुर्कों ने देखते-देखते कांस्टंटिनोपल से लेकर स्मर्ना तक के विस्तीर्ण रणांगन में ग्रीकों को मजा चखाया। नव शक्ति से भरा तुर्कों का स्वतंत्र राष्ट्र फिर से अपने पैरों पर खड़ा हुआ। लड़ाई के मैदान में पाँव जमाकर उसने यूरोप को चुनौती दी, 'तुम्हारे वारसा संधि की ऐसी की तैसी!'

इस लेख का उद्‌देश्य तुर्किस्तान की राज्य क्रांति का वर्णन करना नहीं है। इस राज्य क्रांति के बाद हुई जिस सांस्कृतिक क्रांति का वर्णन इस लेख में करना है वह इस राज्य क्रांति के कारण संभव हुई और वह इस राज्य क्रांति का पहला अपरिहार्य परिणाम था। यह कार्य-कारण भाव दिखाने के लिए ही उसका केवल उल्लेख कर वह पुनरुजीवित तुर्की राष्ट्र को चिरस्थायी बनाने के लिए कमाल पाशा ने पहले झटके में ही तुर्किस्तान से खिलाफत को किस तरह और क्यों निकाल बाहर किया—यह देखेंगे।

## अरब खिलाफत का उच्छेद

जब तुर्क जर्मन महायुद्ध की चपेट में आए थे तब अरबों ने उनके साम्राज्य से विद्रोह कर गैर मुसलिम क्रिश्चियन राष्ट्रों की ओर से युद्ध लड़ा। अरबों के इस विश्वासघात से तुर्क मर्माहत हुए। तरुण तुर्कों के उदय के बाद भी तुर्कों ने विश्वयुद्ध के समय तक खिलाफत संस्था का यह सफेद हाथी पाला था। वह इसलिए नहीं कि उन्हें इससे धार्मिक लगाव था। उन्हें लगा था कि इस धार्मिक पीठ के अधिकारी होने के नाते अरबों को तुर्की साम्राज्य अपना लगेगा, वे हमेशा ही तुर्क राष्ट्र की सहायता करेंगे। पर स्वयं अरबों ने ही अपने खलीफा को ठुकराया। मिस्र, ईरान, अफगानिस्तान आदि किसी भी मुसलिम राष्ट्र ने अपने तुर्क खलीफा के लिए जेहाद—धर्मयुद्ध छेड़ने की उत्सुकता नहीं दिखाई। अपने खलीफा के झंडे तले इकट्‌ठा होकर उसके शत्रु से लड़ना चाहिए, यह धार्मिक भावना किसीमें भी नहीं दिखाई दी। तुर्कों को किसी भी राष्ट्र ने पर्याप्त रणसहायता नहीं दी। इस तरह खिलाफत संस्था जारी रखने से मुसलमान शक्तियों को तुर्की राष्ट्रध्वज के नीचे केंद्रित किया जा सकता है, तुर्किस्तान की यह अपेक्षा विफल हुई। इसका एक ही अपवाद था। वह था, जिनका अपना राष्ट्र ही न था ऐसे भारतीय मुसलमान और गांधीवादी हिंदू।

इन सज्जनों को तुर्की खिलाफत की चिंता तुर्कों से ज्यादा थी। तुर्की खिलाफत को सहायता देने के लिए, भारतीय खिलाफत मंडल ने बैसाखी के तौर पर अपना तिनका कमाल पाशा को पेश किया। पर उस आधार से कमाल पाशा का, भारतीय मुसलमानों की तरह सुस्थिति में जीने का भाग्य नहीं था, इसलिए उसका उस बैसाखी की तरफ आँख उठाकर देखने का भी मन नहीं हुआ। कमाल पाशा ने निश्चित किया कि इस पैनइसलामिज्म के पागलपन से तुर्की राष्ट्र का भविष्य में जरा भी हित नहीं होगा। अत: इसे अपने राष्ट्र में बनाए रखना बेकार है। उसने घोषणा की कि पैनइसलामिज्म से तुर्कों को लाभ तो होगा ही नहीं, हानि अवश्य होगी क्योंकि पैनइसलामिज्म तुर्कों की प्रगति की राह में काँटे बिछाता रहेगा। उसने यह भी स्पष्ट किया कि जब तक तुर्किस्तान का सुलतान, मुसलिम धर्म का खलीफा कहलाएगा तब तक उसे मुसलमानों के धार्मिक नीति-नियम मानने पड़ेंगे।

हजार-डेढ़ हजार साल पहले अरब की विशिष्ट परिस्थिति में शादी-ब्याह, उत्तराधिकार, स्त्री, दास, संतति विषयक अधिकार, दंडविधान, राजनीति, तत्त्वज्ञान आदि व्यक्तिजीवन और राष्ट्रजीवन के नीति-नियम बनाए गए थे, जो कुरान में लिखे गए थे। बदलती स्थिति के अनुसार उनमें बदलाव आना चाहिए जो नहीं आ सकता था। खिलाफत का मूल तत्त्व ही था कि कुरान में लिखे नीति-नियमों को कभी बदलने नहीं देना। यह तुर्कों के लिए, उनकी प्रगति के लिए अहितकारक था। इतना ही नहीं, ख़िलाफत के धर्मदंड ने तुर्कों के माथे हमेशा के लिए एक कलंक भी मढ़ा था कि तुर्क जाति अरब जाति से हीन है। इसलामी धर्मशास्त्र के अनुसार खलीफा वही हो सकता था जिसकी रगों में मोहम्मद पैगंबर की कोरेश जाति के रक्तबीज हों। पैगंबर के अनुयायियों के अनुसार पैगंबर के जन्म के कारण कोरेश जाति धन्य हुई थी। अत: मुसलमानी धर्मगुरु पद की भी वही अनन्य अधिकारिणी थी। यह स्वाभाविक भी था। तुर्कों के प्रबलतम सुलतान को भी इस धर्मविश्वास के सामने सिर झुकाना पड़ता था। वे तब तक खलीफा पद के लिए योग्य नहीं समझे जाते थे जब तक माता की तरफ से ही सही, उनमें अरब खलीफाओं के श्रेष्ठ रक्त का अंश नहीं मिलता था। इसलिए तुर्की सुलतानों को अपने ही द्वारा पदच्युत किए गए दुर्बल खलीफाओं की, उनकी कन्याओं से विवाह करने के लिए मिन्नतें करनी पड़ती थीं। इस धार्मिक विश्वास का गर्भितार्थ यही था कि तुर्की सुलतान अपने पराक्रम के कारण नहीं बल्कि अपने जन्मजात उच्चतर और शुद्धतर अरब रक्त के कारण ही पवित्र खलीफा पद के लिए पात्र हो जाते थे। और इसीमें तुर्क जाति की निंदा छिपी थी। तरुण तुर्क इतने मूर्ख और स्वाभिमानशून्य नहीं थे कि अपने रक्तबीज को अरब रक्तबीज से हीन सिद्ध होने देते, इसलिए उन्होंने इस मानहानि

की जड़ अर्थात् खलीफा पद को ही उखाड़ फेंकना चाहा।

इस तरह जिससे भविष्य में लाभ की नहीं बल्कि हानि की ही आशंका थी तथा जो स्वजाति के रक्त का अपमान करने के तत्त्व पर आधारित थी, उस खिलाफत संस्था को जड़ से उखाड़ फेंकने का मौका तरुण तुर्कों को मिला। सन् १९१४ के विश्वयुद्ध के अंत में स्मर्ना और कांस्टंटिनोपल नगरों से ग्रीक सैन्यों को खदेड़कर तुर्क राष्ट्र ने फिर से युद्ध में विजय प्राप्त की। इस विजय की मस्ती में हिनहिनानेवाले अपने घोड़े को एड़ लगाकर, हाथ में बंदूक लिये, कमाल पाशा खलीफा की दुर्बल राजसभा में जा धमका। शतरंज के पट की तरह उसने वह राजसभा बिखेर दी। खलीफा को उसकी गद्दी से नीचे उतार उसने खिलाफत का पूरी तरह उच्छेद किया। पदभ्रष्ट खलीफा को उसने अपने राष्ट्र से ही निकाल बाहर किया।

खलीफा ही सुलतान था। अत: कमाल ने खलीफा और सुलतान इन दोनों जीर्ण-शीर्ण संस्थाओं को एक साथ ही समाप्त किया। धर्मसत्ता का, राजसत्ता का, Theocracy का अंत हुआ। तुर्किस्तान में बुद्धिनिष्ठ लोकसत्ता की स्थापना हुई। यहीं पर अपरिवर्तनीय अरब धर्म-संस्कृति की तुर्किस्तान में इतिश्री हुई।

## अरब धर्मनियमों का उच्छेद

अरबों ने विश्वयुद्ध में तुर्किस्तान के शत्रुओं से हाथ मिलाकर तुर्की सत्ता को नकारा था। उन्होंने तुर्कों की राजसत्ता को नकारा और यहाँ तुर्कों ने अरबों की धर्मसत्ता को नकारा। दोनों राष्ट्रों ने एक-दूसरे से संबंध विच्छेद कर लिया। खलीफा का उच्छेद होते ही राजनीति से धर्म का भी उच्छेद हुआ। तब तक तुर्कों के सारे व्यवहार कुरान के अरब और अपरिवर्तनीय माने जानेवाले धर्मनियमों पर आधारित थे। पर तरुण तुर्कों ने उन कालबाह्य धर्मनियमों को राजनीति और व्यवहार से हटाया। धर्म अलग है और व्यवहार एवं राजनीति के नियम अर्थात् कानून अलग हैं। एक है शब्दनिष्ठ, श्रद्धा का विषय और दूसरा प्रत्यक्षनिष्ठ प्रयोग का। धर्म का संबंध परलोक से है, कानून का इहलोक से। अत: 'प्रत्यक्षमार्गेण व्यवहार विधिं नयेत्' इस तत्त्व के अनुसार तरुण तुर्कों ने लोकसभा की पहली ही बैठक में व्यवहार विषयक सारे धार्मिक कानून रद्द कर दिए। स्विट्जरलैंड के बड़े-बड़े विधि विशेषज्ञों को अपने देश में बुलाकर उन्होंने तुर्किस्तान में स्विट्जरलैंड के नागरी कायदे (civil law) लागू किए। इस सुधार के लिए धर्मशास्त्र की मंजूरी है या नहीं, मुल्ला-मौलवी की रजामंदी है या नहीं, यह कतई नहीं पूछा गया। एक ही दिन में लोकसभा में यह विधेयक स्वीकृत हुआ। उसपर चर्चा करने में भी समय नहीं गँवाया गया। कई महीनों तक वर और वधू पक्ष लोगों में चर्चा होने के बाद शादी

तय होती है और फिर एक दिन औपचारिक वाङ्निश्चय का नाटक होता है। कुछ इसी तरह तुर्किस्तान में एक ही दिन में जैसे युगांतर हो गया। दूसरे ही दिन नया पौरविधान लागू होने की पूरे तुर्किस्तान में घोषणा की गई। इसलामी विवाह प्रथा रद्द, इसलामी वारसा प्रथा रद्द, इसलामी बहुपत्नीत्व रद्द, धार्मिक न्यायशास्त्र रद्द। पौरविधान स्विट्जरलैंड से लिया गया तो दंडविधान (criminal law) इटली से। इटली के कानून-विशेषज्ञों को बुलाकर उनसे अपराध संबंधी कानूनों का ढाँचा बनवाया गया। चोरी, डाका, हत्या आदि अपराधों को अब तक अरब धर्मनियमों के अनुसार पुराने ढंग का दंड दिया जाता था, अब उनके लिए प्रगतिशील, नए समय के अनुरूप दंडविधान निश्चित हुआ।

तुर्की राष्ट्र ने स्विस पौरविधान (नागरी कायदे) और इटालियन दंडविधान तुरंत ही लागू किया। इसी तरह उसने आवश्यकता के अनुसार जर्मनी से वाणिज्यविधान (Mercantile Law), सैनिक रचना, सैनिक अनुशासन, रणनीति प्रधान सुधार आदि भी लिये। तुर्की लोकसभा ने इन सबको भी जल्दी-जल्दी में सहमति दे डाली।

यह नहीं कि इन सब कायदे-कानूनों और सुधारों को जल्दी से सिर्फ स्वीकृत ही किया गया। कमाल पाशा ने उन सभी को शीघ्रता, गंभीरता और दृढ़ विश्वास से दूसरे ही दिन से लागू भी किया। कमाल पाशा में विचारशीलता के साथ-साथ क्रियाशीलता भी थी। सोचने की बात है कि एक दिन में एक युग बदलने की शक्ति कमाल पाशा को किस मंत्र से मिली? इस प्रश्न का उत्तर केवल एक वाक्य से दिया जा सकता है। उसने सोच रखा था कि किसी अपरिवर्तनीय धर्मग्रंथ में लिखे जाने से ही कोई भी व्यवहार सदा के लिए धर्मसंगत या अधर्मसंगत सिद्ध नहीं होता। वह सिद्ध होता है तत्कालीन परिस्थिति में, वह विशिष्ट व्यवहार राष्ट्र के लिए हितप्रद है या अहितप्रद, इस प्रत्यक्षनिष्ठ कसौटी पर कसे जाने से। कोई भी रोगोपचार इसलिए ही सही नहीं माना जाना चाहिए कि वह किसी पुस्तक में लिखा गया है या दादा-परदादाओं के बटुए में पाया गया है, बल्कि उसे इसलिए सही मानना चाहिए कि वह आज के रोग को दूर करने में सचमुच ही उपयोगी है। तरुण तुर्कों ने इस महत्त्वपूर्ण आचारसूत्र की घोषणा की और युगांतर हुआ।

कमाल पाशा यह काम यदि मौलवी-मंडल के सुपुर्द करता तो? इससे पहले कि इन सुधारों का एक-एक शब्द धर्मग्रंथ के आधार पर तय किया जाता, उस धर्मग्रंथ के कई वाक्यों के कई अर्थ लगाने पड़ते, हर शब्द की खींचातानी होती, उसपर भाष्य होता, टीका-टिप्पणी होती, वाद-विवाद होते। आखिर नव मतवादी मौलवी शास्त्रनिर्णय देते कि पुराने शब्दों में अभीष्ट अर्थ है ही नहीं और पुराणपंथी शास्त्रनिर्णय देते कि ये सारे सुधार शास्त्रबाह्य हैं इसलिए त्याज्य हैं। नव मतवादियों

को बौद्धिक अप्रामाणिकता करनी पड़ती और पुराणपंथियों को उससे भी भयानक राष्ट्रीय आत्मघात करना पड़ता। और इतना सब होने पर भी सर्वसम्मत निर्णय न होने से शास्त्रार्थ का प्रश्न यथावत् अनिर्णीत ही रहता।

## धर्म-स्वातंत्र्य की घोषणा

तुर्कों ने देखा कि धर्मग्रंथ खोलकर सुधार का मसला हल करने में कई शतक लग सकते हैं। उन्होंने आजमाया कि क्या धर्मग्रंथ को बंद करके यह समस्या हल हो सकती है। उन्होंने धर्मग्रंथ को बंद किया और पाया कि उनकी समस्या तत्काल हल हो गई है। व्यवहार में, दैनिक आचार में धर्म का कोई काम ही नहीं रहा। धर्म हर एक के व्यक्तिगत मत तक सीमित रहा। इसके साथ ही तुर्किस्तान में धर्म-स्वातंत्र्य की घोषणा की गई। इतना ही नहीं, हिंदुस्थान के कई मुसलिम धर्मवीरों को, जिन्हें पढ़ना नरक का साधन लगता है, ऐसे हिंदू वेदों का अध्ययन तुर्की विद्यापीठों में अत्यधिक आदर से पर ऐतिहासिक दृष्टिकोण से किया जाता है। और यह अध्ययन कुछ मानों में आवश्यक भी माना जाता है।

## अरबी लिपि की परिसमाप्ति

मुसलमानों का धर्मगंथ कुरान अरबी लिपि में लिखा गया है। धर्मलिपि होने से वह पवित्र मानी गई थी। उस देश में पूर्वापर रूप से यही एक लिपि चली आ रही थी। पर वह मुद्रण और पठन के लिए अत्यधिक कठिन थी, क्लिष्ट थी। तुर्किस्तान के नब्बे प्रतिशत लोग अनपढ़ थे और उन्हें यूरोप के नब्बे प्रतिशत पढ़े-लिखे लोगों की बराबरी करनी थी। ऐसे में अरबी लिपि के रोड़े को हटाने में ही उनकी भलाई थी। मुद्रण के लिए आसान रोमन लिपि के उपलब्ध होने से कमाल पाशा ने उसे तुरंत अपनाया। रोमन लिपि के अध्ययन के लिए तुर्कों को एक साल की अवधि दी गई। फरमान हुआ कि ठीक एक वर्ष बाद सारा सरकारी कामकाज रोमन लिपि में ही होगा। लिपिशुद्धि का यह अभियान इतनी गंभीरता से लिया गया कि स्वयं कमाल पाशा भी पाठशालाओं में रोमन लिपि सिखाने लगे। हमारी देवनागरी लिपि तो केवल दस अक्षरों में परिवर्तन करते ही मुद्रण और शिक्षण के लिए रोमन लिपि से भी अधिक सुगम हो जाती है। अगर कमाल पाशा को देवनागरी लिपि उपलब्ध होती तो अरबी लिपि को बदलने के लिए वह अपने राष्ट्र को एक वर्ष की अवधि भी न देता। कमाल पाशा को काम से काम था और काम वह बड़ी सख्ती से करा लेता था। अतः निर्धारित दिन से तुर्कों का सारा सरकारी कामकाज, समाचारपत्र राष्ट्र की नई रोमन लिपि में शुरू हुए।

# अरबी भाषा की परिसमाप्ति

तुर्कों के पास अपनी लिपि नहीं थी, पर भाषा थी। पर अब तक तुर्क विजेता होते हुए भी राजभाषा का सम्मान मिला था पराजित लोगों की भाषा को अर्थात् अरबी को। अरबी के वर्चस्व के कारण तुर्की भाषा ठीक से फल-फूल नहीं रही थी। साहित्य की भाषा थी अरबी। तुर्की बेचारी सिर्फ घर और बाजार में चलती थी। भला स्वाभिमानी तुर्क यह क्योंकर सहते! शिवाजी महाराज ने भी मराठी को अरबी-फारसी के परकीय शब्दों के प्रभाव से मुक्त करने के लिए शुद्ध मराठी के उपयोग की राजाज्ञा दी थी। पर शिवाजी की तरह उनका महाराष्ट्र दृढ़निश्चयी न था इसीसे आज भी हमारी मराठी में 'कबूल', 'हल्ली', 'सिवा' आदि सैकड़ों परकीय शब्द हैं। सौभाग्य से कमाल के नवतुर्कों का राष्ट्र उसीकी तरह दृढ़निश्चयी था। उन्हें न केवल अपनी भाषा से कुछेक परकीय शब्दों को हटाना था बल्कि अपनी मृतप्राय भाषा को भी नवजीवन देना था। पर उन्होंने प्रयत्नों की पराकाष्ठा की। तुर्किस्तान से उनके मध्य एशिया के मूलस्थान को संशोधन मंडल गए। उन्होंने वहाँ से अपनी प्राचीन भाषा की शब्द संपदा को यथासंभव प्राप्त करने की कोशिश की। तुर्की शब्दों के पुनरुज्जीवन अथवा नवनिर्माण के काम के लिए पंद्रह हजार शिक्षकों को तैनात किया गया। तुर्की में साहित्य नहीं था, अतः सभी नए साहित्यिक शब्दों को बनाया गया। प्रचलित किया गया। किसीने बीस हजार तुर्की शब्द इकट्ठा किए, किसीने दस हजार। बोलचाल में गैर तुर्की, विशेषतः अरबी शब्दों का प्रयोग शिष्टाचार के विपरीत माना गया। मंत्रिमंडल के बड़े-बड़े 'पाशा'—प्रमुख मंत्री—आपस में होड़ लगाने लगे कि एक घंटे में कौन कम-से-कम परकीय शब्दों का प्रयोग करता है। सरकारी राजपत्रों में (गजेट में) हर रोज पाँच नए तुर्की शब्द, राष्ट्र के प्रयोग के लिए प्रकाशित होने लगे।

भाषाशुद्धि के इस अभियान में तुर्की राष्ट्र को आंतरिक विरोध का सामना भी करना पड़ा। कइयों का कहना था कि परकीय शब्दों से भाषा संपत्ति बढ़ती है। इसके उत्तर में कमाल पाशा ने कहा कि जिस अर्थ के लिए स्वकीय शब्द नहीं हैं, उन्हींके लिए परभाषा के शब्द लेंगे। भाषा संपत्ति उसीसे बढ़ती है। पर स्वभाषा के शब्दों को मारकर परभाषा के शब्दों को जीवित रखना ठीक वैसा ही है जैसा औरस पुत्रों को मारकर दत्तक पुत्रों से अपनी संतति बढ़ाने की कोशिश करना। स्वधर्म के लोगों को अपना बनाए रखना और धर्मांतरित लोगों को फिर से अपने धर्म में लेना सच्ची शुद्धि है; पर जितने परधर्मियों को शुद्ध करके हम अपने धर्म में लेते हैं, उतने ही स्वधर्मियों को मार डालना शुद्धि नहीं, बेशुद्धि है। तुर्की जैसी कमजोर, मृतप्राय, सरल, साधारण भाषा का कितना अभिमान! और हमारी देववाणी संस्कृत तो हमारे पीछे कुबेर की संपदा जैसी शब्द संपदा लेकर खड़ी है। अगर कमाल पाशा के पास

ऐसी शब्द सुंदर, साहित्यमयी, ज्ञानगंभीर भाषा होती तो वह तो अपनी भाषा को देवों के राष्ट्र पर थोपने की भी आकांक्षा रखता। 'कानून' के नपे-तुले शब्दों के लिए भी वह हम कंगालों की तरह दर-दर भीख माँगता न फिरता।

## पूजा-प्रार्थनादि अरबी धर्माचारों का उच्छेद

कायदे-कानूनों की क्रांति के बाद व्यावहारिक आचार-नियमों में भी क्रांति हुई। पूरा कुरान तुर्की भाषा में अनुवादित हुआ। पवित्र 'अल्लाह' शब्द भी अरबी था इसलिए उसे निषिद्ध माना गया। उसके लिए तुर्की प्रतिशब्द 'तारी' प्रयोग में लाया गया। नमाज भी तुर्की भाषा में ही पढ़ी जाने लगी। भगवान् को तो तुर्की भाषा भी समझ में आती थी क्योंकि वह जन्म से अरब तो था नहीं। पैगंबर के काल से स्त्रियों का बुर्का पहनना धर्म्य माना गया था। युवा तुर्की स्त्रियों ने इस अरबी नियम को तोड़ दिया। अरबी बुर्के से तुर्की स्त्री बाहर आई, मानो कई शतकों के बंदीवास से बाहर आई। अर्थात्, यह उसने स्वेच्छा से नहीं किया। क्योंकि हजारों तुर्की स्त्रियाँ बुर्के को ही धर्म्य मानती थीं अतः बुरका न पहनने के सुधार का वे विरोध करती रहीं। पर तरुण तुर्कों ने जबरदस्ती उस बुरके को फाड़ दिया। विद्यापीठ स्त्री-पुरुषों को सम्मिश्र कक्षाओं में ही पढ़ाने लगे। बुरके की तरह फेज टोपी का पहनना भी दीनता का निशान माना गया। उसके पहनने पर पाबंदी लगी।

## फेज टोपी फेंक दी गई

जैसे ही यह खबर फैली कि फेज टोपी का पहनना दंडनीय अपराध माना जाएगा, अनपढ़ तुर्की समाज ने दंगे-फसाद शुरू किए। पर जिस दिन से फेज टोपी का पहनना दंडनीय अपराध माना गया, उसी दिन से फेज टोपी पहननेवालों की टोपियाँ खुलेआम उनके सिर से निकालकर फेंक दी गईं। अरबी आचारों के अनुसार स्त्री-पुरुषों का इकट्ठा नाचना दुराचार की सीमा थी। तरुण तुर्कों ने हर शहर में सार्वजनिक नृत्यालय खोले। ऐसे सभ्य स्त्री-पुरुषों के सार्वजनिक नृत्यों में स्वयं कमाल पाशा हिस्सा लेते। तुर्की स्त्रियाँ नगरपालिकाओं में, न्यायालय में, मंत्रिमंडल में बड़े-बड़े अधिकार पदों पर काम करने लगीं। सैनिकी गणवेष पहन, कंधों पर बंदूकें रख, कॉलेज-कन्याओं के सैकड़ों पथक, शान से कदम-से-कदम मिलाते चलने लगे। तुर्की युवतियाँ खेलकूद, घुड़दौड़, वायुयान उड्डयन, हर कहीं पुरुषों के साथ-साथ हिस्सा लेने लगीं। जिन्होंने कानून के अनुसार नहीं बल्कि मौलवी-मुल्लाओं से शादी करवाई थी, उनके बच्चे गैर कानूनी माने गए। उन्हें कानूनी दरजा देने के लिए माँ-बाप को कानून के अनुसार अपनी शादी रजिस्टर

करानी पड़ी, तभी यह समस्या हल हुई। कमाल पाशा ने अपनी देखरेख में मोहम्मद पैगंबर की जीवनी लिखाई। यह जीवनी पैगंबर को देवदूत समझकर नहीं बल्कि एक ऐतिहासिक पुरुष समझकर लिखी गई। पैगंबर का मूल्यमापन एक प्रबल अरब राष्ट्रनिर्माता, क्रांतिकारी, धर्मप्रवण, शूर मुसलमानी धर्मसंस्थापक के नाते किया गया। उसपर चढ़ा श्रद्धा का मुलम्मा उतार दिया गया। और यह नए तौर से लिखी ऐतिहासिक जीवनी ही स्कूल-कॉलेजों में पढ़ाई जाने लगी।

तुर्किस्तान में आमूलाग्र क्रांति हुई। पर कमाल पाशा भी यह क्रांति बिना किसी विरोध के न कर सका। कुछ प्रबल नेताओं के नेतृत्व में पुराणपंथी तुर्कों ने तरुण तुर्कों का घोर विरोध करना शुरू किया। बाहरी लोगों को लगता है कि तुर्किस्तान को स्वतंत्रता दिलानेवाला कमाल पाशा स्वदेश में लोकप्रिय होगा। पर सुधारक, चाहे वह स्वतंत्रता सेनानी ही क्यों न हो, आमतौर पर बहुजन को अप्रिय होता है। क्योंकि सुधार का अर्थ ही है अल्पमत, और रूढ़ि का अर्थ है बहुमत। रूस में तीन-चौथाई लोग लेनिन पर टूट पड़े। अभी भी साल में दो-चार बार इटालियन हत्यारे मुसोलिनी को मारने पर उतारू होते हैं। आयरलैंड में भी एक बहुत बड़ा समुदाय वैलेरा से जलता है। धार्मिक या सामाजिक सुधारक के हिस्से लोकप्रियता कदापि नहीं आ सकती। यह काम उसीको हाथ में लेना चाहिए जो यह मानता हो कि 'वरं जनहितं ध्येयं, केवला न जनस्तुतिः'—मुझे जनस्तुति नहीं, जनहित प्रिय है। कमाल पाशा में यह निडरता, निस्स्वार्थ बुद्धि थी तभी तो उसने यह कठिन काम हाथ में लिया। कमाल पाशा ने पुराणपंथियों से युक्तिवाद करने का काम, राजनीतिक केंद्रों पर खड़ी की गई तोपों पर सौंपा। और तभी वह सुधारों का धमाका कर सका। जो धर्मग्रंथ अपरिवर्तनीय होने से पूज्य हुआ था, उसे कमाल ने उसकी अपरिवर्तनीयता के कारण ही तुरंत रद्द कर दिया। बाद में मन परिवर्तन के लिए मुद्रण, वाक्पीठ, चर्चा के सभी उपायों का सहारा लिया। पर उससे भी असंतोष की आग नहीं बुझी। फेज टोपी पहनने पर पाबंदी लगने पर अनपढ़ तुर्कों ने दंगे किए। कुरान के पवित्र अरबी मंत्रों को हटाकर, उन्हींको तुर्की भाषा में ढाल दिया गया। इससे अरब मुल्ला-मौलवियों के अनुयायी मरने-मारने पर आमादा हुए। कमाल की हत्या करने की कोशिशें हुईं। आखिर सैनिक पलटनों ने भी कहीं-कहीं विद्रोह किया। तुर्कों के बाहरी शत्रुओं ने भी इस आंतरिक युद्ध को और भड़काने की कोशिश की। पर तरुण तुर्क अल्पसंख्यक होते हुए भी अल्पबल नहीं थे। उनके अनुशासन और शौर्य ने यूरोप को तमाचा मारा था। जैसे ही तरुण तुर्कों ने रौद्र रूप धारण किया, बलवायियों को छठी का दूध याद आया। सारे दंगे शांत हो गए। स्थलाभाव के कारण तरुण तुर्कों के इस संघर्ष का पूरा वर्णन नहीं दे सकते। पर इसकी एक झलक देखिए।

## मुसलिम पुराणपंथियों की बगावत

आज हमेशा की तरह ब्रूस में सरकारी आज्ञा के अनुसार नमाज पढ़ाने को मुअज्जीन (पुरोहित) आया। आज पहली बार नमाज हमेशा की तरह अरबी में नहीं बल्कि तुर्की में पढ़ी जाने वाली थी। आज खुलेआम हजारों वर्षों की रूढ़ि का शिरच्छेद होनेवाला था। बहुत बड़ा जनसमुदाय इकट्ठा हुआ था। मुअज्जीन ने नमाज पढ़ना आरंभ भी किया। पर जैसे ही 'अल्लाह' की जगह नया 'तारी' शब्द उच्चारित हुआ, लोगों में खलबली मच गई। वे आपे से बाहर हो गए। एक ही आवाज उठी, ''उठो धर्मनिष्ठो, विरोध का शस्त्र चलाओ।'' हजारों लोग नमाज छोड़कर उठे। पूरे शहर में नई और पुरानी विचारधारा के लोगों में खून-खराबा होने लगा। पुलिस उसपर नियंत्रण न पा सकी और दिनोदिन यह उत्पात और बढ़ने लगा। आखिर स्वयं कमाल पाशा को ब्रूस में आना पड़ा। जब बातों से काम न बना तो उन्होंने बैनेट से ही काम लिया। पचास-साठ मुल्ला-मौलवी मारे गए। जो पकड़े गए, उन्हींको फाँसी दी गई। अंत में दंगा-फसाद बंद हुआ। सरकारी कानून की धाक दूर तक जमी। इसी तरह एक बहुत बड़े षड्यंत्र में बड़े-बड़े सरदार पकड़े गए। जाँच-पड़ताल के बाद कमाल ने उन्हें फाँसी पर चढ़ाया। उसमें उसका बालमित्र अरीफश भी था। जब उन्हें फाँसी दी जा रही थी तब इधर कमाल पाशा सार्वजनिक नृत्यालय में स्त्री-पुरुषों के एक बड़े सम्मिश्र नृत्य में नाच रहा था। जब-जब विरोध का शतमुखी रावण उसके सशस्त्र शासन को चुनौती देने आता, कमाल को कठोर कृपाण का ही सहारा लेना पड़ता।

## कल का पाखंड, आज का पुण्यश्लोक!

पर यह सब पहले तीन-चार वर्ष ही चलता रहा। आज तुर्किस्तान का प्रजातंत्र दस वर्ष का हुआ है। पूरे राष्ट्र ने यह दस वर्षीय प्रजातंत्र दिन हर्षोल्लास से मनाया। पहले तुर्किस्तान को अपरिवर्तनीय अरब संस्कृति ने जकड़ रखा था। इसीसे वह यूरोप के सामने बलहीन, कांतिहीन हो गया था। पर कमाल पाशा ने आगे बढ़कर उस Theocracy, धर्मसत्तात्मक राज्य, खिलाफत को उखाड़ डाला। राष्ट्र को वैज्ञानिक संस्कृति और प्रजासत्तात्मक राज्य का संजीवन दिया। इसलिए आज वह राष्ट्र कमाल पाशा को कृतज्ञ पुष्पांजलि अर्पण कर रहा है। कमाल पाशा कल का पाखंडी था। वही आज पुण्यशाली, पुण्यश्लोक बन गया है।



# वंदे मातरम्

(२३ साल की आयु में युवक विनायक सावरकर ने यह लेख लंदन में पढ़ाई करते समय शालिवाहन संवत् १८२८ अर्थात् सन् १९०६ में लिखा था। इस लेख में हमें अपने इतिहास के कई जगमगाते नक्षत्र दिखाई देंगे। —संपादक)

भरतखंड को स्वदेश कहने का सौभाग्य भगवान् ने किन लोगों के ललाट पर लिखा है? भरतभूमि को मातृस्थान मानने के पवित्र अधिकार का अभिषेक जगत् चालक ने किन लोगों पर किया है? इस भक्ति के सुधाधवल स्तन्य का दिव्य आस्वाद लेकर तथा उसे 'हे माँ' कहकर किनकी जिह्वा सार्थक हुई है? वह सार्थकता केवल हमने पाई है। भरतभूमि को मातृभूमि कहने का अधिकार जगत् चालक ने केवल हमें दिया है। भारतीयों के अतिरिक्त और किसीको यह दिव्य अधिकार नहीं मिला है। हम सभी भारतीय बांधव भारतमाता की संतान हैं। भारतमाता हमारी जन्मदात्री है। भारतमाता ने हमारा लालन-पालन किया है। उसके दूध पर हम पले-बढ़े हैं। उसके दूध पर हमारे पूर्वज पले हैं। उसीके दूध पर हमारी आनेवाली पीढ़ियाँ पलने वाली हैं। हमारी भरतभूमि वत्सलता की प्रतिमूर्ति है। वह मूर्तिमंत प्रेमलता है। वेदों में इसकी महिमा गाई गई है—'पुराणी देवी युवती पुरंध्री'। अनुभव से वह पुरातन है। सौंदर्य से युवती है। हम तीस कोटि लोगों पर उसकी एक समान ममता है। तीस कोटि कंठों के 'वंदे मातरम्' घोष से वह प्रेमविह्वल हो जाती है। ऐसी प्रेममयी को 'माँ' कहने का महद्भाग्य जिसकी कृपा से हमें मिला उस पारलौकिक चित्शक्ति को और हमारी ऐहिक ईश्वरीय आर्य भूमाता को हमारा नित्य प्रणाम है।

आर्य भूमाता के भाग्य की गणना कौन कर सकता है? 'असितगिरिसमं स्यात् कज्जलम् सिंधुपात्रे, सुरतरुवरशाखा लेखनीं पत्रमुर्वी। लिखति यदि गृहीत्वा शारदा सर्वकालम्'—सागरपात्र में स्याही भरकर, सारी वन संपदा की लेखनी तथा धरती को कागज बना, स्वयं शारदादेवी लिखती रहें, तो भी हे आर्यमाता, तुम्हारे

गुणों को यथार्थ रूप से नहीं लिखा जा सकता। जगतीतल पर फैले हजारों भूभागों में आर्यभूमि की तरह कोई अन्य रमणीय भूमि है या नहीं, यह देखने के लिए हिमालय पर्वत ने सिर उठाकर देखा पर उसे ऐसी रमणीयता कहीं दिखाई नहीं दी। यह सोचकर कि ऐसी रमणीयता शायद स्वर्गलोक में ही हो, हिमालय पर्वत स्वर्ग के द्वार खोल, स्वर्ग में घुसा। पर हे आर्य भू, उसे वहाँ भी तुम्हारे जैसी मंगलमय वस्तु नहीं मिली। हाँ, यह अवश्य हुआ कि हिमालय के कारण वहाँ एक मजेदार स्थिति उत्पन्न हुई। उसके हिमधवल सौधशिखर देखकर इंद्र की अमरावती की अप्सराओं ने ललककर अपनी नाजुक बाँहें हिमालय के गले में डालीं और वह दिन है कि आज का दिन! वे हिमालय पर ही स्वच्छंद विहार कर रही हैं। अप्सराओं के अमरावती त्याग का समाचार सुन, आश्चर्य से उत्सुक गिरिजा ने भी गिरिजारमण के साथ अपना घर—प्रासाद—सुंदर कैलाश शिखर पर ही बना लिया। हे आर्यभूमि, तुम उस हिमालय से युक्त हो, जिसे श्रीशंकर ने अपने अस्तित्व से पावन करना चाहा। 'यं सर्वशैला: परिकल्प्य वत्सं, मेरौ स्थिते दोग्धरि दोहदक्षे। भास्यन्ति रत्नानि महौषधींश्च पृथूपदिष्टां दुदुहुर्धरित्रीम्।' हे आर्यभूमि, ऐसे महान् हिमालय से तुम संपन्न हो। सूर्य के मार्ग में प्रतिशोध उत्पन्न करने के इच्छुक महानुभाव विंध्याद्रि से तुम संपन्न हो। जिसका कलश रायगढ़, सिंहगढ़ जैसे रत्नों से सुशोभित है, ऐसे स्वतंत्रता मंदिर सह्याद्रि से तुम संपन्न हो। हम हिमालय, विंध्याद्रि एवं सह्याद्रि से सम्मानित भूमाता को प्रणाम करते हैं। देवाधिदेव महादेव के मस्तक पर आरूढ़ गंगा ने हे आर्य भू, तुम्हें पुनीत किया है। हे भूमाते, तुमने अपनी लाडली संतानों के लिए सिंधु, शतद्रु, ब्रह्मपुत्र और यमुना के रूप में स्वर्गीय पय:सुधा की अखंड धारा बहाई है। हम सिंधु, ब्रह्मपुत्र, गंगा-यमुना, नर्मदा-गोदावरी, कृष्णा-कावेरी आदि नदियों से संपन्न भूमाता को प्रणाम करते हैं। हे आर्यभूमि, तुम उस मानस सरोवर से विभूषित हो, जिनमें खिले कमल देवी लक्ष्मी के अत्यधिक प्रिय निवास स्थान हैं, और जहाँ के हंस सुनहले कमलों का पराग खाते हैं। 'इदं तीर्थसमं सौम्यं, सुतलं, सूक्ष्मबालुकम्। रमणीयं प्रसन्नं च। सज्जनानां मनो यथा।' ऐसे सुंदर सरोवरों से सुशोभित भूमाता का हम वंदन करते हैं। हे आर्यमाता, सारे विश्व का जहाज बनाकर उसमें पूरे-पूरे भरें तो भी अंत न हो इतने रत्न और सोना, तुमने अपनी सैकड़ों खदानों की गुफाओं में जतन से रखे हैं। इसके अतिरिक्त गोलकुंडा में कोहनूर से सुशोभित 'सुवर्णभू' को एवं अनंत कोहनूरों से तेजोमय आर्य-वसुंधरा को विनम्रता से प्रणाम करते हैं।

मेनका ने विश्वामित्र को मोहित करने के लिए वसंत ऋतु की सहायता माँगी और वसुमति को हरा शालू पहनाया वर्षा ऋतु ने। इन दोनों ऋतुओं से ऋतुमती हुई

आर्य-भू का हम वंदन करते हैं। जहाँ बालकों के नन्हे होंठों तक अपने स्तन पहुँचाने के लिए झुकी युवती की तरह, पार्वती स्तन से मधुर आम्रफलों से लदी आम की डालियाँ हैं और अप्सराओं के अधरोष्ठ की तरह सरस मृदुल अंगूरों से लदी, झुकी हुई लताएँ हैं, उस आर्य भूमाता का हम वंदन करते हैं।

जिनके कोमल कंठ से अपना नाम ऊँचे एवं मधुर स्वर में गाया जाए—इस इच्छा से श्रीरामचंद्र ने यश संपादन किया, वे शुक-कोकिल यहाँ के कल्पवृक्षों पर बैठ सप्त सुरों को अलापते हैं। ऐसी विविध विहंगमा भारती का हम वंदन करते हैं। जिसे देख ब्रह्मदेव ने रंभा की नाक बनाई उस चंपकलतिका तथा जिसके प्रतिबिंब से लक्ष्मी के कपोलों पर लाली आई उस गुलाब, मालती एवं जूही, चमेली के फूलों से जो सुगंधित है, उस विकसित कुसुमा भूमाता का हम वंदन करते हैं। जिसकी कृपा से भारतीयों के इस विशाल राष्ट्र को सहस्राधिक वर्षों से अत्युच्च प्रकार की जीवनशक्ति मिली है तथा भविष्य में भी मिलती रहेगी, उस भूमाता को हमारा वंदन है। जहाँ के खेत धान से भरी अपनी मुट्ठियाँ उठाए डोलते हैं और यथार्थ स्वाभिमान से कहते हैं कि हम मनुष्य मात्र का योगक्षेम करने में समर्थ हैं, जहाँ की भूमि सस्यशालिनी है और जहाँ के जलाशय प्रफुल्ल कमल पुष्पों से युक्त हैं, जिसके रथाश्वों की पीठ परमात्मा द्वारा मालिश होने से पावन हो गई है, जहाँ की गायें हमेशा दूध देती हैं, ऐसी सुभगा भूदेवी को हमारा प्रणाम है। चीन के बादशाह को कहीं यह गर्व न हो कि उसने ऊँची दीवार बनाकर अपने देश को अधिक सुरक्षित बनाया है, इसलिए जहाँ स्वयं प्रकृति माता ने अपने हाथों से हिमालय की अत्युच्च एवं दुर्भेद्य दीवार बना दी है तथा जिसकी दक्षिण तथा पूर्व-पश्चिम दिशाओं की रक्षा समुद्री खाई करती है, उस हमारी भूमाता को हमारा वंदन है। जिसकी उत्तर दिशा की रक्षा स्थल देवता एवं अन्य दिशाओं की रक्षा जल देवता करते हैं, उस भूमाता के सभी क्षेत्रों को हमारा वंदन है। हमारी भारतमाता की सर्वत्र जय-जयकार हो।

जगतीतल के सभी देशों को प्रकृति माता कुछ-न-कुछ देती है। किसी देश में ऊँचे-ऊँचे पर्वत होते हैं और किसीमें एक भी पर्वत नहीं होता। किसी देश में सोने की खदानें होती हैं तो किसीमें कोयले की। किसी देश को सभी तरफ से समुद्री संरक्षण होता है तो दूसरे को यह भी पता नहीं होता कि समुद्र क्या चीज है। पर हमारी भरतभूमि को उपर्युक्त सभी चीजें बहुतायत से मिली हैं। ईश्वर ने, जो कुछ भी उत्तम है, उदात्त है, अभिलषणीय है, वांछित है, वह सभी भारत को भर-भरकर दिया है। यह अतिशयोक्ति नहीं यथार्थ है। हिमालय जैसा पर्वत दुनिया में किस देश में है ? कोहनूर जैसा हीरा अन्य कौन सी दोआब जैसी उपजाऊ भूमि और

किस देश में है ? हिमालय सा पथरीला संरक्षण और किस देश को मिला है ? हमारे यहाँ जितनी कोयले की खानें हैं उतनी ही सोने की खानें भी हैं। कितने ही देशों के भाग्य में इनमें से एक भी चीज नहीं है, जबकि हमारी भारती को इन सभी अद्वितीय चीजों ने संपन्न बनाया है। यह प्रकृति निर्मित उत्तम वस्तुओं का वस्तु संग्रहालय है। दुनिया में ऐसी कौन सी चीज है जो यहाँ नहीं है ? इसके विपरीत ईशकृपा से यहाँ वे चीजें हैं जो अन्यत्र कहीं नहीं हैं। अत्युच्च पर्वत, गहरी नदियाँ, उपजाऊ जमीन, सुरस फल, सुगंधित फूल, सभी धातुओं की खदानें, विविध पक्षी, विस्तीर्ण समुद्र, सुंदर सरोवर आदि जो भी चीजें प्रकृति दे सकती थी, वे सभी उसने भारत भूमि को दिल खोलकर दी हैं। इसीलिए यह अद्वितीय सुषमा एवं वैभव से दमकती है। इस भगवती आर्य भूजननी को हमारा सदैव वंदन है।

पर सिर्फ प्राकृतिक सौंदर्य का वर्णन करने से ही भरतखंड का वर्णन पूरा नहीं होता। प्राकृतिक सौंदर्य एवं संपन्नता में हमारी भूमाता जगत् में सर्वश्रेष्ठ है। पर यह आर्य भूमाता के गुण वर्णन का एक पहलू है। स्वाभाविक सुंदरता पूर्वभाग्य की द्योतक होते हुए भी कर्तृत्व की द्योतक नहीं होती। रूप सुंदर पर कर्तृत्वहीन व्यक्ति से रूप सुंदर एवं कर्तृत्वशाली व्यक्ति कहीं अधिक सम्माननीय होता है। परमेश्वर ने इस आर्य भारती को स्वाभाविक चारुता अर्पित की है, पर उसके सद्गुणों एवं महानता की कसौटी उसका कर्तृत्व ही है। जो मीठा और निर्मल पानी देती है वही उत्तम नदी है, जिसमें सदैव धान डोलता रहता है, वही उत्तम खेत है और जिसके फल अत्यंत मधुर और रसीले होते हैं, वही उत्तम वृक्ष है। इसी तरह जिसके पुत्रों में कुछ असाधारण गुण होते हैं, वही उत्तम देश है। देशभूमि की सुंदरता जितनी उसकी अपनी महत्ता से होती है, उससे सौ गुना अधिक उसके पुत्रों के वीरतापूर्ण कार्यों से होती है। इस वीरमातृत्व में जो भूमि पूरे जगत् में श्रेष्ठ मानी जाएगी वही सचमुच श्रेष्ठ सिद्ध होगी। इस कसौटी पर खरी उतारने के लिए हम अपनी भूमाता के कुछ वीर पुत्रों का नाम निर्देश करने लगें, तो हे चंद्र-सूर्य, आपका तेज फीका पड़ने लगेगा क्योंकि वीरमातृत्व में यह भूमि मर्त्यलोक में ही नहीं सूर्यलोक और चंद्रलोक में भी श्रेष्ठ मानी जाएगी। उसकी तुलना में इंग्लैंड, अमेरिका, जापान, चीन आदि निरे बच्चे हैं। जब रोम का नाम भी सुनने में नहीं आ रहा था और ग्रीस देश बसा भी नहीं था तब यह आर्यभूमि वीरप्रसवा और मानव समाज की अधिष्ठात्री थी। इजिप्ट, खल्डिया तथा असीरिया से भी कई शतक पहले हमारे यहाँ मानव जाति की उत्क्रांति, तत्त्वज्ञान एवं दर्शन के सूत्रीकरण तक हुई थी। जब दुनिया की कई भाषाओं में पाँच-छह सौ शब्द भी नहीं थे तब भारत के ऋषिवरों ने अपनी भाषा को परिशुद्ध कर उसे सूक्ष्म विचार-प्रदर्शन के योग्य बनाया था। इतना ही नहीं, उसे

छंदबद्ध कर ताल-सुर पर नचाया भी था। जहाँ इतिहास का प्रदीप प्रविष्ट नहीं हो सकता या जहाँ किंवदंतियों की गति भी मंद पड़ जाती है, उस सहस्राधिक वर्षों-पूर्व के काल में भी यहाँ वेदघोष सुनाई देता था। भला ऐसी भूमि की तुलना भी किसी और भूमि से हो सकती है! पूरे विश्व का सबसे पुराना ग्रंथ ऋग्वेद इसी भूमि में उत्पन्न हुआ। दस हजार वर्ष पहले तत्त्वज्ञान को खोज निकालनेवाले वीर्यवान ऋषि कहीं और मिल सकते हैं? उन ऋषियों के तपोवनों तथा उनकी तपश्चर्या से पुनीत भूमाता का हम वंदन करते हैं। यह भूमि वशिष्ठ-वामदेव द्वारा अभिमंत्रित जलसिंचन से पुनीत हुई है। इस भूमि में होम-हवन के पुण्य समय में, देवी-देवताओं का संतोष अग्नि की दक्षिणार्ची ज्वालाओं से व्यक्त हुआ है। होम में अर्पित घी की सुगंध से आकर्षित होकर स्वर्ग से इंद्र एवं वरुण इस भूमि पर उतर आते थे। इस भूमि पर वीर्यवान, ब्रह्मवेत्ता ऋषियों की मंडलियाँ तत्त्वज्ञान के बारे में वाद-विवाद करती थीं। उस समय परब्रह्म चिंतित हो उठता कि कहीं उसकी गोपनीयता का स्फोट न हो।

इस भूमि में ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्ववेद प्रकट हुए। इसी भूमि में ब्राह्मण एवं उपनिषदों की रचना हुई। तत्त्वज्ञान की भागीरथी इसी भूमि के चरणकमल से उत्पन्न हुई। अंगीरस, वशिष्ठ, वामदेव, याज्ञवल्क्य, भृगु आदि विभूतियों के नाम सुनकर किसके मन में उदात्त विचार नहीं उठते? ऐसे तत्त्ववेत्ता जिस भूमि की कोख को धन्य करते हैं, उस तत्त्वशील भूमि को हमारा वंदन है। न्यायशास्त्र और सांख्यशास्त्र के प्रणेता भी इसी भूमि के खाद्यान्न पर पले हैं। बुद्धि पर अंधश्रद्धा का वर्चस्व होते ही महामुनि कपिल ने अंध परंपराओं का परिहार किया, विचार शक्ति की जय-जयकार की। वे सांख्यशास्त्र प्रणेता कपिल मुनि भी हमारी इसी भारती को 'हे माता' कहकर वंदन करते थे। पूरी दुनिया में जो अभी भी वंद्य माने जाते हैं, वे कपिल मुनि जिसे 'माँ' कहकर वंदन करते थे, ऐसी भूमि क्या दुनिया में कहीं और या चंद्र, मंगल, बुध आदि ग्रहों में ही है? भास्कराचार्य, आर्यभट्ट एवं वराहमिहिर ने गणित, ज्योतिषशास्त्र एवं भूगोल में अति महत्त्वपूर्ण आविष्कार किए, वे इस भूमि के अन्नसेवन से प्राप्त तीव्र मेधा का ही कमाल हैं। दशांश का आविष्कार इस भूमि की देन है। गुरुत्वाकर्षण का आविष्कार भी इसी भूमि की देन है। ज्यामिति इस भूमि में जनमी, त्रिकोणमिति (Trigonometry) इस भूमि की यज्ञवेदी से उत्पन्न हुई। सप्तसुरों का उद्‌गम इस भूमि के कोमल कंठ से हुआ है। मत्स्ययंत्र (होकायंत्र) इसी भूमि की खोज है। दुनिया को व्याकरणशास्त्र-पद्धति इस भूमि ने दी। पहली शास्त्रशुद्ध लिपि एवं वर्णमाला इस भूमि में उत्पन्न हुई। मयसभा का निर्माण करनेवाला शिल्पशास्त्र इसी भूमि का कमाल है। नाट्यशास्त्र, वैद्यकशास्त्र

इसी भूमि की उपज है। कणाद, कपिल, भास्कर, आर्यभट्ट, वराहमिहिर, भरत, पाणिनी, विश्वकर्मा, वाग्भट, गौतम आदि स्वतंत्र शास्त्र प्रणेताओं को, इन तेजोभास्करों को उत्पन्न करने योग्य वीर्यवान अन्न जिस भूमि का है, उस शास्त्रविद् भूमि को हमारा सदैव वंदन है।

पर हे तत्त्ववेत्ताओ, शास्त्र प्रणेताओ, आप इस बात का घमंड न कीजिए कि पूरे विश्व को ललामभूत होने का सम्मान सिर्फ आप ही को मिला है। इस भूमि ने अन्यान्य कलाकारों को भी जन्म दिया है। इस भूमि के पुत्र वाल्मीकि की 'सरसा सालंकारा सुपदन्यासा सुवर्णमय' मूर्ति स्वर्ग, मृत्यु, पाताल लोक में किसे नहीं लुभाती ? इस दुनिया में रामायण जैसा दूसरा सरस काव्य भी नहीं है ! अप्सराओं के अधरोष्ठों और द्राक्षालताओं ने रामायण का रस कई बार चुरा लिया है। 'पाराशर्यवचः सरोजममलं गीतार्थगंधोत्कटम्। नानाख्यानककेसरं हरिकथासंबोधनाबोधितम्। लोके सज्जन षट्पदैरहरहः पेपीयमानं मुदा' इस तरह का 'भारत' रचनेवाले व्यास भरतभूमि के अलावा और कहाँ जनमेंगे ? दुनिया के सभी शास्त्र भले ही डूब जाएँ, एक 'भारत' ही बच जाएगा तो वह बाकी शास्त्रों का स्मरण भी नहीं होने देगा। ऐसा 'भारत' इस भूमि का रत्न है। आपको क्या चाहिए ? नीतिशास्त्र ? भारत की ओर देखिए। तत्त्वज्ञान चाहिए ? भारत में मिलेगा। कवित्व चाहिए ? भारतसुधामाधुरी का आनंद लीजिए। इतिहास, प्रकृति वर्णन, जो-जो चाहिए इसी भरतभूमि में मिलेगा। जिसकी कीर्ति की घोषणा 'व्यासोच्छिष्टं जगत् सर्वम्' इस घोषवाक्य से होती है, उस महर्षि व्यास को इसी आर्यभूमि ने जन्म दिया। रामायण हमारी है। महाभारत हमारा है। शाकुंतल हमारा है। इनमें से एक से भी हम पूरी दुनिया पर छा जाते। अब हमारे पास ये तीनों हैं। अब भरतभूमि को छोड़कर क्षीरसागर कौन जाएगा ? रामायण हमारा पहला क्षीरसागर है, महाभारत हमारा दूसरा क्षीरसागर है और शाकुंतल हमारा तीसरा क्षीरसागर है। और उत्तररामचरित हमारा चौथा क्षीरसागर है। इतने क्षीरसागरों के सामने उस अकेले क्षीरसागर को कौन पूछता है ? उस क्षीरसागर में रहनेवाले लक्ष्मीकांत से हम भरतभूमि के निवासी चौगुने भाग्यशाली हैं। हमारी कविता में लक्ष्मी है, पर उसकी लक्ष्मी में कविता कहाँ ? इस कविता के कांत वाल्मीकि, व्यास, कालिदास, भवभूति आदि सबको जिस भूमि के कारण दिव्य प्रतिभा का स्फुरण हुआ, उस भूमि को हमारा वंदन है। पर प्रतिभा का यह स्फुरण केवल काव्य में ही नहीं हुआ। मानवी समाज को धर्मतत्त्वों से कुछ लाभ हुआ हो तो उसका सारा श्रेय हमारी इस आर्यभूमि को है। विश्व की सभी धर्म-परंपराएँ यहीं से उद्भूत हुई हैं। वे सभी वेद प्रणीत धर्म की संतान हैं। हिंदू धर्म से प्रेरणा लेकर महात्मा बुद्ध ने बौद्ध धर्म का प्रतिपादन किया। उस बौद्ध धर्म की नकल पर ईसा मसीह ने

क्रिश्चियन मत तैयार किया। उसमें तलवार का तेज मिलाकर इसलाम मत तैयार हुआ और मोहम्मद प्रणीत उस इसलाम धर्म का प्रवाह गुरु नानक फिर से मूल आर्य धर्म तक ले आए। दुनिया के सभी समाजो! अगर धर्म तुम्हारे प्राण हैं और तुम धर्मभ्रष्ट नहीं हो तो तुम उस आर्यभू का वंदन करो, जिसने उदार मन से तुम्हें धर्मरूपी प्राण दिए। इस भूमि के प्राण हैं वैदिक धर्म। वैदिक धर्म की रक्षा के लिए हमारी भूमि में तन-मन-धन अर्पण करनेवाले शंकराचार्य, रामानुजाचार्य, माध्वाचार्य, वल्लभाचार्य आदि धर्मवीर उत्पन्न हुए। हे वीर्यशाली जापान, जिस भाग्य को तुम दस और सुशिमा लड़ाइयाँ लड़कर भी नहीं पा सकते, वह भाग्य हमारे पास है। महर्षि बुद्ध को जन्म देने का भाग्य हमारी इस आर्य वसुंधरा का है। फिर भी यह उदारचरितता, आपको इसी मार्ग से ही परमेश्वर के पास जाना चाहिए, ऐसा मिथ्या आग्रह कभी नहीं क़रती। उसके कुछ बच्चे भगवान् को विष्णु कहते हैं, कुछ शिव कहते हैं। कुछ नानक को धर्मप्रणेता कहते हैं, कुछ बुद्ध को। पर इससे वह माता किसीको अनुदार नहीं कहती। उसके तीस कोटि अपत्यों में उसे जितने प्रिय हिंदू हैं, उतने ही बौद्ध और जैन भी हैं। प्रकृति ने जिसे पूरी दुनिया में सबसे सुंदर बनाया है, उस भारतमाता को उसके वीर्यवान अपत्यों ने भी सर्वश्रेष्ठ बनाया है। यह स्तुति केवल काव्यस्तुति नहीं है। यह यथार्थ है। इसे सिद्ध करने के लिए ही हमने ऐतिहासिक तथ्यों का उद्‌घाटन किया है। पौराणिक एवं किंवदंतियों से भरी जानकारी को परे भी रख दें, तो भी उपर्युक्त ऐतिहासिक व्यक्तियों में से एक-एक की योग्यता भी इतनी है कि अन्य देशभूमियाँ इनमें से एक-एक को जन्म देते ही निस्सत्त्व हो जातीं। अनंत सालों से अनंत वीरों को जन्म देनेवाली इस सत्त्वमती भारती का हम वंदन करते हैं। इस भूमि में कई स्त्री रत्न भी उत्पन्न हुए हैं। यहाँ विद्वत्सभा के बीच, ब्रह्मविचार में ऋषिवृंद को जीतनेवाली गार्गी जनमीं। यहीं पर लोपामुद्रा, अहिल्या, तारा, मंदोदरी, दमयंती भी जनमीं। सावित्री भी इसी भूमि की सुपुत्री हैं। हमारी भूमाता की पुत्रियाँ भी पुत्रों की तरह ही पावन हैं। कितने नाम गिनें? फिर भी विश्वास न आता हो तो सुनिए। एक ही पवित्र नाम बताते हैं, सुनिए। जिस एक नाम में सद्‌गुण, उदारता, साहस, सहृदयता, गंभीरता, दिव्यता, सुंदरता इन सभी का समावेश है, उसे सुनिए। वह नाम सुनिए जिसके उच्चारण से हम और हमारा यह देश पावन होगा। हे जगत् के सभी प्राणियो और स्वर्ग के सभी देवताओ, वह नाम है सीतादेवी। जी! सीतादेवी इस भूमाता के उदर से पैदा हुईं। जिस भूमाता के उदर से सीतादेवी पैदा हुईं, उसी भूमि के उदर से हम भी पैदा हुए हैं, यह सोचते ही हमारा मन आकाश से भी विशाल हो जाता है। जो खेत उत्तम अनाज देता है वह श्रेष्ठ है। इसी तरह जो देश उत्तम स्त्री-पुरुषों को जन्म देते हैं, वे श्रेष्ठ हैं। इस

मान्यता के आधार पर हम जब भारत की श्रेष्ठता को परखने लगे तब हमारे सामने कई नर-नारियों के नाम झलके। हमारे देश में अंगीरस, गर्ग, वसिष्ठ, वामदेव, याज्ञवल्क्य, जनक आदि तत्त्वज्ञ हुए हैं; कणाद, कपिल, भास्कर, आर्यभट्ट, वराहमिहिर, भरत, पाणिनी, वाग्भट, चरक आदि शास्त्रज्ञ हुए हैं; व्यास, वाल्मीकि, कालिदास, भवभूति आदि कवितादेवी के लाल हुए हैं; गौतम बुद्ध, शंकराचार्य, रामानुजाचार्य, माध्वाचार्य, वल्लभाचार्य, गुरु नानक आदि धर्म संस्थापक हुए हैं; श्रीराम, नल, युधिष्ठिर जैसे रंजनशील राजा हुए हैं; चंद्रगुप्त, शालिवाहन, अशोक, विक्रमादित्य आदि सम्राट् हुए हैं; अर्जुन, श्रीकृष्ण, कर्णादि अतिरथी-महारथी हुए हैं; शुक्राचार्य, हरिश्चंद्र जैसे सद्गुणी पुरुष हुए हैं; गार्गी, मैत्रेयी, लोपामुद्रा, अहिल्या, तारा, मंदोदरी, सावित्री, सीता जैसी स्त्रियाँ हुई हैं। इस भाग्य की गणना अब करें तो कैसे करें! इन विभूतियों का नामोच्चारण सिर्फ उदाहरण के लिए है। फिर भी हिंदुस्थान का प्राचीन इतिहास उपलब्ध नहीं है। जो है उसका ठीक से संकलन नहीं है और संकलित इतिहास का आकलन करने की ग्रहण शक्ति हममें नहीं। भारत महोदधि का यह लेशमात्र पानी है। इससे उसके पूरे स्वरूप की कल्पना नहीं आती। यह वर्णन इतिहास का केवल पूर्वार्ध है। आधुनिक काल की सूचि तो अलग ही है। चित्तौड़ के प्रतापसिंह, बुंदेलखंड के छत्रसाल, बंगाल के प्रतापादित्य, रायगढ़ के हिंदू पदपादशाह शिवाजी, पूना के शनिवारवाड़ा के स्वामी पेशवा, ग्वालियर के महादजी, पानीपत का मैदान, सिंहगढ़ की चट्टान, रांगणा का दर्रा, ज्ञानेश्वर की लेखनी, विट्ठल भगवान् के भक्त, समर्थ के दास, कितना कहें, कैसे कहें! योद्धाओं की सूची दें या शास्त्रज्ञों की, कवियों की सूची दें या देशभक्तों की, स्वातंत्र्यवीरों की सूची दें या कूटनीतिज्ञों की? हे आर्य वसुंधरा, तुम सुभगा हो, सुजला हो, सुवर्णा हो, सुरत्ना हो! तुम्हें हमारा वंदन है। हे ऋतुमती, वसुमती, सुलते, सुफलिते, हम तुम्हें वंदन करते हैं! हे विविधविहंगमे, विविधकुसुमे, तुम्हें हमारा वंदन है! हे प्रकृतिरम्ये, प्रकृतिरक्षिते तुम्हें हम प्रणाम करते हैं! हे पुराणदेवी, युवती, पुरंध्री, तुम्हें हम प्रणिपात करते हैं! हे तत्त्वज्ञे, शास्त्रज्ञे, तुम्हें हम वंदन करते हैं! हे प्रभामयी, धर्ममयी तुम्हें वंदन है! हे सत्यमती, वीर्यवती तुम्हें हमारा वंदन है! हे स्वातंत्र्यतिलकभूषिते तुम्हें हमारा वंदन है! जिसका संरक्षण श्रीशंकरादि त्रिदशकोटि देव करते हैं, उसे हमारा वंदन है। जिसके स्तोत्र नारद, तुंबर, व्यास, वाल्मीकि गाते हैं, उसे हमारा प्रणाम है। जिसके शत्रुओं की ग्रीवा श्री शिवाप्रतापादि मरोड़ते हैं, उसे हमारा वंदन है। वंदे मातरम्! वंदे मातरम्! वंदे मातरम्!

*(विहारी, चैत्र शु. २, शक सं. १८२८)*

□

# ऐतिहासिक पुरुषों के उत्सव क्यों मनाने चाहिए?

विश्व एक बहुत ही बड़ा परिवार है और परमेश्वर इस परिवार का संचालन करनेवाला अक्षय, अनंत एवं सर्वशक्तिमान संचालक है। वह चाहता है कि इस परिवार में सम्मिलित सभी परिवारजनों का योगक्षेम अच्छी तरह से चले। वह उनके सभी कार्यों का निरीक्षण करता है। उनके सत्कृत्यों को प्रोत्साहन देता है और दुष्कृत्यों का दंड देता है। लोग ईश्वरदत्त नीति का अतिक्रमण न करें, एक-दूसरे के साथ स्नेह से रहें तथा उसका यह परिवार न्याय, पुण्य और आनंद का स्वर्ग बने, इसके लिए विश्वविधाता हमेशा प्रयत्नशील रहता है। अपने असंख्य पारिवारिक जनों के स्वभाव सादृश्य के अनुसार वह अलग-अलग वर्ग करता है और उनकी रुचि के अनुसार वह उनके आचरण के नियम बनाता है। इन आचरण-नियमों को ही धर्मपंथ कहते हैं। विश्वरूपी विस्तीर्ण गृह में वह इन वर्गों को स्वतंत्र कक्ष दे देता है। कमरे में नलके के द्वारा पानी की व्यवस्था होती है। ऐसे ही बड़ी-बड़ी नदियों के द्वारा वह इन कक्षों में पानी की सुविधा प्रदान करता है। जमीन में धान्य उपजाकर वह उनके खाने की व्यवस्था करता है। दूसरा कोई इस कक्ष में प्रवेश न करे और सीमा संबंधी कोई विवाद न हो, इसके लिए वह इस कक्ष के चारों ओर पहाड़ों की दीवारें खड़ी करता है और इनका बाहरी जगत् से संपर्क रहे इसके लिए वह इन पर्वतों में दर्रे बनाता है। इन अलग-अलग कक्षों को व्यावहारिक भाषा में 'देश' कहा जाता है। परमेश्वर की आज्ञा है कि इन प्रकृति निर्मित कक्षों में ही वहाँ के निवासी सुख से रहें। वह सभी का समान रूप से कल्याण चाहता है, इसलिए उपर्युक्त प्रकार से किए गए चयन में उसकी तरफ से जरा भी पक्षपात नहीं होगा। पर उसका यह निष्पक्षपात अदूरदर्शी, मूर्ख लोगों की समझ में नहीं आता, इसलिए वे अनुचित महत्त्वाकांक्षा के फेर में पड़ जाते हैं। परमेश्वर से मिले कक्ष से उनका समाधान नहीं होता, इसलिए वे दूसरों के कक्ष छीन लेने की ताक में रहते हैं। 'जिसकी लाठी उसकी भैंस'—इस न्याय से वे स्वजातियों पर हमला कर उन्हें दास

बनाते हैं। फिर अपने ही आचरण-नियम सर्वश्रेष्ठ हैं, ऐसा समझकर वे पराजित लोगों पर उन्हें लादने का प्रयास करते हैं। इस तरह जब-जब कोई उस सर्वशक्तिमान परमेश्वर की इच्छा का विरोध कर विश्व परिवार की व्यवस्था को नष्ट करने लगता है तब-तब उस उद्दंड को दंड देने के लिए, वह जगत्पालक कुछ विशिष्ट विभूतियों में अंशरूप में प्रकट होता है। उन विशिष्ट व्यक्तियों के हाथों वह 'अधर्मों का नाश, सुजनों का उद्धार' करने का महत्कार्य करा लेता है। चूँकि इन विभूतियों में परमेश्वर की विशेष अंशरूप शक्ति दिखाई देती है, कुछ लोग उन्हें अवतारी या दैविक पुरुष कहते हैं और चूँकि इनके महत्कार्यों से इतिहास उत्पन्न होता है, कुछ लोग उन्हें ऐतिहासिक पुरुष कहते हैं।

ऐसे सत्पुरुषों का जीवन अपने लिए नहीं बल्कि जगत् कल्याण के लिए होता है। उनमें ईश्वरीय अंश होने से उनकी हर बात हम सामान्य लोगों से ऊँची होती है। उनके जीवन का उद्देश्य केवल जीवन निर्वाह नहीं होता वरन् अन्याय का प्रतिकार कर न्याय की स्थापना होता है। 'भवो हि लोकाभ्युदयाय तादृशां' अर्थात् उनका जन्म ही जनकल्याण के लिए होता है, इसीलिए उनकी बातें सामान्य लोगों की समझ से परे होती हैं। उनके पराक्रम असंभव से लगते हैं और उनके कार्य उपन्यास में वर्णित से अर्थात् अतिशयोक्तिपूर्ण लगते हैं। जिस तरह कुएँ के मेढक को अगाध जल में संचार करनेवाली ह्वेल मछली का वर्णन असंभव लगेगा, उसी तरह सामान्य जनों को असाधारण पुरुषों के पराक्रम अतिरंजित लगते हैं। जिस व्यक्ति ने सिर्फ गाँव के नाले ही देखे हों, वह समुद्र की कल्पना नहीं कर सकता। समुद्र किनारे जाकर भी उसे अपनी आँखों पर विश्वास नहीं हो सकता। इसी तरह स्वार्थपरायण, महत्त्वाकांक्षी एवं नीच हेतु सामान्य जन, परार्थ साधु, निरपेक्ष एवं उच्च हेतु ईश्वरीय विभूतियों का मूल्यमापन नहीं कर सकते।

सामान्य जन महान् विभूतियों के महत्त्व का मूल्यमापन भले ही न कर सकते हों, उनके कार्यों का महत्त्वमापन वे कर ही सकते हैं। श्रीरामचंद्र जैसे पराक्रम भले ही कोई न कर पाए, पर उनके द्वारा राक्षसों को मारने से वसुंधरा का भार हलका हुआ, यह हर कोई समझ सकता है। आदिकवि वाल्मीकि की 'सारसा, सालंकारा, सुपदन्यासा, सुवर्णमूर्ति' वाणी का अनुकरण करना चाहे असंभव हो, पर उस वाणी में वर्णित 'रामायण' ने त्रिलोक का कितना भला किया है, यह हम सभी समझ ही सकते हैं। सारांश यही है कि सामान्य जन महान् लोगों के कार्यों का अनुकरण करने में असमर्थ होते हैं, पर उन कार्यों के सुपरिणाम वे समझ सकते हैं और इसीलिए वे उस ईश्वरीय अंश से बनी विभूतियों से प्रेम करते हैं।

इस प्रेम के कारण ही उनमें उन महान् विभूतियों के प्रति पूज्यभाव होता है।

अवतारी पुरुषों के कार्य विश्वकल्याण के लिए होते हैं, इसलिए विश्व भी उनसे विशेष प्रेम रखता है और उसका यह प्रेम दिनोदिन बढ़ता ही जाता है। पहले उस सत्पुरुष को भगवान् समान माना जाता है, पर शताब्दियों बाद उसे भगवान् ही मानने लगते हैं। जिस अनुपात में महान् पुरुष विश्व का भला करते हैं उसी अनुपात में सामान्य लोग उनसे प्रेम करते हैं, उनके प्रति आदरभाव रखते हैं। उन सत्पुरुषों के परोपकारी कार्यों से सामान्य जनों के चित्त आर्द्र हो जाते हैं और वे उन कार्यों की प्रशंसा करने लगते हैं। आदरभाव से उन महान् पुरुषों के गुण गाने लगते हैं। उनके लिए वे सब स्थान तीर्थस्थान हो जाते हैं, जहाँ पर वे सत्पुरुष रहा करते थे। वे सभी रास्ते, जिनपर से ये सत्पुरुष गुजरे थे, सामान्य लोगों के लिए पुण्यमार्ग हो जाते हैं। जिन नदियों का पानी उन्होंने पिया था, वे नदियाँ पवित्र मानी जाती हैं। जिस दिन वे जनमे थे और जिस दिन उनकी मृत्यु हुई थी, उस दिन उनके उपकारों का स्मरण कर लोग प्रेमविह्वल हो जाते हैं। उनके असीम उपकारों से अंशतः उऋण होने के लिए लोग उनको पूजते हैं, उनको भजते हैं। उनकी जय-जयकार करने में, उनका गुणवर्णन करने में जनसमूह तल्लीन हो जाते हैं। इस तरह लोग ऐतिहासिक पुरुषों की जयंती एवं पुण्यतिथि उत्सव के रूप में मनाने लगते हैं।

ऐतिहासिक उत्सवों का महत्त्व जानने के लिए और उन्हें क्यों मनाया जाए, यह पूरी तरह समझने के लिए इन उत्सवों की उत्पत्ति को समझ लेना आवश्यक है। यथासंभव उन उपकारों का बदला चुकाना या उन उपकारों के प्रति सदैव आभारी रहना मानव का सहज धर्म है। उपकारक के प्रति कृतघ्न न होकर उनके प्रति कृतज्ञ रहना नीतिशास्त्रों का सारतत्त्व है। इसी मानवी धर्म एवं नीतिशास्त्र के अनुसार महान् सत्पुरुषों के उत्सव मनाने की प्रथा चलाई गई—यह कहने की अपेक्षा यही कहना उचित है कि बन गई। क्योंकि मानवीय धर्म के सहज प्रवाह की जो रीतियाँ होती हैं, उन्हें बनाना नहीं पड़ता। उन रीतियों की उत्पत्ति भी मानवी धर्म की तरह ही प्रकृतिजन्य ही होती है। उपकारों के प्रति कृतज्ञता मन में अपने आप उत्पन्न होती है। उसके लिए किसीको भाषण नहीं देने पड़ते। आर्यधर्म का ह्रास होने लगा था, नास्तिक लोग उसका अनादर कर, उसे डुबोना चाहते थे, ऐसी स्थिति में शंकराचार्य ने अपनी समर्थ वाणी से परपक्ष को बलहीन कर आर्यधर्म की पुनःस्थापना की। भरतखंड पराधीनता की आग में झुलस रहा था तब तलवार के पराक्रम से वह आग बुझाकर छत्रपति शिवाजी ने वहाँ स्वाधीनता के अमृत की वर्षा की। उसकी नींव जब डगमगाने लगी तब नाना फड़नवीस ने अपनी बुद्धि और कलम का आधार दे, उस प्रासाद को फिर से मजबूती दी। इन सबके नाम पर अगर उत्सव मनाए जाते हैं तो वह मानव-सहज बात है। क्योंकि लोगों के

मनमंदिर में उनके उत्सव सदा उदित होते रहते हैं। उनकी सद्विवेकबुद्धि उन महान् लोगों के महत्त्व की कथाएँ कहती ही रहती है। कृतज्ञता हाथों में दीप सजाए उनके अगणित सत्कार्यों की आरती उतारती रहती है। इन महान् विभूतियों के ये उत्सव स्वयंभू होते हैं। इतना ही नहीं अपितु एक बार शुरू होने पर उन्हें किसी भी तरह बंद भी नहीं किया जा सकता। जब से मानव सद्‌गुणों का मूल्य जानने लगा तभी से ये उत्सव मनाए जाने लगे। और जब तक वह सद्‌गुणों का मूल्य जानता रहेगा, ये उत्सव चलते रहेंगे। जब से यह सृष्टि शुरू हुई तब से ये शुरू हुए और जब तक सृष्टि है, ये उत्सव चलते रहेंगे।

अनादिकाल से प्रचलित इन ऐतिहासिक उत्सवों का प्रारंभ मानव की सहज कृतज्ञता बुद्धि से हुआ है। मानवी स्वभाव सर्वत्र समान है। अत: ऐतिहासिक पुरुषों के उत्सव मनाने की यह परंपरा लगभग विश्व के सभी देशों में होती है। हाँ, उसे मनाने की पद्धति काल और स्थिति के अनुसार बदल सकती है, पर मूल तत्त्व में कोई भेद नहीं होता। श्रीरामचंद्र ने दुष्ट राक्षसों का संहार कर यज्ञयाग निर्विघ्न किए, ऋषिजनों को अभय दान दिया, धरती को निर्भय किया, इसलिए उनके प्रति कृतज्ञता दिखाने के लिए हम रामनवमी का उत्सव मनाते हैं। सूली पर चढ़कर भी ईसा मसीह ने लोगों की भलाई चाही, उपदेश दिया, इसलिए ईसाई ख्रिस्त जयंती का समारोह करते हैं। गुलामी की डोर से जकड़ी और सुलतान के इशारे पर नाचती हमारी आर्यभूमि, नाचते-नाचते टूट जाएगी या खंड-खंड हो जाएगी, इस डर को छत्रपति शिवाजी की तलवार ने निर्मूल किया, इसलिए हम शिवजयंती का उत्सव मनाते हैं। इसी तरह स्कॉटलैंड के लोग कृतज्ञ बुद्धि से रॉबर्ट ब्रूस का, मुसलमान लोग पैगंबर का, ग्रीस के लोग लिऑनिडॉस का, अमेरिकी लोग वाशिंगटन का और इटली के लोग गैरीबाल्डी का उत्सव मनाते हैं। इन लोगों ने अपने देशवासियों में हिम्मत भर दी, उनके लिए अपने प्राणों की बलि दी और देश को पराधीनता की बेड़ियों से मुक्त किया। इन बातों के लिए कृतज्ञ होकर इन सब महान् व्यक्तियों का उत्सव लोग मनाने लगे। हम अपने उत्सवों में ऐसे व्यक्तियों की जीवनकथा सुनाते हैं, अंग्रेज व्याख्यान देते हैं और मुसलमान अच्छे-अच्छे कपड़े पहन तथा आतिशबाजी कर उनके उत्सव मनाते हैं। पर इन सभी उत्सवों की जननी कृतज्ञता की भावना ही है। रूप भले ही अलग हों, सभी उत्सवों का उद्‌देश्य एक ही होता है।

पर उद्‌देश्यों की सिद्धि बहुत अंशों में रूप पर ही निर्भर होती है। काल, स्थिति और परिस्थिति के अनुसार रूप भी बदलने ही चाहिए। हेतुसिद्धि के लिए, लोकाभिरुचि के अनुसार उत्सव मनाने का ढंग बदलना चाहिए। ऐसे रूपांतरों से सामान्य जन चकित रह जाते हैं। कथा की सुसंस्कृत पद्धति किंचित् शिथिल होकर

भक्ति पद्धति शुरू हो गई। पाँव में घुँघरू बाँध, एक हाथ में वीणा और दूसरे में करताल लेकर संत तुकोबा पंढरीनाथ विट्ठलजी के सामने तल्लीनता से नाचने-गाने लगे, ''ब्रह्मानंद आनंद। देहभाव भूलत॥'' ''तेरे नाम में अखंड प्रेम रहे। तप व्रत दान ना हम जाने॥'' तुकोबा की यह स्थिति देख दर्शक भी भगवत् प्रेम में सराबोर हो गए। उनकी आँखों से आँसू बहने लगे। पर परंपरागत संस्कारों के कारण इस नई कथा पद्धति को तत्कालीन समाज ने तुरंत मान्यता नहीं दी। इतना ही नहीं, जब गणपति उत्सव को राष्ट्रीय रूप में ढालकर, उसमें प्रस्तुत नाच-गानों से राष्ट्रीय संदेश पहुँचाने का काम शुरू हुआ तब इस नई पद्धति की प्रतिपक्ष ने कड़ी आलोचना की। पर मुँह से आलोचना करते हुए भी वे भी यही काम करने लगे और उससे इस पद्धति की उपयुक्तता ही सिद्ध हुई। शकुंतला का सौंदर्य देख शापमूढ़ स्थिति में दुष्यंत की जो अवस्था हुई वही नया मनोहर रूप देखकर जन सामान्य की होती है। उसका वर्णन 'न च खलु परिभोक्तुं नापि शक्नोमि हातुम्' सही है।

ऐसे में समाज के नेताओं को चाहिए कि वे जन सामान्य को रूप परिवर्तन के पीछे छिपा हेतु सही ढंग से बता दें। जैसेकि आज तक सामाजिक उत्सवों में पुराण, कथा, भजन आवश्यक माना जाता रहा है और समाज सोचता है कि यह सामाजिक उत्सवों का अत्यावश्यक अंग है। ऐसे में जब कोई पुराण के बदले व्याख्यान देने लगेगा तो लोगों को वह अटपटा लगेगा। इतना ही क्यों, उनके परिचित 'दैविक या अवतारी पुरुष' के बदले हमारा 'ऐतिहासिक पुरुष' कहना भी उन्हें गवारा नहीं होगा। पर उन्हें ठीक से समझाना पड़ेगा कि ऐतिहासिक पुरुषों के उत्सव, हमारे लिए कोई नई बात नहीं है। अंतर केवल इस बात का है कि जिन्हें जन सामान्य दैविक या अवतारी कहते हैं उन्हींको हमने अधिक व्यापक नाम दिया है— 'ऐतिहासिक'। और यह परंपरा भी हमारी अपनी है। श्रीराम और श्रीकृष्ण के उत्सव क्या हम आज ही मनाने लगे हैं? कुंभमेला या आलंदी की यात्रा क्या इसी साल होने लगी है? नहीं, यह सब तो हमारे यहाँ सदियों से होता आ रहा है। और अगर ये बातें पूर्वापर पद्धति से हमारे यहाँ चली आ रही हैं, तो ऐतिहासिक पुरुषों के उत्सवों की परंपरा अचानक नई कैसे हो गई? क्या ये बातें ऐतिहासिक नहीं हैं? श्रीराम ने रावण का नाश कर कई राष्ट्रों को स्वतंत्र किया। श्रीकृष्ण ने सत्पक्ष को स्वीकार कर, कुरुक्षेत्र की रणभूमि पर अन्यायी और राज्य अपहर्ता कौरवों का नाश किया। संत ज्ञानेश्वर ने लोगों का उद्धार करने के लिए श्रीमद्भगवदगीता की लोकभाषा मराठी में व्याख्या की। क्या ये बातें ऐतिहासिक नहीं हैं? इतिहास इन्हीं सब बातों से बनता है। नाम अलग हैं, बात वही होती है। अवतारी पुरुषों के उत्सव और कुछ नहीं, ऐतिहासिक पुरुषों के उत्सव ही हैं। यदि आपको अवतारी पुरुषों के उत्सवों की

प्राचीनता मान्य है तो ऐतिहासिक पुरुषों की प्राचीनता भी वादातीत है। श्रीराम द्वारा किए गए उपकारों के प्रति कृतज्ञ होकर हम उनका उत्सव मनाने लगे। छत्रपति शिवाजी ने भी हमपर उपकार किए हैं। उनके प्रति कृतज्ञता हमें उनके उत्सव मनाकर ही दिखानी चाहिए। कोई कहेगा कि इस दृष्टि से हम हिंदुस्थानियों को सैकड़ों उत्सव मनाने पड़ेंगे। शायद यह बात ठीक ही है। पर यह तो सौभाग्य की बात है। इसका मतलब है कि हमारे राष्ट्र में असंख्य सत्पुरुष हो गए हैं। हमारी राष्ट्रदेवी को असंख्य रत्नों ने विभूषित किया है। हमारे लिए यह गर्व की बात है। आज शिवाजी का उत्सव है, कल गुरु नानक का, परसों नाना फड़नवीस का। इस तरह साल में तीन सौ पैंसठ दिन सत्पुरुषों के उत्सव हों। फिर भी कुछ सत्पुरुषों के उत्सव बाकी रहें। यह उस राष्ट्र के लिए सौभाग्य की बात है। क्षीरसागर, मेरुपर्वत, पैराडाइज, इन सबको एक करने पर भी, उस राष्ट्र के सौभाग्य से उनकी तुलना नहीं की जा सकती। कुछ लोग सोचते हैं कि ऐतिहासिक उत्सवों में बहुत श्रम और पैसा लगाना पड़ता है। पर उन्हें यह भी सोचना चाहिए कि गोशाला बड़ी करनी पड़ेगी इस डर से कोई कामधेनुओं को खदेड़ देता है? क्या नया संदूक बनाना पड़ेगा इस डर से कोई रत्नों को कूड़े के ढेर में फेंक देता है? श्रम और धन के विचार से कहीं कोई ऐतिहासिक उत्सवों को भी बंद करता है? मिल्टन ने इस संबंध में कहा है—

"Not harsh and crabbed as dull fools suppose.
But musical as is Appollo's lute.
And a perpetual feast of nectared sweet
When no crude surfeit reigns!!!"

इस तरह ऐतिहासिक उत्सव परकीयों से लिये गए हैं, या उन्हें आज का जो रूप दिया गया है, उसके कारण उन्हें बंद किया जाए, ऐसा कहनेवालों का मुँह हमने अपने तर्कों से बंद कर दिया है। कभी-कभी यह भी कहा जाता है कि इन उत्सवों के कारण लोगों की एकता टूट जाती है। शिवाजी के उत्सव के कारण मुसलमान चिढ़ जाएँगे और वे फिर से विद्वेष की आग भड़काएँगे। पर सोचने की बात तो यह है कि इसमें शिवजयंती के उत्सव का क्या दोष? यह तो वही बात हुई कि बौद्धधर्मियों को नाराजगी होगी इस भय से भारतधर्म परिषद् में शंकराचार्यजी का सम्मान न करो, या ऑस्ट्रिया को अपने हाथ से इटली छिन जाने का दुःख न हो इसलिए गैरीबाल्डी का उत्सव ही न करो! मुसलमानों की नाराजगी के भय से शिवजयंती का उत्सव न करना निरा पागलपन और मूर्खता है। और अगर इससे मुसलमान नाराज होते हैं तो वह उनकी अदूरदर्शिता है। वामन पंडित ने कहा ही है कि 'देख पूर्ण चंद्र सब खुश। पर चोर बेजार, नाखुश!' यह भी ध्यान में रखना

चाहिए कि विचारशील, सुशिक्षित मुसलमान उपर्युक्त मूर्खता का समर्थन कभी नहीं करते। सारांश यह है कि ऐतिहासिक उत्सवों से नुकसान होता है यह बात सफेद झूठ है। पैसा बचाना हो तो खर्च में कटौती करो, समाज आशंकित हो तो उसकी आशंका दूर करो। पर ऐतिहासिक उत्सवों का प्रचलन कभी बंद मत करो। इस उत्सव पद्धति में कृतज्ञताबुद्धि से उद्भूत पूज्यभाव का प्रकटीकरण होता है और इसीलिए उत्सव न करने का अर्थ है कृतज्ञताबुद्धि की हत्या करना।

इस पद्धति में कृतज्ञता बुद्धि के प्रकटीकरण के अलावा भी कई और लाभ हैं। जैसे सूरज धरती को प्रकाश देता है, प्राणिमात्र को आवश्यक ऊर्जा देता है, कमलों को खिलाता है, समुद्र के खारे पानी को सोखकर जगकल्याण के लिए मेघों के द्वारा मीठा पानी देता है, जल बरसाकर धरती को हरा-भरा बनाता है। इसी तरह ऐतिहासिक उत्सव कृतज्ञताबुद्धि की अभिव्यक्ति है, सत्पुरुषों के स्मारक हैं, नई पीढ़ी में सद्‌गुणों के बीज बोनेवाले हैं, दुष्कृत्यों की पराजय और सत्कृत्यों की जय का उदाहरण हैं। ऐतिहासिक उत्सव इतने सारे कार्य कर जाते हैं।

उपर्युक्त सभी कार्य इतने महत्त्वपूर्ण हैं कि उनमें से हर कार्य की सिद्धि के लिए कई कठिनाइयों को सहकर भी इन ऐतिहासिक उत्सवों को मनाते रहना चाहिए। इन उत्सवों ने कई बार विश्व का चेहरा ही बदल डाला है। इतिहास की पुस्तकें सत्पुरुषों के शरीर ही प्रस्तुत करती हैं। पर ऐसे उत्सव उनमें प्राणप्रतिष्ठा कर उन महापुरुषों के पूर्ण दर्शन कराते हैं। ऐतिहासिक उत्सवों से हमारे सामने ऐतिहासिक पुरुषों के सद्‌गुण मूर्तिमान होते हैं। और उन्हें देखकर दर्शकों के तन-मन में अनोखी स्फूर्ति का संचार होता है। कोई बालक शिवाजी के बारे में इतिहास पढ़कर उनकी वीरता से जितना प्रभावित होगा, शिवजयंती के उत्सव में सहभागी होकर उससे सौगुना प्रभावित होगा। सत्पुरुषों के इतिहास उनके सद्‌गुणों के छापे हैं, पर ऐतिहासिक उत्सव वह मुद्रक है जो इन छापों को नई पीढ़ी के मन पर प्रभावशाली रूप से छापता है। 'उत्सवप्रियाः खलु मानवाः'—मानव स्वभाव से ही उत्सवप्रिय है। इसलिए ये उत्सव हमारी मनोवृत्तियों को उद्दीप्त कर जो सुशिक्षण हमें देते हैं, वह इतनी आसानी से और परिपूर्णता से, अन्य किसी साधन से नहीं दिया जा सकता। ऐतिहासिक उत्सवों की उत्सवमूर्ति को देखते ही दर्शकों के मन में दिव्य शक्ति का संचार होता है। हम मूर्तिपूजक इसका अनुभव हमेशा ही करते हैं।

कार्लाइल कहता है—"There is no better means than this identical hero-worship to secure the existence and ensure the prosperity of a community."

ऐतिहासिक सत्पुरुषों के उत्सव क्यों मनाने चाहिए? कारण अनेक हैं। पर

पहला है प्रकृतिजन्य कृतज्ञता दिखाने के लिए। इन सत्पुरुषों ने विश्व पर अनंत उपकार किए हैं, इसका स्मरण करने के लिए ये उत्सव मनाने आवश्यक हैं। ये उत्सव उपदेशामृत की वर्षा करनेवाले मेघ हैं, सद्‌गुणों का मूर्त रूप हैं। मनोवृत्तियों को उद्‌दीप्त करनेवाला चमत्कारी दिव्य रसायन है। युवकों को सत् शिक्षा देनेवाले शिक्षक हैं। सत्पुरुषों के सत्कृत्यों का जीवंत इतिहास हैं। इन उत्सवों के इतने सारे लाभ हैं, इसलिए इन्हें मनाना आवश्यक है। उनसे वास्तव में कोई हानि नहीं है, इसलिए भी उन्हें मनाना चाहिए। हम हिंदुओं को, विशेषत: वर्तमान की स्वाभिमानहीन व कर्तव्यशून्य अवनत स्थिति से उबारकर उन्नतावस्था तक ले जाने के लिए ऐतिहासिक उत्सवों का मनाना अनिवार्य हो गया है। हमें ऐतिहासिक उत्सव जरूर मनाने चाहिए क्योंकि राष्ट्र को उन्नति की ओर ले जानेवाला यह एकमेव सुलभ सोपान है।

(नाना फड़नवीस की पुण्यतिथि की शताब्दी १९०० में मनाई गई। इस अवसर पर 'ऐतिहासिक पुरुषों के उत्सव क्यों मनाने चाहिए' इस विषय पर एक निबंध प्रतियोगिता आयोजित की गई थी। इस प्रतियोगिता के लिए एक सौ निबंध प्राप्त हुए थे। उसमें नासिक के विनायक दामोदर सावरकर का यह निबंध सर्वश्रेष्ठ घोषित किया गया। यह निबंध उन्होंने १९०२ में लिखा था।)

□

# देशभक्त पं. श्यामजी कृष्णवर्मा

Resistance to aggression is not only justifiable but imperative. Non-resistance hurts both altruism and egoism.

*–Hurbert Spenser*

पं. श्यामजी कृष्णवर्मा एक प्रख्यात देशभक्त थे। स्वातंत्र्यवाद के आद्य प्रवर्तकों के वे अग्रणी नेता थे। वे थे तो निःशस्त्र प्रतिकार के प्रवर्तक, पर जैसे ही उन्हें ज्ञान हुआ कि स्वातंत्र्य-प्रतिपादन के कार्य में निःशस्त्र प्रतिकार निरर्थक है, वे सशस्त्र क्रांतिकारियों की 'अभिनव-भारत' संस्था से संबद्ध एक प्रमुख नेता बने। विद्वान्, धनिक और तत्त्ववेत्ता श्रीमान् पं. श्यामजी कृष्णवर्मा इंग्लैंड की आँख की किरकिरी बन गए थे। मार्च १९३० में, अस्सी साल की आयु में पं. श्यामजी कृष्णवर्मा स्विट्जरलैंड में चल बसे। उनके दुःखद देहांत की खबर सुनकर कोई भी सहृदय, कृतज्ञ भारतीय देशभक्त शोकविह्वल हो उठेगा।

दुःख उनकी मृत्यु का नहीं वरन् इस बात का है कि जिस देश से उन्होंने अपरिमित प्यार किया, जिसकी स्वाधीनता के लिए उन्होंने स्वदेश के शत्रुओं को नाकों चने चबवाए और इसीलिए उन्हें पूरी दुनिया में चैन से रहने के लिए एक भी स्थान न बचा, उस देश को वे फिर एक बार देख तक न पाए। उन्हें आमरण अपने देश और स्वजनों से बिछुड़कर, उनकी स्मृति में तिल-तिल जलते जीना पड़ा। इतना ही नहीं, जीते-जी वे अपने देश की आजादी का समाचार भी न सुन सके। उनके उसी प्यारे देश ने उन्हें इतना भुला दिया कि उनकी मृत्यु के समाचार से किसी देशवासी की आँखें गीली नहीं हुईं। दुनिया का दस्तूर है कि नजर से दूर, दिल से दूर। मंदिर के कलश के दर्शन के लिए हजारों की भीड़ उमड़ती है, पर मंदिर की नींव में पड़े पत्थरों की किसीको स्मृति नहीं आती। सच्चा ज्ञानी, सच्चा कृतज्ञ वही कहलाता है जो नींव के पत्थरों के अज्ञात त्याग से अभिभूत हो उठता है, उसे स्मरण करता है। शत्रुओं की तोपों से उगलती आग को कई शूरवीर

अपने खून से बुझा देते हैं। उस आग में स्वयं जलकर मरते हैं। रणभूमि में आखिरी साँस लेनेवाले ये वीर, रणभूमि से लौटे सैनिकों की तरह विजयोत्सव के जुलूस में सम्मिलित नहीं होते। पर कृतज्ञ राष्ट्र, रणभूमि में काम आए वीरों को रणभूमि से लौटे वीरों से कहीं अधिक सम्मान देता है। देश विजय के लिए प्राणाहुति देनेवाले वीरों के पुतले बनाता है। उन अज्ञात वीरों के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रदर्शित करता है।

पर यह बात तो कृतज्ञ देश की कृतज्ञ पीढ़ी की है, जबकि श्यामजी कृष्णवर्मा भारत की इस कृतघ्न, दास्यहत, बुद्धिभ्रष्ट पीढ़ी में जनमे और मरे। जिनके वियोग में वे परदेस में आँसू बहाते रहे, उन्होंने ही उन्हें ऐसा बिसरा दिया कि उनकी मृत्यु पर किसीने एक बूँद आँसू भी न बहाया। भारतीय जनता भारतीय क्रांतिकारियों के इस नेता को पूरी तरह भूले और साम्राज्यमत्त इंग्लैंड के इस कट्टर शत्रु को स्वजनों की सहानुभूति का एक कण भी नसीब न हो, यही तो इंग्लैंड की कुटिल राजनीति चाहती थी और हिंदुस्थान जैसे आत्मविस्मृत, दास्यहत लोगों में इंग्लैंड की यह कुटिल चाल सफल भी हुई। अगर ऐसा नहीं होता तो स्वदेश के लिए पूरा जीवन अर्पित करनेवाले पंडित श्यामजी, श्रीमती कामाबाई, श्री वीरेंद्रनाथ चट्टोपाध्याय, लाला हरदयाल आदि स्वदेश के लिए आजीवन संघर्ष करनेवाले भारतीय क्रांतिकारी देशभक्तों के नाम आज कम-से-कम साधारण प्रचारक की तरह ही घर-घर प्रचलित होते। अर्थात् इससे इन देशभक्तों की शान में कोई कमी नहीं आती, पर इस कृतघ्नता से हमें तो लज्जा आनी ही चाहिए।

पंडित श्यामजी का जन्म कच्छ के एक वैश्य परिवार में हुआ था। उन्होंने शिक्षा प्राप्त करने के लिए बचपन में ही घर छोड़ा। लोगों के कपड़े धोकर, पानी भरकर, बदले में जो भी मिलता उसीको खाकर पं. श्यामजी ने विद्याध्ययन किया। अपनी बुद्धिमत्ता के कारण वे जल्द ही होनहार बच्चों में गिने जाने लगे। तभी उनकी भेंट हुई समूचे हिंदुस्थान में वैदिक धर्म का प्रचार करनेवाले श्रीमान स्वामी दयानंदजी से। दयानंद थे सूक्ष्मदृष्टि आचार्य। उनकी दृष्टि ने अपने काम के लिए इस कृतिवीर को चुन लिया। जल्द ही पंडित श्यामजी स्वामी दयानंदजी के विश्वासपात्र बने। वे आर्यसमाज के निष्ठावान कार्यकर्ता के रूप में पहचाने जाने लगे। इसी समय पं. श्यामजी का संस्कृत प्रावीण्य बढ़ा। दयानंदजी के अनुरोध से उन्होंने अष्टाध्यायी का अध्ययन किया। दयानंदजी का विश्वास उनपर बढ़ता ही गया। आखिर मरते समय दयानंदजी ने आर्यसमाज तथा उनके अन्य कार्यों की देखभाल के लिए एक विश्वस्त मंडल नियुक्त किया। उसमें पं. श्यामजी का भी नाम था। इसी समय मोलियर विलियम ने दयानंदजी से प्रार्थना की कि वे ऑक्सफोर्ड

यूनिवर्सिटी के लिए कोई संस्कृत पंडित भेज दें। स्वामीजी ने श्यामजी को वहाँ भेज दिया। पंडितजी ने ऑक्सफोर्ड में जाकर यूनिवर्सिटी में बहुत नाम कमाया। बहुत समय से यूरोपियन विद्वानों में विवाद चल रहा था कि भारतीयों ने लेखनकला और लिपि परकीयों से उधार ली। पंडितजी ने इस बारे में भारत का पक्ष उजागर किया। वैदिक आधार पर उन्होंने सिद्ध किया कि भारतीयों को वेदकाल में भी लेखनकला और लिपि का ज्ञान था। पंडितजी के इस निबंध को यूरोपियन विद्वानों ने खूब सराहा। इसी निबंध के लिए जर्मनी ने उन्हें 'पंडित' की उपाधि दी। ऑक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी ने भी उन्हें 'एम.ए.' की उपाधि दी। निबंध विद्यापीठ ने तो उन्हें 'बैरिस्टर' की उपाधि दी।

इस तरह अपनी विद्वत्ता की कीर्तिपताका विदेश में फहराकर पंडित श्यामजी हिंदुस्थान लौटे। उनके आते ही उदयपुर के महाराज ने उन्हें अपनी रियासत का दीवान नियुक्त किया। कुछ समय तक उन्होंने वह काम किया फिर कुछ समय बैरिस्टरी की। बाद में वे काठियावाड़ संस्थान में भी दीवान रहे। उनकी पत्नी बंबई के धनी परिवार की दयालु और उदार महिला थीं। पंडितजी के स्वदेश स्वातंत्र्य कार्य में उनका पूरा सहयोग था और इस अर्थ में वे उनकी वास्तव में सहधर्मचारिणी थीं। पंडितजी पर सरस्वती के साथ-साथ लक्ष्मीजी का भी वरदहस्त था। लाखों रुपयों की संपत्ति थी। पद की सत्ता थी। उनकी विद्वत्ता तो बृहस्पति को मात देती थी।···पर पंडितजी का देश पराधीन था। इसीलिए व्यक्तिगत अनुकूलता होते हुए भी पंडितजी के मन को शांति न थी। सन् १९१७ ई. में प्लेग की महामारी के दिनों में लोकमान्य तिलक पर न्यायालय में जो प्रकरण चला उससे पंडितजी के मन की निष्क्रिय अशांति उन्हें असह्य होने लगी। उन्होंने स्वामी दयानंद से जाज्वल्य देशभक्ति की दीक्षा ग्रहण की थी।

पंडितजी कहते थे कि दयानंद सरस्वती पहले राष्ट्रवादी—'The first Nationalist' थे। पंडितजी का राष्ट्रवाद, उस समय में प्रचलित राजनीतिक पंथों से कहीं अधिक उन्नत था। जल्द ही किसी व्यक्तिगत कार्य के लिए पंडितजी को विलायत जाना पड़ा। उन्हें लगा कि इंग्लैंड के स्वतंत्र वातावरण में वे अपने प्रगतिशील राजनीतिक मत कहीं अधिक अच्छी तरह प्रकट कर सकेंगे। और तब उन्होंने निश्चित किया कि वे इंग्लैंड में रहकर ही अपना राजनीतिक कार्य करेंगे। उस समय राजनीति में दादाभाई नौरोजी की राष्ट्रीय सभा ही प्रमुख थी। वे भी इंग्लैंड में रहकर ही राष्ट्रकार्य करते थे। उन दिनों राष्ट्रकार्य का लक्ष्य ब्रिटिश लोगों में उदारता और भूतदया का भाव जगाकर भारत के राज्य प्रशासन में सुधार लाना माना जाता था। पर सबसे पहले पंडितजी ने ही घोषणा की कि हिंदुस्थान का ध्येय

'होमरूल' होना चाहिए। अपनी इष्टसिद्धि के लिए उन्होंने दो अखबार निकाले— 'होमरूल सोसायटी' और 'इंडियन सोशियोलॉजिस्ट'। इंग्लैंड में प्रकाशित इन अखबारों में अंग्रेजों की कड़ी आलोचना के कारण तथा 'होमरूल' अर्थात् अंग्रेजी साम्राज्य के अधीन उपनिवेशीय स्वराज्य की माँग उन दिनों बगावत से कम न थी, इसलिए अंग्रेज पंडितजी से दादाभाई नौरोजी से भी अधिक डरने और जलने लगे। जैसे तिलक की ललकार की तुलना में अंग्रेजों को गोखलेजी की विनती सुहाती थी वैसे ही उन्हें श्यामजी वर्मा की तुलना में दादाभाई अच्छे लगने लगे। इसी समय श्यामजी ने 'इंडिया हाउस' नाम का छात्रावास शुरू कर उसमें उन्होंने स्वदेशभक्ति की शिक्षा लेनेवाले तथा सरकारी नौकरी न करने का प्रण लेनेवाले भारतीय युवकों के रहने एवं खाने का खर्चा स्वयं उठाने का निश्चय किया। इसी तरह हिंदुस्थान से वहाँ जानेवाले विद्यार्थियों तथा अन्यों के लिए भी हजारों रुपयों की छात्रवृत्तियों का प्रबंध किया। श्री विनायक राव सावरकर को भी इन्हीं से शिवाजी फेलोशिप मिली और वे इंग्लैंड जाकर पंडितजी के 'इंडिया हाउस' में रहने लगे। पंडितजी को बँगला और मराठी अच्छी आती थी। 'गोविंद' और सावरकरजी की राष्ट्रीय कविताएँ उन्हें बहुत अच्छी लगती थीं। तत्कालीन नेताओं से इनके विचार अत्यधिक प्रगतिशील थे। इसका एक ही सबूत काफी है। उस समय गांधीजी इंग्लैंड में अंग्रेजों का राष्ट्रगीत 'God save the king' भक्तिभाव से गाते फिरते थे। ब्रिटिशों को भक्तिभाव से 'राजा' कहकर पुकारना सुन श्यामजी एक बार आपे से बाहर हो गए और उन्होंने सावरकर रचित पोवाडा का चरण गाना शुरू किया, ''राजा? वाह! घर में घुसा चोर। उसे मैं राजा मानूँ?''

## होमरूल

जब तक सावरकर इंग्लैंड नहीं पहुँचे थे तब तक पंडितजी का लक्ष्य 'होमरूल' और मार्ग निःशस्त्र प्रतिकार ही था। उस समय का उनका एकमात्र कार्यक्रम था सरकारी नौकरियों का बहिष्कार। उन्हें लगता था कि इससे अंग्रेजों को राज्य चलाना असंभव होगा और अंग्रेज चले जाएँगे। बंगाल में श्री पाल ने Passive Resistance अर्थात् 'निःशस्त्र प्रतिकार' का आंदोलन शुरू किया था। लोगों को यह विश्वास दिलाया गया कि सरकारी स्कूलों, उपाधियों, नौकरियों और अदालतों आदि का बहिष्कार करने के साथ ही सरकारी कर भी देने से मना करना होगा तभी बिना रक्तपात सीमित औपनिवेशिक स्वातंत्र्य ही नहीं पूर्ण स्वातंत्र्य भी मिलेगा। पाल और पंडितजी का कार्यक्रम एक ही था। इसी कार्यक्रम में दस-पाँच तात्त्विक, जटिल और खोखले शब्द मिलाकर आज उसे Non-violent, Non-cooperation

अर्थात् 'अहिंसक असहयोग' नाम दिया गया है। सरकार से असहयोग करते ही अंग्रेज बिना शस्त्र प्रतिकार के हिंदुस्थान छोड़ जाएँगे। नि:शस्त्र प्रतिकार का यह कार्यक्रम भी तत्कालीन राष्ट्रीय सभा को अति भयंकर लगता था। परंतु आखिर दादाभाई नौरोजी ने कलकत्ता में घोषित किया कि हिंदुस्थान का लक्ष्य है—'कॉलोनियल इंडिपेंडेंस—Home Rule'। इससे राष्ट्रीय सभा पर यह नया पक्ष हावी हो गया। यह राष्ट्र-पितामह दादाभाई के साहस का ही परिणाम था कि उस समय के उदारवाद को उग्रवाद की तरफ झुकना पड़ा। इसमें जितना प्रभाव हिंदुस्थान के 'लाल-बाल-पाल' के आंदोलन का था उतना ही श्यामजी द्वारा इंग्लैंड में चलाए गए आंदोलन का भी था। लोकमान्य समय को पहचानते थे। अत: वे तब तक 'केसरी' में 'होमरूल' का उल्लेख भी नहीं करते थे। पर पंडित श्यामजी के इंग्लैंड में होमरूल संघ की स्थापना करते ही उस अवसर का लाभ लेकर लोकमान्य ने तुरंत हिंदुस्थान के आंदोलन को तेज किया। पंडितजी के इस नए आंदोलन पर उन्होंने 'केसरी' में लेख लिखे और उसे अपना समर्थन भी दिया।

## अभिनव भारत

श्री सावरकर ने 'इंडिया हाउस' में आते ही प्रगतिशील समझे जानेवाले होमरूल संघ के भी कान काटनेवाला और उसे मंद करनेवाला एक नया क्रांतिकारी आंदोलन शुरू किया जिससे पंडितजी के राजनीतिक विचार भी तेजी से विकसित होने लगे। वे सावरकर के पूर्ण राजनीतिक स्वातंत्र्य—Absolute Political Independence—के प्रशंसक हो गए। उन्होंने संस्था का नाम—होमरूल—ही नहीं बदला अपितु लक्ष्यप्राप्ति के साधन भी बदल दिए। पंडितजी की राय थी कि सन् १८५७ की लड़ाई कुछ मूर्ख और अंधविश्वासी सिपाहियों का विद्रोह था, उसमें लेशमात्र भी राष्ट्रभक्ति या स्वातंत्र्य प्रेम नहीं था। अन्य सभी लोगों की तरह पंडितजी की यह राय भी सरकारी इतिहास के अनजाने प्रभाव का परिणाम थी। उनके इसी मत के कारण जब सावरकर के अनुयायियों ने सन् १८५७ के स्वातंत्र्य सेनानियों का स्मृतिदिवस इंडिया हाउस में मनाया तब पंडितजी को बड़ा खेद हुआ। पर वे एक सच्चे देशभक्त थे। सच समझ लेने पर वे अपने दुराग्रह पर कतई डटे नहीं रहते थे। इसी तरह दूसरे की बात की अवमानना कर, उसके गले अपनी बात उतारनेवाले मिथ्याचारी भी वे न थे। जल्द ही वे समझ गए कि नि:शस्त्र प्रतिकार से स्वातंत्र्य मिलने से रहा। वे भी सशस्त्र प्रतिकार के कायल हो गए। 'अभिनव भारत' के साहसी प्रतिकार से पूरे इंग्लैंड में खलबली मची हुई थी। पंडितजी ने देखा कि अभिनव भारत के दस-बीस युवाओं ने ब्रिटिश

सरकार की नाक में दम कर रखा है। उन्होंने अनुभव किया कि सरकार को ठिकाने पर लाने के लिए यही उपाय प्रभावकारी है। अत: दो ही वर्षों के भीतर वे अभिनव भारत आंदोलन के कट्टर समर्थक बन गए। उन्होंने खुलेआम सावरकर के आंदोलन को सहयोग दिया। यह देखकर अंग्रेज बहुत क्रोधित हुए। पार्लियामेंट और अखबारों में प्रश्न पूछे जाने लगे कि इस तरह के भयानक अपराधपूर्ण आंदोलन चलानेवाले श्यामजी को सरकार कब तक आजाद रखनेवाली है? पर उस चतुर पंडित ने, सरकार उससे पूछताछ करती, इससे पहले ही उत्तर दे डाला। एक रात बिना किसीको खबर दिए, वे रातोरात पेरिस चले गए। उनके पेरिस पहुँचने से पहले ही उनके पैसे इंग्लिश बैंक से फ्रेंच बैंक में जमा हो गए थे। पंडितजी को शुरू-शुरू में यह गलतफहमी थी कि अंग्रेज हिंदुस्थान में चाहे जो करें, इंग्लैंड में वे उदार मत के पुरस्कर्ता ही रहेंगे। और मैजिनी की तरह उनकी देशभक्ति की भी प्रशंसा ही होगी, उनका व्यक्तिस्वातंत्र्य कदापि छीना नहीं जाएगा। पर उनका अनुभव ठीक इसके विपरीत रहा। इससे उनका अंग्रेजों की भलमनसाहत पर से विश्वास उठ गया। उन्हें विश्वास हो गया कि अंग्रेजों की भलमनसाहत और मानवीयता पर आधारित, भारतीयों का नि:शस्त्र प्रतिकार एवं असहयोग का शस्त्र व्यर्थ है। इस तरह सशस्त्र क्रांति में उनका विश्वास दृढ़ हुआ। वे पेरिस गए और इधर इंग्लैंड में सावरकर के नेतृत्व में अभिनव भारत ने तहलका मचाया। सावरकर के अनुयायियों ने बम बनाने की विद्या सीखी। धींगरा ने लंदन में खुलेआम कर्जन वायली को मृत्यु के घाट उतारा। इससे अंग्रेजों की मानहानि हुई और पूरे यूरोप में भारतीय देशवीरों के धैर्य और हौतात्म्य का डंका बजा। इस काम के लिए पंडितजी ने ही धन की सहायता गुप्त रूप से की थी। यही सब कहते थे। पंडितजी के अखबार ने धींगरा को हुतात्मा की उपाधि देकर गौरवान्वित किया। इससे इंग्लैंड दाँत पीसकर रह गया, पर पिंजरे से उड़े पंछी का वे कुछ भी नहीं बिगाड़ सकते थे। उन्हें किसी तरह इंग्लैंड वापस लाने के लिए अनेक प्रलोभन दिए गए, उन्हें कायर कहकर चिढ़ाया गया, पर पंडितजी इस जाल में फँसनेवाले नहीं थे। इस बारे में बात छिड़ने पर, अपनी फ्रांस की कोठी में सुरक्षित पंडितजी अपनी सुडौल, गठीली देह को डुलाते कहते, ''पंडित श्यामजी अंग्रेजों को छकाकर वहाँ से निकल आया है। अब वह इस तरह का दाना नहीं चुगेगा—न गंगदत्तः पुनरेति कूपम्।''

पंडितजी ने अपने देश को दास्य से मुक्त कराने के लिए हजारों रुपए खर्च किए। इंडिया हाउस, हजारों रुपयों की छात्रवृत्तियाँ, क्रांतिकारी आंदोलन के लिए धन की सहायता, सबकुछ उनकी उदारता के द्योतक हैं। इसके अलावा

जिस स्पेंसर की तत्त्वपद्धति का उन्हें अभिमान था, उसके नाम से उन्होंने ऑक्सफोर्ड विद्यालय में छात्रवृत्तियाँ शुरू कीं। फ्रांस में सीन नदी की बाढ़ की चपेट में आए लोगों को उन्होंने हजारों रुपयों का दान दिया। ऐसे उदारचरित आदमी को भी इसलिए कृपण कहा जाने लगा क्योंकि उन्होंने लाखों नहीं, हजारों रुपए दिए थे। यह बात सिर्फ उसीको शोभा देती है जिसने देशकार्य के लिए लाखों रुपए दिए हों और जिसने इस पुण्य कार्य के लिए पंडितजी की तरह कष्ट उठाए हों। पर जिन्हें मनचाही भीख नहीं मिली केवल इसीलिए वे पंडितजी को नीचा दिखाना चाहते हों, तो वे ऐसी बातों से अपनी दरिद्र वृत्ति और निराशा का ही निर्लज्ज प्रदर्शन करते हैं। उनकी इन हलकी बातों से पंडितजी की नेकी और उदारता पर जरा भी आँच नहीं आती। पंडितजी को अगर पैसा ही जुटाना होता तो वे इंग्लैंड में रहकर तथा अंग्रेजों की तारीफों के पुल बाँधकर ही जुटा सकते थे। फिर वे वहाँ ऐशोआराम की जिंदगी बसर करते। पर अपनी देशभक्ति के कारण ही उन्होंने अंग्रेजों जैसे प्रबल शत्रु को छेड़ा, स्वदेश स्वातंत्र्य के लिए जान की बाजी लगाई और वृद्धावस्था में भी विदेश में ठोकरें खाते रहे। मातृभूमि की स्वाधीनता के लिए कष्ट सहनेवाली आत्मा की यह उदारता क्या कृपणता कहलाएगा? इस उदारता को पैसे की तराजू में तौला जाए तो उसका मोल लाखों रुपयों से अधिक ही होगा, पर कम तो कतई नहीं। इसीलिए इस देशनिर्वासित महान् पुरुष को कृपण कहना, अंग्रेजों की कृतघ्नता का प्रतीक है।

इंग्लैंड ने मारे क्रोध के पंडितजी की बैरिस्टर की उपाधि रद्द कर दी। उनको जान से मार डालने की धमकियाँ दीं। उनपर अपने देश लौटने पर प्रतिबंध लगा दिया गया, उन्हें विदेश में रहने के लिए बाध्य किया गया। महायुद्ध के दौरान पंडितजी का फ्रांस में रहना भी खतरे से खाली न था। अत: वे स्विट्जरलैंड गए और वहीं इस महान् व्यक्तित्व का अंत हुआ।

उनके देशशत्रु ने उन्हें देश निकाले की सजा दी और उनके देश ने उन्हें स्मृति से निकाल देने की सजा दी। पंडित श्यामजी कृष्णवर्मा ने देश की इतनी सेवा की, पर हम कृतघ्न देशबंधुओं ने उन्हें याद तक नहीं किया। यह महान् भारतीय पहले स्वदेश की स्वतंत्रता के लिए लड़ा फिर उसके विरह में तड़पा। आखिर अस्सी वर्ष की उमर में वह स्विट्जरलैंड में दूसरों के दरवाजे पर मरा। उस आखिरी घड़ी में उसके पास ऐसा एक भी स्वजन नहीं था जिससे वह अपने राष्ट्र की भाषा में बोलकर विदा ले सकते।

पंडित श्यामजी का देश स्वतंत्र होता तो उन्हें मृत्यु भी सुखद लगती। फिर भी उन्होंने यह तो देख ही लिया कि उनके देशवासी उनके झंडे तले भारत की

स्वाधीनता के लिए लड़ रहे हैं। जो लोग पचीस साल पहले, I proudly declare my loyalty to British Empire कहके ब्रिटिशों की जय-जयकार करते थे, वे अब उनका बहिष्कार कर रहे हैं। जो ब्रिटिशों की खातिर बोअर और जुलू लोगों से लड़ते थे, वे आज उन्हें देश से निकाल बाहर करने की घोषणा कर रहे हैं। उन्होंने भारत की यह मानसिक क्रांति तो देख ही ली। क्या दुनिया से विदा होते समय उनके मन का बोझ इस विचार से हलका हुआ होगा कि आज नहीं तो कल, वास्तविक क्रांति होकर रहेगी!!



# बालमुकुंद और लज्जावती

महाराज पृथ्वीराज के बाद हिंदू साम्राज्य भंग हो गया। इससे मानो दिल्ली का सिंहासन संतप्त हो गया। अब उसे बार-बार रक्त की प्यास लगने लगी। जो भी उस सिंहासन पर बैठना चाहता है, उसे अपना और पराया रक्त बहाना पड़ता है। बंगाल विभाजन के बाद पूरे हिंदुस्थान में राष्ट्रभक्ति की उठी पर्वतप्राय लहर में जब अंग्रेजों की राजधानी कलकत्ता डाँवाँडोल होने लगी तब राजधानी दिल्ली लानी पड़ी। उस समय लॉर्ड हार्डिंग्ज गवर्नर जनरल थे। इस राजप्रतिनिधि ने बड़ी धूमधाम से राज्यारोहण करना चाहा। दिल्ली के राजमार्ग पर उर्वरित राजा-महाराजाओं को चकाचौंध करनेवाला शानदार जुलूस निकाला गया। सहस्राधिक गोरे और काले सैनिक अपनी-अपनी तलवारें, राइफल्स, बैनेट आकाश में चमकाते हुए उस जुलूस में अंग्रेजी साम्राज्य का जयघोष करते और उसके दबदबे का प्रदर्शन करते शामिल हुए। आगे-आगे हाथी पर सवार हो वायसराय जा रहे थे और उनके पीछे-पीछे थे हाथियों पर सवार राजे-महाराजे।

अंग्रेज साम्राज्य का जयघोष करता वह शानदार जुलूस दिल्ली के राजमार्ग से राजसिंहासन की तरफ बढ़ रहा था। तभी आकाश से मानो वज्रपात हुआ। एक जोरदार धमाका हुआ और एक भयानक बम हाथी पर सीना तानकर बैठे गवर्नर जनरल वायसराय लॉर्ड हार्डिंग्ज पर ही सीधा जा गिरा। महावत मारा गया। जैसे अति सुरक्षित स्थान पर बैठे परीक्षित को तक्षक नाग ने अचानक जोर से डस लिया था, ठीक वैसे ही किसी भारतीय क्रांतिकारी ने बम फेंककर लॉर्ड हार्डिंग्ज से बदला लिया था। सब तरफ शोर मच गया। 'बम…बम…' भगदड़ मच गई। जुलूस तितर-बितर हुआ। राज्यारोहण समारोह का कार्यक्रम स्थगित हो गया।

सब जगह एक ही चर्चा शुरू हो गई। यह भयानक काम किसने किया होगा। सरकारी गुप्तचर विभाग को एक महत्त्वपूर्ण काम मिला और बड़ी कड़ाई से खोज होने लगी। वे बम फेंकनेवाले तथा उसके साथियों की खोज में लग गए।

गुप्त आक्रमणकारी किसी एक ही स्थान पर होते हैं। उसी जगह में छिपकर ये आक्रमण की ताक में रहते हैं। रक्तरंजित आक्रमण के बाद इनके छिपने का भी एक ही ठिकाना होता है। लेकिन त्रस्त और भयग्रस्त अधिकारी आक्रमणकारियों को दसों दिशाओं में खोजने लगते हैं। उन तक पहुँचने के लिए वे बीसियों निरपराधों को पकड़ते हैं। उन्हें कड़ी सजा देते हैं।

दिल्ली बम कांड में भी यही हुआ। अपराधी का जल्दी न पकड़ा जाना सरकारी अधिकारियों की अपकीर्ति तथा असुरक्षा का कारण बन जाता है। ऐसी संशयग्रस्त स्थिति में उनके हाथ वास्तविक अपराधी तक पहुँच ही नहीं पाते। कभी-कभी संशयातिरेक के कारण अनेक निरपराध भी पकड़े जाते हैं। इस बम कांड में भी कई युवा पकड़े गए। उन्हें कड़ी सजा मिली।

आज की हमारी इस कहानी का नायक भी उन्हींमें से एक था। इस युवा का नाम था 'बालमुकुंद'। बालमुकुंद पंजाब के प्रख्यात देशभक्त भाई परमानंद का चचेरा भाई था। भाईजी का पूरा घराना ही हुतात्माओं का घराना था। भाईजी के पूर्व पुरुष महान् हुतात्मा मतिदास भी औरंगजेब के क्रूर अत्याचार की बलि चढ़े थे। धर्म के उस दुरभिमानी ने मतिदास को लकड़ी की तरह सिर से पाँव तक चीरने का फरमान दिया था। बालमुकुंद इसी वीरात्मा के वंश से था। भाईजी ने भी काले पानी की सजा पाई थी। यह सभी जानते हैं।

उनके इस चचेरे भाई बालमुकुंद को दिल्ली बम कांड में फाँसी की सजा हुई। हाँ, इसी खौलते रक्त के क्रांतिकारी ने वह बम फेंका था।

बालमुकुंद का विवाह एक ही वर्ष पूर्व एक अनुपम सुंदर बाला से हुआ था। उस कुँवरी का मायके का नाम था रामरखी। विवाह के बाद ससुराल में उसका नाम रखा गया 'लज्जावती'। बालमुकुंद के पकड़े जाने के बाद क्या-क्या हुआ इसका देवी लज्जावती ने हृदयस्पर्शी वर्णन किया है। लीजिए लज्जावती के शब्दों में इस घटना का वर्णन—

''गरमी के दिन थे। वे कारागार में थे और मैं घर में। छह महीने तक मैं किसी भाग्यदायी क्षण की राह देखती रही। सब लोग मुझे ढाढ़स बँधाते, 'डर मत! एक-न-एक दिन वह छूटकर घर आएगा।' मैं कहती, 'पता नहीं वह सुदिन कब आएगा? दुर्भाग्य की इस काली रात का सवेरा कब होगा, मेरा भाग्य रवि उदयाचल पर कब आएगा? वह शुभ घड़ी कब आएगी।'

''वैसे मैं दिल्ली कब और क्योंकर जाती? पर उन्हें दिल्ली में रखा गया था अभियोग भी वहीं चल रहा था। मैं दिल्ली पहुँची। मैंने कारागार का वह भयानक कमरा देखा। उस छोटे से तंग-बंद कमरे में उन्हें (उसके सूरमा युवा पति को)

सावन-भादों की कड़ी गरमी सहनी पड़ रही थी। मैंने पूछा, 'सोने के लिए चारपाई मिलती है?'

कहने लगे, 'कैसी पगली हो? यहाँ चारपाई का क्या काम?'

मैंने पूछा, 'फिर सोते किसपर हो?'

बोले, 'जमीन पर कंबल बिछाकर सो लेता हूँ।'

''मैं घर लौटी। रात को घर के सब लोग खुले छत पर चारपाइयाँ बिछाकर सो गए। मैं घर के निचले तल्ले के एक कमरे में भूमि पर कंबल बिछाकर सो गई। चारों ओर से मच्छर भिनभिनाने लगे। कान के चारों ओर भिनभिन करते हुए मँडराने लगे, काटने लगे। मुझे लगा मानो वे मुझपर हँस रहे हों। कह रहे हों कि मूर्ख, ऐसे कमरे में कोई सोता है? मैं उठ बैठी। खिड़की से चंद्रकिरण भीतर आ रही थी। मैंने झुककर चंद्र देखा। उससे पूछा, 'क्या तू उनके कमरे में इसी तरह चाँदनी बरसाता है? क्या तूने देखा है कि वे इसी तरह करवटें बदल-बदलकर रात गुजारते हैं?'

''चंद्र की ओर बार-बार देखने पर भी उत्तर नहीं मिला। रात भर मच्छर काटते रहे। बदन सूजकर फूल गया। दूसरे दिन मैं उसी तरह नीचे के कमरे में सोई। मच्छरों ने मुझपर फिर हमला किया। इतने में मेरी सहेली वहाँ आई। मुझे देखकर बोली, 'क्या तू मरना चाहती है?' मैंने कहा, 'मरूँगी क्यों?'

''उसने कहा, 'आसार तो मरने के ही हैं।' मैंने पूछा, 'क्यों, इस तरह सोनेवाले क्या…' बीच ही में सहेली बोली, 'हाँ, वे मरते ही तो हैं!' सुनकर मेरी आँखें भर आईं। आँसू झरने लगे। सहेली अवाक् हो गई। अपने आपको दोषी समझने लगी। मैंने कहा, 'इसमें किसीका कोई दोष नहीं। मेरा भाग्य फूटा है। वे कारागार में जैसे सोते हैं, क्या मैं भी वैसे ही नहीं सोऊँ?'



''फिर एक बार मुझे उनसे मिलने की अनुमति मिली। मैं फिर दिल्ली गई। इस बार मैंने उन्हें खाने के बारे में पूछा। बोले, 'मुझे एक ही बार खाना मिलता है।' मैंने पूछा, 'कैसी रोटी खिलाते हैं?' इसके जवाब में उन्होंने मुझे एक रोटी का टुकड़ा दिया। वही टुकड़ा लेकर मैं घर आई। उसमें गेहूँ था, चना था और भी बहुतेरी चीजें मिली थीं। मैंने भी घर में उस तरह का आटा बनाया और उससे बनी रोटी खाने लगी।

''इसी तरह कई महीने बीत गए। आखिर एक दिन अपनी कोठरी में बैठे-बैठे मुझे बाहर से रोने-कलपने की आवाज सुनाई दी। मेरा जी बैठने लगा। माथे पर पसीना फूट पड़ा, पर दिल कड़ा करके मैं बाहर आई। उनका नाम लेकर कोई कह रहा था, 'उन्हें फाँसी हुई है, फाँसी!'

''उनके अंतिम दर्शन करने मैं फिर दिल्ली आई। जिस कारागार में युवकों का यौवन छीना जाता है, उनके सुकुमार, कोमल अंत:करण को झुलसाया जाता है, उस कारागार में मैं पहुँच गई। उनके दर्शन किए। मन कहता था कि कुछ बोल लूँ। होंठ कह रहे थे कि अब हमें रोका नहीं जा सकता। इतने में उनके होंठ हिले।

''उन्होंने कहा, 'प्राणप्रिय, जो भी प्राणी जन्म लेता है, उसे एक-न-एक दिन जाना ही पड़ता है। कोई किसीका साथी नहीं हो सकता। तुम अपने आपको भाग्यवती मानो कि तुम्हारा पति देशहित के लिए अपनी स्वयं की आहुति दे रहा है।'

''मेरे कानों ने ये शब्द सुने भी नहीं कि मेरी आँखें आँसू बहाने लगीं। आँख के आँसू थमे नहीं···आँसुओं से आँखें धुँधला गईं। मैं उनका मन भर मुखावलोकन भी कर नहीं पाई। बहुत प्रयास किया पर आँसुओं ने उनके यथेच्छ दर्शन भी नहीं करने दिए।

''दूसरे दिन हवन सामग्री इकट्ठा की गई। लोग कहने लगे कि आज उनका अंत्य संस्कार होगा। मैंने सोचा, अच्छा अवसर है। अब मैं उनसे मिलूँगी। पर थोड़ी ही देर में सुना कि अधिकारियों ने उनका शव नहीं दिया।

''···आगे की बात मैं बता नहीं सकती। मैं पंद्रह दिनों से व्रतस्थ हूँ। अब वह घड़ी भर गई है···मेरी मनोकामना पूरी होगी!''

इतना कहकर लज्जावती चुप हो गई। उस देवी ने अन्न-जल का त्याग किया था। अठारह दिन बीते। एक ही स्थान पर आसनस्थ होकर वह अपने दिवंगत पति के ध्यान में निमग्न थी। उसने तपस्या पूर्ण की। अंतिम दिन सूर्यबिंब अपने पूरे तेज से प्रकाशित हुआ। लोगों ने अपने-अपने काम आरंभ किए। देवी अपने आसन से उठी। स्वयं साफ पानी लाकर उसने स्नान किया। साफ-सुथरे वस्त्र पहन लिये। और ध्यान-स्थान पर लेट गई। बोली, ''प्रियतम, तुमने बहुत दिनों तक परीक्षा ली। आज मैं तुम्हारा हाथ नहीं छोड़ूँगी। तुमसे विभक्त नहीं रह सकूँगी।'' इतना कहकर उसने अपने प्राण त्याग दिए। इच्छामृत्यु का वरण किया। साध्वी लज्जावती अपने देशभक्त हुतात्मा पति बालमुकुंद से एकाकार होना चाहती थी। अत: स्वेच्छाबल से परलोक का देव द्वार खोलकर उसने स्वर्ग में प्रवेश किया। इसे कहते हैं सती होना।

धन्य है यह साध्वी! धन्य है वह स्वार्थ-त्यागी हुतात्मा और त्रिवार धन्य है वह हिंदू समाज जो इस तरह के दिव्य अलौकिक नररत्नों को जन्म देता है।

☐

# देशवीर शचींद्रनाथ सान्याल

''तुममें स्वार्थ जरा भी नहीं था। तुमने जो-जो किया, स्वदेश के लिए ही किया।''

*—न्यायाधीश*

लगभग दो वर्ष पूरे हो गए। उत्तर हिंदुस्थान के लखनऊ नगर में काकोरी कांड का राजनीतिक षड्यंत्र अभियोग चल रहा है। उस अभियोग के अभियुक्तों को सालों-साल कारागार में बंद करके रखा गया। आखिरकार उस अभियोग का निर्णय हो गया। उस निर्णय पर अभियुक्तों की ओर से तथा सरकार की ओर से अवध के हाईकोर्ट में अपील की गई। लेकिन वहाँ कुछ अभियुक्तों को सेशंस कोर्ट में दिए गए दंड से भी अधिक भयंकर और अमानुषिक दंड दिया गया। राजनीतिक षड्यंत्रों के अधिकतर आरोपियों को पहले कच्चे कारागार में ही सालों-साल सड़ना पड़ता है। इसके बाद दस-दस, बीस-बीस वर्ष का भयंकर दंड भुगतना पड़ता है, वह अलग। सौभाग्य से एकाध राजनीतिक कैदी रिहा हो भी गया तो भी उसे बिना पूछताछ के इस कच्ची कैद में ही इतना कष्ट सहना पड़ता है, जितने में कोई चोर डेढ़-दो साल का दंड पूरा कर छूट भी जाता है। किसी राजनीतिक षड्यंत्र में शामिल होने के संशयमात्र से किसी निरपराध नागरिक को, चोर का सा दंड भुगतना पड़ता है। इस कारण बाद में निर्दोष होकर चाहे वह छूट जाए लेकिन पहले बिना किसी दोष के ही उसे यह सरकारी दंड तो भुगतना ही पड़ता है। इस तरह सरकार ही जिसे निरपराध सिद्ध करती है उसे डेढ़-दो वर्ष का दंड सरकार ही भोगने को बाध्य करती है। सरकार यह कुटिल राजनीति राजनीतिक षड्यंत्र का नाम आते ही उसके पास भी न फटकनेवाली जनता में उसकी दशहत बैठाने के लिए अपनाती है। फिर भी यह नीति सर्वथा निंद्य है, इतना साफ कहने में कोई भी बाधक नहीं हो सकता। राजनीतिक षड्यंत्र के अभियोग इतनी देर तक निस्संदेह जान-बूझकर ही चलाए जाते हैं। हर अभियोग के निर्णय में जान-बूझकर ही विलंब किया जाता है, यह आशंका आए ऐसे

बहुत से अवसर हर अभियोग में दिखते हैं।

यह बड़ी हैरत की बात है कि अन्य अभियोगों की तरह काकोरी कांड के अभियोग में अभियुक्तों से जोर-जबरदस्ती से या किसी अन्य निर्दय तरीके से जानकारी प्राप्त करने का राक्षसी प्रयास नहीं किया गया। अब तक महाराष्ट्र, बंगाल और पंजाब में इस तरह के बड़े-बड़े षड्यंत्रों के अभियोग चले, उनमें काफी कुछ में ईमानदार और सुशिक्षित व्यक्तियों ने सरकारी अधिकारियों पर इस तरह के आरोप न्यायालय में खुलेआम लगाए थे। काकोरी अभियोग में वैसे आरोप सरकार के पुलिस अधिकारियों पर किसीने लगाए थे, हमारे पढ़ने में नहीं आए। हमारी पढ़ी हुई जानकारी के आधार पर ज्ञात हुई बात यदि सच हो तो वह पुलिस अधिकारियों के लिए सम्मानास्पद है।

पर जो आरोपी इस अभियोग में फँसे थे उन्होंने इस अच्छे व्यवहार की आशा कभी भी नहीं की थी। मातृभूमि की स्वाधीनता किसी अन्य मार्ग से मिलेगी इस बात से जब उनका विश्वास उठा तब ही उन्होंने यह सशस्त्र क्रांति का मार्ग अपनाया था। सिर पर कफन बाँधकर ही ये सूरमा सशस्त्र क्रांति के अग्निपथ पर चल पड़े थे। चलते समय ही उन्होंने इस बात की गिरह बाँध ली थी कि कभी-न-कभी उन्हें न्याय-अन्याय के दलदल में फँसना पड़ेगा, शारीरिक एवं मानसिक यंत्रणाएँ सहनी पड़ेंगी और मृत्युदंड तक को सहना पड़ेगा। शायद शुरू-शुरू के क्रांतिकारियों के अभियोग के संबंध में कहा जा सकता है कि उन्हें ऐसा कहा जा सकता था कि वे पुलिस के नैर्बंधिक और कभी-कभी अनैर्बंधिक यंत्रणाओं में फँस गए। पर काकोरी कांड के अभियोग में इस तरह की भ्रांति की संभावना दिखती नहीं। इस कांड के प्रमुख आरोपियों में सान्याल बंधु हैं। इन बंधुओं में से बड़े भाई श्री शचींद्रनाथ सान्यालजी इससे पहले भी क्रांति के अभियोग में भीषण भोग भोगकर दंड पा चुके थे। तब उन्हें आजन्म काले पानी की सजा हुई थी। वे अंदमान में पाँच वर्ष तक कड़ा दंड भोगते रहे। तब भी उन्होंने बड़ी वीरता से देहदंड भुगता। उन्होंने अपनी प्रिय मातृभूमि को इस जन्म में फिर से देखने की आशा छोड़ ही दी थी। पर संयोग से पाँचवें वर्ष ही उन्हें वह दिख गई। आजन्म कारावास में छूट मिलने पर वे पाँचवें साल यानी १९२०-२१ में वहाँ से रिहा हुए। इन्हींकी तरह उस अभियोग के अन्य कई क्रांतिकारियों ने भी अनुभव किया था कि क्रांतिमार्ग पर पैर धरने पर न केवल पैर बल्कि हृदय भी कैसे लहूलुहान हो जाता है। शारीरिक यंत्रणा, मारपीट, उपवास, अपमान, कारावास और मृत्युदंड, इन सभी को उन्होंने अंशत: सह ही लिया था। भुक्तभोगियों के हृदयद्रावक अनुभव या तो उन्होंने मौखिक सुने थे या लिखित रूप से पढ़े थे। फिर भी उन्होंने शस्त्रास्त्र इकट्ठा किए, गुप्त मंत्रणाएँ

कीं और दस-पंद्रह राजनीतिक डाके डालकर उन्होंने सरकार को हिला दिया और अंत में चलती रेलगाड़ी को रोक, पिस्तौल की नोक पर उन्होंने सरकारी कोष को पूरी तरह लूट लिया था। क्योंकि उन्होंने मन-ही-मन समझ लिया था कि बिना सशस्त्र क्रांति के अपनी मातृभूमि को स्वतंत्र नहीं किया जा सकता। उन्होंने जब देख लिया कि नि:शस्त्र असहयोगी, नि:शस्त्र असहयोग और नि:शस्त्र प्रतिसहयोग स्वतंत्रता प्राप्ति के काम में कोई भूमिका नहीं निभा सकते तब उन्हें सापेक्षत: सस्ता और सफल एक ही उपाय लगा, वह था क्रांति का। इसीलिए उन्होंने फिर एक बार क्रांति का बिगुल बजाया।

सभी सयाने जिसे पूरी तरह असंभव एवं महँगा समझते हैं वही इन सिरफिरों को सापेक्षत: संभवनीय और सस्ता लगा था। सभी सयानों को खादी मंडल, विधि मंडल, गोरक्षा, अस्पृश्योद्धार एवं शिशुसप्ताह, उपवास, हड़ताल इत्यादि सभ्य उपाय स्वतंत्रता प्राप्ति के लिए अधिक सुलभ, अधिक सफल लगते थे, वे इन सिरफिरों के लिए भी सुलभ थे। किंतु क्रांतिकारियों को लगा कि ये उपाय क्रांति की अपेक्षा महँगे और उतने ही व्यर्थ हैं। 'भिन्नमतिर्हि लोक: !'

ऐसा उनका विश्वास होने से इन क्रांतिकारी सज्जनों ने क्योंकि उनमें केवल बच्चे ही नहीं हैं, शूरता और ध्येयनिष्ठा के काम में बड़ों को भी लज्जित करनेवाले बीस के आसपास के बच्चे भी जैसे उनमें हैं वैसे ही बच्चों जैसी सरलता और नवयौवन का अदम्य उत्साह और साहस जिनमें भरा हुआ है, ऐसे तीस के ऊपर के युवक भी उनमें हैं—इन सयाने सज्जनों से उनके सयाने मार्ग खुले रखकर, जो वे कर सकते थे—वह देशहित का कार्य करने से उन्हें न रोकते हुए, जो कोई भी नहीं कर सकता वह शेष कार्य स्वयं करने की प्रतिज्ञा की और उस तरह वह मार्ग कितना भयंकर होता है, यह स्वयं के अनुभव से और षड्यंत्र के भूतकालीन अभियोगों की जानकारी से ज्ञात होते हुए भी जान-बूझकर उस रक्तरंजित क्रांति ध्वज को उन्होंने उठाया—सिरफिरे जो ठहरे!

अपनी ज्वालाग्राहिता का फल उन्हें जल्दी ही मिला। काकोरी के पास दौड़ती रेलगाड़ी को रोक, इंजन चालक को पिस्तौल दिखा कैद किया और गाड़ी पर सशस्त्र आक्रमण किया। सबसे पहले उन्होंने यात्रियों को जता दिया कि वे क्रांतिकारी हैं, उन्हींके लिए सरकार से लड़ रहे हैं। अत: निर्भय रहें।···फिर भी एक-दो यात्री शोर मचाने लगे तब उन्होंने उन्हें तत्काल गोली मारी। इसके बाद सरकारी तिजोरी को तोड़कर सारा धन लूट लिया। रेलगाड़ी आगे बढ़ी और ये अपने डेरे पर पहुँच गए। इस अपराध के लिए पकड़-धकड़ होते-होते वह सारा षड्यंत्र खुल गया और एक के सूत्र से दूसरा, दूसरे से तीसरा, ऐसा करते कई

क्रांतिकारी पकड़े गए।

हर राजनीतिक षड्यंत्र अपने वर्तमान परिस्थिति के स्वपक्ष की असंगठित और हताश स्थिति में, विपक्ष के संगठित शक्ति के आगे फूटेगा ही। फूटते-फूटते ही वह रास्ता बनाता जाएगा। ऐसे उलटे तर्क से अपने साथियों का मनोबल ऊँचा उठाते हुए वे बंजर बने और पहले भी ऐसे ही षड्यंत्र के फूटने, अभियोग चलने, दंड देने का अनुभव लिये हुए वे क्रांतिकारी अट्टहास करने लगे।

इसकी जाँच-पड़ताल पुलिस साल भर तक करती रही थी। पर इससे क्या! क्रांतिकारियों का धीरज डाँवाँडोल नहीं हुआ। फिर अभियोग चला। हथियारबंद सिपाहियों के कड़े पहरे में क्रांतिकारियों को गाड़ी से न्यायालय ले जाया जाने लगा। हाथों में हथकड़ियाँ, पाँवों में बेड़ियाँ और मोटे रस्सों से जकड़ा हुआ शरीर। फिर भी क्रांतिकारी आते-जाते जोर-शोर से क्रांति के गीत गाते। उन क्रांतिकारियों में से कुछ कवि थे, कुछ अच्छे गायक। उनके स्वर में स्वर मिलाकर सब क्रांतिकारी क्रांतिगीत गाते। दिल को हिलानेवाले उन गानों को सुनने के लिए हर रोज सैकड़ों लोग उनके आने-जाने के मार्ग में इकट्ठा होने लगे। क्रांतिकारियों का तेज, देशभक्ति, निर्भयता देख पुलिस की आँखें डबडबा जातीं। नींद में खोए हिंदुस्थान को जगानेवाले वे देशभक्तों के वीरगीत, हिंदी और उर्दू के कई अखबारों में छापे गए हैं।

कई सयाने सोच रहे थे कि क्रांतिमार्ग पर चलने का भयावह परिणाम सामने आएगा तब इन उन्मत्त देशप्रेमियों की अकल ठिकाने आएगी और कारागार की बेड़ियों में जकड़े हाथों में अपना अवनत सिर पकड़ दूर दृष्टि के सयानेपन को भाँपते पश्चातप्त निष्क्रियता की लंबी उसाँस वे लेने लगेंगे। पर ऐसा कुछ भी नहीं हुआ। सयाने लोगों में दिखनेवाला सिरफिरापन उनमें नहीं दिखा। क्रांति के इन दीवानों के मुँह से पछतावे की एक भी आह नहीं निकली। निकले तो वे ही जोश से भरे, उफनते रणगीत। बंदीगृह में बंद हुए तो क्या किसी भी तरह 'सिरफिरा' सयानापन उन्हें नहीं सूझा।

अंत में उन्हें सजा हुई। अधिकतर क्रांतिकारी जानते थे कि उन्हें कड़ी-से-कड़ी सजा होगी। इतनी कड़ी कि अखबार पढ़नेवाले सयानों के पसीने छूट जाएँगे। पर उन सिरफिरों को उसकी कोई परवाह न थी। जिस दिन उन्हें सजा सुनाई जाने वाली थी, उस दिन उन्होंने त्योहार की सी खुशियाँ मनाईं। प्रार्थना की। स्वदेशी कपड़े पहने, माथे पर लाल तिलक लगाए। न्यायालय गण्यमान्य लोगों एवं सरकारी अधिकारियों से खचाखच भरा हुआ था। न्यायालय के बाहर क्रांतिकारियों की गाड़ी से उतरते ही वे 'वंदे मातरम्' की घोषणा करने लगे। क्रांतिकारी आवेश से भरा

राष्ट्रीय गीत उच्च स्वर से गाते हुए, अनुशासित ढंग से अपने नेता के पीछे-पीछे न्यायालय में प्रविष्ट हुए। न्यायालय में उनके स्वर गूँज रहे थे, ''आज बलिदान का शुभ पर्व है। मन की सारी बात आज ही क्योंकर रहें? हे शत्रु, प्रतीक्षा कर। उचित समय पर सारी बात खुल जाएगी। हे मातृभूमि, तुझपर हम अपनी जान लुटा देंगे। शत्रु का बल भी हम परख लेंगे। अब बोलने की नहीं, कर गुजरने की वेला है। बलिदान का अवसर है।''

अभियुक्त न्यायालय में आए। न्यायाधीश ने अपना निर्णय सुनाया। इस अभियोग में कुल मिलाकर कागज-पत्रों के ग्यारह सौ सबूत जाँचने पड़े। सैकड़ों गवाहों को परखना पड़ा। न्यायाधीश ने अपने निर्णय पत्र को पढ़ा कि संयुक्त प्रांत में एक बहुत बड़ा षड्यंत्र पकड़ा गया है। उसका उद्देश्य सशस्त्र क्रांति करके हिंदुस्थान में स्वातंत्र्य स्थापित करना है। इस षड्यंत्र के सूत्रधार थे शचींद्रनाथ सान्याल। इनका बंगाल के क्रांतिकारियों से निकट का संबंध था। ये दोनों दल आपस में एक-दूसरे को राजनीतिक हत्याओं और डाकों के लिए शस्त्र देते थे। इस षड्यंत्र में शामिल लोगों ने सरकारी अधिकारियों पर सशस्त्र हमले किए, खजाने लूटे, बम जैसी विस्फोटक सामग्री इकट्ठा की और कई जगह भयंकर डाके डाले।

निर्णय के परिच्छेद पढ़कर न्यायाधीश ने दंड सुनाए—राजेंद्रनाथ लाहिड़ी, रामप्रसाद और रोशनसिंह को फाँसी। शचींद्रनाथ सान्याल को आजीवन काला पानी, मन्मथनाथ गुप्त को चौदह वर्ष की, खत्री, खन्ना आदि लोगों को दस-दस वर्ष की तथा कुछ अन्य लोगों को सात और पाँच वर्ष का दंड दिया गया। दंड सुना देने के पश्चात् न्यायाधीश ने कहा, ''जिस मार्ग से आप लोगों ने स्वातंत्र्य प्राप्त करना चाहा वह मार्ग गलत था। आपका चुनाव गलत था, फिर भी आप अपने आपसे तथा अपने मार्ग से निष्ठावान थे। आप अपने सिद्धांत के अनुसार ईमानदारी से लड़ते रहे। मैं स्पष्ट रूप से बताना चाहता हूँ कि यह काम करते समय आप स्वार्थ से कोसों दूर थे। आप लोगों ने जो कुछ भी किया, अपने देश के लिए किया।''

फाँसी और काले पानी का दंड सुनानेवाले न्यायाधीश के मुँह से क्रांतिकारियों के लिए इस तरह के प्रशंसा भरे शब्द निकले। उन्हें सुनकर सभी श्रोताओं के दिल भर आए। उन देशवीरों पर निगरानी रखनेवाले पुलिस-सिपाहियों की मुद्रा भी वह भयंकर तथा क्रूर सजा सुनकर बदल गई। 'मतवाला' पत्र में लिखा है—''पुलिस भी उन स्वदेश पर जान न्योछावर करनेवाली वीरात्माओं की सेवा करना चाहती थी इसलिए पुलिस ने अपनी सामर्थ्य के अनुसार ठंडे पानी जैसी छोटी-छोटी सुविधाएँ

देकर उनके प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट की।''

फाँसी, आजीवन कारावास तथा दस-दस साल के सश्रम कारावास की सजा का भी उन दंडित क्रांतिकारियों ने मुसकराकर स्वागत किया। दंड सुनकर भी हाथों में मुँह छिपाकर चिंता में डूबनेवाली बुद्धिमानी की झलक उनमें नहीं मिली। उनका षड्यंत्र खुल जाने से वे रोए नहीं। उनके कुछ साथी पुलिस के मुखबिर बने, पर इस विश्वासघात से भी वे धैर्यहीन नहीं हुए। वे दुनिया तथा हिंदुस्थान के भूतकालीन प्रयत्नों से जान गए थे कि जो भी क्रांति के पथ पर चलता है उसे जान हथेली पर लेनी पड़ती है, फिर अपने ही मन को समझाना पड़ता है कि 'ऐ मन, यह ध्यान रख कि इस पतित एवं दलित देश के तीस करोड़ लोगों में से उनतीस करोड़ विश्वासघातक निकलेंगे, तुम्हें गालियाँ देंगे, तुम्हारे शिरच्छेद का कारण बनेंगे फिर भी तुम्हें आगे बढ़ना है। दुनिया चाहे जो करे, तुम तो अपने देश के लिए मर मिटने को तैयार हो न? बस, तुम्हारे लायक क्रांति की सामग्री तुम्हारे पास आ गई। उनतीस करोड़ सरकारी मुखबिर हो जाएँगे यह मानकर चल! उस शेष एक करोड़ में से कोई-न-कोई तुम्हारे साथ रहेगा या फिर तुम्हारा अनुयायी ही बनेगा। ऐसा न भी हुआ तो भी क्या! तुम बढ़ते चलो, क्योंकि सिर पकड़कर बैठनेवाला नहीं, सिरफिरा ही अब हिंदुस्थान में भूचाल लाए तो लाए।'

इन विचारों से प्रेरित क्रांतिकारी, मानो न्यायाधीश द्वारा दिए गए भयावह दंड से उन्मत्त हो गए। श्री मालवीयजी का 'अभ्युदय' जैसा प्रमुख दैनिक पत्र कहता है—''अभियोग के निर्णयकाल का वह दृश्य सचमुच अपूर्व था। दंड सुनकर क्रांतिकारी जाने को हुए तब एक-दूसरे के गले लगे और आँखों से झरते आँसुओं से उन्होंने भावभीनी विदा ली। तब न्यायालय में उपस्थित लोगों की आँखें भी बरसने लगीं। सर्वश्री रामप्रसाद, राजेंद्रनाथ लाहिड़ी, रोशनसिंह को फाँसी की तथा श्री सान्याल को काले पानी की सजा हुई थी। अन्य सभी दंडित लोगों ने इन चारों के चरणों का भक्तिपूर्वक स्पर्श किया। इसके बाद रामप्रसाद के स्वर में स्वर मिलाकर उन्होंने 'वंदे मातरम्' की तुमुल गर्जना की और एक हृदयस्पर्शी गीत गाते हुए वे न्यायालय से चल पड़े।

''जिसके प्रेम में हम अपने प्राणों की बलि दे रहे हैं, उस भरतभूमि की हवा में अब हम साँस नहीं ले सकेंगे। फिर भी कोई बात नहीं। हे स्वदेश, तेरा भला हो! अब हम अपनी राह चले। हे मातृभूमि! तू खुश रहे यही हमारी मनोकामना है। अब हमें विदा दे।''

पाठको, यह गाना गाते फाँसी की ओर बढ़ते ये सारे सूरमा हिंदू हैं। उनके साधनों के बारे में चाहे हम सहमत न हों! फिर भी यह मानना पड़ेगा कि उनमें यह

तेज, यह धैर्य हिंदुओं की गीता पढ़कर ही उत्पन्न हुआ है। कम-से-कम इनके रहते कोई यह नहीं कह सकता कि हिंदू दुर्बल हैं, हिंदू कायर हैं।

मुसलमान बंधुओ, जिस समाज में ऐसे शूरवीर हिंदू जन्म लेते हैं, उस समाज को कायर समझ, गुंडागर्दी को बढ़ावा देने की भारी भूल आप कर रहे हैं। अभी भी उस भूल को सुधारो। स्वदेश के लिए बीस-बीस वर्षों से फाँसी की रस्सी को झूला समझ खेल रहे इन हिंदू क्रांतिकारियों को स्वधर्म के लिए तुम जैसे दो-चार हत्याएँ कर रहे हो, पाँच-दस मंदिरों को तोड़ रहे हो, पाँच-पचीस हिंदू अबलाओं को भगाकर ले जा रहे हो, वैसे 'पराक्रम' करना कठिन नहीं था। सोचने की बात है कि जिन्होंने चलती रेलगाड़ी को रोककर सरकारी खजाने लूटे और गवर्नर की दाढ़ी को नोचा-खसोटा, वे क्या मुसलमानों की चार-छह औरतों को भगाकर ले जाने तथा छिप-छिपकर एकाध मौलवी का सिर लाठी से पीटने का पराक्रम नहीं कर सकते थे? अभी तक उन्होंने ऐसा नहीं किया, वह उनमें शक्ति न होने के कारण नहीं बल्कि उनमें ऐसी नीच इच्छा नहीं थी। उन्हें बलात्कार से धर्म बढ़ाने या स्त्रियों पर नृशंस अत्याचार कर धर्मवीर बनने की शैतानी शिक्षा नहीं मिली। उन्हें आशा थी कि उनके देशबंधु मुसलमानों को आज नहीं तो कल होश जरूर आएगा, इसीलिए उन्होंने आज तक आप लोगों के भयानक अपराधों को अनदेखा किया। श्रद्धानंदजी की हत्या तक को उन्होंने भुला दिया। पर ध्यान रखिए, आप इस तरह हिंदुओं के क्षत्रिय तेज का अपमान नहीं कर सकते। अब तक हमने आपकी गुंडागर्दी सह ली। पर अब भी यदि आप नहीं सँभले तो धर्म रक्षा के लिए हिंदू भी आपसे दस गुना अधिक गुंडागर्दी करने से नहीं चूकेंगे यह दिख रहा है। इसलिए मुसलमानो, काकोरी के क्रांतिकारियों के नाम सुनकर तो सावधान हो जाओ और आपस का वैर-भाव बंद करो।

और अंग्रेजो, आप भी इस दृश्य को गंभीरता से देखो। हम अपने नेताओं से विनती करते हैं कि अब जब रॉयल कमीशन यहाँ आएगा तब उसके सामने इन सिरफिरे क्रांतिकारियों का इतिहास निडरता से पढ़ें। आज तक के बीस-पचीस वर्षों में सरकार ने इन क्रांतिकारियों पर तरह-तरह के हथकंडे आजमाए हैं। साधारण कैद, सश्रम कारावास, काला पानी, फाँसी, मारपीट, शारीरिक यंत्रणा, मानसिक यातना, विशिष्ट सजा, सैनिकी सजा, बंदूक, बैनेट, हवाई जहाज से फेंके जानेवाले बम, कत्लेआम। इन मुट्ठी भर लोगों का संप्रदाय सुरंगों, तहखानों में जोरों से बढ़ रहा है। यह काकोरी कांड के क्रांतिकारियों की उदात्त उग्रता का उदाहरण प्रस्तुत करते हुए कहो। और यह कहो कि इन अनश्वर क्रांतिकारियों को समाप्त करने का मार्ग है। और आश्चर्य की बात यह कि वह बहुत सरल है कि हिंदुस्थान को जो

स्वतंत्रता कभी-न-कभी देनी ही है वह हमारे-आपके लाखों लोगों का रक्त बहने के पहले ही खुशी-खुशी देकर इस पूरे प्रकरण की समाप्ति आनंद से करो। अब भी ब्रिटेन खुले मन से हिंदुस्थान की वैधानिक प्रगति के लिए परिणामकारी संविधान लागू करे तो यह देर से लागू होनेवाली कार्य पद्धति को स्वीकार करना क्रांतिकारी राजनीतिक दृष्टि से अपना कर्तव्य समझेंगे। इतना ही नहीं, संविधान देने के पश्चात् अगर ब्रिटेन का भारत के प्रति रवैया निष्कपट और समानता पर आधारित रहा तो भारतीय भी इंग्लैंड के प्रति वही रवैया रखेंगे और देशों में मैत्रीपूर्ण संबंध रहेंगे, जो दोनों देशों के हित में होगा।



# वीरमाता क्षीरोदवासिनी

स्वतंत्रता की कोख से जन्म स्वतंत्रों का।
गुलामगिरी के घूरे में गुलाम ही जनमा॥

*—सिंहगढ़ का पोवाड़ा*

हमने कुछ समय पहले 'श्रद्धानंद' पत्र में 'काकोरी के क्रांतिकारी' लेख में श्री शचींद्रनाथ सान्याल का उल्लेख किया था। उसके साथ उनका छायाचित्र भी दिया गया था। काकोरी के क्रांतिकारी कांड में उस प्रखर वीरात्मा देशभक्त को आजीवन काले पानी का भयानक दंड दिया गया है। उन्हीं शचींद्रनाथ सान्याल की वृद्धमाता का नाम था श्रीमती क्षीरोदवासिनी।

वह वृद्ध वीरमाता, जिसके पुत्र देश के स्वातंत्र्य के लिए कारागार में काले पानी के भयंकर दंड की बेड़ियों में जकड़े बंद हैं, उनका स्मरण कर घर में बैठी विह्वल हो जाती। वही वीरमाता अपनी समाप्त होती साँस तक पुत्रों को स्वदेश-सेवा के भीषण दिव्य कार्य में यश मिले, यह आशीर्वाद देती हुई सन् १९२८ के अप्रैल मास में स्वर्ग सिधारी।

क्षीरोदवासिनी के चार बेटे थे। बड़ा बेटा सयाना होते-होते उसके पति गुजर गए और क्षीरोदवासिनी देवी पर अपने छोटे-छोटे बच्चों के लालन-पालन की जिम्मेदारी आ गई। यह परिवार मूलतः बंगाली था, पर कई सालों से काशी में बस गया था। पति के निधन के बाद अपने चारों पुत्रों को ममता के आँचल में छिपा, यह दुःखी माँ इस आस से कालयापन करने लगी कि जल्दी ही उसका बड़ा बेटा घर की जिम्मेदारी सँभालेगा और वह पारिवारिक सुख का आनंद लेते हुए अपने बुढ़ापे के दिन शांति से गुजारेगी।

पर जैसे-जैसे उसका बड़ा बेटा होश सँभालने लगा, उसे दूसरी ही एक माँ की मूर्ति अपनी ओर आकर्षित करने लगी। वह उसे अपनी माँ की माँ कहने लगा और अपनी सगी माँ को बिसराने लगा। अपनी माँ के कंधे का बोझ दूर करना छोड़

वह अपनी परम माँ की गृहस्थी को अपनी गृहस्थी मान उसके दुःख से दुःखी होने लगा। उसको मुक्त करने के लिए जूझने लगा। अपनी दुःखी माँ से मिलने के लिए उसके पास एक क्षण का भी समय नहीं था, क्योंकि वह अपनी परममाता की दिव्य मूर्ति के सामने, 'हे भारतमाता, हे जननी, हे जन्मभूमि!' का जाप करते हुए रात-दिन पड़ा रहता। माँ को माँ कहना जैसे उसने छोड़ ही दिया। अब वह भारतमाता को ही 'हे जनकजननी जननी' करके पुकारने लगा।

वे दिन थे सन् १९०५ से १९११ के बीच के, क्रांति की आग के फैलने के। क्रांतिकारियों के व्रत की उग्रता से युवा मन आकर्षित हो रहे थे। एक बार उस दिव्य लक्ष्य और उन उग्र साधनों की सुरा पी नहीं कि क्रांति के उन दीवानों की आँखों से माँ-बाप, पत्नी-बच्चे, घरबार सबके चित्र मिट जाते। उनकी आँखों में सिर्फ एक ही दृश्य रहता—जनकजननी जननी भारतमाता दास्य की शृंखलाओं में जकड़ी हुई है और अपने तीस करोड़ पुत्र-पुत्रियों से पुकार-पुकारकर कह रही है, "क्या मेरा कोई लाल, मेरे विमोचन के लिए जलते इस महान् अग्निकुंड में पहले कूदकर अपनी बलि देगा? इस मनोवृत्ति से परिपूर्ण हुआ युवा, सयानेपन के या मूर्खपन के सारे उपदेशों की सीमा पार कर चुका होता। उसे प्रकृति विकृति जैसी और विकृति प्रकृति जैसी लगती। घर की गृहस्थी उजाड़, वह बाहर की गृहस्थी बसाना चाहता। जीवन मरण लगता और मृत्यु में आनंद आता। काशी यात्रा से उसे फाँसी यात्रा अधिक पुण्यप्रद लगती। सारे जीवित सयानों का उपदेश उसके कान तक न पहुँचता और मृत आत्माओं का स्वरहीन वचन उसे पूरा-पूरा सुनाई देता।

किशोर शचींद्रनाथ सान्याल जनकजननी जननी की पुकार अनसुनी न कर सका। वह उसी अग्निपंथ का अनुयायी बन गया। काशी में उसने क्रांति की शपथ ली, "जान लेंगे, जान देंगे।" क्रांतिकारियों के दल में घुसकर उसने बम बनाने की विद्या सीख ली। वह हथियार जुटाने लगा। महायुद्ध के दिनों में जान हथेली पर लेकर वह पूरे हिंदुस्थान में विद्रोह करने क्रांति की भयंकर योजनाओं में भाग लेने लगा। अलग-अलग रूप लेकर वह सैनिकों के शिवर में घुस जाता। तरह-तरह की बातें कर वह उन सैनिकों को विद्रोह के लिए प्रेरित करता। उसके घर पर पुलिस का पहरा लगा। क्रांतिकारियों ने दिल्ली के गवर्नर जनरल पर बम फेंक, सत्ता के मदांध हाथी पर चढ़े वायसराय को घायल करने का अमानुषिक कृत्य करनेवाले क्रांतिकारियों के भीषण साहस को फाँसी पर चढ़ाकर दबाने के अति भीषण दंड से भी सान्याल का मन चंचल नहीं हुआ, उलटे अधिक रणोन्मत्त ही हुआ। लाहौर, फिरोजपुर, कामागाटामारू, बालसोड आदि कई स्थानों में क्रांतिकारियों और अंग्रेजों में हुई भयंकर मुठभेड़ों में सैकड़ों तरुण क्रांतिकारी मारे गए, कई फाँसी पर लटकाए गए

सैकड़ों को अंदमान के काले पानी में गिनगिनकर ठूँसा गया फिर भी सान्याल इन सब बातों से लेश भी नहीं डरा। न उसे जीवित सयानों द्वारा निंदित वह मार्ग अवांछित लगा। यह उसके स्वभाव के अनुरूप ही था। यह वह समय था जब गांधी जैसे सयाने लोग राजनिष्ठा की शपथ लेकर महायुद्ध में अंग्रेजों की सहायता करने के लिए जर्मनी द्वारा मारे जाने के लिए अंग्रेजी सेना में भारतीय सिपाहियों की भरती कर 'स्वराज्य के सीधे रास्ते पर' तेजी से आगे बढ़ रहे थे। इसी समय सैकड़ों क्रांतिकारी युवकों के साथ युवक सान्याल अंग्रेजी सेना में भरती हुआ। भारतीय सैनिकों को विद्रोह का पाठ पढ़ाते हुए स्वराज्य के टेढ़े और रक्त भरे मार्ग पर दौड़ता वह युवक आगे बढ़ रहा था।

पर वह विद्रोह असफल रहा। अंग्रेजी राज्य का तख्ता पलटने के लिए क्रांतिकारियों ने जो भी छोटे-बड़े षड्यंत्र रचे, उन्हें लाहौर के कोर्ट में उजागर किया गया। भारतीय स्वाधीनता के लिए शस्त्र धारण कर, रणांगन में उतरने के अपराध में सैकड़ों को फाँसी दी गई। जहाजों में भर-भरकर काले पानी पर भेजा गया। उसी उथल-पुथल में काशी षड्यंत्र प्रकरण में शचींद्रनाथ सान्याल को भी काले पानी भेजा गया। उनके कारण उनके भाई भी षड्यंत्र में सम्मिलित थे। उन्हें भी कारावास मिला। सान्याल के घर की कुर्की हुई। पुलिस उनके संबंधियों के पीछे हाथ धोकर पड़ गई। उस ध्वस्त परिवार में उनकी वृद्धा माता श्रीमती क्षीरोदवासिनी देवी अकेली बचीं।

शोकविह्वल हो गई होगी न वह माता? जी! सचमुच वह शोकसंतप्त थी। उस माता ने सोचा था कि उसका ज्येष्ठ पुत्र बड़ा होकर उसकी गृहस्थी सँभालेगा और वैधव्य के कारण झुलसे यही मेरे बेटे संतति, संपत्ति से युक्त होकर मेरी सेवा कर ऋणमुक्त होंगे और अपने आपको सुखी करेंगे। पर उन्होंने अपनी माँ की आशा पर पानी फेर दिया। उसके बड़े बेटे ने माँ के ऋण से उऋण होने की बात तक न सोची। वह वहाँ काले पानी जाकर कोल्हू का बैल बन गया और यहाँ उसका घरबार उजड़ गया। उसने अपने छोटे भाइयों को भी वही देश की स्वाधीनता के लिए पागल बनने का सबक सिखाया। उनका भी नाश किया। इतना ही नहीं, इन सबके साथ उसने अपनी माँ को भी यह पागलपन का रोग लगा दिया।

…और पगली को अपना उजड़ा हुआ घर भी बसा हुआ लगने लगा। वह काले पानी की सजा भुगतते अपने बड़े बेटे को पत्र लिखती। उनमें उसने एक बार भी नहीं लिखा कि देशप्रेम के दीवाने उसके बेटों ने उसकी गृहस्थी उजाड़ दी। काले पानी की सजा भुगतते अपने बेटे को वह फिर से देख सकेगी यह आस उसने कब की छोड़ दी थी। पर संयोग की बात, बीस साल की उसकी सजा पाँच साल

में ही समाप्त हुई। सान्याल राजा से क्षमा और सजा में छूट पाकर अंदमान से अपने घर लौटे। उनके तीनों भाई भी कारागार और राजरोष से मुक्त हुए। वृद्ध और निराश क्षीरोदवासिनी देवी ने फिर से जी भरके अपने बेटों को निहारा। जन्म भर का संकट पाँच वर्षों में ही टल गया। पति के आकस्मिक निधन के बाद जिन बच्चों को उसने अपने प्राणों से अधिक चाहा था, बड़े प्यार से पाला था और जो क्रांति की आँधी में कहीं दूर उड़ गए थे, वे फिर से उसकी छाँह में आ गए। उसकी खुशी का ओर-छोर नहीं था। उसका घर फिर से भर गया।

क्षीरोदवासिनी का घर भर गया। पर उसके बेटों को और उनके साथ-साथ उसे भी वह घर अब अपना नहीं लग रहा था। बड़े संकट के टल जाने से खुश होकर वह कह सकती थी, 'अब देशप्रेम, स्वाधीनता की बातें छोड़ दो। अब चुपचाप नौकरी कर लो। देश भले ही संकट में रहे, तुम अपने आपको सँभालो। तुम कारागार में थे और मैं यहाँ अकेली। तब देशवासियों में से किसीने मुझे पूछा तक नहीं। ऐसे लोगों के लिए तुम क्यों मुसीबत मोल लेते हो?' क्षीरोदवासिनी की ऐसी बातें वंदनीय न भी हों, क्षम्य तो थी हीं। पर वैसा एक शब्द भी उसके होंठों पर न आया।

गरुड़ मैदान की मिट्टी पर रह ही नहीं सकता। सान्याल का मन भी घर में घबराने लगा। आँधी-तूफान से डटकर लड़ना ही गरुड़ों का मनचाहा खेल है। वीरों को भी खतरा मोल लेने का नशा होता है। देशवीर सान्याल और उसके तीनों भाइयों को भी फिर से क्रांति का भयंकर नशा चढ़ गया। उस जनकजननी जननी भारत माता की पुकार उनके हृदय में गूँजने लगी। वे उन्हींकी तरह जाज्वल्य और भयंकर क्रांतिकारियों के साथ शस्त्रास्त्र इकट्ठा करने, राजनीतिक स्वातंत्र्य के लिए अंग्रेजों से दो हाथ करने, सरकारी खजाने पर डाका डालने, रेलगाड़ियों को लूटने लगे। फिर एक बार संयुक्त प्रांत उनकी क्रीड़ास्थली बन गया। उनका इसी तरह का एक खेल काकोरी षड्यंत्र के नाम से ख्यात हुआ।

उसमें सान्याल को फिर से काले पानी का दंड हुआ। फिर से उनके भाइयों को भी सजा हुई। फिर एक बार पुलिस क्षीरोदवासिनी के बेटों को पकड़कर ले गई। इसके बाद डेढ़ वर्ष तक क्षीरोदवासिनी देवी को खाना-पीना, रहना-सोना आदि शारीरिक आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए भी अत्यधिक कठिनाइयों का सामना करना पड़ा। फिर भी उसने एक बार भी नहीं कहा, 'आग लगे ऐसे देश को' या 'नहीं चाहिए ऐसा स्वराज्य'। वह एक माँ थी। उसके चारों बेटे दस-बारह सालों के लिए पुलिस की कैद में बंद होते। फिर से बाहर निकलते। फिर से कैद हो जाते। बेटों के बिछोह से वह विह्वल हो जाती। पर उसने अपने बेटों को उनके लक्ष्य से

कभी विमुख नहीं किया। उलटे वह उन्हें जीतने का ही आशीर्वाद देती। क्यों न हो, वह केवल माता नहीं थी, वह वीरमाता थी। उसने स्वातंत्र्य के लिए अपने बेटों को भगवान् एवं स्वदेश पर न्योछावर कर दिया था। शचींद्रनाथ सान्याल को दूसरी बार काले पानी की सजा हुई थी। उसके अन्य बेटों को भी कारागार में डाल दिया गया था।...अब क्षीरोदवासिनी अपने बेटों के लिए जल बिन मछली की तरह छटपटाने लगी। आखिर सन् १९२८ में उसने दम तोड़ दिया। मरते समय वह अपने बड़े बेटे के हाथों गंगाजल भी न पा सकी।

बेटों के दु:ख में दु:खी माता ने अंतिम साँस ली। पर तब भी उसे खुशी थी कि उसकी कोख से ऐसे बेटों ने जन्म लिया है जो मातृभूमि के स्वातंत्र्य के लिए जूझ रहे हैं।

हिंदुस्थान के हिंदुओं में कुछ ऐसे देशवीर थे जिन्होंने स्वातंत्र्य यज्ञ में न केवल अपनी बलि दी प्रत्युत अपने पूरे वंश की ही आहुति दी। शचींद्रनाथ सान्याल का परिवार ऐसा ही वीर परिवार था।

उस वीर परिवार की वीर जननी थी क्षीरोदवासिनी! कन्याओ और गृहिणियो, गर्भवती महिलाओ और माताओ, इस वीरमाता का नाम तुम हर प्रातः स्मरण करो। अहिल्या, तारा, सीता, मंदोदरी आदि पंच-कन्याओं के स्मरण की तरह ही इन वीर कन्याओं का स्मरण आप सब और आपके देश के लिए कल्याणकारी होगा!

□

# वीर युवक शशिमोहन डे

एकेनापि सुपुत्रेण सिंही स्वपिति निर्भयम्।

ऐसा सप्ताह नहीं जाता, ऐसा दिन भी नहीं गुजरता जब बंगाल में कहीं-न-कहीं कोई-न-कोई मुसलमान दरिंदा हिंदू कुमारी को या हिंदू कुमार को भगाकर नहीं ले जाता, उसपर राक्षसी अत्याचार नहीं करता। पर उन हिंदू कुमारियों को जिस समाज से भगा ले जाया जा रहा है वह हिंदू समाज हाथ-पर-हाथ धरे बैठा है। उसकी यही प्रतिक्रिया है कि 'अत्याचार बंगाल की हिंदू कुमारियों पर हो रहे हैं, महाराष्ट्र में तो नहीं। फिर मुझे क्या?'

बंगाल के किसी गाँव में इसी तरह रात-बेरात छापा मारकर पहले-पहल किसी हिंदू अबला को किसी नराधम ने भ्रष्ट किया। पड़ोसी गाँव में यह समाचार पहुँचने पर वहाँ का हर गाँववाला कहता था, "हादसा उस गाँव में हुआ है न? आग उस गाँव में लगी है न? फिर मैं क्यों चिंता करूँ?" होते-होते आग इस दूसरे गाँव में भी फैली। वहाँ भी हिंदुत्व जलकर राख हो गया। तब तीसरे गाँव ने यही कहा, "वे दो गाँव जलकर राख हो गए हैं। हो जाएँ मेरी बला से। मेरे बाल-बच्चे तो सुरक्षित हैं।"

तभी उस तीसरे गाँव में भी उस क्रूर, राक्षसी कट्टरता ने हाहाकार मचाया। धर्मांध नरपशुओं ने उस गाँव के बाल-बच्चों और स्त्रियों के भी मुँह में कपड़ा ठूँसकर वही हाल किया। फिर भी पड़ोसी हिंदुओं ने कहा, "अपने दरवाजे बंद कर लो। वह पड़ोसी हिंदू घर और उनके हिंदू धर्म से हमें क्या लेना-देना?"

इस तरह हिंदुओं के हमें क्या लेना-देना, इसके नपुंसक आचारसूत्र के कारण बंगाल में एक-एक, दो-दो मुसलमान हजारों हिंदुओं की बस्तियों में घुसते और वहाँ के हिंदुओं पर अकथनीय अत्याचार करते रहे। आगजनी, अत्याचार, बलात्कार···जहाँ भी हिंदू को देखा उसे पकड़ा और मुसलमान बनाया। ऐसा यह

हजार वर्ष चला। साठ साल पहले पचपन फीसदी हिंदू थे, अब वे तीस प्रतिशत और मुसलमान बढ़कर अब सत्तर प्रतिशत हो गए। इसका प्रमुख कारण यह है कि मुसलमान खुलेआम निचली जातियों की सैकड़ों-हजारों हिंदू स्त्रियों को भ्रष्ट करते गए, धर्मांतरित करते गए। फिर भी उच्चवर्गीय हिंदू यही सोचते रहे कि इस तरह की गुंडागर्दी की ओर ध्यान देने से उनकी सभ्यता पर आँच आएगी। पर निष्ठुर समय ने उनकी 'हमें उनसे क्या लेना-देना' जैसी उदासीनता का जवाब बड़ी ही क्रूरता से दिया। इन निर्लज्ज सभ्य गृहस्थों ने स्वधर्म की निम्नवर्गीय स्त्रियों का अपमान खुली आँखों से जब देखा था तब उसका कोई विरोध नहीं किया था। अब इन उच्च वर्णीय सभ्य हिंदुओं की पत्नियों, बहनों पर भी यही काला संकट मँडराने लगा है। मुसलमानों द्वारा भ्रष्ट, असभ्य हिंदू स्त्रियों की कोख से उपजी मुसलमानों की संतति इतनी अधिक बढ़ गई है कि सभ्य हिंदुओं के लिए वह चिंता का विषय बन गई। बंगाल में जनमे एक हिंदू युवक ने इस चिंता का समाधान करने की ठान ली। इस वीर युवक का नाम है शशिमोहन डे। सिलहट निवासी शशि अभी अठारह वर्ष का भी नहीं है, पर हिंदू जाति जो अठारह सौ साल में नहीं सीख सकी वह इसने अठारह सालों में ही सीख लिया है। पिछले तीन सालों से आए दिन मुसलमान नराधम किसी-न-किसी हिंदू कुमारी पर, हिंदू अबला पर बलात्कार करता आ रहा है। पर निर्लज्ज कायर सभ्य जन यही बुदबुदा रहे थे, ''मुझे इससे क्या देना-देना ?'' इन 'अहिंसावादियों' को स्वराज्य प्राप्त करना था। मुसलमान इनकी माँ-बहनों को भगाकर ले जा रहे थे, लेकिन ये तो अत्यधिक महत्त्वपूर्ण काम में व्यस्त थे। अत: बिना चेहरे पर शिकन लाए ये कह रहे थे, ''हमें तो स्वराज्य प्राप्त करना है। बाकी चीजों से हमें क्या लेना-देना ?''

सिलहट जिले में एक मुसलमान जमींदार था—फैयाज अली। उसे हिंदू लड़कियों को भ्रष्ट करने का चस्का सा लग गया था। पागल कुत्ता जैसे लोगों को काटता फिरता है वैसा यह बहशी इर्दगिर्द के कई गाँवों के हिंदुओं को धर्मभ्रष्ट करता जा रहा था। इस गुंडे के डर से हिंदू कन्याओं का बाहर निकलना बंद हो गया। ज्यों-ज्यों वह राक्षस इस कुकर्म में कुशल होने लगा त्यों-त्यों धर्मांध मुसलमान उसे 'गाजी' कहकर उसका सम्मान करने लगे। कुछ राक्षसी वृत्ति के मुसलमान समझते हैं कि हिंदू कन्याओं पर बलात्कार कर उन्हें भ्रष्ट करना धर्मकृत्य है, वह मक्का यात्रा करने जैसा पुण्यकार्य है। इससे मुसलमानों की संख्या बढ़ जाती है। यह पाजी गाजी फैयाज अली चंदेरचंद्र, राधाचक्र आदि गाँवों से हिंदू कन्याओं को भगाकर ले जा रहा थ। उनपर बलात्कार कर उन्हें भ्रष्ट कर रहा था, तब प्राय: सभी हिंदू हमेशा की तरह 'मुझे क्या लेना-देना' का अकर्मण्य मंत्र बुदबुदाते रहते

थे। पर एक दिन एक हिंदू युवक सीना तानकर खड़ा हो गया। उसने इस गुंडे को टोक दिया। वह हिंदू युवक बंगाल ही नहीं, हिंदुस्थान भर की हिंदू स्त्रियों को अपनी धर्मभगिनी मानता था। किसी भी हिंदू स्त्री का अपमान उसे अपना अपमान प्रतीत होता। उसने 'मुझे इनसे क्या लेना-देना' कहकर इन अभागिनियों की तरफ पीठ नहीं फेरी। इसने उस दुष्ट दुराचारी को मुँहतोड़ जवाब दिया, क्योंकि उसके मन ने कहा, 'किसी भी हिंदू स्त्री का अपमान मेरी बहन का ही अपमान है। उससे मैं तिलमिलाता हूँ। किसी भी हिंदू परिवार में संतान पैदा होने से मेरा परिवार बढ़ जाता है। मेरे लिए वह खुशी की बात होती है। और कहीं भी हिंदू पुरुष या स्त्री का हिंदुत्व भंग होता है तो वह मेरे लिए अशुभ घटना है, क्योंकि इससे मेरे भाई-बहन मुझसे बिछुड़ते हैं। जहाँ कहीं भी हिंदुओं को सताया जाता है, वहाँ एक तरह से मुझे ही सताया जाता है। मुझे उससे दुःख पहुँचता है। मैं इसका प्रतिशोध अवश्य लूँगा।'

ऐसे ही कुछ विचारों में खोया वह अठारह वर्षीय वीर युवक अपनी राह जा रहा था। तभी उसने एक सामान्य हिंदू घर से कोलाहल सुना। उसने मुड़कर देखा और सुना कि कोई दीन अबला करुण स्वर में रो रही है और कोई नरपिशाच कह-कहे लगा रहा है। विकृत आवाज में उसे डरा-धमका रहा है। उसने पास जाकर उस घर में झाँका। देखा कि इर्दगिर्द के कुलीन हिंदुओं को भ्रष्ट करनेवाला वह राक्षस एक विवाहित हिंदू कुलवधू को जबरदस्ती घसीट रहा है। उसे मार-मारकर उसपर बलात्कार करना चाहता है। देखकर शशिमोहन का खून खौल उठा। वैसे शशिमोहन को उस घर से कोई सरोकार नहीं था। वह लड़की न तो शशिमोहन की बहन थी, न भावज या भतीजी। पर वह एक हिंदू की बेटी थी और हिंदू होने के नाते वह घर शशिमोहन का था। वह लड़की उसके लिए अपनी भावज या भतीजी से कम न थी। वह दीन अबला हिंदू थी और उसका सतीत्व और हिंदुत्व वह अहिंदू नराधम बलात् नष्ट करना चाहता था। वह नराधम एक मुसलमान था। शशिमोहन बिजली की गति से उस घर में घुसा। उसे देखते ही वह हिंदू कन्या सहायता के लिए कलप उठी जैसे बाघ से बचने के लिए गाय रँभाई हो। फैयाज अली गुस्से से गुर्राया। शशिमोहन पर टूट पड़ा। यह सोचकर कि यह भी 'मुझे क्या लेना-देना' संप्रदाय का हिंदू है, फैयाज अली चीखा, ''तुम क्यों बीच में पड़ते हो? तुम्हें इससे क्या लेना-देना?'' इसके जवाब में शशिमोहन कुछ भी नहीं बोला। उसने जवाब दिया अपनी कृति से। मानो कह रहा हो, 'जो एक भाई का बहन से या एक हिंदू का दूसरे हिंदू से लेना-देना होता है वही मेरा इससे लेना-देना है। नराधम, छोड़ दे इसे!' पर फैयाज ने उस

लड़की को न छोड़ा। तब बिजली गिरी उस उन्मत्त फैयाज अली पर शशिमोहन का रूप लेकर। क्षणार्ध में शस्त्र निकालकर उसने फैयाज के टुकड़े-टुकड़े कर दिए। उस मुसलमान गुंडे को शशिमोहन ने उसी स्थान पर मार डाला।

शशिमोहन ने तब यह न सोचा कि किसी एक स्त्री के लिए मैं अपना उभरता यौवन क्यों न्योछावर करूँ। इससे मुझे फाँसी हो जाएगी। मेरी माँ रोएगी। युवा जिंदगी मेरे सामने गृहस्थी सुख का भोजन लेकर खड़ी है। उसे मैं क्यों ठुकराऊँ? इस तरह का नपुंसक सयानापन उसके मन को छुआ तक नहीं। उसने देखा कि एक हिंदू कन्या को एक मुसलमान बलात्कार से भ्रष्ट करना चाहता है और बिना आगे-पीछे देखे उसने उसे उसी तरह काट डाला जैसे देवताओं ने राहु-केतु को काटा था। उस कन्या ने ग्रहणमुक्त चंद्रकला की तरह म्लान स्मित कर उस युवक को धन्यवाद दिया।

सठतंत्र के मूलमंत्र 'मुझे क्या लेना-देना' का एक हिंदू द्वारा इस तरह रौंदा जाना एक महान् आश्चर्य था। इससे आसपास के मुसलमान बुरी तरह डर गए। मुसलमानी गुंडागर्दी पाँवों में पूँछ डाले, घरों में छिपने लगी। पर इस घटना के कारण एक और आश्चर्यजनक घटना घटी। पुलिस ने शशिमोहन को पकड़ कारागार में बंद किया। सब लोगों को लगा कि शशिमोहन को फाँसी हो जाएगी। आखिर नागरिकों के जान-मान तथा धर्म-कर्म की रक्षा करना पुलिस एवं सरकार की ही जिम्मेदारी है। प्राय: वे जिस जिम्मेदारी को निभा नहीं सकते उसे कोई दूसरा निभाए यह उनसे बरदाश्त नहीं होता। इससे उनकी अकर्मण्यता का पर्दाफाश होता है। और फिर एक हिंदू शस्त्र उठाकर किसी दूसरे हिंदू की रक्षा के लिए दौड़े, यह तो उनसे बिलकुल ही सहा नहीं जाता, क्योंकि अगर सभी में यह वीरवृत्ति बलवती हो जाए तो उन्हें ही हिंदुस्थान से कूच न करना पड़े! यह निश्चित था कि सत्ता के नियमों के अनुसार उस हिंदू युवक को कड़ी सजा होगी। पहले न्यायालय में वह हुई भी। मृत्युदंड से जरा भी न डरते हुए शशिमोहन ने सीना ठोंककर कहा, "अपनी धर्मभगिनी को राक्षसी बलात्कार से छुड़ाना मुझ जैसे हिंदू का कर्तव्य था। अन्य सभी साधनों एवं रास्तों के असफल होने पर, शस्त्र उठाकर उस दुष्ट को मारना मेरा धार्मिक अधिकार था। इतना ही नहीं, यह मेरा कानूनी अधिकार भी था।" शशिमोहन के इसी विधान के आधार पर हाईकोर्ट में अपील की गई और आश्चर्य की बात यह है कि हिंदुओं की मानहानि एवं मुसलमानों की लल्लो-चप्पो करनेवाले इन दिनों में भी शशिमोहन को हाईकोर्ट ने निर्दोष मानकर छोड़ दिया।

इतना ही नहीं, हाईकोर्ट ने शशिमोहन का, दुष्ट दुराचारी को मारकर उसके

बलात्कार से उस अबला का रक्षण करने के लिए अभिनंदन भी किया। जबकि अन्य सभी पुरुष उस अत्याचारी का सामना करने से डर रहे थे और पुलिस की सहायता की कोई गुंजाइश न थी, तब शशिमोहन ने साहस और फुरती से काम लेकर उस अबला की जान और इज्जत की रक्षा की। हाईकोर्ट ने इसे कानूनन सही बताया, क्योंकि भारतीय दंड विधान की धारा ९६ से १०० तक के अधीन यह स्पष्ट रूप से बताया गया है कि प्रत्येक नागरिक को अपने या अन्य किसी नागरिक के कानूनी अधिकारों का तथा शरीर रक्षण करने का पूरा अधिकार है। इसके भी अपवाद हैं और उन्हें नागरिक को सतर्कतापूर्वक टालना चाहिए। इस तरह अपना या अन्य किसीका संरक्षण करना हमारा नैतिक कर्तव्य तो है ही। शशिमोहन को उस अबला के शरीर पर होनेवाले दुष्ट और अधम बलात्कार से रक्षा करने का अधिकार था। उसने उस कानूनी और धार्मिक अधिकार का उपयोग करना चाहा। इससे चिढ़कर फैयाज अली उसपर टूट पड़ा। फिर तो शशिमोहन के प्राण भी संकट में पड़ गए। इससे शशिमोहन को स्वसंरक्षण का दूसरा अधिकार भी प्राप्त हुआ। कानून की सीमा में रहकर उसने फैयाज का सामना किया और उसका जो भी परिणाम सामने आया, उसे इस स्थिति की अनिवार्य आवश्यकता समझ हाईकोर्ट ने शशिमोहन को सम्मान के साथ छोड़ दिया।

वस्तुतः शशिमोहन ने यह सब कायदे-कानून का सूक्ष्म विचार करके नहीं किया था। उसने उसे कानून की आज्ञा या छूट समझकर नहीं किया था। निसर्ग-प्रवृत्ति से प्रेरित होकर शशिमोहन ने उस दुष्ट का काम तमाम किया था। एक अनाथ हिंदू कन्या को एक अहिंदू, गाय की तरह घसीटते हुए, मारते हुए ले जा रहा है यह देख उसका हिंदू खून उबल उठा। इसीसे वह वीर उस हिंदू बाला की रक्षा के लिए दौड़ पड़ा। उसने अपनी इसी अंत:प्रवृत्ति को प्रमाण माना। उसे फाँसी होती तो भी वह यही कहता कि उसने एक बहुत अच्छा काम किया है। हाईकोर्ट ने ऐसी सत्प्रवृत्ति का समर्थन किया तथा इस नैतिक कर्तव्य को वैधानिक अधिकार का समर्थन भी दिया। इस संबंध में कलकत्ता हाईकोर्ट भी अभिनंदन का भागी है। एक सत्शील युवक के प्राण बचाकर हाईकोर्ट ने हम हिंदुओं पर भारी उपकार किए हैं। हे वीर शशिमोहन, हर हिंदू तुम्हारे दीर्घायुष्य की कामना कर रहा है। भगवान् करे कि तुम जैसे कई वीर युवक हमारी भाग्यहीन हिंदू जाति में पैदा हों। तुम्हारा पूरा जीवन इसी तरह की वीरगाथाओं से भरा-पूरा हो। एक नागरिक के नाते कानूनी कर्तव्य निभाने का धैर्य, साहस और उदारता हर हिंदू युवक के हृदय में जागे। हमारे हिंदू समाज में इसी तरह सताए हुए हिंदू की पुकार सुन दौड़ पड़नेवाले हिंदू वीर पैदा हों। हमारे पुराने कायरमंत्र 'मुझे क्या लेना-देना' का नामोनिशान मिट जाए।

जहाँ-जहाँ हिंदू सभाएँ होंगी वहाँ-वहाँ वीर शशिमोहन पर सार्वजनिक अभिनंदन के तारों की और प्रेममय आशीषों की वर्षा हो। क्योंकि हिंदू अबलाओं की पवित्रता को कलुषित करनेवाली मुसलमानी गुंडागर्दी के सिर पर शशिमोहन ने पहला जोरदार आघात किया है। अब वह गुंडागर्दी, पहले जैसा पाशविक, नंगा नाच करने की हिम्मत सहजता से नहीं जुटा पाएगी।

□

# आंध्रप्रांतीय भारतवीर श्रीराम राजू

बुरे दिनों में सद्‌गुणों की भी निंदा की जाती है। स्वातंत्र्य काल के गुण पराधीन काल में अपराध का रूप ले लेते हैं। अंधे कुएँ में फँसे हम कूपमंडूकों को इन स्वातंत्र्य वीरों के कृत्य प्रतिकूल रूप में दिखाई दें यह स्वाभाविक नहीं अपरिहार्य है। फिर भी विद्यमान परिस्थिति एवं न्यायचक्र के पहिए के नीचे दबा हमारा मन, कभी-कभी उससे बाहर निकल आता है और निरपेक्ष वस्तु-मूल्य दिखानेवाले गुणज्ञता के पवित्र वातावरण में कुछ काल ही सही वह संचार करने लगता है। मन को कौन और कैसे सजा दे सकता है? हम स्वयं भी अपने मन पर नियंत्रण नहीं कर सकते। यह बरबस हमारे काबू से बाहर होकर हमें मुँह चिढ़ाता है और पवित्रता के ऊँचे आसमान में उड़ने लगता है।

हमारी भी यही स्थिति हुई जब हमने कहीं पर श्रीराम राजू के बारे में पढ़ा। मन कल्पना के पंख लगाकर उड़ने लगा।

हमने अपने मन से कहा, 'अरे मूर्ख! श्रीराम राजू तो बागी है। प्रचलित राजसत्ता के कानून उसे अपराधी मानते हैं। अहिंसाकाल के इस युग में वह अपराधी माना जाएगा। आज के महात्मा उसे गुमराह वीर कहेंगे। और अगर वह पकड़ा गया तो राजसत्ता के न्यायाधीश उसे प्राणदंड की सजा देंगे। ऐसे अपराधी, अत्याचारी, पागल, दंडनीय श्रीराम राजू को तू सराहना चाहता है?'

## वह अपराधी नहीं है

पर क्षण भर मुक्त उड़ान करने को उद्यत मन मुँह चिढ़ाकर कहने लगा, 'पगले, जितना और जैसा बागी श्रीराम राजू है, उतना ही और वैसा ही बागी जॉर्ज वाशिंगटन भी है, जिसने अमेरिका को इंग्लैंड के लौह शिकंजे से छुड़ाया या फिर डी. वलेरा है, जो आयरलैंड को इंग्लैंड के पंजे से छुड़ाना चाहता है। इंग्लैंड के राजा को फाँसी देने की इच्छा करनेवाला क्रॉमवेल भी वैसा ही सिरफिरा बागी है।

उनके स्तुति-स्तोत्र तो तू गाता है, उन्हें स्वतंत्रता सेनानी कहता है और तुझे बगावत दीखती है तो सिर्फ श्रीराम राजू में? पारतंत्र्य-सुलभ दासवृत्ति के कारण क्या कानून के भय से तू उसे बागी ठहराएगा? चाहे उसकी श्रेष्ठता को तू मान्य न कर, पर इस तरह की कायरतापूर्ण बात तो न कर। तू अपनी कायरता को छिपाने के लिए उसे बागी कह रहा है। पर वह न तो बागी है, न ही जागतिक गुणग्राहकता की कसौटी पर अपराधी है।

'अगर तू उसे अत्याचारी कहेगा तो तू स्वयं भी अत्याचारी साबित होगा। रावण, कंस, कौरव, मुगल, मुसलमान आदि लुटेरे जब दूसरों को मार डालते हैं या मार डालने को उद्यत होते हैं तो उन्हें अत्याचारी कहते हैं, पर लोककल्याण की इच्छा से प्रेरित होकर और अपरिहार्य एवं अनिवार्य साधन समझ श्रीराम, श्रीकृष्ण, छत्रपति शिवाजी जैसे लोग जब इन हिंसक और अत्याचारियों को प्राणदंड देते हैं तब उन लोककल्याणकारियों को अत्याचारी कहना, उस शब्द का अर्थ न समझने की मूर्खता है। यह अहिंसापुराण एवं अत्याचारशास्त्र तू अपनी सड़ी-गली मूर्खता में ही बंद करके रख। न्यायपीठ पर बैठे न्यायाधीश भी ऐसे लोगों को प्राणदंड की सजा देते हैं, क्या इसीसे तू उन्हें अन्यायी और अपराधी मानेगा? अगर जॉर्ज वाशिंगटन और डी. वलेरा को अपने अंगीकृत कार्य में यश न मिलता तो वे भी अपराधी माने जाते। इसलिए श्रीराम राजू को अपने काम में अधिक यश नहीं मिला, इसीसे उसे अपराधी मानना सत्यशोधक न्यायाधीश की सोच नहीं है। वह तो तुम्हारी कायरता, पौरुषहीनता एवं धूर्तता की निशानी है।'

मुझे इस तरह लतियाता और लज्जित करता मेरा मन ऊँचा उड़ गया। अपने मन एवं विचारों में रची-बसी श्रीराम राजू की कहानी मैं पाठकों के सामने प्रस्तुत कर रहा हूँ। उनके उदाहरण को दोहराया जाए या नहीं यह प्रश्न यहाँ अप्रस्तुत है। यहाँ सिर्फ उनके चरित्र का वर्णन है। अतः उसके अनुकरण का प्रश्न ही यहाँ नहीं उठता।

## प्राचीन परंपरा

भारत के सभी प्रांतों में ऐसे वीर पुत्रों ने जन्म लेकर भारत माता का गौरव बढ़ाया है। इन्होंने संकटग्रस्त एवं अभागी हिंदू जाति की तन-मन-धन से सेवा की है। इसीलिए निराशा से निस्तेज नेत्रों में आशा की किरण फूटती है। और उस आलोक में इस जाति के कल्याणमय भविष्य का मार्ग दिखाई देता है। आज हम ऐसे ही एक वीर पुरुष की कहानी कह रहे हैं जो अभी भी मृत्यु के रास्ते जाकर स्मृतिसृष्टि के परदे के पीछे नहीं गया है। प्रभु रामचंद्र ने रावणी अत्याचार को रुधिर

की महानदी में डुबो दिया। पांडवों ने कौरवी अत्याचार को मृत्यु के कराल मुख में फेंक दिया। निराशा के दावानल में झुलसते हुए भी महाराणा प्रताप ने इसलामी सत्ता के सिंहासन से सिंह पराक्रम से एक-दो नहीं लगातार इक्कीस वर्ष टक्कर ली। मरते समय भी वह नतमस्तक न हुए। हिंदू जाति के गौरव का यशोध्वज, उसने स्वातंत्र्याकांक्षा के आकाश में ऊँचा उठाया। श्री शिवछत्रपति ने मुगली रावणसत्ता को धूल में मिलाकर हिंदू पदपादशाही का विजयप्रासाद बनाया। श्री संभाजी राजा ने अपने तेजस्वी, स्वतंत्र और पौरुष-संपन्न रक्त से उस हिंदू प्रासाद का उदित नारायण लाल सुर्ख चमकता तेज चढ़ाया। इक्कीस वर्षीय छत्रपति राजाराम ने युद्धयज्ञ में प्राण अर्पित कर उस स्वातंत्र्य प्रासाद को अमर बनाया। इसके बाद बाजीराव, नाना साहब, भाऊ साहब माधव राव, फड़नवीस, शिंदे आदि सभी महाराष्ट्र-वीरों ने उस स्वराज्य को साम्राज्य पद का गौरव दिलाया। दुर्भाग्य से यह मंदिर गिरने को हुआ तब उसे फिर से खड़ा करने के लिए नाना साहब, लक्ष्मीबाई, तात्या टोपे, वासुदेव बलवंत आदि वीर नर-नारी लड़ते-झगड़ते स्वातंत्र्य समर में आत्माहुति देते रहे। आंध्रप्रांतीय भारतवीर श्रीराम राजू भी इन्हीं वीरों की मालिका का चमकता एक पूर्ण भक्त मणि है।

## बचपन एवं शिक्षा

इस भारत-भक्त का जन्म आंध्र प्रांत के भगलू गाँव में एक सम्मान्य क्षत्रिय परिवार में हुआ था। यह गाँव पश्चिम गोदावरी जिले में है। जिन वीर पुरुषों ने विश्व में बड़ी-बड़ी क्रांतियाँ कीं, महान् साम्राज्य स्थापित किए, अपने-अपने देशों को परतंत्रता के घोर नरक से उबारकर स्वतंत्रता के स्वर्ग का स्वामी बनाया, ऐसे बहुत से महापराक्रमी महान् पुरुषों की तरह ही यह अपना श्रीराम आधुनिक दृष्टि से विद्यालंकृत नहीं हुआ है। अलग-अलग गाँवों में शिक्षा लेते हुए श्रीराम ने किसी तरह पाँचवीं कक्षा तक विद्या प्राप्त की। वह गायन-कला में प्रवीण था तथा उसकी गणना होनहार कवियों में होती थी। लगभग इसी समय यह लगने लगा था कि वह भविष्य में कोई अनोखा काम करेगा। उसके अनोखे गुणों के अतिरेक को देखते हुए महात्मा गांधी ने उसे पागलपन की हद को छूनेवाला मूर्ख कहा था। बाद में एक जगह उन्होंने ही कहा कि—'I mistook them (the signs of greatness) for signs of stupidity bordering on madness.' मेरी उस समय की हुई परीक्षा गलत निकली। असामान्य कर्तृत्वज्ञान, महान् पुरुषों के बचपन में ही उनकी महत्ता का प्रतिबिंब उनकी हर कृति में, हर हरकत में झलकता है। श्रीराम अपनी शिक्षा की तरफ ध्यान केंद्रित नहीं कर पा रहा था। इसके लिए गांधीजी ने उसे खूब बुरा-भला

कहा। श्रीराम ने भी सच्ची शिक्षा क्या होती है और विद्यमान शिक्षा किस तरह निरुपयुक्त है, इसका गांधीजी को बहुत विवरण दिया, पर श्रीराम की शिक्षा गीता गांधीजी के पल्ले नहीं पड़ी। श्रीराम ने गांधीजी को बार-बार यह तपोवाणी सुनाई कि 'मैं संन्यास लेकर अपने देशबांधवों का उद्धार करूँगा।' बाद में गांधीजी ने कहा, "हाय! उस समय उन शब्दों की महत्ता मैं जान न सका।"

कुछ समय बाद हमारा श्रीराम पढ़ाई के लिए नरसापुर गया। वहाँ जाने पर उसे ज्योतिषशास्त्र, हस्तसामुद्रिक, अश्वारोहण आदि में रुचि पैदा हुई। उसके बचपन के बारे में हमें इससे अधिक जानकारी नहीं है।

## संन्यासी श्रीराम

सन् १९१७ के आरंभ में श्रीराम ने संन्यास लिया। सन् १९१८ में वे आंध्रप्रांत के 'एजंसी' भाग के सांबारी पर्वत पर तपस्या करने लगे। तपस्या के बाद वे वहीं रहने लगे। वहाँ के स्थानीय लोग उनका बहुत आदर करने लगे। स्वाभाविक और स्वयंस्फूर्ति से वे श्रीराम को पूजने लगे। उनका आहार सिर्फ दूध और फल था। सन् १९२० में वे पैदल नासिक यात्रा पर गए।

## राजू का लोगों पर प्रभाव

राजू को अनत्याचारी, असहयोग आंदोलन में विश्वास नहीं था। वे संन्यासी भले ही हुए हों, उनकी उक्ति और कृति क्षात्रवृत्ति से ही भरपूर थी। गांधीजी के कार्यक्रमों में उन्हें अच्छा लगा था तो सिर्फ ब्रिटिश न्यायालय एवं शराबखानों का बहिष्कार। उन्होंने गोदावरी तथा विजगापट्टन जिलों में शराबबंदी का आंदोलन चलाया। अपने निर्मल एवं उदात्त चरित्र तथा आकर्षक भक्तिभाव से जनसाधारण के मन को उन्होंने अपनी ओर खींच लिया था। उनका शब्द वहाँ के लोगों के लिए वेदवाक्य था। श्रीरामजी का प्रभावी वक्तृत्व जनता के दिल में उतर जाता। वे आज्ञापालन के लिए आतुर हो उठते। श्रीराम का आदेश था कि 'वे इंग्लिश न्यायालय में पाँव न रखें तथा शराब की एक बूँद भी न चखें।' उनकी यह पुकार प्रदेश में आग की तरह फैली। पूरे एजंसी प्रदेश में एक भी व्यक्ति ऐसा न रहा जिसने श्रीराम का शब्द न सुना हो, न माना हो। श्रीराम के कारण उस प्रदेश के लोगों में एकता पनपी। नए विचार-क्रांति के युग का प्रादुर्भाव हुआ। लोगों ने शराब छोड़ दी। न्यायालय सूने पड़े। गाँव-गाँव में पंचायत सभाएँ स्थापित हुईं और सभी का न्याय वहीं होने लगा। श्रीराम को स्वदेशी से प्रेम था इसीलिए उन्होंने अपने सैनिकों को खादी के स्वदेशी गणवेष दिए थे। श्री रल्लापल्ली कसन्ना नामक एक आदमी पर यह

अभियोग चलाया गया था कि उसने श्रीराम के सैनिकों को खाकी खादी की पूर्ति की। देवालय को ही अपना निवास स्थान बना श्रीराम वहाँ तपानुष्ठान करते थे। उनके दर्शन के लिए दर्शनार्थियों की भीड़ लग जाती। श्रीरामजी के स्फूर्तिप्रद, प्रेरणादायक उपदेश सुनकर वे सारे मंत्रमुग्ध हो जाते। श्रीराम के आध्यात्मिक उपदेश में देशभक्ति का पुट होता था। लोग बड़ी आतुरता से उनके उपदेशामृत का पान करते। पच्चीस वर्ष की आयु का यह जाज्वल्य, देशभक्त संन्यासी अपनी ओजस्वी वाणी से अशिक्षित समझी जानेवाली कोया जाति की जनता पर अकल्पनीय प्रभाव डाल रहा था। हम 'सुशिक्षितों' की 'सुशिक्षा' ही हमें भावनाहीन नि:सत्व अत: कर्मशून्य बनाती है। पर ये अशिक्षित लोग प्राय: पौरुष-संपन्न और भावना बल से युक्त होते हैं। वहाँ देर होती है सिर्फ उनके अंत:करण को छूनेवाले मंत्र की। एक बार वे चेत गए कि कर्मशक्ति के तेज से जलने लगते हैं। फिर तो उन्हें छूने की हिम्मत करनेवाला अन्यायी हाथ जलकर राख हो जाता है। कोया लोगों के असंतोष से हिंदुस्थान के पाशविक सत्ताधारी हिल उठे। तुरंत घोषणा हुई, 'अरे, पकड़ो उस श्रीराम को।' उस राजद्रोही, साम्राज्यशत्रु को नष्ट कर डालो। सन् १९२२ में खबर फैली कि राजू 'बगावत' को बढ़ावा दे रहा है। 'असहयोग' कर रहा है। पूर्व गोदावरी जिले का पुलिस सुपरिंटेंडेंट दौड़ पड़ा राजू के निवास की तरफ। वहाँ जाकर उसने यही देखा कि श्रीराम तपश्चर्या में लीन है। श्रीराम को विजगापट्टन जिले के नृसिंहपट्टन में छह सप्ताह नजरबंद (Interned) रखा और बाद में रिहा किया गया। फिर भी पुलिस ने उसका पीछा नहीं छोड़ा। श्रीराम ने वहाँ के डिप्टी कलेक्टर फजलुल्ला को पुलिस यंत्रणा से पीछा छुड़ाने का विनती पत्र दिया। कहते हैं कि आगे कभी श्रीराम और फजलुल्ला मिले। फजलुल्ला ने मद्रास सरकार को पत्र भेजा कि वह श्रीराम को इकतीस बीघा जमीन और खेती की सहूलियतें देकर सहायता करे। डिप्टी कलेक्टर की बात मानकर मद्रास सरकार ने श्रीराम को खेती योग्य जमीन दे दी। इस तरह उस देशभक्त को खेतिहर बनाने की कोशिश की गई।

## रीजंसी में असंतोष

पर श्रीराम के अंत:करण में होमकुंड भड़क उठा था, जिसमें हिंदुस्थान को ब्रिटिश सत्ता के हाथों से छुड़ाकर स्वतंत्र करने की प्रखर महत्त्वाकांक्षा अग्निशिक्षा बनकर जल रही थी। कुत्ते की तरह फेंकी गई हड्डी की तरह श्रीराम की तरफ तीस बीघा जमीन का टुकड़ा फेंका गया था। लेकिन क्या इसीसे पालतू बनकर यह महत्त्वाकांक्षी वीर युवक लांगूलचालन करने लगता? नहीं, यह तो संभव ही नहीं था। इस स्वाभिमानी स्वतंत्र पुरुष ने गीता पढ़ी थी, स्वधर्म क्या है, यह जान लिया

था। उस प्रदेश की स्थिति अनुकूल थी और उसने उसका उचित लाभ भी उठाया। भारतमाता के हित का उसने पूरा ध्यान रखा। उसने गुडेम तहसील को अपना कार्यक्षेत्र बनाया। अन्य स्थलों की तरह उस रीजंसी में जहाँ ब्रिटिश सरकार का आदेश नहीं चलता, वहाँ जबरदस्ती का कारोबार चलता है। उसी संथाल परगने में, जो वहाँ का चालू नाम था, वहाँ डायर की सत्ता थी। उस जंगली इलाके के संथाल आदि लोगों के सभी हक सरकार ने छीने थे। वे रसोई के लिए लकड़ियाँ भी नहीं काट सकते थे। पहले की तरह उन्हें गायों के लिए चारा इकट्ठा करने की सहूलियत न थी। इस तरह की अन्यायुक्त बातों के कारण रीजंसी में भयानक असंतोष था।

## जनसंग्रह

इस तरह क्रांति का बीज बोने के लिए श्रीराम को उत्कृष्ट जमीन मिली थी। उन्होंने एकनिष्ठ अनुयायी और समर्थ कार्यकर्ता जुटाए। लोगों के मन में स्वराज्य की तीव्र आकांक्षा की ज्योति जलाई। श्रीराम राजू ने उनकी सामान्य आकांक्षाओं को महत्त्वाकांक्षा का ज्वलंत रूप दिया। वहाँ के लोगों के मन में श्रीराम राजू के प्रति गहरी निष्ठा थी। वे उनके नेतृत्व में स्वराज्य के लिए जान देने-लेने के लिए सहज ही तैयार हो गए।

## स्वराज्य प्राप्ति का मार्ग

पुलिस के मन में श्रीराम का डर बैठ गया था। वह जहाँ भी जाता, पुलिस जान के भय से शस्त्रास्त्र, बंदूकें एवं बारूद छोड़कर भाग खड़ी होती थी। एक बार एक अहिंसक असहयोगी ने श्रीराम से पूछा था, ''तुम किस मार्ग से स्वराज्य प्राप्त करोगे?'' श्रीराम का उत्तर था, ''इस साम्राज्यशाही से बिना युद्ध के स्वराज्य मिलना असंभव है।'' तब उस अहिंसक स्वराज्य योद्धा ने आगे पूछा था, ''तो क्या यह संभव है?'' इनका उत्तर था, ''हाँ, हाँ! क्यों नहीं? मेरे पास आदमियों की कमी नहीं। कमी है तो सिर्फ शस्त्रास्त्र एवं बारूद की।''

## छोटा सा कैसर

साम्राज्यशाही ने श्रीराम का नामाभिधान किया था, 'गुडाम का छोटा कैसर'। बीस साल का युवक, विशाल साम्राज्य के सत्तापक्ष को चुनौती दे रहा था। यह युवक पहले से ही घोषित करता कि 'मैं अमुक स्थान पर अमुक समय पर छापा मारूँगा।' फिर भी उस छापे में वहाँ के ब्रिटिश-सिंह की गरदन के बाल झुलस जाते। श्रीराम का सैन्य था कोया लोग, उसके शस्त्र थे धनुष-बाण, रणक्षेत्र था

पहाड़ी घाटियाँ और दर्रे, उसकी रसद थी देहात के स्वदेशप्रेमी, श्रद्धालु लोगों द्वारा प्रेम से दी गई सब्जी-रोटी। इस प्रकार की तैयारी से श्रीराम लड़ते थे आधुनिक शस्त्रास्त्रों से लैस साम्राज्यवादी विपक्ष से। यह लड़ाई विषम थी। फिर भी यह साहसी वीर अपने दैवी साहस एवं असीम प्रेमनिष्ठ अनुयायियों के बूते पर यह लड़ाई लड़ रहा था।

## ब्रिटिश-सिंह से लड़ाई

अत्यंत कुशल सेनापति शत्रु के लिए हानिकारक तथा स्वपक्ष के लिए अनुकूल युद्धक्षेत्र का चुनाव करता है। स्वराज्य प्राप्ति के लिए उत्सुक श्रीराम ने भी यही किया। उसने ब्रिटिश-सिंह पर छह बार आक्रमण किया। हर हमले में ब्रिटिश सेना को छठी का दूध याद आया। उसने धूल चाटी। उस प्रांत का सेनाबल कम पड़ने से मालाबार से सैन्य दल मँगाना पड़ा और आसाम से भी चुनिंदा सेना मँगानी पड़ी। पेडवसल गाँव की लड़ाई में अंग्रेजी सेना के दो यूरोपियन अधिकारी मारे गए। अन्य बहुत से घायल हुए। अंतिम सातवीं और आठवीं लड़ाई में श्रीराम पर अचानक हमला हुआ। बड़ी वीरता से लड़ते-भिड़ते हुए उसने आक्रामकों से पिंड छुड़ाया। उसे रणक्षेत्र छोड़कर जाना पड़ा। इस शूर, साहसी, सैन्य-संचालन कुशल, राष्ट्रप्रेमी युवक संन्यासी को यह विषम लड़ाई बीच ही में छोड़ देनी पड़ी। निराशा के अंधकार में विलुप्त हो जाना पड़ा। पर स्वदेशप्रेम के लिए उसने जो दिव्य स्वार्थ-त्याग किया, उसे देखते हुए किसकी आँखें सजल न होंगी?

श्रीराम, तुम्हारे मन में मातृभूमि का उद्धार करने की छटपटाहट थी। उसके लिए तुमने सर्वस्व त्याग किया। अधिक-से-अधिक प्रयत्न किए। अपने दिव्य स्वार्थ-त्याग के दीप्तिमान उदाहरण से तुमने हम दुर्बलों को स्वतंत्रता प्राप्ति का मार्ग दिखाया। श्रीराम, भगवान् करे कि मृत्यु की गोद में सोने से पहले तुम अपनी आँखों से देख सको कि हम हिंदुओं ने मातृभूमि को स्वतंत्र किया है। स्वतंत्र हिंदुस्थान के भावी इतिहासकार तुम्हें न भूलें, इसीलिए हे देशवीर, मैं तुम्हारी यह पवित्र स्फूर्तिदायक जीवनी लिख रहा हूँ। हे वीर श्रीराम, तुम्हारा नाम चिरस्मरणीय हो, पीढ़ी-दर-पीढ़ी वंदनीय रहे!!

□

# देशवीर विष्णु गणेश पिंगले

तलेगाँव की पाठशाला शताब्दी महोत्सव मना रही है। वह सौ साल की हो गई। आदमी का सौवाँ साल उसकी मृत्यु का सूचक होने से दुःखद हो सकता है क्योंकि आदमी प्रायः सौ साल से अधिक नहीं जीता। पर संस्थाओं का जीवन कई शतकों का हो सकता है। इसीसे संस्थाओं का सौवाँ साल दुःखसूचक नहीं बल्कि उन्नतिसूचक घटना होती है। इसीलिए हम किसी भी संस्था का शतवार्षिक महोत्सव बड़ी धूमधाम से मनाते हैं। पर इस छोटी सी पाठशाला के शतवार्षिक उत्सव से हम इसलिए आनंदित हैं कि यह उन थोड़ी-बहुत संस्थाओं में से एक है जो अंग्रेजी सत्तायुग के प्रारंभ में शुरू होकर अभी तक जीवित है। यह पाठशाला सन् १८२९ में खुली थी। अंग्रेजी सत्ता की बिलकुल पहली ऐसी, जो थोड़ी-बहुत नई परधर्मीय संस्थाएँ अभी भी जड़ जमाए हैं, उनमें इस शाला की गणना होगी। अर्थात् सिर्फ दीर्घकाल जीवित रहना यद्यपि प्रशंसनीय बात है तब भी केवल उसीसे वह सम्मानीय और महत्त्वपूर्ण नहीं हो सकती। कहते हैं न 'काकोऽपि जीवति चिराय, बलिं च भुङ्क्ते।' पर तलेगाँव की इस पाठशाला के साथ एक अत्यधिक सम्मानजनक घटना भी संलग्न है और इसलिए उसकी स्मृति हम सबको रखनी चाहिए। वह यह कि महान् देशवीर विष्णु गणेश पिंगले इसी पाठशाला के विद्यार्थी थे। शालेय पढ़ाई के बाद पिंगले सन् १९०९-१० के 'अभिनव भारत' के क्रांतिकारी वातावरण में बड़े हुए। बाद में वे अमेरिका गए। वहाँ 'अभिनव भारत' की इंग्लैंड शाखा के हरदयाल आदि कार्यकर्ताओं ने 'गदर' नामक संस्था शुरू की थी। विष्णु गणेश पिंगले उसीमें सम्मिलित हो गए। वह था सन् १९१४ का साल। जर्मन महायुद्ध का समय। इस अवसर का लाभ लेने विदेश स्थित भारतीयों ने अपने देश को स्वतंत्र करने का असफल ही सही पर जोरदार प्रयास किया। इसके अधीन अमेरिका स्थित क्रांतिकारियों के जत्थे जब 'चलो भाई, मातृभूमि को मुक्त करने चलो' का नारा लगाते हुए जहाज में चढ़े तब उन क्रांतिकारियों के साथ-साथ देशवीर पिंगले भी स्वदेश लौटे। जर्मन

जहाजों में शस्त्रास्त्र लादकर इन्होंने भारत भेज दिए। उनके पीछे-पीछे ये सैकड़ों क्रांतिकारी चीन, सिंगापुर, बर्मा आदि देशों की ब्रिटिश सेना के भारतीय सैनिकों को भड़काते। विद्रोह को चेताते हिंदुस्थान में घुसे। 'कामागाटामारू' घटना की पुनरावृत्ति करते हुए बंदरगाह पर उतरते ही वहाँ के ब्रिटिश सैनिकों से खुलेआम लड़कर वे पूरे देश में फैले। कुछ लोग गुप्त रीति से देश में प्रवेश कर सके। उनमें देशवीर पिंगले थे। इन्होंने पंजाब में सेना को बरगलाया। कई अंग्रेज अधिकारियों का सफाया किया। शस्त्रास्त्रों के लिए जगह-जगह डाके डाल इन्होंने पूरे क्षेत्र में दहशत फैलाई। देशवीर पिंगले भी, जिनके अधिकतर साथी पंजाब के शूर सिख थे, इधर ही उत्पात में उलझ गए। अंत में लाहौर में इन क्रांतिकारियों पर अभियोग चलाया गया। उनमें आयु में सबसे छोटे, पर साहस में बड़े दो वीर पकड़े गए जिनका नाम था करतारसिंह और पिंगले। उन्होंने स्वयं ही कहा कि वे क्रांतिकारी हैं। उन्होंने ब्रिटिश सत्ता और ब्रिटिश न्यायालय के अधिकार को ही मानने से साफ मना किया और वे हँसते-हँसते फाँसी चढ़ गए। जिन सरकारी अधिकारियों ने यह वीरता देखी है वे उनके नाम बड़े आदर से लेते हैं। ऐसा यह देशवीर 'A real Hero' आयु का पच्चीसवाँ साल पूरा होने से पहले ही स्वदेश स्वातंत्र्य के लिए बलि चढ़ गया। कितने दुर्भाग्य की बात है कि सुशिक्षित महाराष्ट्र में हजारों में से एक को भी उसका नाम ज्ञात नहीं।

इतिहास संशोधक राजवाडेजी के ही नहीं बल्कि हाल ही में हुए प्रो. पोतदार, आपटे आदि इतिहास संशोधकों के कार्यों का भी सम्मान हो रहा है। यह ठीक भी है। पर जितना सम्मान इतिहास संशोधन करनेवालों का होता है, क्या उतना भी सम्मान इतिहास बनानेवाले देशवीरों का नहीं होना चाहिए? शिवाजी महाराज के काल का इतिहास इसी तरह के अनेक साहसी युवाओं और वीरों ने क्या निर्मित नहीं किया था? और आज का इतिहास निर्मित करने के लिए इस देश के लिए होनेवाले प्राणदान की, मारते-मारते मरते हुए देशवीरों की भट्ठी की अग्नि भी एक जीवंत-जलती घटक हो रही है, यह क्या कोई अस्वीकार कर सकता है? अगर किया जा सकता तो अंग्रेजों को रौलेट रिपोर्ट प्रकाशित करने की आवश्यकता न होती।

यह बड़ी ही विडंबनापूर्ण बात है कि हमारे शिवकालीन वीरों ने या परकीय आयरलैंड, इटली आदि देशों के वीरों ने इन पिंगले, कान्हेरे, करतारसिंह, कन्हैया आदि की तरह अथवा कुछ उदाहरणों में उनसे थोड़ी कम ही स्वार्थनिरपेक्ष देशभक्ति दिखाई, स्वतंत्रता के लिए जीने-मरने को जो जूझे उन वीरों की वीरता के वर्णनों से और प्रशंसा से हमारा महाराष्ट्र वाङ्मय उफनता दिखता है। पर उसी तरह के

साहसी कृत्य करनेवाले वर्तमान देशवीरों या सशस्त्र क्रांतिकारियों के नाम सुनकर वह मारे डर के काँपने लगता है। और उनका उल्लेख सादर नहीं तुच्छता से किया जाता है।

शिवछत्रपति और राजाराम के समय जो लोग जागीर या ईनाम के लिए लड़ते थे उनकी भी देशभक्ति को यथार्थ गौरव और उचित सम्मान देनेवाले ये आजकल के शिष्ट लेखक एवं अध्येता अपनी पीढ़ी के उन वीरों को, जो फाँसी से अधिक किसी जागीर का लालच नहीं रखते, ऐसे जाज्वल्य देशवीरों को, देशवीर कहने को भी तत्पर नहीं होते। उनपर एक अक्षर भी लिखना या बोलना इनकी दृष्टि में असभ्यता है। यह प्रभाव है 'इंडियन पीनल कोड' का। अगर उस कोड में शिवाजी, तानाजी, बाजी को स्मरण करना भी दंडनीय अपराध माना जाता तो शिवकाल को भी इस अँधेरे में ही मुँह छिपाकर बैठना पड़ता। और मराठी वाङ्मय में वैसी ही अपमानजनक स्थिति होती जैसी 'वासुदेव बलवंत' की आज है। हाल ही में उस जाज्वल्य देशभक्त की जीवनी प्रकाशित हुई है। उसमें न्यायमूर्ति महादेव गोविंद रानडे का कई बार सम्मानजनक बहुवचनी उल्लेख है। 'सार्वजनिक काका' का उल्लेख भी आदरार्थक है। यही सही भी है। वे भी देशभक्त थे और त्यागी देशभक्त थे। पर वासुदेव बलवंत फड़के की उनकी ही जीवनी में उनका उल्लेख अनादरात्मक 'अरे, करे···' से किया गया है। देशभक्ति और देश-सेवा के लिए किए गए त्याग में फड़के उन्हींकी पीढ़ी में इतने निम्न दरजे के समझे गए क्योंकि उन्होंने देशहित के लिए जीवन का थका-हारा संध्याकाल या वेतन का एकलक्षांश ही त्याग करने की सभ्यता नहीं की।

उन्होंने अपना पूरा जीवन और सर्वस्व देश के लिए त्याग की वेदी पर बलि देने की निर्लज्जता की और इसीके पुरस्कारस्वरूप उन दो कौड़ी के कलमघसीटों ने उनका अनादर किया। वासुदेव बलवंत का साहस असफल हुआ। आदर प्राप्ति का आधार केवल सफलता हो तो मैं इस बारे में कुछ भी कहना नहीं चाहूँगा। शिवाजी महाराज की ही बात लें, अफजल खान को शह देकर उसे मारने में वे सफल हुए यह भी एक संयोग था। यह भी तो हो सकता था कि वे अफजल खान के शिकंजे में फँसकर मर जाते। अगर ऐसा होता तो आज उनका गुणगान करनेवाले यही कहते न कि मूर्ख था शिवाजी। मौत को बुलावा देने अफजल खान के खेमे में गया। शाहिस्ता खान के महल और दिल्ली के पिटारों की भी यही बात है। जो हुआ उसके विपरीत हुआ होता तो ये ही शिवशाहीर, सफलता के भोंपू शिवाजी और तानाजी को भी सिरफिरे, अत्याचारी, बचकाने, अदूरदृष्टि कहते भौंकते होते। इन लेखकों, वक्ताओं को पराक्रम की परख नहीं, ये सिर्फ सफलता पानेवालों के तलवे चाटते

हैं। उच्च हेतु, त्याग, अंत:स्फूर्ति की इन्हें पहचान नहीं। ये तो सिर्फ उगते सूरज की पूजा करनेवाले अपरिपक्व लोग हैं। वरना उन्हींकी पीढ़ी में, उन्हींकी आँखों के सामने शिवकालीन या विदेश के वर्तमानकालीन व्यक्तिगत पराक्रम के बराबर का पराक्रम और वह भी किंचित् एक रत्ती अधिक ही शुद्ध जाज्वल्य देशभक्ति से पूरित उनकी इस पीढ़ी में उनकी आँखों से सामने घटित होना ऐसा देशवीरत्व असफल हो रहा है, इसलिए क्या उनका देशवीरत्व हाईकोर्ट जज या वकील के देशवीरत्व से सापेक्ष असभ्य और हीन श्रेणी का लगता है? दुर्लक्षणीय लगता है? शिवकाल के ये ही गुण सफलता के शिखर चढ़ते ही प्रशंसनीय-वर्णनीय हो गए। सफलता! यश! (क्या मनुष्य के सद्‌गुणों की परख का बस यही एक परिणाम रह गया है।) इनके हिसाब से एक सैनिक के मरते ही लड़ाई में जीत मिलनी चाहिए, बीज बोते ही क्षणमात्र में पका, रसीला आम होंठों तक आ जाना चाहिए। अन्यथा वह बीज व्यर्थ है। सैनिक चाहे जितना वीर हो, अगर यशश्री ने उसका वरण नहीं किया तो इनकी दृष्टि में उसकी सारी वीरता व्यर्थ गई।

स्वकालीन देशवीरों के संबंध में इस कायर अनवस्था का ढोंगी समर्थन कोई यह कहकर भी करेगा कि हमारे क्रांतिकारियों के चरित्र लिखे, उनके हेतु की प्रशंसा की, तो अन्य युवा भी क्रांति मार्ग का अनुसरण करेंगे और इससे स्वदेश पर बड़ा संकट गहराएगा। हिंदुस्थान की वर्तमान विशाल कीर्ति को बड़ा कलंक लगेगा। पर क्या यही बात 'शिवकालीन' क्रांतिकारियों के जीवन पर आधारित ढेरों उपन्यासों, नाटकों, वीरगीतों और रुदनगीतों, 'बदला, बदला' का जाप करनेवाले ढोंगियों पर लागू नहीं होती? जैसे अफजल खान का पोवाड़ा सुनते ही कोई शिवाजी जैसे बाघनख बनवाने लुहार की दूकान में नहीं घुसता या शाहिस्ता खान की अंगुलियों की तरह हर आते-जाते मुसलमान की अँगुलियाँ काटने नहीं दौड़ पड़ता। उसी तरह पिंगले, चापेकर, अमरसिंह, कान्हेरे आदि की जीवनियाँ पढ़ने से ही क्या हर कोई बम बनाने दौड़ेगा? ऐसा नहीं है। कम-से-कम आज की 'नैष्कर्म्य सिद्धिपरमां' प्राप्त जीवन्मृत पीढ़ी में इस तरह की बात होगी यह सोचना इस पीढ़ी का घोर अपमान करना है। न्यायमूर्ति रानडे या नामदार गोखले के मार्ग जिन्हें नापसंद हैं वे भी तो उनके लिए सम्मानजनक भाषा का प्रयोग करते हैं। फिर उस बेचारे वासुदेव बलवंत, कान्हेरे, चापेकर का उनके मार्ग के संबंध में उल्लेख निरादर से ही करना चाहिए ऐसा क्यों? कम-से-कम शिवाजी पर मतभेद होते हुए भी लिखनेवाली पीढ़ी को तो यह शोभा नहीं देता। और अगर उन्हें ऐसा ही करना है तो वे दिल्ली-बीजापुर सरकार के दरबार के धर्मनिष्ठ न्यायाधीश अथवा उनके दरबार के जयसिंह जैसे नामवर सरदारों की

स्तुति बाजी, तानाजी, येसाजी जैसे बागियों से अधिक करें जिससे उनका यह आचरण विसंगत तो नहीं लगे।

देशवीर पिंगले की स्मृति को इस विसंगति का दंड यद्यपि आज तक भुगतना पड़ा फिर भी तलेगाँव शाला के शतवार्षिक समारंभ के कारण ही सही, महाराष्ट्र को आज उनकी किंचित् स्मृति तो आई। हमारी दृष्टि से यही इस उत्सव की सफलता है। उदाहरणार्थ कुछ दिन पहले इस उत्सव के उपलक्ष्य में 'केसरी' में एक बहुत अच्छा लेख छपा था। उसमें इस पाठशाला के संस्मरणीय छात्रों में पिंगले का उल्लेख किया गया था। वैसे तो केसरी आदि वृत्तपत्रों की परंपरा ऐसे क्रांतिकारियों को सिरफिरे, अत्याचारी, आतंकवादी, पागल आदि कहने की है पर उसका अनुसरण न करते हुए लेख में इस देशवीर की योग्यता के अनुकूल उसके बारे में तथा उसके कार्य के बारे में गौरवप्रद भाषा में वर्णन किया गया था। इससे महाराष्ट्र के इस समाचारपत्र की छवि निस्संदेह उजली हो गई है।

देशवीर पिंगले के बारे में केसरीकार कहते हैं, ''परदेश से लौटकर उन्होंने राज्य क्रांति करने के उद्देश्य से यथाशक्ति प्रयास किया और उसीमें उन्होंने अपने प्राणों की आहुति देकर देशाभिमान के लिए स्वार्थ-त्याग की पराकाष्ठा की। ऐसा छात्र तलेगाँव की जिस शाला में उत्पन्न हुआ वैसी शाला स्थापित करने में अंग्रेजों का एक प्रमुख, पर अप्रकट हेतु यह था कि ऐसी पाठशालाओं में शिक्षा लेने पर हिंदू विद्यार्थियों की हिंदुत्वनिष्ठा नष्ट हो जाएगी और वे अनायास ही क्रिश्चियन धर्म की तरफ झुकेंगे। केसरीकार ने इस बारे में एलफिंस्टन साहब के जो उद्गार प्रकाशित किए हैं वे भी महत्त्वपूर्ण लगते हैं। पर बीस वर्ष पहले उनका महत्त्व और भी अधिक था। क्योंकि तब गरम-से-गरम दलीय देशभक्त भी यही सोचते थे कि हमें शिक्षित कर अंग्रेज हमपर परम उपकार कर रहे हैं। सभी सोचते थे कि रेलवे, तार-यंत्र, शांति एवं शिक्षा अंग्रेजी राज्य का उपकार है और उसके लिए हमें उनका कृतज्ञ होना होगा। यहाँ सबकी पक्की समझ थी। बाद में धीरे-धीरे शिक्षा छोड़ बाकी सभी चीजों में निहित अंग्रेजी स्वार्थ प्रकट हुआ। पर महाराष्ट्र में नई शिक्षा के कारखाने खोलनेवालों के प्रमुख, माउंट स्टुअर्ट एलफिंस्टन के उद्गार केसरी में छपे हैं—"I am convinced that the conversion of the Native must infallibly result from diffusion of knowledge among them." एलफिंस्टन के ये उद्गार अंग्रेजों के शिक्षादान में छिपे स्वार्थ का पर्दाफाश कर ही जाते हैं। अंग्रेजी पद्धति की शिक्षा के प्रमुख पुरस्कर्ता थे मैकाले। वह क्या कहता है यह भी लोगों की स्मृति में रहना बहुत आवश्यक है। क्योंकि मैकाले के प्रयासों से ही न केवल महाराष्ट्र में बल्कि पूरे हिंदुस्थान में यह नई शिक्षा पद्धति लागू हो गई। पार्लियामेंट

के भाषण में मैकाले ने अपने गुप्त हेतु का पता लगने नहीं दिया। वहाँ उन्होंने अपनी प्रख्यात घोषणा की कि 'जिस दिन इस शिक्षा से जाग्रत होकर भारत गुलामगिरी का बंधन ठुकरा देगा, वह दिन इंग्लैंड के इतिहास में स्वर्णाक्षरों से लिखा जाएगा।' हमारे अधिकतर नेता इसीको अंग्रेजों, खासकर मैकाले का शिक्षा संबंधी एकमेव उदात्त हेतु समझते थे। इसीसे अंग्रेजी शिक्षा के प्रभाव से उत्पन्न राष्ट्रीय जागृति का अनुभव लेनेवाले देशभक्त अंग्रेजों को अपना उद्धारकर्ता मानते थे।

अन्य लोगों की बात जाने दें उग्रवादी पंडित श्यामजी कृष्णवर्मा भी यही मानते थे कि अंग्रेज हमारे उपकारकर्ता हैं और वे मैकाले के पार्लियामेंट में दिए गए भाषणों का साक्ष्य प्रस्तुत करते थे। पं. वर्मा के मन से इस आभास को दूर करने के लिए, इंग्लैंड जाने पर देशभक्त सावरकर को उनसे लगातार दो महीने विवाद करना पड़ा। देशभक्त सावरकर ने अपने कॉलेज के दिनों में मैकाले के पत्र पढ़े थे। उसमें उन्हें मैकाले का अपने दामाद के नाम लिखा गुप्त पत्र मिला। उसमें मैकाले ने स्पष्ट शब्दों में लिखा है—''ये हिंदू बाबू, पागल हिंदू धर्म को छोड़, अनायास ही ईसाइयत को स्वयं ही अपनाएँगे। हमारे सामने यह अभीष्ट परिणाम दिखाई भी देने लगा है।'' इस पत्र से यही सिद्ध होता है कि मैकाले का शिक्षा संबंधी हेतु एलफिंस्टन के हेतु से भिन्न नहीं था। 'ब्रिटिशों के उपक्रम' जैसे व्यंग्यात्मक नाम से देशभक्त सावरकर ने सार्वजनिक सभाओं में कई व्याख्यान दिए थे। उन्होंने उसमें यह पत्र प्रथमत: महाराष्ट्र में उद्धृत किया था। बाद में इंग्लैंड में उसी अर्थ के 'Are we obliged to the British Rule' व्याख्यान में उन्होंने वहाँ के हिंदुस्थानियों को मैकाले के इस पत्र से परिचित कराया। इसके बाद 'सत्तावन का स्वातंत्र्य समर' पुस्तक में उन्होंने इसे सर्वप्रथम प्रकाशित किया और तबसे यह पत्र सर्वविख्यात हो गया।

मैकाले के इस पत्र के बारे में एक बात स्मरणीय है। इसी संदर्भ में कहने योग्य है कि अभिनव भारत के विख्यात क्रांतिकारी नेता श्री अय्यर स्वयं कहते थे कि सावरकरजी का 'Are we obliged to the British Rule?' व्याख्यान सुनकर ही वे क्रांतिकारी बने और 'अभिनव भारत' संस्था के सदस्य बने। अन्यथा उस काल के अन्य लोगों की तरह उनकी भी यही धारणा थी कि ब्रिटिशों ने भारतीय लोगों को पाश्चात्य शिक्षा देने का उपकार किया है। इसलिए हमें उनके प्रति कृतज्ञ अर्थात् साम्राज्यनिष्ठ होना चाहिए। सावरकर ने अपने व्याख्यान में सिद्ध किया कि अंग्रेजों का हिंदुस्थान में रेल आदि चालू करने में जो स्वार्थ था, वही शिक्षा के लिए भी था। इसके लिए उन्होंने जो साक्ष्य प्रस्तुत किया उसमें एक मैकाले का यह पत्र भी था। सभी सबूतों को पेश करने के बाद सावरकर कहते थे, 'नई पाश्चात्य शिक्षा

से हमें काफी लाभ भी हुआ। पर उसे अंग्रेजों का उपकार नहीं समझना चाहिए। शत्रु तलवार लेकर मुझे मारने आया था। संयोग से उसके हाथ से तलवार नीचे गिरी और वह मेरे काम आई। इसमें उस शत्रु का कोई उदीप्त हेतु नहीं था। यह तो संयोग की बात है। उस तलवार से मैं उसीपर वार करने लगा तो बुद्धिमान शत्रु कहता है कि यह तलवार मैंने तुझे दी है। इसे मेरा उपकार समझ, मुझे छोड़ दे। तलवार के उदाहरण में हम जो उत्तर शत्रु को देंगे वही हमें अंग्रेजी शिक्षा के लाभ के बारे में भी देना चाहिए। उत्तर यही हो सकता है कि 'उपकार तो भगवान् के हैं। संयोग के हैं। तुमने तो अपनी तरफ से मेरा अपकार करने की ही कोशिश की थी।' यह विचार परंपरा सुन श्री अय्यरजी के मन से आंग्लनिष्ठा का भ्रमपटल हट गया और उसमें तेजी से क्रांतिकारी विचारों के बीज अंकुरने लगे।

तलेगाँव पाठशाला के चालक से हमारा निवेदन है कि वे उस पाठशाला में देशवीर पिंगले के नाम का पीतल का स्मृतिफलक या पिंगलेजी का तैलचित्र लगाएँ। केवल पिंगले का ही नहीं।

सन् १८५७ के स्वातंत्र्य युद्ध के बाद जिन महाराष्ट्रीय देशवीरों ने देश के लिए बलिदान किया उन सबके जन्म-ग्राम, पाठशाला या छात्रावास में उनका एक सुंदर स्मृतिफलक लगाया जाए। वासुदेव बलवंत तथा उनके अन्य साथी—चापेकर बंधु, रानडे, कान्हेरे, कर्वे, देशपांडे, पिंगले आदि देशकार्य में मरे साथियों के जन्म-स्थानों का पता लगाया जाए तथा उनके तैलचित्र सम्मानपूर्वक लगाए जाएँ। इतना ही नहीं, इन सबकी जानकारी परिश्रम से इकट्ठा कर, उसे ऐतिहासिक प्रमाणों की कसौटी पर कसकर उनकी जीवनी भी लिखी जाए। बंगाल में न केवल क्रांतिकारी देशवीरों की जीवनियाँ ही प्रकाशित होती हैं, जतींद्रनाथ मुकर्जी जैसे सशस्त्र क्रांतिकारी देशवीर का स्मृति-दिन भी मनाया जाता है। पूरे बंगाल में मुकर्जी अंक, मुकर्जी सप्ताह, मुकर्जी दिन जैसे उत्सव मनाए जाते हैं। उनके मार्ग भले ही अलग हों, पर वे भी तो देश के लिए लड़े थे। पंजाब में भी हुतात्मा धींगरा के तैलचित्र का अनावरण बड़ी धूमधाम से हुआ। फिर महाराष्ट्र को ही भय और विपदा का ऐसा बुखार क्यों चढ़ा है? अंग्रेज सरकार भी इसका बुरा नहीं मानेगी, क्योंकि पहले फाँसी जानेवाले देशद्रोहियों के सिर, नगर के प्रवेशद्वार पर लटकाए ही जाते थे जिससे कि अन्य युवक विद्रोह के भयानक परिणामों से डर जाएँ। अब सिर न सही प्राणदंड मिले अपराधियों के चित्र और नाम ही नगरद्वार पर टाँगे जाएँ तो भी लोगों पर वही परिणाम होगा। अंग्रेजों के विरुद्ध सशस्त्र क्रांति का यह भयंकर दंड देखकर लोग डर जाएँगे। निःशस्त्र अध्ययन-वीरों को मजाक के तौर पर राज्य क्रांति के 'स्वातंत्र्य', 'मरो', 'मारो',

'बदला' आदि शब्दों को इस्तेमाल करने की लत लग गई है। वे भी जान जाएँगे कि इन शब्दों का उपयोग करना आग से खेलना है। वे यह खेल छोड़ देंगे। जिन्हें आग में झुलसने में ही मजा आता है ऐसे वीर अन्य प्रांतों में जनमें तो जनमें, शिवाजी के इस महाराष्ट्र में अब दूसरा शिवाजी पैदा नहीं होगा। क्योंकि एक शिवाजी से ही उसका पेट भरकर फूल गया है।



# जतींद्रनाथ का बलिदान

'हित उक्ति हो तो, सही समय पर बोलो'।

*—मोरोपंत*

जतींद्रनाथजी की माँग थी कि 'कारागार में राजबंदियों से अन्य अनैतिक अपराधियों जैसा व्यवहार न किया जाए। उनके पवित्र हेतु एवं उच्च भावना का खयाल कर उनसे सभ्यता का व्यवहार किया जाए।' अपनी इस माँग को पूरा करने के लिए उन्होंने प्रतिज्ञा की कि जब तक उनकी माँग पूरी नहीं होती वे अन्न ग्रहण नहीं करेंगे। अपनी प्रतिज्ञा के अनुसार अंतिम घड़ी तक उन्होंने अन्न-जल को नहीं छुआ और अत्यंत कष्टमय स्थिति में दम तोड़ा। इस खबर से पूरा देश व्याकुल हुआ। भारत की राष्ट्रीय स्वतंत्रता के लिए जिन हुतात्माओं ने पिछले बीस-पच्चीस वर्षों में अपने सर्वस्व की आहुति दी उनमें जतींद्रनाथ का नाम हमेशा चमकता रहेगा। स्वदेश के लिए मर मिटनेवाले वीर देशवीर कहलाए जाते हैं। अंग्रेज सरकार ने जतींद्र पर मुकदमा चलाकर उन्हें बंदी बनाया था। स्वदेश के सम्मान के लिए अन्न-त्याग की अमोघ प्रतिज्ञा कर उन्होंने स्वातंत्र्य यज्ञ में अपनी बलि दी। इस तरह उन्होंने हुतात्मा होने का गौरव पा लिया। अगर वह चाहते तो अंत तक अपनी मृत्यु को टाल सकते थे। कई देशभक्त उन्हें अन्न ग्रहण करने की विनती कर रहे थे। प्राण बचाने के लिए वे अपनी प्रतिज्ञा तोड़ देते तो भी कोई समझदार भारतीय उन्हें दोष नहीं देता। पर उस स्वाभिमानी एवं दृढ़प्रतिज्ञ वीर ने अन्न के कण को भी नहीं छुआ। मृत्यु से वह किंचित् भी नहीं डरा। स्वातंत्र्य वेदी में उसने अपने हाथों से अपने प्राणों के तिल-तिल टुकड़े कर और उन्हें एक-एक गिनकर आहुति दी। उसका यह अलौकिक प्राणदान, उसका धैर्य, उसकी सत्यनिष्ठा प्रशंसनीय है। शूर संभाजी, वीर बंदा, गुरु तेगबहादुर इन पूर्वकालीन महान् हुतात्माओं की बात छोड़ दें तो भी पिछले बीस वर्षों के राष्ट्रीय यज्ञ में जिन भारतीय हुतात्माओं ने हवि दी

उनसे जतींद्र का प्राणदान किसी भी तरह कम नहीं है। उन्हींकी तरह जतींद्रनाथ का हौतात्म्य भी वंदनीय है। पर…

## भगतसिंह-दत्त, सतीन-सेन इत्यादि

भारत के इस अवनत काल में इस तरह का एक भी देशभक्त युवक पैदा हो तो वह भारत के पुनरुत्थान की निश्चित सूचना है। यह नहीं कि केवल इसी वीर ने 'स्वदेशाय स्वाहा! इदं न मम!' करके स्वातंत्र्य युद्ध में अपनी आहुति दी। अभी भी भारत में ऐसे कई युवक हैं जो स्वदेश के लिए सर्वस्व त्याग करने को तैयार हैं। जतींद्रनाथ के कई सहयोगी वही दिव्य, दुर्धर साहस कर रहे हैं। भारत ही नहीं, पूरी दुनिया जानती है कि भगतसिंह और बटुकेश्वर दत्त अन्न-त्याग करके अपनी बलि न देकर केवल तपस्यारत हुतात्मा बनने की तैयारी में हैं। अपनी वीर मृत्यु से वे अंग्रेजी साम्राज्य की आयु भी क्षण-क्षण से कम करना चाहते हैं। इस लेख का उद्‌देश्य इस मार्ग के अनुकरण की योग्यता-अयोग्यता की चर्चा करना नहीं है। इस अप्रस्तुत विषय को छोड़ भी दें तो भी इस बात को छिपाने की थोड़ी भी आवश्यकता नहीं है कि भारत के सैकड़ों लोग इन्हें देशवीर मान रहे हैं। इस बात को हम चाहने पर भी छिपा नहीं सकते कि जब से इन देशवीरों ने अन्न-त्याग किया है, हर देशप्रेमी डरते-डरते अखबार खोलता है कि कहीं उसे इनकी मृत्यु का अशुभ समाचार न पढ़ना पड़े। यही बात बंगाल के हिंदू कुलभूषण सेनानी सत्येंद्रनाथ सेन की भी है। हिंदू राष्ट्र की ओर से पत्वाखाली में साल भर लड़कर इस सेनानी ने विजय प्राप्त की। वारिसाल के कारागार में बंद इस वीर सेनानी ने किसी मामूली बात पर खाना त्याग दिया। इस बात को सौ दिन बीते। नानाविध देहदंड सहते हुए यह वीर मृत्युशय्या पर पड़ा है। खाना न खाने से उसकी शक्ति क्षीण होती जा रही है। उसके अर्धांग को पक्षाघात हुआ है। आवाज मंद हो गई है। अब वे अन्न ग्रहण करते हैं तो आजीवन पंगु अवस्था में रहेंगे और अन्न ग्रहण नहीं करते हैं तो मर जाएँगे। इस तरह भारतीय हुतात्माओं की नामावली में एक और नाम जुड़ जाएगा। इन सबका निश्चय, तपस्या, धैर्य, देशभक्ति प्रशंसनीय है, वंदनीय है। पर…।

## हुतात्मा देशवीर रामरखा और अंदमान के अन्न-त्यागी

संतोष की बात यही है कि ये राजनीतिक बंदी भारतीय लोगों की आँखों के सामने हैं। हिंदुस्थान के कारागृह में हैं। अभियुक्त अवस्था में हैं। अभी उन्हें दंड मिलना बाकी है। इसलिए इनके भावोद्रेक, इनके अपमान, इनकी मृत्यु, राष्ट्रीय

दृष्टि के सामने निस्पंद चलचित्र के समान प्रकट हैं। इसीलिए इनकी व्यथा, राष्ट्र की व्यथा बन रही है। पर हमारी राष्ट्रदृष्टि से परे, उस अँधेरे अंदमान में भी राजबंदियों को सम्मानजनक सलूक मिले, इस बात के लिए पिछले दस वर्षों से इसी तरह की अन्न-त्याग की भीषण शारीरिक यंत्रणाओं की घटनाएँ हो रही हैं। पर इस बारे में यहाँ के बहुत कम लोग जानते हैं। यहाँ की घटनाएँ मुझे अंदमान में महीनों भूखों रहनेवाले, शारीरिक दुरावस्था सहनेवाले नानी गोपाल की, भाई परमानंद की, शूर पृथ्वीराज की और भाई मोहनसिंह आदि का स्मरण करा रही हैं। काले पानी का दंड भोगनेवाले कई राजबंदियों ने चार-चार महीनों तक अन्न के कण को नहीं छुआ था। उनके नसीब में अपने स्वदेशीय बांधवों की प्रेममय सहानुभूति की संजीवनी तक नहीं थी। इस जतींद्र की तरह वहाँ भी एक रामरखा था। उसने भी अन्न छोड़ा, वस्त्र छोड़े। भूखा पेट और हथकड़ियों से जकड़े हाथ! कई महीनों की यातनाओं से उसे तपेदिक हुआ और अत्यंत कष्टमय अवस्था में उसने अंतिम साँस ली। अंदमान के अँधेरे में वह संतप्त अवस्था में मरा। अपने संतप्त हृदय को शांत करने के लिए रामरखा को स्वदेश सहानुभूति का एक अश्रुबिंदु तक न मिला। उसकी लाश को कहाँ गाड़ा गया होगा, कहाँ दफन किया गया होगा, कहाँ बहाया गया होगा···कुछ पता नहीं। वहाँ अंदमान में और यहाँ भारत में कई वीर, हमारी यह माँग पूरी न की तो हम भूखों मरेंगे और हे इंग्लैंड, हमारी मृत्यु का पाप तुम्हारे सिर रहेगा, इस तरह का गुस्सा करते-करते हुतात्मा बने। वे सबके सब निस्संशय वीर हैं, प्रशंसनीय हैं। पर···

पर जो प्रशंसनीय होता है वह सभी के लिए अनुकरणीय होता ही है, यह नहीं कहा जा सकता। इसी तरह जो आचरण या सद्गुण सामान्यतः प्रशंसनीय, वंदनीय होता है, वह सभी स्थितियों में समान रूप से अनुकरणीय नहीं होता। और कुछ विशिष्ट स्थितियों में तो वह अनिष्ट हो जाता है। राष्ट्रीय आंदोलन में, राजनीतिक जटिल स्थितियों में, विपक्ष की गतिविधि और स्वपक्ष का बल ठीक तरह से परखना पड़ता है। अपने सैनिकों का संचालन सावधानी से करना पड़ता है। हर राष्ट्रीय आंदोलन, राष्ट्रीय आंदोलन का हर मोड़ सिर्फ प्रशंसनीय होने से ही काम नहीं चलता, वह कुशल, इष्ट एवं कार्यक्षम भी होना चाहिए। सुना था कि लोकमान्य तिलक की मृत्यु की खबर सुन, अति तीव्र देशभक्ति की वेदना से विह्वल होकर एक युवक ने ऊपरी मंजिल से कूदकर प्राण दिए थे। वैसे देखा जाए तो उस युवक की यह प्रखर देशभक्ति वंदनीय थी। प्राण अर्पण करते समय, दैहिक जीवन के प्रति उसने जो विरक्ति दिखाई थी वह किसी हुतात्मा की तरह ही प्रशंसनीय थी। पर क्या इसीसे उसका यह कृत्य अनुकरणीय हो जाता है? कदापि नहीं, क्योंकि जिस

स्वदेश हित से प्रेरित होने से लोकमान्य का मृत्यु समाचार सुन उसके मन में बलिदान की भावना उभर गई, वही देशहित वह अगर बिना मरे, किसी और तरह से करता तो कितना बेहतर होता! इस तरह उसका कृत्य प्रशंसनीय होते हुए भी इष्ट नहीं है।

वैसे ही जिस किसी स्वार्थी-लंपट आदमी का मन लोकमान्य की मृत्यु का समाचार सुनकर भी स्वदेश के लिए दुःख सहने के लिए नहीं ललका, उससे तो स्वदेशप्रेम के लिए मर मिटनेवाला यह युवक कोटिशः वंदनीय है। फिर भी चूँकि जीवित रहकर वह इससे सौ गुना अधिक स्वदेशहित कर सकता था, उसका यह कृत्य अन्य राष्ट्र सैनिकों के लिए अनुकरणीय नहीं। हम जब बलिदान और आत्महत्या, हवि और हत्या इनमें से एक को अच्छा और दूसरे को बुरा समझते हैं तो उनकी भिन्नता की कसौटी यही होती है कि उनमें से पहली बातें परमेश्वर के लिए, आत्मोन्नति के लिए, अवश्यंभावी त्याग है और यह त्याग महत्तर बात की सिद्धि के लिए किया गया सार्थक त्याग है और दूसरी बातें हैं अपना या दूसरे का निरर्थक तामसी नाश। दूसरे प्रकार का प्राणनाश टाला जा सकता है। वह लोककल्याण के लिए पोषक नहीं बल्कि विघातक ही है। वही यज्ञ है जो मुक्ति के लिए जितनी आवश्यक उतनी ही हवि लेता है और वही यजमान है जो उतनी ही हवि देता है जितनी आवश्यक है। सच्चा सेनापति वही है जो उतने ही सैनिक युद्ध में भेजता है जितने आवश्यक हैं। मुक्ति सिर्फ आत्मार्पण करने ही से नहीं मिलती। समर सिर्फ मरने भर से नहीं जीता जाता। इसी तरह राष्ट्रीय अथवा धार्मिक स्वातंत्र्य सिर्फ मरने या हुतात्मा होने ही से नहीं पाया जा सकता। अगर वह स्वातंत्र्य युद्ध के लिए अपरिहार्य घटक हो तो वह भी करना चाहिए जैसे गुरु तेगबहादुर ने किया था। जैसे लड़ाई के मोरचे पर लड़नेवाले लोग करते हैं या जो सालों-साल शत्रु के कारागार में रहनेवाले राजबंदी करते हैं।

पर राष्ट्रीय सेना का मुख्य लक्ष्य है विजय। युद्धकला वही सच्ची है जो न्याय पक्ष की कम-से-कम और अन्याय पक्ष की अधिक-से-अधिक हानि करती है। कभी-कभी उस युद्धकला का हौतात्म्य भी एक अत्यंत आवश्यक एवं वंद्य घटक हो सकता है पर वह सिर्फ अपवाद के रूप में होता है, नियम के रूप में नहीं। लेकिन केवल हौतात्म्य से ही निश्चित रूप में विजय पाई जाएगी यह नहीं कहा जा सकता। रावण ने सीता का अपहरण किया। जिसमें सीता का अपहरण करने की नीचता एवं दुष्टता थी, उसके सामने अगर राम उपवास करके प्राण देने की बात करते तो क्या उसका मन पसीजता? नहीं! इसीलिए राम ने अन्न-जल छोड़ने की बात ही की नहीं। उसने रावण के मुँह से ही रोटी का निवाला छीनने की, उसे भूखों

मारने की तैयारी की। सीता ने भी, अशोक वन में मुझे ऐसा ही भोजन चाहिए या उचित सम्मान चाहिए नहीं तो मैं अन्न-जल छोड़कर मर जाऊँगी, ऐसी बाधक प्रतिज्ञा नहीं की, क्योंकि उसका मुख्य लक्ष्य था राम द्वारा रावण का नाश कराना और इसके लिए उसका वह करना न केवल अनावश्यक था, वरन् हानिकारक भी था। उसने एक प्रतिज्ञा अवश्य की थी और उसके लिए वह प्राण-त्याग करने में भी नहीं हिचकती। उसकी प्रतिज्ञा थी उसका प्रीति स्वातंत्र्य-पातिव्रत्य अबाध रहे। इस प्रतिज्ञा पर आँच आने पर भी प्राण बचाने का अर्थ होता मुख्य लक्ष्य से विचलित होना। उस स्थिति में वह मरकर भी अपनी प्रतिज्ञा को निभाती। गुरु तेगबहादुर, बंदा वीर और संभाजी राजा का मुख्य लक्ष्य था स्वधर्म रक्षण। इस लक्ष्य के लिए प्राण देना जब अवश्यंभावी हुआ तब और तभी उन्होंने प्राण-त्याग किया और उस स्थिति में वह उचित भी था।

यही है सच्चा हौतात्म्य। यही बात क्रांतिकारियों के मुख्य लक्ष्य स्वदेश स्वातंत्र्य पर भी लागू होती है। इसके लिए लड़ते-लड़ते या विपक्ष के हाथ लगने पर स्वातंत्र्य सेना की या उसके बारूद या शस्त्रास्त्रों के बारे में पूछताछ होने पर या उसके लिए अत्यधिक शारीरिक यंत्रणा सहनी पड़ी तो वे स्वदेशहित के लिए प्राण देने की सोचें तो वह उनका कर्तव्य ही बन जाता है। क्योंकि यह उनके मुख्य लक्ष्य के लिए आवश्यक है। अगर एक प्राणदान से सैकड़ों निरपराध प्राणों की एक राष्ट्र के सम्मान की एवं एक न्याय लक्ष्य की ध्वजा की रक्षा हो तो वह प्राणदान हौतात्म्य हो जाता है। यह ऐसा हौतात्म्य है जो न केवल प्रशंसनीय और वंदनीय है बल्कि अनुकरणीय भी है। जिन्हें क्रांतिकारियों के सिद्धांतों या मार्ग से सहानुभूति नहीं है, उनकी चर्चा इस विवेचन में अप्रस्तुत है। इसलिए इस संबंध में बिना अनुकूल या प्रतिकूल राय दिए, तटस्थ दृष्टि से हम यही कहते हैं कि केवल लक्ष्य के लिए अत्यावश्यक प्राणदान ही उचित है। पर ध्येयार्थ अनावश्यक प्राणदान केवल इसीलिए वंदनीय है कि वह उस वीरात्मा की देशभक्ति, मनोनिग्रह और निस्स्वार्थ निर्भयता का प्रतीक है। पर व्यवहारत: वह अंतिम विजय के लिए न केवल अनावश्यक ही है, हानिकारक भी है और इसीलिए अननुकरणीय भी है। प्राणहानि के लिए प्राणहानि अनिष्टकारक है। इस दृष्टि से अन्न-जल छोड़कर मर जाने की यह जो नई परंपरा प्रचलित हो रही है, उसका युद्धनीति की दृष्टि से विरोध करना हम अपना कर्तव्य मानते हैं। इसका अर्थ यह नहीं है कि हम उनकी देशभक्ति या उनकी कठोर तपस्या का मूल्य नकार रहे हैं। पर राष्ट्रीय हित के लिए हमें अपना बुद्धिवाद प्रकट करना ही पड़ेगा। अन्न-जल छोड़कर मर जाने की यह लहर इसी तरह फैलती रहेगी तो वह राष्ट्र के प्रमुख लक्ष्य स्वातंत्र्य प्राप्ति को हानि पहुँचाएगी।

स्वातंत्र्य प्राप्ति के लिए हमें सक्रिय जीवन या लड़ाई में मरण की आवश्यकता है। इस तरह उपवास करके मरने से कई जीवन व्यर्थ ही नष्ट होते हैं। एक को देखकर दूसरा, दूसरे को देखकर तीसरा देशभक्त अन्न-त्याग करके लँगड़ा-लूला होकर, तपेदिक से ग्रस्त होकर, दुःखद मृत्यु का ग्रास बन रहा है। यह सब किसलिए? राजनीतिक बंदियों को सम्मान दिलाने के लिए? मुख्य लक्ष्य की तुलना में यह माँग कितनी महत्त्वहीन है। इस महत्त्वहीन माँग के लिए इतनी बलि? जतींद्र, सेन, भगतसिंह, दत्त···अरे, ये हमारी राष्ट्र सेना के अभिमन्यु हैं, जनकोजी हैं। ये सब भारतीयों को अंग्रेज-विरोधी युद्ध में जिता सकते हैं। इनमें से एक-एक प्राण दस-दस प्राणों के समान है। इन्हें खर्च होना चाहिए देशभक्तों के मुख्य लक्ष्य—स्वातंत्र्य प्राप्ति के लिए। पर ये उसे ऐसे असमय ही लुटा रहे हैं। सापेक्षतः यःकश्चित् कारण के लिए, रोटी के लिए, समाचारपत्र के चौकोर टुकड़े के लिए। राजबंदी को टेबल-कुरसी की सुविधा मिले, इसके लिए राजबंदियों से कैसे सलूक हो, यह प्रश्न भी महत्त्वपूर्ण है। सम्मानजनक व्यवहार प्राप्त करने के लिए राजबंदियों को कुछ मोल भी देना पड़ेगा, पर यह बात इतनी भी महत्त्वपूर्ण नहीं है जिसके लिए प्राणों का मोल दिया जाए। अंदमान में ऐसी ही माँगों के लिए हम दस साल तक लड़े, कभी अधिकारियों के आने पर खड़े होने से इनकार कर, कभी जबरदस्ती पत्रों को कारागार में लाकर और कभी पुलिस की अवज्ञा के लिए एक-दूसरे से बातें कर! इसके लिए हमें कभी हथकड़ियों का भार ढोना पड़ा तो कभी पैरों में बेड़ियाँ पड़ीं। पर जब भी कोई गुस्से के मारे अन्न-त्याग की प्रतिज्ञा करने लगता अन्य बंदी उसे प्रेम से समझा-बुझाकर उस निश्चय से परावृत्त करते। जैसे नीलामी के समय कोई जिद्दी आदमी दो कौड़ी की चीज के लिए दो हजार की बोली लगाकर अपना ही नुकसान्र कर लेता है वैसे ही राजबंदियों के सम्मानजनक व्यवहार की माँग के लिए इन वीरों के अमूल्य प्राण लुटाकर हम अपने ही पैरों पर कुल्हाड़ी मार रहे हैं। जतींद्रनाथ के त्याग को अपवाद समझकर हमें इस आत्मघातक प्रवृत्ति को रोकना चाहिए।

वैसे भी राजनीतिक बंदियों को चाहे जितना सम्मान मिले, वे रहेंगे तो फिर भी बंदी ही। कुरसी पर बैठकर पत्र पढ़ने का अवसर मिल भी जाए तो भी वे रहेंगे अंग्रेजों के बंदी ही। और कारागृह के बाहर भी कौन सी अच्छी स्थिति है!

बंदी नहीं है कौन, परतंत्र इस देश में
पूरा देश ही बना है, एक विशाल कारागार!

इन दस-पंद्रह अनमोल हीरों को गँवाकर राजबंदियों को 'सम्मानजनक

व्यवहार' का अधिकार मिल भी जाए तो भी किस काम का? क्योंकि अंग्रेज जब चाहे उसे छीन भी सकते हैं। जब तक हिंदुस्थान पराधीन है तब तक यथासंभव छोटे-मोटे अधिकारों, मान-सम्मान, प्रतिष्ठा को अंग्रेजों से छीनते रहना चाहिए। उसके लिए सीमित और उचित मात्रा में स्वार्थ त्याग और प्राण त्याग भी करते रहना चाहिए। पर यह कभी नहीं भूलना चाहिए कि जब तक उन अधिकारों को देनेवाली परकीय सत्ता जीवित है, प्रबल है तब तक वे अधिकार कभी भी छीने जा सकते हैं। वे तो पानी के बुलबुले हैं। इसीलिए गौण प्रश्न को सम्मान का मुद्दा बनाकर उसके लिए अनमोल प्राणों को मिट्टी में मिलाने की प्रतिज्ञा अव्वल तो करनी ही नहीं चाहिए और कर भी ली तो उस प्रतिज्ञा को भंग किया जा सकता है। बुद्धिमानी उसे तोड़ने में ही है।

गलत प्रतिज्ञा करना भूल है और वह राष्ट्रीय हित के लिए हानिकारक है, यह समझकर भी उसपर डटे रहना उससे भी अधिक भारी भूल है। ऐसी स्थिति में प्रतिज्ञा को यशाशीघ्र तोड़ना ही सच्ची शूरता है, सच्चा देशाभिमान और सच्चा धैर्य है। इसीलिए हम अपने देशबंधुओं, विशेषत: भगतसिंह आदि तेजस्वी एवं अनमोल नररत्नों से, वीरों से आह्वानपूर्वक विनती करते हैं कि राजनीतिक बंदियों के अधिकारों जैसे गौण और सापेक्षत: कम मूल्य की माँग के लिए वे राष्ट्रीय पक्षों को, धुरंधर युवकों की बलि न चढ़ाएँ। हमारा मुख्य लक्ष्य है स्वातंत्र्य प्राप्ति, उन प्राणों की बलि वे उसके लिए दें। इन चुनिंदा वीरों को चाहिए कि वे युद्ध के प्रमुख केंद्र पर, शत्रु के मर्मस्थल पर टूट पड़ें न कि विपक्ष के बाजारू लोगों से मुट्ठी भर आटे के लिए उलझे। उन्हें अपने शरीर में अनशन का शूल घुसाकर फकीर की तरह नहीं मरना चाहिए। स्वातंत्र्य युद्ध में विपक्ष से लड़ने के लिए यह सांधन सर्वथा अनुपयुक्त है।

जो शस्त्र विपक्ष की हानि न करे, उलटे अपने ही पक्ष का नुकसान करे, वह शस्त्र ही नहीं है और इसलिए इसका उपयोग करनेवाला भी कुशल योद्धा नहीं माना जाएगा।

अनशन की बंदूक का निशाना विपक्ष पर नहीं बल्कि स्वपक्ष पर ही लगेगा। यह विश्वासघात की बंदूक, यह अनशन, वह गुस्सा इन सबके पीछे हेतु उदात्त है, पर सोच गलत है। इसीलिए यह सब आत्मनाश का कारण बन जाएगा। इस अनशन के कारण हमें एक-दो या दस-बीस भगतसिंह गँवाने पड़े तो इसमें विपक्ष को क्योंकर दुःख होगा? होगा तो सुख ही होगा; क्योंकि परसत्ता के रास्ते में बिछे विषैले काँटे आपने स्वयं ही उखाड़कर दूर फेंक दिए। सोचिए कि अगर हिरण शेर के दरवाजे पर जाकर अनशन या सत्याग्रह करने लगे तो शेर उसे खाने के लिए मनाने लगेगा या उसीको अपने पेट में डाल खुशी से डकार लेगा? शेर डरता है तो

शिकार के नाम से। हिरणों के अनशन से नहीं।

आप कहेंगे कि इस बहाने हम दुनिया के सामने परसत्ता की अनैतिकता दिखाते हैं। पर देशबंधुओ, परसत्ता खड़ी ही है अन्याय की अनैतिकता की नींव पर। क्या आप समझते हैं कि दुनिया, जो कि प्रमुखत: यूरोप और अमेरिका है, इतना भी नहीं जानती? वॉरेन हेस्टिंग्ज के समय के बर्क के भाषण एवं जनता पर अत्याचार, डलहौजी के द्वारा किया गया राज्य का, धन का अपहरण, सत्ता के कत्ल, अकाल, प्लेग, जलियाँवाला बाग का हत्याकांड, अभी परसों लालाजी पर हुआ लाठी चार्ज…कम-अधिक डेढ़ सौ सालों में परसत्ता की अनैतिकता, अत्याचार खुलेआम नंगा नाच कर रहे हैं। अगर दुनिया ने अभी तक उसे नहीं देखा है तो अब क्या देखेगी? दुनिया के प्रमुख देश सबकुछ जानते हैं और इस कुकृत्य में एक-दूसरे के साझीदार हैं। वे एक-दूसरे के उपकारों के बोझ के तले दबे हुए हैं। आपके लिए वे कुछ नहीं करनेवाले। उलटे आपकी इस अपने ही लोगों की बलि लेनेवाली सनक की वे अपेक्षा ही करेंगे। मैक्सपिनी मरा इसलिए दुनिया ने कितनी हजार सेना आयरलैंड की सहायता के लिए भेजी? कितने हजार हवाई जहाज वहाँ भेजे गए? क्या किसीने इस काम के लिए अंग्रेजों से झगड़ा मोल लिया? नहीं। बस यही स्थिति हमारे जतींद्र, भगतसिंह और दत्त की भी है। बल्कि यहाँ की स्थिति उससे भी बदतर है क्योंकि मैक्सपिनी की मृत्यु के पीछे आयरलैंड की मशीनगनों का बल था। उनकी आग अंग्रेजों को झुलसा सकी थी। आपके हुतात्मा अन्न-जल छोड़कर मर भी गए तो उससे उत्पन्न क्षोभ किसको झुलसा सकता है? मैक्सपिनी की मृत्यु ने शत्रु पक्ष की अपरिमित हानि की। फिर भी सभी आयरिश बंदियों ने अन्न त्यागकर मर जाने की गलती नहीं की। उन्होंने कारागार के अधिकारियों को ही सताकर छठी का दूध याद दिलाया। खाना छोड़ना तो दूर, दुगुना खाना खाकर उन्होंने कारागार तोड़े, बाहर से सशस्त्र आक्रमण कराकर बंदियों को छुड़ाया। आयरलैंड केवल मैक्सपिनी के अन्न-त्याग से ही स्वाधीन नहीं हुआ। वहाँ हुतात्मा के हौतात्म्य का पूरा-पूरा लाभ उठाकर सशस्त्र क्रांति की गई और इसीलिए आयरलैंड को स्वाधीनता प्राप्त करने में यश मिला। क्या हिंदुस्थान इसके लिए तैयार है?

इस लेख का विषय यह नहीं है कि क्रांतिकारियों के मार्ग की अच्छाई-बुराई परखें या उसे देखें कि आयरलैंड की तरह हमें भी समर तांडव करना चाहिए या नहीं। पर यह तो स्पष्ट ही है कि जब तक क्रांति या शांति मार्ग के भारतीय देशभक्तों में इस तरह के हौतात्म्य से विपक्ष को हानि पहुँचाने की शक्ति नहीं है तब तक इस तरह के क्षणिक राष्ट्रक्षोभ का कोई मूल्य नहीं। अन्न-त्याग से स्वयं को मृत्यु के अधीन करना आत्मघाती पागलपन है। परकीय सत्ता स्वीकारोक्ति

(Conffession) के लिए देशभक्तों को शारीरिक यंत्रणा देती है, उन्हें लूले-लँगड़े बनाती है उन्हें जबरदस्ती भूखा-प्यासा रखती है, तो उसका दोष उस परसत्ता को लगता है, दुनिया में और विशेषत: हिंदुस्थान में अत्यधिक क्षोभ उत्पन्न होता है। हिंदू वीर जतीन बाबू अन्न-त्याग से मरने की अपेक्षा अपने जैसे दस-पाँच साथियों के साथ पत्वाखाली के सत्याग्रह में मरते या शत्रु की हानि करनेवाली लड़ाई में वीरगति पाते तो कोई दु:ख न था, क्योंकि उस हालत में विपक्ष का भी नुकसान होता। पर अन्न-त्याग से मर जाने के आत्मघाती क्रोध के कारण विपक्ष का थोड़ा भी नुकसान न होगा बल्कि इस अनाड़ी चाल से हम उनका मार्ग ही सुगम कर देते हैं।

उनके विरुद्ध चलते मुकदमों में इन देशवीरों को अधिक-से-अधिक दो-चार सालों की सजा होती। सजा भुगतकर वे फिर से देश-सेवा करने लगते। परसत्ता को सताते। पर उन्हें परसत्ता फाँसी नहीं दे सकती, वे स्वयं अन्न-त्याग का फंदा अपने गले में डालकर मौत को गले लगा रहे हैं। इन देशभक्तों को फाँसी दिलाने के लिए परसत्ता ने क्या-क्या नहीं किया! हजारों रुपए खर्च किए, नए कड़े कानून जारी किए, कई सिफारिशें कीं। फिर भी या तो उनपर कोई आरोप ही सिद्ध न हुआ या उन्हें सिर्फ दस साल की सजा हुई। उन्हें फिर से जी-जान से लड़ते देख परसत्ता दु:खी हो रही थी। उन्हें इस तरह अन्न-त्याग कर एक-दो महीनों में मरते देख उसके मन में लड्डू फूट रहे होंगे। वह अपने आपसे कह रही होगी, 'अच्छा है। मरने दो अपनी बला से। मेरे जानी दुश्मन अपने आप मौत के गाल में जा रहे हैं और मेरा बाल भी बाँका नहीं हो रहा।'

अंदमान में भाई परमानंद, नानी गोपाल, भाई पृथ्वीसिंह, भाई सोहनसिंह आदि अनेक देशभक्तों ने इसी तरह अन्न-जल छोड़ प्राण त्याग करने का प्रयास किया था। तब बैरिस्टर सावरकर ने इसके हानिकारक आत्मघाती परिणामों के बारे में उन्हें सचेत कर उन्हें इस निश्चय से परावृत्त करने का प्रयास किया था। कुछ लोगों ने उनकी बात मानकर अपना आमरण अन्न-त्याग का निश्चय छोड़ दिया। इसीलिए वे अब भी उसी दृढ़ता से देश की सेवा कर रहे हैं। पाठक 'मेरा आजन्म कारावास' पुस्तक का वह प्रकरण जरूर पढ़ें। अगर वे लोग अपनी जिद पर अड़े रहते तो वहीं दम तोड़ देते और यहाँ के लोग उनके नाम तक न जानते। एक प्याला दूध के लिए, एक पौंड तेल बनाने के लिए, एकाध समाचारपत्र या कुरसी-टेबल के लिए अधिकारियों से लड़ो, काम करने से इनकार करो, अधिकारियों की नाक में दम करो, सीमित अवधि तक अन्न-त्याग भी करो। पर प्राण-त्याग? वह भी स्वयं भूखों रहकर? एक छोटी सी माँग के लिए? वह भी बिना विपक्ष की हानि किए?

भगतसिंह, दत्त, जतीन बाबू जैसे धुरंधर देशवीरों को ऐसा सोचना भी नहीं चाहिए। छि: ! यह कैसा हानिकारक क्रोध ! यह तो अनाड़ियों की चाल है, बुद्धिमानों की नहीं। रसद शत्रु की बंद करनी चाहिए न कि अपने ही पक्ष की। युद्धनीति यही कहती है कि शत्रु को भूखों मारो। उसे नाकों चने चबवाओ, उसकी शक्ति नष्ट करो। इसके लिए स्वपक्ष की थोड़ी हानि भी सहो। पर यह क्या कि परपक्ष का तो बाल भी बाँका न हो और हम ही प्राण देकर उसका कार्य सफल करें ? यह तो आत्मघाती विचार है। वीरो, ऐसे विचारों को छोड़कर तुरंत अन्न ग्रहण करो। दुगुना खाओ, विपक्ष की दुगुनी हानि करो। वैध मार्ग से दुगुनी वीरश्री से लड़ो।

हुतात्मा जतींद्रनाथ का अपवाद वंदनीय है, प्रशंसनीय है पर है वह अपवाद ही। सबके लिए वह अनुकरणीय नहीं। शिवाजी कैद में थे तब उन्होंने अनशन करके अपने प्राण नहीं गँवाए। वे तो युक्ति से औरंगजेब की आँखों में धूल झोंककर उसकी कैद से खिसके। वीरो, स्थिति को देख-परखकर, रणनीति में उचित परिवर्तन करो, पर ध्यान रहे कि मूल रणनीति वही रहे !!

□

# लाला हरदयाल

आपके घर में कुछ स्वार्थ-त्यागी लोगों की तसवीरें दिखाई देंगी। पर वहाँ न कान्हेरे की तसवीर दिखाई देगी न वैद्य की। कारण यही है न कि उन्होंने बहुत ही अधिक त्याग किया? हमारा चित्र दिखने का कारण भी यही है न कि आज सरकार की मरजी है कि हम आजाद रहें?

हिंदुस्थान की भलाई के लिए कई देशभक्त संसार भर में फैले हैं, पर उनकी तीन पन्नों की भी जीवनियाँ उपलब्ध नहीं हैं। यही उपेक्षा 'हरदयाल' को भी सहनी पड़ी। इसीलिए उनकी कुछ स्मृतियाँ और उनके बारे में अन्य भाषाओं में प्रकाशित सामग्री के आधार पर मैं 'हरदयाल' की जीवनी के बारे में कुछ लिखना चाहता हूँ।

## तीव्र बुद्धिमत्ता

उनके बचपन के बारे में निश्चित जानकारी उपलब्ध नहीं है। पंजाब के किस गाँव में उनका जन्म हुआ? उनके प्रारंभिक जीवन के बारे में भी कुछ जानकारी नहीं मिलती। पर इतना ज्ञान है कि कॉलेज जीवन में उनकी बुद्धिमत्ता का तेज फैलने लगा। दिखने में वे सीधे-सादे थे पर उनकी बुद्धि कुशाग्र थी। एम.ए. अंग्रेजी में पूरी यूनिवर्सिटी में प्रथम स्थान पाकर उन्होंने अपनी असाधारणता सिद्ध की। इसीलिए सरकारी छात्रवृत्ति पाकर वे उच्च शिक्षा के लिए विलायत गए।

## ईसाई धर्म का प्रभाव

कुशाग्र बुद्धि, महानता दरसानेवाला सनकीपन एवं ईसाई कॉलेज का मिशनरी वातावरण। इन सबके कारण उनपर ईसाई धर्म का प्रभाव पड़ने लगा। उस संवेदनशील मन को लगने लगा कि जब तक हिंदुस्थान ईसाई नहीं बनता उसकी स्थिति नहीं सुधर सकती। लाला लाजपतराय पर इसलाम धर्म का भी गहरा प्रभाव हुआ था।

उनके पिता भी चाहते थे कि वे इसलाम धर्म की दीक्षा लें। पर हमारे सौभाग्य से वह अवसर न आया। हरदयालजी के बारे में भी यही हुआ। वे जिए और मरे भी एक हिंदू के रूप में।

## इंग्लैंड में

इंग्लैंड में उन्होंने ऑक्सफोर्ड यूनिवर्सिटी में प्रवेश लिया। वहाँ के अध्यापक भी उनकी विद्वत्ता से प्रभावित हुए। उनमें और उनके अध्यापकों में विचार-विमर्श होने लगा। धार्मिक, तात्त्विक चर्चाएँ होने लगीं। तभी बंगाल के बंगभंग आंदोलन का समाचार इंग्लैंड पहुँचा। विपिनचंद्र पाल, लालाजी और तिलक आदि के नेतृत्व में चले इस आंदोलन में हिस्सा न लेना, जीते-जी मरना था। लगभग इसी समय मैं इंग्लैंड में आ गया। वहाँ मैं पं. श्यामजी कृष्णवर्मा के साथ 'इंडिया हाउस' गया। हिंदू विद्यार्थियों के बारे में पूछताछ करने के क्रम में हरदयालजी का नाम प्रमुखता से ज्ञात हुआ।

हरदयालजी और मैं मिलने-जुलने लगे। मैंने उनमें असाधारण गुण देखे। उनका अनोखापन भी मैंने जान लिया। धीरे-धीरे उनमें एक परिवर्तन पाया। उनका ईसाई धर्म का पागलपन कम होता गया और उनका मन हिंदुस्थानी राजनीति में रुचि लेने लगा।

इसी समय वहाँ गोखलेजी भी आए। सरकार को गोखले थोड़े अपने लगते थे। इसका अर्थ यह नहीं कि वे उन्हें अच्छे लगते थे। पर वे सरकार को तिलकजी की तुलना में ठीक लगते थे। पर हम क्रांतिकारियों के बारे में सरकार की राय कभी भी अच्छी नहीं थी। उसके लिए हम डरावने थे। अर्थात् यह कहा जा सकता है कि हम बिलकुल अनचाहे थे और वे तिलक को चाहते थे, पर तिलक की अपेक्षा विचार-विमर्श करने के लिए गोखले अच्छे थे। इसलिए गोखले सरकार को करीबी लगते थे। पर सरकार को हममें से कोई भी रास नहीं आते थे। आज भी यही दिखाई देता है। सरकार उसीको अपना मानने का दिखावा करती है जिसपर विश्वास रखने से उसका कम-से-कम नुकसान होता हो। वह विचार-विनिमय उसीके साथ करती है। मुलाकात करती है।

## क्रांति की प्रतिज्ञा

अब हरदयाल के मन पर क्रांतिकारी विचार छा गए। उन्हें लगा इंग्लैंड में जब तक जबरदस्त दहशत पैदा करनेवाला आंदोलन नहीं चलता तब तक अंग्रेजों की हिंदुस्थान पर पकड़ ढीली नहीं होगी। वहाँ वैसी स्थिति पैदा करने के लिए

हरदयाल ने मेरे सामने मेरे घर में सशस्त्र क्रांति की प्रतिज्ञा ली। एक बार वे जो मन में ठान लेते वह करके छोड़ते थे। सशस्त्र क्रांति की प्रतिज्ञा के तुरंत बाद वे ऑक्सफोर्ड गए और वहाँ अपनी छात्रवृत्ति और विद्यार्थी दशा का त्यागपत्र दे आए। अध्यापकों ने उन्हें समझाने का हर तरह प्रयास किया। उनकी विद्वत्ता के लाभ गिनाए, पर उनके मन पर इन बातों का जरा भी असर नहीं हुआ।

## एकांतिक भावना

उन्हें सिर्फ इतने से ही संतोष न मिला। उन्हें लगा कि जिनकी अधीनता का हम विरोध कर रहे हैं, उनके कपड़े पहनना भी अपराध है। हमने उन्हें बहुत समझाने का प्रयास किया कि इंग्लैंड की बर्फीली हवा में सिर्फ कफनी या धोती पहनने से सेहत पर बुरा असर होगा, पर उनकी उदात्त सनक के आगे हमारी एक न चली। वे भारतीय कपड़े ही पहनते रहे। खाने के बारे में उन्होंने संकल्प किया कि हिंदू के हाथ से बना हिंदू भोजन ही करना है। जो हिंदू नहीं थे उनके हाथ का नहीं खाएँगे। और वे हिंदू पद्धति का भोजन करने लगे।

इस बारे में हम दोनों में मतभेद था। मैं कहता था, ''हिंदुस्थान में हम पूरी जिंदगी अंग्रेजों के बावरची होते हैं। कम-से-कम यहाँ तो उनसे सेवा करा लें। उनकी औरतों से अपने जूठे बरतन साफ करा लें। उनसे अपना खाना बनवा लें।'' पर हरदयाल को हमारा तर्क नहीं भाता था। उनकी कपड़ों एवं खाने के बारे में जिद का अपेक्षित परिणाम होकर रहा। उन्हें ब्रांकायटिस की बीमारी हुई। शुरू-शुरू में उन्होंने यह बीमारी हमसे छिपाई। पर जब वह बहुत अधिक बढ़ गई तब उनका उपचार करना आवश्यक हो गया। उनकी तबीयत थोड़ी सुधरी तो उन्हें पेरिस में बैरिस्टर राणा के पास भेजा गया। ये राणा अभी भी जीवित हैं। उन्होंने और उनकी जर्मन पत्नी ने हरदयालजी की अच्छी देखभाल की। इससे उनकी तबीयत ठीक हो गई। पर इसके बाद उन्होंने उस जर्मन महिला के हाथ का बना खाना छोड़ दिया। इतना ही नहीं, उन्होंने उससे बातें करना भी बंद कर दिया।

## क्रांति का जोर

स्वास्थ्य ठीक होते ही 'अभिनव भारत' संस्था की सलाह के अनुसार वे क्रांति के तत्त्वों का प्रचार करने के लिए हिंदुस्थान पहुँचे। वहाँ पहुँचते ही उन्होंने पंजाब में आश्रम स्थापित कर धूमधाम से प्रचार कार्य शुरू किया। पर जैसे ही अंग्रेज सरकार को पता चला कि अभिनव भारत का केंद्र हिंदुस्थान है और वहाँ हरदयाल काम कर रहे हैं, उनके नाम सरकारी वारंट निकल गया। यह खबर सुनते

ही वे गुप्त रूप से स्थानांतरण करने लगे; पर जब उन्होंने जान लिया कि हिंदुस्थान में अधिक समय तक सुरक्षित नहीं रह सकते तो वे फिर से इंग्लैंड लौटे। इंग्लैंड में क्रांतिकारी आंदोलन जोर पकड़ रहा था। बम तैयार हो रहे थे। फ्रांस से बूटों के पार्सलों में पिस्तौलें आती थीं। वे वहाँ से हिंदुस्थान भेजी जातीं।

## गुप्त सिपाहियों को चकमा

गुप्त पुलिस हाथ धोकर हमारे पीछे पड़ गई। वे हमारे सहचर ही हो गए, कई बार हम उनके हाथों में छाते पकड़ाकर आराम से चलते रहते और वे हमारे छाते पकड़कर चुपचाप हमारे पीछे-पीछे चलते। हमारा एक साथी, चारी नामक मद्रासी गुप्त पुलिस में था। कई दिनों तक सरकार को इसकी खबर ही नहीं थी। पर उससे हमें जानकारी मिलती रहती थी। ऐसे ही एक दिन एक आदमी हमारे पास आया। मैंने उसे पहचाना। उसका स्वागत किया। उसने कहा कि वह हमारा कमरा देखना चाहता है। मैंने कहा, "अच्छी बात है।" मैं उसे अपने कमरे में ले गया। कमरे में दो-चार अखबार थे, एक आरामकुरसी थी। हमने उसे कुरसी पर बैठाया। उसी कुरसी में बम रखे थे। उद्देश्य यही था कि बम फट ही गया तो वह और हम सभी नष्ट हो जाएँगे।

हमारे समाचार से ब्रिटिश डर गए। धींगरा ने कर्नल वायली का वध कर दिया। वे और अधिक आतंकित हो गए। जो काम हजारों हस्ताक्षरों से न होता वह इस एक घटना ने कर दिखाया।

## जर्मनी से दोस्ती

इसी समय हरदयाल पेरिस वापस गए। वहाँ से मध्य यूरोपीय देशों से संबंध जोड़ने की कार्यवाही शुरू हुई। हेतु यही था कि अगर संभव हो तो जर्मनी से दोस्ती करें…पर यह इतिहास पट्टाभि सीतारामय्या को मालूम नहीं। उनके मत से राष्ट्र का इतिहास सन् १९२० के बाद शुरू हुआ। कोई बच्चा यह माने कि संसार उसके जन्म से शुरू हुआ तो भी उसके पिता का जन्म उसके सामने हुआ है यह वह कहेगा क्या? पट्टाभि सीतारामय्या को यह इतिहास मालूम नहीं। पर वह घटित ही नहीं हुआ उनको तो यही कहना है। क्या इसीको 'सत्य' कहते-हैं?

इतिहास सत्य मुझे कहना ही पड़ेगा। उसमें से क्या लेना है और क्या छ।ड़ना है इसका निर्णय आप करें। मैं नहीं कहता कि सारी-की-सारी ऐतिहासिक घटनाओं को स्थान दो। यह भी नहीं कहता कि सभी को निकाल दो। मैं तो केवल इतिहास कह रहा हूँ।

इंग्लैंड में 'तलवार' पत्र शुरू हुआ। सन् १८५७ के स्वातंत्र्य युद्ध की पुस्तक प्रकाशित हुई। हरदयाल ने पेरिस में 'वंदे मातरम्' पत्र शुरू किया। जहाँ-तहाँ हिंदुस्थान का बोलबाला शुरू हुआ।

## महात्मा गांधी की नीति

उस समय महात्मा गांधी यूरोप में ही थे। उनका और हरदयाल का परिचय हुआ। गांधीजी के बारे में बस यही कह सकता हूँ कि हममें से किसीकी उनसे न पटी। उनके और हमारे विचारों में जमीन-आसमान का अंतर था। कहीं से भी 'God save the King' की आवाज आती तो वे फट उठकर खड़े हो जाते। हम अपनी जगह पर बैठे रहते। इसपर वे टीका करते। वे कहते, ''राजा श्रेष्ठ है। ईश्वरीय अंश है। साम्राज्य के हर व्यक्ति को उसका आदर करना चाहिए।'' अर्थात् यह विचारधारा हमें पसंद न थी। गांधी का झुकाव साम्राज्य रक्षा की ओर था। अफ्रीका के 'बोअरों' का स्वातंत्र्य छीनने में गांधीजी ने ब्रिटिश साम्राज्य-सत्ता की जो मदद की, क्या वह अहिंसा तत्त्व के अनुरूप थी? पर उनकी कुछ इसी तरह की वृत्ति बनती जा रही थी। वाद-विवाद के समय हम क्रांतिकारी मेज की एक तरफ बैठ जाते और उनके दक्षिण अफ्रीका के अनुयायी दूसरी तरफ। वाद-विवाद शुरू होता और हर दिन ऐसे मजे की बात होती की गांधी पक्ष के अनुयायी एक-एक करके क्रांतिकारियों की तरफ आ बैठते। अंत यह होता कि उस तरफ अकेले गांधी ही बचते। हमारे पंथ का 'मारो-काटो पंथ' नाम से उल्लेख कर उन्होंने उस नाम की एक पुस्तक भी प्रकाशित की।

## मन की दुविधा

इस तरह अपनों की प्रखर आलोचना और परकीयों के अत्याचार के बीच भी हमारा कार्य जारी था। हिंदुस्थान भेजे शस्त्रास्त्र अपना कमाल दिखाने लगे। पकड़-धकड़ होने लगी। हमारे सहोदर, सगे पकड़े गए; हमारा अता-पता मालूम हो, इसलिए उनपर अत्याचार होने लगा। मैं बेचैन होने लगा। हर रोज वहाँ के समाचार आते। मन की बेचैनी और बढ़ जाती। हरदयाल मुझे समझाने का प्रयास करते। पर मेरे मन की दुविधा बढ़ती गई। ''मेरे सहोदर, मेरे मित्र कारागार में कष्ट सह रहे हैं और मैं यहाँ फ्रांस के बगीचों में आराम से टहल रहा हूँ। यह भी क्या जीना है?'' हरदयाल कहते, ''तुम नेता हो, आंदोलन की आत्मा हो।'' पर मुझे यह ठीक नहीं लगता। मैं कहता, ''मैं नेता हूँ या नहीं यह अभी सिद्ध नहीं हुआ। पर जो अत्याचार हमारे सगे-संबंधी सह रहे हैं, उन्हें मैं भी सहूँगा तभी कार्यपूर्ति होगी।

जहाँ मेरे सगे-संबंधी तड़प रहे हैं, वहाँ मैं जाऊँगा। उनमें मैं जाऊँगा।''

## तत्त्वज्ञान की तरफ झुकाव

मैं चल पड़ा। स्टेशन पर बहुत से लोग इकट्ठा हुए थे। मैं वहाँ दो मुरझाए और ऊपरी तौर से बुद्धू चेहरे देख रहा था। एक चेहरा था मैडम कामा का और दूसरा था हरदयाल का। हरदयाल के वे अंतिम पुण्यदर्शन थे। मैं वहाँ से चल पड़ा। इंग्लैंड पहुँचा और वहीं पकड़ा गया। मुझे कारावास हुआ और आंदोलन पिचक गया। हरदयाल के कानों तक खबरें पहुँचीं। नवभारत मंडल के लोग शपथ तोड़ सरकार के मुखबिर बने। यह सब सुनकर वे पूरी तरह निराश हुए। राजनीतिक अध्ययन छोड़ वे तत्त्वज्ञान का अध्ययन करने लगे।

उन्हें अंग्रेजी, फ्रेंच, पारसी, उर्दू, संस्कृत आदि भाषाओं का अच्छा ज्ञान था। यूरोप की अन्य भाषाओं का भी उन्हें कामचलाऊ ज्ञान था। उन्होंने कई भाषाओं, कई भाषाओं में बिखरे धर्म और तत्त्वज्ञान के विचार जान लिये। अंत में उन्होंने बौद्ध धर्म के अनुसरण का निश्चय किया।

## नया धर्म

आखिर होनोलूल में जीवन के लिए जितना आवश्यक है, उतना ही खाकर वे बड़ा कष्टमय जीवन बिताने लगे; पर फिर भी उन्होंने अपना अध्ययन जारी रखा। उन्होंने सोचा कि वे नए-पुराने के मेल से नया धर्म स्थापित करेंगे। विचारों का ढाँचा तैयार हो रहा था। विचार मूर्त रूप में आने लगे। उसी समय सरकारी रोष के पात्र भाई परमानंद हिंदुस्थान छोड़कर वहाँ आ गए। उनकी और हरदयाल की भेंट हुई। भाई परमानंद ने उन्हें अध्यात्मवाद से परावृत्त किया। उन्होंने हरदयाल से कहा, ''अभी तक हमारे देश में क्या कम धर्माचार्य हुए हैं जो आप भी इस तरफ झुक रहे हैं। यह काल है हिंदुस्थान की स्वतंत्रता के प्रश्न को सुलझाने का।'' भाई परमानंद के युक्तिवाद से हरदयाल के मन में परिवर्तन आया। भारतीय स्वतंत्रता प्राप्ति के विचारों ने उन्हें घेर लिया और वे तुरत अपने स्वभाव के अनुसार तन-मन-धन से इस लक्ष्य के पीछे पड़े।

## विश्वयुद्ध का अवसर

उस समय विश्वयुद्ध के बादल मँडराने लगे थे। 'इंग्लैंड का जो शत्रु वह हमारा मित्र' यह भावना जाग्रत हुई। जर्मनी में प्रयास करने की इच्छा से वे यूरोप गए। हरदयाल यूरोप पहुँच तो गए पर वहाँ जीवन-निर्वाह कैसे हो? जिस देश में

जाते थे, वहीं उस देश की भाषा में वे एकाध लेख लिखते और उसके पारिश्रमिक पर किसी तरह गुजारा कर लेते। बड़ा ही कष्टमय जीवन था उनका। आज के सैकड़ों कांग्रेस भक्तों के कष्ट इकट्ठा करने पर भी उनकी तुलना 'अभिनव भारत' के एक-एक सदस्य के कष्टों और त्याग से नहीं हो सकती। पट्टाभि सीतारामय्या को ये बातें सच नहीं लग सकतीं। पर किसे क्या लगता है इसपर इतिहास निर्भर नहीं होता।

## बीस साल पहले की राजनीति

धीरे-धीरे हमें जर्मनी से संबंध स्थापित करने में सफलता मिलने लगी। यूरोपीय युद्ध के समय हिंदुस्थान में विद्रोह की आग फैलनी चाहिए यह बात जर्मनी को पसंद आई। धन भी इकट्ठा होने लगा। दुनिया भर में फैले भारतीय लोग चाहे जो मदद देने के लिए तैयार हुए। वहाँ वे आराम की जिंदगी जी रहे थे। कमखर्ची, हिंदू संस्कृति के अनुरूप रहन-सहन आदि गुणों के कारण उन्होंने थोड़ा-बहुत पैसा इकट्ठा किया था। हिंदवी स्वराज्य के लिए उन्होंने अपनी जमा पूँजी प्रस्तुत की। जो स्वराज्य हिंदू प्राप्त करनेवाले हैं, वही आगे चलकर साम्राज्य होनेवाला है। हमारे इस तरह परदेश में भूखे-प्यासे रहकर, दर-दर की खाक छानकर चलाए आंदोलन हवाई जहाज से परराष्ट्र में घूमनेवाले आंदोलनकारियों के आंदोलनों से क्या आपको कम महत्त्व के लगते हैं? पर क्या इसीसे आप यह कहते हैं कि स्वराज्य प्राप्ति की सच्ची राजनीति सन् १९२० के बाद शुरू हुई? अरे, हमारे जीते-जी आपको ऐसा कहने की हिम्मत कैसे हुई? इधर, हरदयाल किसी तरह अमेरिका गए। वहाँ के सिख लोगों की मदद से हिंदुस्थान की सेना में फूट डालने की कोशिश प्रारंभ हुई।

## अमेरिका की कैद से पलायन

इसी समय हरदयाल 'गदर' नाम का पत्र सात भाषाओं में प्रकाशित करने लगे। उसमें मेरी 'सत्तावन का स्वातंत्र्य समर' पुस्तक का अनुवाद धारावाहिक रूप में छपने लगा। 'गदर' लोगों में इतना प्रिय हुआ कि वे उसके अंक कंठस्थ करने लगे और सभी तरफ ब्रिटिश-विरोधी क्रांति का प्रचार होने लगा। यह और इसी तरह के समाचार ब्रिटिशों तक पहुँचने लगे होंगे। तभी उसने अमेरिका पर दबाव डालकर हरदयाल को पकड़ने का प्रयास किया। पर एक तो हरदयाल को पकड़ने से अमेरिका को कोई लाभ नहीं होता और दूसरे उस समय उसकी नीति शस्त्रास्त्र बेचकर पैसा कमाने की भी थी, अतः दिखावे के लिए उसने हरदयाल को कैद में डाला, पर अंदर-ही-अंदर उनके भाग जाने का प्रबंध भी किया। इसका लाभ

उठाकर हरदयाल वहाँ से भागकर मेक्सिको गए। वहाँ से फिर प्रयास होने लगे।

## विद्रोह की तैयारी

योजना यह थी कि पैसिफिक महासागर से ब्रह्मदेश आकर, वहाँ के बंदरगाह पर कब्जा करेंगे। वहाँ से बंगाल जाकर विद्रोह की आग फैलाएँगे। अंदमान पर हमला कर वहाँ के कारागार में बंद क्रांतिकारियों को मुक्त करेंगे···वहाँ की सफलता का लाभ उठाने के लिए मद्रास की तरफ 'एमडन' जहाज भी तैयार रखा गया था। पर यह योजना सफल होनेवाली नहीं थी। एक नई खबर हवा में उछली। खबर यह थी कि हिंदुस्थान में मुसलमान राज्य की पुनर्स्थापना होगी। कैसर ने खलीफा को हिंदुस्थान का बादशाह बनाने का वचन दिया। हाँ, उन्हें क्या? उन्हें तो हिंदुस्थान में विद्रोह होने से मतलब था। वहाँ का बादशाह खलीफा हो या कोई और? हरदयाल की बात और थी। वे हिंदुस्थान में हिंदुओं का राज्य चाहते थे। वही उनका लक्ष्य था। उस लक्ष्य को धक्का लगा देख उन्होंने अपना ध्यान वहाँ से हटा लिया। पर मुसलमानों को बहुत खुशी हुई। हजारों लोग खलीफा की अगवानी में आगे बढ़े। उनमें से कई भूखों मरे, पर उससे क्या?

हिंदुस्थान में विद्रोह करने की कल्पना मर गई। इससे हरदयाल का संवेदनशील, कोमल मन फिर उदास हो गया। आंदोलन से ध्यान हटाने पर उनकी स्थिति अनुकंपनीय हुई। स्वदेश हित के लिए हरदयालजी ने अपना अध्ययन छोड़ा। सुनहरा भविष्य छोड़ा। स्वदेश स्वातंत्र्य के लिए देश-विदेश में भूखों भटकते रहनेवाले उस महान् देशभक्त का यहाँ हिंदुस्थान में स्मरण भी नहीं किया जाए कितनी लज्जा की बात है!

## उपकारकर्ता की उपेक्षा

जिनके अनवरत प्रयत्नों से विजयी जर्मनों ने वारसा में हुए समझौते के कच्चे मसौदे में 'हिंदुस्थान की स्वतंत्रता' की शर्त रखी थी उस देशभक्त की राजनीति को नकारकर, हिंदुस्थान की सच्ची राजनीति सन् १९२० के बाद ही शुरू हुई—यह कहना सौ प्रतिशत अन्याय है। खुशी इसी बात की है कि हरदयालजी चाहे परलोक सिधार गए हों, पर इस सत्य एवं न्याय घटना का वर्णन करने के लिए मैं अभी जीवित हूँ।

बाद में थोड़ी शांति स्थापित होने पर हरदयाल को इंग्लैंड में रहने की अनुमति मिली। पर जिस मातृभूमि के लिए उन्होंने प्राणों की बाजी लगाई, पूरा जीवन समर्पित किया था वह मातृभूमि आँखों से देखने की तीव्र लालसा उनके मन

में उठी। उन्होंने हिंदुस्थान जाने के बहुत प्रयास भी किए। उन्हें हिंदुस्थान लौटने की अनुमति भी मिली। पर उनके पास वहाँ जाने के लिए टिकट के पैसे नहीं थे। यह बात वह किसीसे किस मुँह से कहते? यह बात भाई परमानंद के कानों तक पहुँची। उन्होंने हरदयाल को मनीऑर्डर से टिकट के पैसे भेजे। पर जैसे ही परमानंदजी के हाथों में मनीऑर्डर की पावती आई, वैसे ही यह समाचार भी आया कि हरदयालजी चल बसे हैं।

मातृभूमि के दर्शनों की आस मन में लिये वह महान् देशभक्त परलोक सिधारा। उस महान् देशभक्त की मृत्यु की खबर समाचारपत्र के एक कोने में छपी। अरे, तुम में से कोई चूहा मर जाए तो तुम लोग उसकी खबर के लिए कई स्तंभ भर देते हो। बड़े छापे में छापते हो 'प्रसिद्ध देशभक्त चूहा मर गया'। और हरदयाल जैसे मातृभूमि के लाल को एक कोने भर की तुच्छ जगह देते हो! निश्चय ही यह अत्यंत लज्जाजनक बात है।

(पुणे में दिनांक १४.५.१९३९ के दिन, वसंत व्याख्यानमाला में सेनापति बापट की अध्यक्षता में हुआ भाषण)।

□

# क्रांति की चिनगारियाँ

काकोरी कांड के क्रांतिकारियों को सेशंस कोर्ट में मिली सजा कम है यह सोचकर हाईकोर्ट ने उन्हें भयंकर अनुपात में बढ़ा दिया। दस वर्ष की, चौदह वर्ष की सजा आजन्म कारावास तक बढ़ाई। अपील करने से सजा कम होगी इसलिए अपील की गई थी। क्रांतिकारियों में से तीन-चार को फाँसी पहले ही हुई थी; पर क्रांति के काकोरी कांड की चिनगारी से भड़की हाईकोर्टी आग उससे शांत न हुई, अत: शेष क्रांतिकारियों की सजा अधिक भयंकर अनुपात में बढ़ा दी गई।

जिन्हें चार-पाँच वर्ष का सश्रम कारावास था उन्हें दस वर्ष कर दिया गया। जिन्हें दस वर्ष का काला पानी था उन्हें आजीवन कारावास हो गया। इससे कोई यह अनुमान न करे कि न्यायाधीश महाशय के मन में दया या सौम्यता का भाव नहीं था। क्योंकि उन्होंने अन्य अभियुक्तों के दंड कठोरता से बढ़ा भी दिए हों तो भी सहृदयता के कारण कुछ का दंड बढ़ाने से साफ मना किया। उदाहरणार्थ जिन्हें सेशंस कोर्ट में फाँसी की सजा हुई थी उन्होंने भी हाईकोर्ट में अपील की थी, पर अन्य अभियुक्तों का दंड दुगुना करते हुए भी इनका दंड बिलकुल बढ़ाया नहीं गया। बल्कि एकमत से उदारतापूर्वक यह घोषित किया कि उन्हें सेशंस कोर्ट में दी गई फाँसी का दंड पर्याप्त है। न्यायमूर्ति की इस उदारता के लिए क्रांतिकारी उनके प्रति आभार व्यक्त करेंगे ही, क्योंकि अगर हाईकोर्ट उनकी सजा भी दुगुनी कर अगले जन्म में भी फाँसी देने का दंड सुनाता तो कोई उसका क्या कर सकता था?



अगर हाईकोर्ट या उसके सहारे चलनेवाली सरकार यह सोचती हो कि एक क्रांतिकारी कोर्ट के अभियुक्तों को इस तरह कड़ा दंड देने से बाकी क्रांतिकारी डर जाएँगे और फिर से इस तरह के क्रांतिकांड नहीं करेंगे, तो उनकी वह इच्छा सफल होने का उतना रंग अभी दिख नहीं रहा है। क्योंकि काकोरी कांड की चिनगारी उसमें फाँसी चढ़े तीन-चार क्रांतिकारियों के उष्णोष्ण रक्त की लाल-लाल बौछार

से अभी बुझी भी नहीं है कि उधर बंगाल में एक और भयंकर कांड घटित होने के मार्ग पर है। पुलिस ने एक मकान को घेरकर वहाँ से कई बम, बंदूकें, पिस्तौलें और क्रांतिकारी साहित्य बरामद किया। उस मकान का मालिक, उसका भाई और उसके दो बेटे अलग-अलग स्थानों पर पकड़े गए हैं और गाँव में और भी कई लोगों की धर-पकड़ हो रही है। अंदर-ही-अंदर जलनेवाली क्रांति की एक और चिनगारी उड़ी और उसने सत्तांधों की क्रोध की दाढ़ी फिर से जला दी। काकोरी कांड में पकड़े गए अभियुक्तों की साल-डेढ़ साल की दुर्दशा और हाईकोर्ट अपील का उपर्युक्त भयंकर निर्णय के होते हुए भी कि क्रांतिकारियों के मरने-मारने के भयानक उद्योग बंद होते नहीं दिख रहे। या उन उग्र उद्योगों को पूरा करने के लिए शस्त्रास्त्रादि सामग्री इकट्ठा करने के लिए जो लाखों रुपयों का धन जुटाना पड़ता है उसको प्राप्त करने के लिए डाले जानेवाले राजनीतिक डाके कम होते जाने के भी कोई चिह्न नहीं हैं। हर सप्ताह ऐसे राजनीतिक डाके डाले जा रहे हैं। बीच में क्रांति का दम तोड़ने के लिए बंगाल के अनेक नेताओं को दृष्टिबद्ध, स्थलबद्ध और काराबद्ध कर दिया गया। पर सुभाष बाबू सहित उनमें से अनेक को छोड़ दिया गया। पर क्रांति की आग फिर भी अंदर-ही-अंदर सुलग ही रही है।

इन क्रांतिकारियों को फाँसी चढ़ा उष्ण रक्त से क्रांति की आग बुझाने का सरकार का प्रयत्न इस तरह निष्फल हो रहा है। इतना ही नहीं, आग पर पड़े मिट्टी के तेल की तरह, क्रांतिकारियों के रक्त से यह आग उलटे और अधिक भड़क रही है। पच्चीस साल से क्रांति का रक्त छिड़ककर क्रांति की चिनगारियाँ बुझाने का प्रयास सरकार ने करके देखा है। पर वह पूर्णरूपेण सफल होता दिखता नहीं है, अतः अभी भी क्रांति की आग बुझाने का सरल और सफल उपाय, इतिहास के वैद्यकशास्त्र तथा जागतिक अनुभव ने जिसे रामबाण माना है, सरकार को उसीको आजमाना चाहिए। क्रांतिकारी जिस क्रांति की बात करते हैं, उसे सरकार स्वयं ही कर दे। हिंदुस्थान को स्वातंत्रता देकर सरकार क्रांतिकारी वृक्ष के मूल पर ही कुल्हाड़ी चला दे। पर क्या सरकार इस उपाय को आजमाएगी? क्या क्रांति मरेगी? क्या इतिहास की पुनरावृत्ति रुक जाएगी? क्या विधि की विडंबना टल जाएगी?

अगर ये चिनगारियाँ हिंदुस्थान के अंदर-ही-अंदर उड़ती रहतीं तो भी सरकार को इतना डर नहीं था। पर ये क्रांतिकारी आगामी विश्वयुद्ध में सरकार की रोकथाम से हाथ मिलाने का अति दुष्टतापूर्ण कार्य कर रहे हैं। चीन में ही देखें, चीन की राष्ट्रीय सरकार अंग्रेजों के विरुद्ध है। चीन के तुमुल स्वातंत्र्य युद्ध को दबाने के लिए अंग्रेजों ने वहाँ हजारों सैनिक और बड़ी-बड़ी युद्ध नौकाएँ भेजी हैं। इसके विपरीत रूस ने चीन के राष्ट्रीय पक्ष को अपना समर्थन दिया है। रूस चीन में प्रबल

सत्ता स्थापित कर चीन की सहायता से हिंदुस्थान में राज्य क्रांति कराने का इच्छुक है इस अवसर का लाभ उठाने के लिए चीन में बसनेवाले हिंदुस्थानी क्रांतिकारी चीन और रूस का निरंतर पक्ष ले रहे हैं। अंग्रेजों ने हिंदुस्थान के कुछ सैनिकों को चीन में चीन से लड़ने के लिए भेजा। यह बात भारतीय क्रांतिकारियों को अच्छी नहीं लगी। चीन में जाकर भारतीय सेना चीन के विरुद्ध लड़े इसके लिए हर देशभक्त भारतीय नेता का विरोध था। भारतीय सदस्यों ने विधानमंडल में भी इसका यथासंभव विरोध किया। बौद्ध होने के नाते चीनी लोग हम हिंदुओं के धर्मबांधव हैं। वे अपने देश की स्वतंत्रता का पवित्र युद्ध लड़ रहे हैं। उसमें भी यदि चीन स्वतंत्र हुआ, प्रबल हुआ तो उसका हिंदुस्थान की स्वातंत्र्य कामना को समर्थन मिलने की संभावना अधिक है। पौरुष जिस भारतीय सेना में नहीं है वह ऐसी स्थिति में अपने देश के पैरों में पड़ी गुलामी की बेड़ियों को तोड़ने अंग्रेजों द्वारा दिए जानेवाले तुच्छ वेतन के लिए चीनियों को मौत के घाट उतार चीन के पैरों में भी अंग्रेजी गुलामी की बेड़ियाँ डालने में उसकी सहायता करे, यह अति नीचतापूर्ण व्यवहार किसी भी भारतीय व्यक्ति के लिए लज्जाजनक था। अतः वरिष्ठ विधानमंडल ने भी सरकार से कह रखा था कि वह चीन में भारतीय सेना को न भेजे। पर बिना इसपर ध्यान दिए अंग्रेजों ने भारतीय सेना को चीन भेज ही दिया। विधानमंडल के हाथ में केवल शाब्दिक विरोध करने की ही सत्ता थी। सो वह खून का घूँट पीकर रह गया।

पर भारतीय क्रांतिकारियों का बल केवल शब्दों में समाया नहीं होता। बल्कि विधानमंडल का शाब्दिक बल जहाँ समाप्त होता है वहीं से क्रांतिकारियों के उग्र उपाय शुरू होते हैं। विधानमंडल की सलाह को ठुकराकर जब अंग्रेजों ने भारतीय सेना को चीन भेजा तब चीन में कार्यरत गुप्त भारतीय क्रांतिकारी संस्थाओं के सदस्य गुप्त एवं प्रकट रूप में सिख आदि भारतीय सैनिकों से मिले और उन्होंने उन्हें समझाया, ''आप लोगों का कर्तव्य अपनी मातृभूमि को दासता की शृंखलाओं से मुक्त कराना है, वह तो आपसे होता ही नहीं। वहाँ आपकी दाढ़ी-मूँछ और तलवार बकरियों की पूँछ की तरह लेंड़ी हो जाती हैं। क्या वह पाप आपको नरक में भेजने के लिए कम है जो अब आप चीन को भी गुलामी में धकेलने के लिए यहाँ आए हैं। अपनी मातृभूमि को गुलामी से मुक्त करने में असमर्थ आपकी मूँछें और तलवारें, चीनियों को गुलामी में धकेलने के लिए कैसे फड़फड़ा रही हैं? देशबांधवो, अगर आप स्वदेश को गुलामी से मुक्त नहीं कर सकते तो कम-से-कम अंग्रेजों द्वारा फेंके गए कुछ टुकड़ों के लिए कुत्ते बन, चीन जैसे अपने पड़ोसियों को गुलामी में धकेलने का महापाप तो न कीजिए।'' बार-बार होनेवाले इस उपदेश से

भारतीय सैनिकों के मन जल्दी ही बेचैन हो गए। अंग्रेज अधिकारी जल्दी ही जान गए कि उन्हें चीन के विरोध में लड़ाना खतरे से खाली नहीं। उन्हें कई बार शंघाई से हाँगकाँग और हाँगकाँग से शंघाई भेजा गया। इतने में उस सेना में विद्रोह होने की संभावना दिखाई देने लगी। कुछ वरिष्ठ भारतीय सैनिक अधिकारियों को अंग्रेज-विरोधी षड्यंत्र रचने के आरोप में गिरफ्तार कर उनपर सैनिकी अभियोग (कोर्ट मार्शल) भी चलाए गए। १९ जून को तार आया कि दिलेर राज्य क्रांतिकारी हरबतसिंह ने शंघाई के अंग्रेज सरकार के प्रमुख पुलिस अधिकारी को अपनी बंदूक का निशाना बनाकर मार डाला। राज्य क्रांति के और भी कई प्रयत्नों और षड्यंत्रों की जानकारी मिलती गई। भारतीय क्रांतिकारियों की गुप्त संस्थाओं का जाल क्यांटन, शंघाई, हाँगकाँग आदि प्रमुख शहरों में फैला हुआ है और उनकी नीति चीनी राष्ट्रीय पक्ष की सहायता कर अंग्रेजों की नाक नीची करना है। इसके पीछे हेतु है अंग्रेजों के चीन से निकल जाने के बाद चीन की राष्ट्रीय सरकार का समर्थन एवं रूस की मित्रता प्राप्त करना और फिर जब वे दोनों राष्ट्र अंग्रेजों से लड़ाई करें तब ब्रह्मदेश की सरहद पर विद्रोह कर हिंदुस्थान पर आक्रमण कर, हिंद-भू पर राज्य क्रांति का झंडा फहराना।

पर अंग्रेज इतने मूर्ख नहीं कि वे चीन में छिपे भारतीय क्रांतिकारियों के दाँव न समझते। उस चाल के मर्म को समझना हम-आप जैसे विधानमंडल, खादीमंडल के अंग्रेजी चाबुक की मार के आदी सदस्य के लिए असंभव था। हम इसे सिरफिरों की सनक, छोटे बच्चों का खेल समझ लेते। पर अंग्रेजों को उस दाँव का अर्थ तत्काल ज्ञात हुआ। अंग्रेज विधानमंडल, खादीमंडल आदि सभ्य संस्थाओं के निरुपद्रवी खेल बड़ी दिलचस्पी से देखेंगे। उनकी वाहवाही भी करेंगे। पर यह भी सर्वज्ञात है कि क्रांतिकारियों के साहसी खेलों के बारे में सुनते ही उनकी त्योरियाँ चढ़ जाती हैं और वे चिढ़कर चाहे जिसे काटने लगते हैं। अन्य आंदोलनों के नेताओं की अस्सी हजार की भीड़वाली सभा में कड़ी-से-कड़ी भाषा बोली जाने पर भी गवर्नर साहब आराम से सोते रहते हैं। पर कोई अठारह वर्ष का क्रांतिकारी लड़का कोई क्रांतिकारी शब्द बोले तो उसे 'राज्य-विरोधी लड़ाई' लड़नेवाला घोषित किया जाता है। अंग्रेजों को अस्सी हजार लोगों से भी अधिक डर क्रांतिकारियों के अठारह साल के सिरफिरे बच्चे से लगता है। इसका कारण यह कि अंग्रेज घाट-घाट का पानी पिए हुए होता है। उसे सभ्य सिरफिरेपन एवं असभ्य (दंगाई) सिरफिरेपन में अंतर तत्काल समझ में आता है। उसमें चीन के इन क्रांतिकारी उद्दंडों को चीन के सर्प का विषैला दाँत और रूस के भालुओं के तेज नाखून मिल गए हैं। आग की साधारण चिनगारियाँ कितनी ही उड़ती हैं और बुझ जाती हैं, पर यह चिनगारी क्रांति

की आग की है। समय पर ध्यान न दिया तो जैसे गैरीबाल्डी दक्षिण अमेरिका की सुसज्जित सेना लेकर इटली में उतरा, उसी तरह रूस और इंग्लैंड की लड़ाई छिड़ते ही ये भारतीय क्रांतिकारी रूसी प्रशिक्षकों के मार्गदर्शन के अनुसार सैनिक, वैज्ञानिक एवं सामरिक प्रशिक्षण लेकर ब्रह्मदेश की सीमा पार कर हिंदुस्थान में नहीं उतरेंगे—यह कैसे कहा जा सकता है। फिर तो हिंदुस्थान में क्रांति होकर रहेगी। हमारे उदारवादी कायरों ने भले ही यह राजनीति का बचपना समझ लिया हो, पर शेरनी के ताजे दूध पर पले चालाक अंग्रेजों को इसमें संभावना दिखी। यह सहज भी था। जैसे ही अंग्रेजों की सूक्ष्म राजनीतिक दृष्टि ने देखा कि चीन, रूस और भारतीय क्रांतिकारी ब्रह्मदेश पर आक्रमण करने की तैयारी कर रहे हैं, उन्होंने जिस मुस्तैदी से आज तक हिंदुस्थान की वायव्य सरहद पर युद्ध की तैयारी रखी थी, उसी मुस्तैदी से हिंदुस्थान की पूर्व सीमा पर भी लड़ाई की तैयारी करने के लिए वे तत्काल जुट गए।

आज तक सरसीमा (सरहद) और सरसीमा युद्ध की बात करते ही भारतीय लोगों को सिर्फ वायव्य सरसीमा ही दिखती थी। रूस ने भी पहले वहीं से हमला करने की सोची थी। अफगानिस्तान भी वहीं से आक्रमण करने के प्रयास में होता है। भारतीय लोगों का नाश करने के लिए जंगली कबीले भी वहीं से आकर लूटपाट मचाने की सोचते हैं, इसीलिए आज तक हिंदुस्थान को केवल इसी सरहद की चिंता होती थी। हिंदुस्थान की पूर्वी सरहद खतरे से खाली थी। पहले वह पूर्ण रूप से सभ्य थी और बाद में दुर्बल। वहाँ के तिब्बती और चीनी हिंदुस्थान को देवभूमि मानते थे। इसीलिए कई शतकों से हिंदुस्थान की पूर्वी सीमा पर भी युद्ध हो सकता है, यह आशंका लोगों ने भुला ही दी थी। पर आज वायव्य सरसीमा की तरह ही पूर्वसीमा पर भी युद्ध की तैयारी रखने का संकट सरकार पर आ गया है, क्योंकि आज रूस हिंदुस्थान की वायव्य सरहद पर अफगानिस्तान को आगे कर जैसे आक्रमण करना चाहता है, वैसा ही चीन को आगे कर रशिया पूर्व सीमा पर आक्रमण करना चाहता है। भारतीय क्रांतिकारी भी अंग्रेजों के शत्रुओं से हाथ मिलाकर इस विश्वयुद्ध का लाभ उठा सकें इसलिए बहुत दूर तक प्रभाव करनेवाला राजनीतिक दाँव लगाकर हिंदुस्थान पर क्रांतिकारी सेना का आक्रमण करना चाहते हैं।

रूस की इस चाल को असफल बनाने के लिए दूरदर्शी अंग्रेज ब्रह्मदेश की सरहद पर बड़े पैमाने पर युद्ध की तैयारी कर रहे हैं। बंदियों के जत्थे-के-जत्थे रिहा किए गए हैं और उनसे उस सरहद पर बड़ी तेजी से बड़े-बड़े रास्ते और किले बनवाए जा रहे हैं। इसके लिए धन भी जुटाया जा रहा है। आगामी विश्वयुद्ध के लिए उस सरहद पर की जा रही तैयारी या सेना की गतिविधि की भनक भी छापने

पर कड़ी पाबंदी लगाई गई है।

अफगानिस्तान की ओर से सिकंदर से लेकर हाल के जेहादी गुंडों के हमले तक जितने भी हमले हुए हैं, वे सबके सब हिंदुस्थान को गुलाम बनाने के लिए किए गए थे। पर अब अगर ब्रह्मदेश की तरफ से हिंदुस्थान पर हमला होता ही है, तो वह हिंदुस्थान जीतने के लिए नहीं अपितु केवल अंग्रेजों को हिंदुस्थान से भगाकर उनकी शक्ति कम करने के लिए होगा। इस हमले का उद्‌देश्य है— अंग्रेजों के साम्राज्य के टुकड़े करना। उन्हें उनके साम्राज्य के हृदयरूप हिंदुस्थान में दबोचना, अंग्रेजों को हिंदुस्थान में ही कैंची लगाना है। रूस, चीन और उनके सहायक भारतीय क्रांतिकारियों का विचार है कि पूर्व सीमा से अंग्रेजों पर हमला करने से उनकी शक्ति बँट जाएगी और तब हिंदुस्थान के क्रांतिकारी भी अंदर से विद्रोह कर उठेंगे।

कैसा पागलपन है यह! विधानमंडल, खादीमंडल, शिवोत्सव, शुद्धि, स्वदेशी इत्यादि अति उपयुक्त और सुखासीन उपायों से सीमित प्रगति करते रहना छोड़ क्रांतिकारियों की कानों के परदे फाड़नेवाली लड़कही घुड़दौड़ में शामिल होने से दाँत टूट जाने का ही संकट है। अरे, सभ्य आदमी हैं, क्रांतिकारियों की तरह सिरफिरे थोड़े न हैं!

पर लगता है कि ब्रह्मदेश के कुछ लोगों पर इस पागलपन का भूत सवार हो रहा है। क्योंकि उन्होंने कब से कहना शुरू किया है कि अगर कभी ब्रह्मदेश की सीमा पर चीनी और अंग्रेजी लोगों का युद्ध हुआ तो हम अंग्रेजों को धन या जन की थोड़ी भी सहायता नहीं करेंगे। कैसी विद्रोह भरी बात है। सरकार महात्मा गांधी को क्यों नहीं वहाँ भेजती! वहाँ जाकर वे सत्य, अहिंसा, शाकाहार जैसे अप्रभावी तत्त्वों का उपदेश कर ब्रह्मी लोगों को समझाएँगे कि वे इस युद्ध में अंग्रेजों की निरपेक्ष, बिना शर्त और उचित सहायता करें। वे उन्हें समझाएँगे कि अंग्रेजों को सहयोग देना ही सच्ची असहकारिता है। पिछले युद्ध में महात्माजी ने जर्मन लोगों को मारने के लिए सैनिक इकट्ठा किए थे। अब वे रूसी और चीनी लोगों की हिंसा के लिए सैनिकों की भरती करेंगे। यही सच्ची अहिंसा है। अंग्रेज हमारे अमित्र हैं मात्र इस कारण से संकट की वेला में उसका विरोध नहीं, बल्कि सहायता करनी चाहिए। इस सद्‌उद्‌देश्य से हमें अपने मित्र चीन का सिर काटना चाहिए। यही सच्ची देशभक्ति है और यही 'स्वराज्य प्राप्ति का सरल मार्ग है।'

☐

# हमें शस्त्राचारी कहिए, अत्याचारी नहीं

निंदाव्यंजक विशेषण से किसी वस्तु को बिना कारण निंद्य स्वरूप भी मिल जाता है। अपने वृद्ध पिता को देखते ही कोई कहे, 'आ गया बुड्ढा!' तो उसके शब्द झूठ न होते हुए भी यह सिद्ध करते हैं कि वह उस वृद्ध व्यक्ति का अयोग्य पुत्र है। 'आप मेरे वृद्ध पिता हैं' और 'यह बुड्ढा मेरा बाप है'। इन दोनों वाक्यों का अर्थ लगभग एक ही है, लेकिन दूसरे वाक्य में छिपे अनादर से बोलनेवाले के बारे में हमारे मन में अनादर उत्पन्न होता है।

इसी लेख के कारण अंग्रेज सरकार ने 'श्रद्धानंद' पत्र अंत में बंद कराया।

आज का क्रांतिकारियों को अत्याचारी कहने का चलन भी इसी अनादर भावना का द्योतक है। आजकल के लेखक या वक्ता जब क्रांतिकारियों को अत्याचारी कहते हैं तब उनमें से कई का उनकी निंदा करने का हेतु नहीं होता। पर चूँकि उन्हें सोच-समझकर शब्दों का उपयोग करने की आदत नहीं होती, वे अपने पिता को 'वृद्ध' नहीं, 'बुड्ढा' कहते हैं।

कुछ समय पहले तक हिंदुस्थानी लोग ही सभी हिंदुस्थानियों को 'नेटिव' (Native) कहते थे। वस्तुतः अंग्रेजों ने शुरू में इसका प्रयोग असभ्य, पिछड़े हुए, जंगली इस अर्थ में किया। पर गर्भितार्थ को बिना समझे या उसकी उपेक्षा कर अंग्रेजों की नकल करते हुए अपने लोग भी अपने आपको 'नेटिव' कहने/कहलाने लगे। राष्ट्रीय सभा के पुराने लेखों में इस शब्द को भारतीय का समकक्ष मानकर लिखा गया है। पर बाद में बंगभंग आंदोलन में आत्मसम्मान की प्रथम जागृति में इस शब्द में छिपा निंदाभाव लोगों को चुभने लगा। भारतीयों ने 'नेटिव' शब्द का विरोध किया। अर्थ परखकर शब्द प्रयोग करने की बुद्धिमानी लोग सीखने लगे।

बाद में लोकमान्य तिलक के राष्ट्रीय पक्ष के प्रबल होते ही उनके शत्रु उनको 'आतंकवादी' कहने लगे। जिन्हें उस शब्द में छिपा निंदाभाव समझ नहीं आता था, वे भी बड़ी शान से अपने आपको I am an extremist कहते दीखते थे।

पर बाद में उन्हें वह शब्द चुभने लगा और लोकमान्य आदि लोगों का यह पक्ष अपने आपको 'आतंकवादी' नहीं बल्कि 'राष्ट्रीय पक्ष' कहलाने लगा।

अभी भी पहले जिन्हें अस्पृश्य कहा जाता था, उनकी पाठशाला को Low Caste School अर्थात् 'हीन जातियों की पाठशाला' कहा जाता है। इतना ही नहीं, स्वयं अस्पृश्य नेता भी निस्संकोच रूप से उस शब्द का प्रयोग कर अपने आपको Low Caste, 'हीन जाति' कहला लेते हैं। हमने उस शब्द का विरोध किया तभी उस शब्द में छिपी निंदनीयता इनकी समझ में आई। बिना अर्थ को परखे, शब्द प्रयोग की इस अनाड़ी आदत के कारण ही इस तरह लोग शत्रु की दी हुई गाली को भी उपाधि समझने लगते हैं।

यही स्थिति क्रांतिकारी पक्ष के बारे में है। भारत के शत्रुओं ने राष्ट्रीय पक्ष को 'आतंकवादी' नाम दिया था। वे ही भारत शत्रु आज क्रांतिकारी पक्ष को 'अराजकतावादी' कह रहे हैं। आश्चर्य तो इस बात का है कि जो राष्ट्रीय पक्ष अपने लिए प्रयुक्त 'आतंकवादी' नाम से चिढ़ता था वह भी क्रांतिकारियों को 'अनार्किस्ट-अराजकतावादी' कहने लगा है। जो स्वराज्य के लिए ही क्रांतिकारी बने हैं, जिन्हें पराजय से चिढ़ है और जो हिंदुस्थान के लिए दास्यलांछन से अलांछित संपूर्ण स्वातंत्र्य चाहते हैं, वे 'अराजकतावादी' कहलाने लगे हैं।

देखा जाए तो भारतीय राजनीति में केवल इसी पक्ष ने बुद्धिमानी से काम लिया है। शत्रु की दिखावे की मित्रता के धोखे में वह किंचित् भी नहीं आया। सरकार के झूठे आश्वासनों की भूलभुलैया में आकर वह अपने मार्ग से किंचित् भी नहीं हटा। गांधी परिवार के बेअक्ल सदस्यों ने अरजी, विनतीपत्र से लेकर जर्मनों को मारने के लिए अंग्रेजों की सहायता करने तक के कई मूर्खतापूर्ण उपाय आजमाए। ये वही गांधी हैं जो कल-परसों तक कह रहे थे कि 'स्वातंत्र्य शब्द का अर्थ भी मुझे मालूम नहीं'। इस तरह जिनका मस्तिष्क ही ठिकाने नहीं, ऐसे ये बुद्धिमान (!) लोग हम क्रांतिकारियों को 'सिरफिरे' कहते हैं। कितनी आश्चर्य की बात है!

पर सब क्रांतिकारियों को 'अराजकतावादी-अनार्किस्ट' कहनेवाले स्वयं ही उन क्रांतिकारियों के शिष्य बनकर संपूर्ण स्वतंत्रतावादी बन गए हैं। कहा जा सकता है कि अब तो सभी 'अराजकतावादी' हो गए हैं। क्योंकि सभी 'पराजय' न हो, इसके लिए जी-जान से प्रयास कर रहे हैं। पहले क्रांतिकारियों को सिरफिरे कहकर उदारवादी अंग्रेजों के तलवे चाटते थे, उन्होंने अंग्रेजों की इतनी लातें खाई हैं कि अंत में उनका सिर भी फिर गया है। अब उनमें और क्रांतिकारियों में 'सिरफिरेपन' का कोई अंतर नहीं रहा। अंतर है तो केवल सहनशीलता का। वे सहनशील अर्थात् सीधी प्राकृत में निर्लज्ज हैं और हम नहीं हैं। तेजस्वी सिंह जरा से अपमान से ही

बिगड़ उठा जबकि खरगोश, गिरगिट, लोमड़ी आदि जानवर सदियों तक ब्रिटिशों की मेज के इर्दगिर्द हरे चारे के लिए, एक टुकड़ा मांस के लिए मँडराते रहे, उनका मुँह ताकते रहे और फिर भी कुछ हाथ में न आया तो वे उसके विरोध में चिचियाने लगे। क्रांतिकारियों के जिन वाक्यों के लिए उन्हें 'सिरफिरा' कहा जाता था उन्हीं वाक्यों को अब ये सारे पक्ष रटने लगे हैं। भारतीय देशभक्तों के उदारवादी पक्ष भी अब क्रांतिकारियों की भाषा बोलने लगे हैं। वैसा ही आचरण करने लगे हैं, इसीलिए भारतीय पक्षों में से कोई भी क्रांतिकारियों को आतंकवादी, अराजकतावादी या सिरफिरे कहने की कायरता नहीं कर रहा। बहुश: सभी अर्थ को परखकर शब्द-प्रयोग करने की समझदारी या प्रामाणिकता दिखा रहे हैं। पर आदत से मजबूर कुछ लोग अभी भी क्रांतिकारियों को अत्याचारी कहने की हीनता दिखा रहे हैं।

आज राजनीतिक माँगों में, भाषा में या तीव्र प्रतिक्रिया दरसाने जैसी बातों में क्रांतिकारी पक्ष और अन्य प्रमुख राजनीतिक पक्षों में कोई अंतर नहीं है। सभी का ध्येय पूर्ण स्वातंत्र्य हो गया है। जिस ध्येय को क्रांतिकारियों ने तीस साल पहले ही घोषित किया था, उसी ध्येय के झंडे तले वे सभी इकट्ठा हो रहे हैं, जो ब्रिटिशों द्वारा गले में डाले गए बंधन को ही भूषण समझते थे या जो भूतदया के भ्रम में आकर क्रूर अंग्रेजों के पीछे भटकते फिरते थे। आज सभी पक्ष एकत्रित हुए हैं और क्रांतिकारियों के साथ, क्रांतिकारियों द्वारा आविर्भूत दिव्य मंत्र 'स्वातंत्र्य लक्ष्मी की जय' का समवेत स्वर में उच्चारण कर रहे हैं। अपनी राष्ट्रमाता के हित के लिए अपनी पिछली भूल सुधारने की जो तत्परता और सरलता हमारे देशबंधुओं ने दिखाई है, उससे कोई भी देशभक्त प्रसन्न होगा। लक्ष्य एक होते हुए भी अगर क्रांतिकारी उस दिव्य, न्याय्य स्वातंत्र्य प्राप्ति के लिए सशस्त्र प्रतिकार अपरिहार्य मानते हैं तो केवल इसीके लिए उन्हें 'अत्याचारी' कहने की नीचता कुछ लोग अभी भी दिखा रहे हैं। उनकी इस नीच मनोवृत्ति का यथासंभव तीव्र और लगातार विरोध करना हमारे लिए आवश्यक हो गया है। क्रांतिकारियों के प्रतिकार के कारण उन्हें अपनी पिछली कई गलतियों को सुधारना पड़ा है। इस गलती को भी सुधारने के लिए उन्हें बाध्य करना पड़ेगा।

इस 'अत्याचार' के आक्षेप का सशस्त्र क्रांतिकारी क्या उत्तर देते हैं, उसपर भी निष्पक्ष दृष्टि से विचार करना चाहिए। जैसे हमें उनके साधन अच्छे नहीं लगते, वैसे उन्हें भी हमारे साधन बिलकुल अच्छे नहीं लगते। विशेषत: हम अपने साधनों के समर्थन में नीति-नियमों का जो खोखला आधार प्रस्तुत करने का प्रयास करते हैं, वह उन्हें किंचित् भी नहीं सुहाता। हम कहते हैं कि आत्मशुद्धि के लिए उपवास करने चाहिए। पर क्रांतिकारी पूछते हैं कि आत्मशुद्धि किसकी ? जिसने तलवार की

नोक पर भारतवर्ष को पददलित किया, आत्मशुद्धि तो उसकी करनी चाहिए। महापाप उसने किया है, इसलिए उपवास उसीको करना चाहिए। हमारा सारा प्रयास अपनी मातृभूमि को स्वतंत्र करने के लिए है, हमें पाप छूता ही नहीं। फिर शुद्धि किस बात की? हम कहते हैं हमने अहिंसा की शपथ ली है। अनत्याचार की शपथ ली है। हम अनत्याचार से स्वतंत्रता प्राप्त करेंगे। पर वे क्रांतिकारी! वे कहते हैं, आप अनत्याचार की परिभाषा ही नहीं जानते। हम भी अनत्याचारी ही हैं। हम सशस्त्र प्रतिकार कर रहे हैं, लेकिन वह न्याय की रक्षा के लिए, अधर्मियों को दंड देने के लिए, अत: वह सदाचार ही है, अत्याचार नहीं। हमने किसीके देश पर शस्त्रबल से डाका नहीं डाला। हमारे देश पर जबरदस्ती करनेवाले अत्याचारी हैं, हम नहीं। अगर हमारा कर्म आपको इतना ही बुरा लगता है तो हमें शस्त्राचारी कहिए, अत्याचारी नहीं। क्योंकि अत्याचारी वही होता है जो दूसरे निरपराध आदमी को हानि पहुँचाता है, जो दूसरे के घर की तोड़-फोड़ करता है, न कि वह जो उन घर तोड़नेवाले डकैत या हत्यारे को शस्त्रबल से दंडित करता है। जो दूसरों के देश पर बलपूर्वक राज्य करता है वह अत्याचारी है, न कि वह जो समय आने पर स्वदेश को सशस्त्र प्रतिकार से भी मुक्त करने के लिए लड़ता है।

माना कि क्रांतिकारी मार्ग कुछ को मान्य नहीं है, सशस्त्र प्रतिकार का विचार भी कुछ लोग स्वीकार नहीं करते फिर भी जो हिंदुस्थान को शस्त्रबल से ही अपने अधीन रखते हैं, उनसे अगर भारतीय क्रांतिकारी शस्त्र से ही लड़ना चाहते हैं तो उन्हें अत्याचारी कहने की मूर्खतापूर्ण नीचता तो कोई न करे। क्योंकि अगर शस्त्र धारण करने से ही उन्हें अत्याचारी कहा जाएगा तो न्याय की माँग यही होगी कि देश स्वातंत्र्य के लिए लड़नेवाले वाशिंगटन, मैजिनी, लेनिन ही नहीं श्रीराम, श्रीकृष्ण, शिवाजी अर्थात् इतिहास के सभी पूजनीय व्यक्तियों को अत्याचारी कहा जाए, क्योंकि उन सभी ने अन्यायी शस्त्रबल का प्रतिकार संरक्षक शस्त्रबल से किया था। तत्त्वत: क्रांतिकारियों को हिंसक कहकर उनकी निंदा करनेवाली कलम या जीभ को, अहिंसावादियों को भी हिंसक कहना चाहिए। क्योंकि इन गांधीभक्त अहिंसाचार्यों को पागल कुत्ते को गोली मारना और गाय या बंदर को गोली मारना एक ही सी बात लगती है। ये जर्मनों को क्रूर-से-क्रूर शस्त्रों से मार देने के लिए बिना वेतन रिक्रूटिंग अफसर बन गए थे। इसलिए क्रांतिकारियों के शस्त्रधारी या बलवादी होने से जो उन्हें अत्याचारी या हिंसक कहना चाहते हैं, उन्हें अहिंसावादियों को भी वही सम्मान देना चाहिए। उनके द्वारा अत्याचारी भगतसिंह, हिंसक जतींद्रनाथ कहते ही, क्रांतिकारी भी 'हिंसक अत्याचारी गांधी' कहने से नहीं डरते, यह लाहौर कांग्रेस के मंडप में दिख ही गया है। यह क्रांतिकारियों को हिंसक, अत्याचारी कहने का ही

परिणाम था कि लाहौर के मार्ग पर और स्टेशन पर क्रांतिकारी युवकों ने गांधीजी के माहात्म्य की उपेक्षा की और उनका संतप्त स्वर से अपमान किया।

देश में एक खादी का अत्यंत अभिमानी पक्ष अस्तित्व में है। उसे दूसरे 'खाऊ' कहेंगे तो उन्हें वह नीचता लगेगी। कुछ दिन पहले एक पक्ष कहता था कि 'सूत' से स्वराज्य मिलेगा। अभी भी वह पूरी तरह से मिटा नहीं है। पर जो यह सोचते हैं कि केवल सूत या नमक से देश को स्वराज्य नहीं मिल सकता वे अगर उस पक्ष को 'सुतान' या 'नमकीन' कहेंगे तो उसे वह पक्ष बुरा मानेगा। पर ये ही लोग स्वातंत्र्य प्राप्ति के न्याय कार्य के लिए शस्त्र हाथ में लेनेवाले क्रांतिकारियों को अत्याचारी एवं हिंसक कहते हैं और उन्हें अपनी यह भाषा गाली-गलौज भरी नहीं लगती। वैसे क्रांतिकारियों को अत्याचारी कहना, सत्यव्रत के इन अनुयायियों का मत्सर भरा पाखंड है। क्योंकि ये लोग राम को नहीं, रावण को ही हिंसक कहते हैं। श्रीकृष्ण को नहीं, कंस को ही हिंसक कहते हैं। इसीसे स्पष्ट होता है कि उन्हें इतनी बुद्धि तो है ही कि बुराई के लिए प्रयुक्त बल अत्याचारी होता है, पर अत्याचार का प्रतिकार करनेवाला बल सदाचारी होता है। भारतीय दंड विधान अर्थात् इंडियन पीनल कोड में भी राजनीतिक विभाग को छोड़कर अन्यत्र स्वसंरक्षणार्थ अत्याचारी को मारने का सिद्धांत एवं भेद मान्य है। इसीलिए सशस्त्र प्रतिकार करनेवाले क्रांतिकारियों को अत्याचारी कहना केवल मिथ्याचार है।

क्रांतिकारी मार्ग को चाहे त्याज्य कहिए या क्रूर, गुमराह कहिए या अननुकरणीय, पर यह तो झुठलाया ही नहीं जा सकता कि क्रांतिकारी वीरों ने स्वदेश स्वातंत्र्य के पवित्र उद्‌देश्य से स्वार्थ-त्याग, प्राण-त्याग, शौर्य और पराक्रम की पराकाष्ठा की है। उसे अनदेखा कर उन्हें नीचा दिखाने के लिए जब-तब 'अत्याचारी', 'हिंसक' कहना और इस तरह अपनी जीभ कलुषित कर लेना सत्याग्रही अत्याचार का अनोखा उदाहरण है।

क्रांतिकारियों की देह और जिह्वा अंग्रेजी बैनेट के निशाने पर है और उस अंग्रेजी अत्याचार के कारण उन्हें मौन रहना पड़ रहा है। उनके इस मौन का लाभ उठाकर, पिंजरे में बंद शेर पर थूकनेवाले मूर्ख बच्चे की तरह उनपर कोई थूकने लगे तो इसमें शौर्य तो खैर है ही नहीं, प्रामाणिकता भी नहीं है। शायद क्रांतिकारियों को अधिक-से-अधिक गालियाँ देनेवाले को अंग्रेज सरकार जल्दी से हथकड़ियाँ नहीं पहनाती। इसीका लाभ उठाने के लिए अगर कोई सशस्त्र क्रांतिकारियों को हिंसक कहता है तो हम उसके इस स्वार्थ के आड़े आना नहीं चाहते। पर खबरदार, जो अज्ञान, आदत या अविचार से क्रांतिकारियों को अत्याचारी कहा! अगर आपको क्रांतिकारियों का मार्ग अमान्य हो तो आप अपने मार्ग से चलते बनिए। पर देश के

स्वातंत्र्य के लिए अधिक-से-अधिक पराक्रम और दिव्यातिदिव्य स्वार्थ-त्याग करनेवाले इन देशवीरों को शस्त्राचारी, बलवादी, शस्त्रवादी भले ही कहिए, पर अत्याचारी न कहिए। और अगर अपरिहार्य समझकर शस्त्र धारण कर रक्तपात के लिए प्रवृत्त होने ही से उन्हें अत्याचारी कहना है तो अत्याचारी शिवाजी, अत्याचारी गांधी, अत्याचारी वाशिंगटन और हिंसक तुकाराम कहने का साहस रखिए। क्योंकि तुकाराम भी यही कहते हैं—

'बिच्छू देवघर में आया। देवपूजा न भाए उसको।
वहाँ जूते का ही काम। हो अधम से अधम तमाम॥'

जूती से चटकाया जानेवाला घातक बिच्छू चाहे पिंडी पर बैठा हो या कुरसी पर।

*'श्रद्धानंद' : १० मई, १९३०*

(इसी लेख के कारण अंत में अंग्रेज सरकार ने 'श्रद्धानंद' पत्र बंद करवा दिया।)

□□□

प्रथम राजनेता जिन्होंने विदेशी वस्त्रों की होली जलाई। (पुणे में ७ जुलाई, १९०५ को)

★

प्रथम भारतीय नागरिक जिन पर हेग के अंतरराष्ट्रीय न्यायालय में मुकदमा चलाया गया।

★

प्रथम छात्र जिनकी बैरिस्टर की उपाधि राजनिष्ठा की शपथ लेने से इनकार करने के कारण रोक ली गई।

★

प्रथम राजनीतिक बंदी जिन्हें दो जन्मों का कारावास मिला।

★

प्रथम साहित्यकार जिन्होंने, लेखनी और कागज से वंचित होने पर भी, अंदमान जेल की दीवारों पर कीलों, काँटों और यहाँ तक कि नाखूनों से विपुल साहित्य का सृजन किया और ऐसी सहस्रों पंक्तियों को वर्षों तक कंठस्थ कराकर अपने सहबंदियों द्वारा देशवासियों तक पहुँचाया।

★

प्रथम भारतीय लेखक जिनकी पुस्तकें, मुद्रित व प्रकाशित होने से पूर्व ही, दो-दो सरकारों ने जब्त कीं।

जिस देश में जन्म लिया और जिसका अन्न खाया, उसके ऋण से मुक्त हुए बिना अपने लिए स्वर्ग के द्वार कदापि नहीं खुल सकते।

---

स्वतंत्रता हमें मिली नहीं, स्वतंत्रता को बड़े-से-बड़ा बलिदान देकर प्राप्त किया गया है। 'स्वतंत्रता मिली' कहना सर्वथा मिथ्या है !

---

काल स्वयं मुझसे डरा है, मैं नहीं। फाँसी का फंदा चूमकर, कराल काल के स्तंभों को झकझोरकर मैं अनेक बार लौट आया हूँ। फिर भी जीवित रहा, यह शायद काल की ही भूल थी।

---

देवकार्य हेतु निर्वंश होनेवाली वंशलता अमर हो जाती है और उसकी लोकहित-परिमल की सुगंधि समस्त दिशाओं में व्याप्त हो जाती है।

---

देशद्रोहियों की प्रथम पंक्ति में खड़े रहने से कहीं अच्छा है देशभक्तों की अंतिम पंक्ति में खड़ा होना ।

---

अपनी कुलदेवी माँ अष्टभुजा के चरणों में बैठकर शपथ लेता हूँ कि मातृभूमि को विदेशियों से मुक्त कराने के लिए आजीवन सशस्त्र क्रांति का ध्वज लेकर जूझता रहूँगा, चाहे इस प्रयास में हम तीनों भाइयों की भी वही नियति क्यों न हो जो चापेकर बंधुओं की हुई।

प्रभात प्रकाशन, दिल्ली
www.indianabooks.com

ISO 9001 : 2000 प्रकाशक

